बांध कर बनाया हुआ ऊँचा स्थान मंच या मचान कहलाता है, उस पर, मालंसि=छत पर या ऊपर की मंजिल पर। पासादंसि=महल पर, हम्मियतलंसि=प्रासाद की छत पर। पयलेज्ज=फिसल जाएगा, पवडेज्ज=गिर पड़ेगा। लूसेज्ज—चोट लगेगी या टूट जाएगा। कोट्ठिगातो=कोष्ठिका=अन्न संग्रह रखने की मिट्टी-तृण-गोबर आदि की कोठी से, कोलेज्जातो=ऊपर से संकड़े और नीचे से चौड़े से भूमिघर से। उक्कुज्जिय=शरीर ऊंचा करके झुक कर तथा कुबड़े होकर, अवउज्जिय=नीचे झुक कर, आहारिय=तिरछा—टेढ़ा होकर।

## उद्‌भिन्न-दोष युक्त आहार-निषेध

**३६७. से भिक्खू वा २ जाव समाणे से ज्जं पुण जाणेज्जा असणं वा ४ मट्टिओलित्तं। तहप्पगारं असणं वा ४ जाव[1] लाभे संते णो पडिगाहेज्जा।**

**केवली बूया—आयाणमेयं। अस्संजए भिक्खुपडियाए मट्टिओलित्तं असणं वा उब्भिंदमाणे पुढवीकायं समारंभेज्जा, तह तेउ-वाउ-वणस्सति-तसकायं समारंभेज्जा, पुणरवि ओलिंपमाणे पच्छाकम्मं करेज्जा। अह भिक्खूणं पुव्वोवदिट्ठा ४[2] जं तहप्पगारं मट्टिओलित्तं असणं वा ४ अफासुयं लाभे संते णो पडिगाहेज्जा।**

३६७. गृहस्थ के घर में आहारार्थ प्रविष्ट साधु या साध्वी यह जाने कि वहाँ अशनादि चतुर्विध आहार मिट्टी से लीपे हुए मुख वाले बर्तन में रखा हुआ है तो इस प्रकार का आहार प्राप्त होने पर भी ग्रहण न करे।

केवली भगवान् कहते हैं—यह कर्म आने का कारण है। क्योंकि असंयत गृहस्थ साधु को आहार देने के लिए मिट्टी से लीपे आहार के बर्तन का मुंह उद्‌भेदन करता (खोलता) हुआ पृथ्वीकाय का समारम्भ करेगा, तथा अग्निकाय, वायुकाय, वनस्पतिकाय और त्रसकाय तक का समारम्भ करेगा। शेष आहार की सुरक्षा के लिए फिर बर्तन को लिप्त करके वह पश्चात्कर्म करेगा। इसीलिए तीर्थंकर भगवान् ने पहले से ही प्रतिपादित कर दिया है कि साधु-साध्वी की यह प्रतिज्ञा है, यह हेतु है, यह कारण है और यही उपदेश है कि वह मिट्टी से लिप्त बर्तन को खोल कर दिये जाने वाले अशनादि चतुर्विध आहार को अप्रासुक एवं अनेषणीय समझ कर प्राप्त होने पर भी ग्रहण न करे।

**विवेचन—उद्‌भिन्न दोष युक्त आहार ग्रहण न करें**—इस सूत्र में उद्‌गम के १२ वें उद्‌भिन्न नामक दोष से युक्त आहार के ग्रहण करने का निषेध किया गया है।[3] यहाँ तो सिर्फ

---

१. यहाँ 'जाव' शब्द सू० ३२४ में पठित 'अफासुयं अणेसणिज्जं मण्णमाणे' तक के पाठ का सूचक है।

२. यहाँ 'पुव्वोवदिट्ठा' से आगे '४' का अंक 'जं तहप्पगारं' तक समग्र पाठ का सूचक है, सूत्र ३६७ के अनुसार।

३. टीका पत्र ३४४ के आधार पर।

मिट्टी के लेप से लिप्त बर्तन के मुख को खोलकर दिया गया आहार लेने में उद्‌भिन्नदोष बताया है, किन्तु दशवैकालिकसूत्र में बताया गया है कि जल-कुम्भ, चक्की, पीठ, शिलापुत्र (लोढ़ा), मिट्टी के लेप और लाख आदि श्लेष द्रव्यों से पिहित (ढके, लिपे और मूंदे हुए) बर्तन का श्रमण के लिए मुँह खोलकर आहार देती हुयी महिला को मुनि निषेध करे कि 'मैं इस प्रकार का आहार नहीं ले सकता।'[1] उद्‌भिन्न से यहाँ मिट्टी का लेप ही नहीं, लाख, चपड़ा, कपड़ा, लोह, लकड़ी आदि द्रव्यों से वंद बर्तन का मुँह खोलने का भी निरूपण अभीष्ट है, अन्यथा सिर्फ मिट्टी के लेप से बन्द बर्तन के मुँह को खोलने में ही षट्काय के जीवों की विराधना कैसे संभव है ?

पिण्डनिर्युक्ति गाथा ३४८ में उद्‌भिन्न दो प्रकार का बताया गया है—(१) पिहित-उद्‌भिन्न और (२) कपाट-उद्‌भिन्न।

चपड़ी, मिट्टी, लाख आदि से बन्द बर्तन का मुँह खोलना पिहित उद्‌भिन्न है, और बंद किवाड़ का खोलना कपाटोद्‌भिन्न है। पिधान (ढक्कन-लेप) सचित्त और अचित्त दोनों प्रकार का हो सकता है, उसे साधु के लिए खोला जाए और बन्द किया जाए तो वहाँ पश्चात्कर्म एवं आरम्भजन्य हिंसा की सम्भावना है।[2] इसीलिए यहाँ पिहित-उद्‌भिन्न आहार-ग्रहण का निषेध किया है। लोहा-चपड़ी आदि से वंद बर्तन को खोलने में अग्निकाय का समारम्भ स्पष्ट है, अग्नि प्रज्वलित करने के लिए हवा करनी पड़ती है, इसलिए वायुकायिक हिंसा भी सम्भव है, घी आदि का ढक्कन खोलते समय नीचे गिर जाता है तो पृथ्वीकाय,—वनस्पतिकाय और छोटे-छोटे त्रसजीवों की विराधना भी सम्भव है। बर्तनों के कई छांदण (बंद) मुँह खोलते समय और बाद में भी पानी से भी गृहस्थ धोते हैं, इसलिए अप्काय की भी विराधना होती है। लकड़ी का डाट बनाकर लगाने से वनस्पतिकायिक जीवों की भी विराधना सम्भव है।[3]

### षट्काय जीव-प्रतिष्ठित आहार-ग्रहण निषेध

**३६८. से भिक्खू वा २ जाव समाणे से ज्जं पुण जाणेज्जा असणं वा ४ पुढविक्कायपतिट्ठितं। तहप्पगारं असणं वा ४ अफासुयं जाव णो पडिगाहेज्जा।**

### अप्काय-अग्निकाय प्रतिष्ठित आहार-ग्रहण निषेध

**से भिक्खू वा २ से ज्जं पुण जाणेज्जा असणं वा ४ आउकायपतिट्ठितं तह चेव। एवं अगणिकायपतिट्ठितं लाभे संते णो पडिगाहेज्जा।**

---

१. दगावारएण पिहियं, नीसाए पीढएण वा।
लोढेण वावि लेवेण, सिलेसेण व केणइ ॥४५॥
तं च उब्भिंदिया देज्ज, समणट्ठाए व दावए।
देंतियं पडिआइक्खे न मे कप्पइ तारिसं ॥४६॥
—दसवै० अ० ५ उ० १

२. (क) आचा० टीका पत्र ३४४ के आधार पर। (ख) पिण्डनिर्युक्ति गाथा ३४८।

३. आचा० टीका पत्र ३४४ के आधार पर।

केवली बूया—आयाणमेयं ।

अस्संजए भिक्खुपडियाए अगणिं उस्सिक्किय[1] णिस्सिक्किय ओहरिय[2] आहट्टु दलएज्जा। अह भिक्खूणं पुव्वोवदिट्ठा[3] ४ जाव णो पडिगाहेज्जा ।

वायुकाय-हिंसाजनित निषेध :

से भिक्खू वा २ जाव समाणे से ज्जं पुण जाणेज्जा—असणं वा ४ अच्चुसिणं अस्संजए भिक्खुपडियाए सूवेण वा विहुवणेण[4] वा तालियंटेण वा पत्तेण वा साहाए वा साहाभंगेण वा पेहुणेण वा पेहुणहत्थेण वा चेलेण वा चेलकण्णेण वा हत्थेण वा मुहेण वा फुमेज्ज वा वीएज्जा वा । से पुव्वामेव आलोएज्जा—आउसो त्ति वा भगिणि त्ति वा मा एतं तुमं असणं वा ४ अच्चुसिणं सूवेण[5] वा जाव फुमाहि वा वीयाहि वा, अभिकंखसि मे दाउं एमेव दलयाहि। से सेवं वदंतस्स परो सूवेण वा जाव वीइत्ता आहट्टु दलएज्जा, तहप्पगारं असणं वा ४ अफासुयं जाव[6] णो पडिगाहेज्जा ।

वनस्पति-प्रतिष्ठित आहार ग्रहण-निषेध

से भिक्खू वा २ जाव समाणे[7] से ज्जं पुण जाणेज्जा असणं वा ४ वणस्सतिकायपतिट्ठितं । तहप्पगारं असणं वा पाणं वा खाइमं वा साइमं वा वणस्सतिकायपतिट्ठितं अफासुयं लाभे संते णो पडिगाहेज्जा । एवं तसकाए वि ।

३६८. गृहस्थ के घर में आहार के लिए प्रविष्ट भिक्षु या भिक्षुणी यदि यह जाने की यह अशनादि चतुर्विध आहार—पृथ्वीकाय (सचित्त मिट्टी आदि) पर रखा हुआ है, तो इस प्रकार के आहार को अप्रासुक और अनेषणीय समझकर साधु-साध्वी ग्रहण न करे ।

वह भिक्षु या भिक्षुणी आदि....यह जाने कि—अशनादि आहार अप्काय (सचित्त जल आदि) पर रखा हुआ है, तो इस प्रकार के आहार को अप्रासुक अनेषणीय जानकर ग्रहण न करे ।

---

१. इन दोनों पदों के स्थान पर 'उस्सिकिया णिस्सिक्किया',—'उस्सिकिय णिस्सिकिय, 'उस्सिकिय णिस्सिकिय और—'उस्संकिय णिस्सिक्किय' पाठान्तर मिलते हैं। अर्थ प्रायः समान है। उस्सिकिय का अर्थ चूर्णि में इस प्रकार है—उस्सिकिय=यानी बुझा कर । अन्य टीका में 'ओस (उस्स) क्किय' पाठ मान कर अर्थ किया है—प्रज्वाल्य=जलाकर ।

२. ओहरिय का अर्थ चूर्णिकार ने किया है—'उत्तारेतु'=उतारकर ।

३. यहाँ 'पुव्वोवदिट्ठा' के आगे '४' का चिन्ह सूत्र ३६७ के अनुसार—'णो पडिगाहेज्जा' तक समग्र पाठ समझें ।

४. 'विहुवणेण' के स्थान पर 'विधुवणेण' पाठान्तर मानकर चूर्णिकार ने अर्थ किया है—विधुवणं=वीयणओ=व्यंजनक=पंखा ।

५. सूवेण का अर्थ चूर्णिकार ने यों किया है—सूवं-सुप्पं=सूप (छाज) ।

६. अफासुयं के आगे जाव शब्द पडिग्गाहेज्जा तक सूत्र ३२४ के अनुसार समग्र पाठ समझें ।

७. 'जाव' के अन्तर्गत सूत्र ३२४ से अनुसार 'समाणे' तक का समग्र पाठ समझें ।

वह भिक्षु या भिक्षुणी यदि...यह जाने कि अशनादि आहार अग्निकाय (आग या आँच) पर रखा हुआ है, तो ऐसे आहार को अप्रासुक तथा अनेषणीय जान कर ग्रहण न करे।

केवली भगवान् कहते हैं—यह कर्मों के उपादान का कारण है; क्योंकि असंयत गृहस्थ साधु के उद्देश्य से—अग्नि जलाकर, हवा देकर, विशेष प्रज्वलित करके या प्रज्वलित आग में से ईन्धन निकाल कर, आग पर रखे हुए बर्तन को उतार कर, आहार लाकर दे देगा, इसीलिए तीर्थंकर भगवान् ने साधु-साध्वी के लिए पहले से बताया है, यही उनकी प्रतिज्ञा है, यही हेतु है, यही कारण है और यही उपदेश है कि वे सचित्त—पृथ्वी, जल, अग्नि आदि पर प्रतिष्ठित आहार को अप्रासुक और अनेषणीय मानकर प्राप्त होने पर ग्रहण न करें।

गृहस्थ के घर में भिक्षा के लिए प्रविष्ट साधु या साध्वी को यह ज्ञात हो जाए कि साधु को देने के लिए यह अत्यन्त उष्ण आहार असंयत गृहस्थ सूप—(छाजने) से, पंखे से ताड़ पत्र, खजूर आदि के पत्ते, शाखा, शाखा खण्ड से, मोर के पंख से अथवा उससे बने हुए पंख से, वस्त्र से वस्त्र के पल्ले से, हाथ से या मुंह से, फूंक मार कर पंखे आदि से हवा करके ठंडा करके देनेवाला है। वह पहले (देखते ही) विचार करे और उक्त गृहस्थ से कहे—आयुष्मन् गृहस्थ! या आयुष्मती भगिनी! तुम इस अत्यन्त गर्म आहार को सूप, पंखे....हाथ-मुंह आदि से फूंक मत मारो और न ही हवा करके ठंडा करो। अगर तुम्हारी इच्छा इस आहार को देने की हो तो, ऐसे ही दे दो। इस पर भी वह गृहस्थ न माने और उस अत्युष्ण आहार को सूप पंखे आदि से हवा देकर ठण्डा करके देने लगे तो उस आहार को अप्रासुक और अनेषणीय समझ कर प्राप्त होने पर भी ग्रहण न करे।

गृहस्थ के घर में आहार के लिए प्रविष्ट साधु या साध्वी यह जाने कि यह अशनादि चतुर्विध आहार वनस्पतिकाय (हरी सब्जी, पत्ते आदि) पर रखा हुआ है तो उस प्रकार के वनस्पतिकाय प्रतिष्ठित आहार (चतुर्विध) को अप्रासुक और अनेषणीय जानकर प्राप्त होने पर न ले।

इसी प्रकार त्रसकाय से प्रतिष्ठित आहार हो तो....उसे भी अप्रासुक एवं अनेषणीय मानकर ग्रहण न करे।

*विवेचन—षट्कायिक जीव-प्रतिष्ठित आहार ग्रहण न करे*—इस सूत्र में पृथ्वीकाय, अप्काय, तेजस्काय, वायुकाय और वनस्पतिकाय; यों पांच एकेन्द्रिय जीवों और त्रसकाय (द्वीन्द्रिय से लेकर पंचेन्द्रिय तक के) जीवों के ऊपर रखा हुआ या उनसे संसृष्ट आहार हो तो उसे ग्रहण करने का निषेध किया गया है।

कई वार ऐसा होता है कि आहार अचित्त और प्रासुक होता है, किन्तु उस आहार पर या आहार के वर्तन के नीचे या आहार के अन्दर कच्चा पानी, सचित्त नमक आदि, हरी वनस्पति या बीज आदि स्थित हो, अग्नि का स्पर्श हो (आग से बार-बार बर्तन को उतारा रखा जा रहा हो) या फूंक मारकर अथवा पंखे आदि से हवा की जा रही हो अथवा उस

आहार में—पानी में धनेरिया, चींटी, लट, मक्खी, फुंआरे आदि जीव पड़े हों या सांप, विच्छू आदि आहार के बर्तन के नीचे या ऊपर बैठे हों अथवा उस आहार पर चींटियां लगी हुई हों, मक्खियाँ बैठी भिनभिना रही हों, या अन्य कोई उड़ने वाला प्राणी उस आहार पर बैठा हो या मंडरा रहा हो तो ऐसी स्थिति में उस आहार को सचित्त प्रतिष्ठित माना जाता है, साधु के लिए वह ग्राह्य नहीं होता।[1] क्योंकि—अहिंसा महाव्रती साधु अपने आहार के लिए किसी भी जीव को जरा-सा भी कष्ट नहीं दे सकता। यही कारण है कि वह इतना सावधानीपूर्वक चलता है। इस सूत्र में शंकित, मक्षित, निक्षिप्त, पिहित, संहृत, दायक, उन्मिश्र, अपरिणत, लिप्त और छर्दित, इन दस एषणा-दोषों का समावेश हो जाता है।[2]

पानक-एषण

३६९. से भिक्खू वा २ जाव समाणे से ज्जं पुण पाणगजायं जाणेज्जा, तंजहा—उस्सेइमं वा[3] संसेइमं वा चाउलोदगं वा अण्णतरं वा तहप्पगारं पाणगजातं अधुणाधोतं अणंबिलं अव्वोक्कंतं[4] अपरिणतं अविद्धत्थं अफासुयं जाव णो पडिगाहेज्जा। अह पुणवं जाणेज्जा चिराधोतं अंबिलं वक्कंतं परिणतं विद्धत्थं फासुयं जाव पडिगाहेज्जा।

---

१. तुलना करें :—
असणं पाणगं वा वि, खाइमं साइमं तहा।
पुप्फेसु होज्ज उम्मीसं, बीएसु हरिएसु वा॥ ५७॥
तं भवे भत्तपाणं तु, संजयाण अकप्पियं।
देंतियं पडिआइक्खे, न मे कप्पइ तारिसं॥ ५८॥
असणं पाणगं वा वि, खाइमं साइमं तहा।
उदगम्मि होज्ज निक्खित्तं, उत्तिंगपणगेसु वा॥ ५९॥
तं भवे भत्तपाणं तु, संजयाण अकप्पियं।
देंतियं पडिआइक्खे, न मे कप्पइ तारिसं॥ ६०॥
असणं पाणगं वा वि, खाइमं साइमं तहा।
तेउम्मि होज्ज निक्खित्तं तं च संघट्टिया दए। ६१॥
तं भवे भत्तपाणं तु; संजयाण अकप्पियं।
देंतयं पडिआइक्खे, न मे कप्पइ तारिसं॥ ६२॥
एवं उस्सक्किया ओसक्किया, उज्जालिया पज्जालिया निव्वाविया।
उस्सिंचिया निस्सिंचिया, ओवत्तिया ओयरिया दए॥ ६३॥
तं भवे भत्तपाणं तु, संजयाण अकप्पियं।
देंतियं पडिआइक्खे, न मे कप्पइ तारिसं॥ ६४॥
होज्ज कट्ठं सिलं वा वि, इट्ठालं वा वि एगया।
ठवियं संकमट्ठाए, तं च होज्ज चलाचलं॥ ६५॥ —दसवै० ५/उ० १

२. आचारांग टीका पत्र ३४५ के आधार पर।

३. तुलना कीजिए—दशवैकालिक अ०५, उ०१, गा० १०६।

४. 'अव्वोक्कंतं' के स्थान पर अव्वक्कंत पाठ मानकर चूर्णिकार ने अर्थ किया है—सचेयणं=सचेतन।

३७०. से भिक्खू वा २ जाव[1] समाणे से ज्जं पुण पाणगजातं जाणेज्जा तंजहा–तिलोदगं[2] वा तुसोदगं वा जवोदगं वा आयामं वा सोवीरं वा सुद्धवियडं वा, अण्णतरं वा तहप्पगारं पाणगजातं पुव्वामेव आलोएज्जा—आउसो त्ति वा भगिणि त्ति वा दाहिसि मे एत्तो अण्णतरं पाणगजातं ? से सेवं वदंतं परो वदेज्जा—आउसंतो समणा ! चेवेदं पाणगजातं पडिग्गहेण वा उस्सिचियाणं ओयत्तियाणं[3] गिण्हाहि। तहप्पगारं पाणगजातं सयं वा गेण्हेज्जा, परो वा से देज्जा, फासुयं लाभे संते पडिगाहेज्जा।

३७१. से भिक्खू वा जाव समाणे से ज्जं पुण पाणगं जाणेज्जा—अणंतरहिताए पुढवीए जाव संताणए उद्धट्टु उद्धट्टु[4] णिक्खित्ते सिया। अस्संजते भिक्खुपडियाए उदउल्लेण वा ससणिद्धेण वा सकसाएण वा मत्तेण वा सीतोदएण वा संभोएत्ता आहट्ट दलएज्जा। तहप्पगारं पाणगजायं अफासुयं लाभे संते णो पडिगाहेज्जा।

३६९. गृहस्थ के घर में पानी के लिए प्रविष्ट साधु या साध्वी यदि पानी के इन प्रकारों को जाने,—जैसे कि—आटे का हाथ लगा हुआ पानी, तिल धोया हुआ पानी, चावल धोया हुआ पानी, अथवा अन्य किसी वस्तु का इसी प्रकार का तत्काल धोया हुआ पानी हो, जिसका स्वाद चलित—(परिवर्तित) न हुआ हो, जिसका रस अतिक्रान्त न हुआ (बदला न) हो, जिसके वर्ण आदि का परिणमन न हुआ हो, जो शस्त्र-परिणत न हुआ हो, ऐसे पानी को अप्रासुक और अनेषणीय जानकर मिलने पर भी साधु-साध्वी ग्रहण न करे।

इसके विपरीत यदि वह यह जाने कि यह बहुत देर का चावल आदि का धोया हुआ धोवन है, इसका स्वाद बदल गया है, रस का भी अतिक्रमण हो गया है, वर्ण आदि भी परिणत हो गए हैं और शस्त्र-परिणत भी है तो उस पानक (जल) को प्रासुक और एषणीय जानकर प्राप्त होने पर साधु-साध्वी ग्रहण करे।

३७०. गृहस्थ के यहाँ पानी के लिए प्रविष्ट साधु या साध्वी अगर इस प्रकार का पानी जाने, जैसेकि तिलों का (धोया हुआ) उदक; तुषोदक, यवोदक, उबले हुए चावलों का ओसामण (मांड), कांजी का वर्तन धोया हुआ जल, प्रासुक उष्ण जल अथवा इसी प्रकार का अन्य—द्राक्षों को धोया हुआ पानी (धोवन) इत्यादि जल-प्रकार पहले, देखकर ही साधु गृहस्थ से कहे—"आयुष्मान् गृहस्थ (भाई) या आयुष्मती बहन ! क्या मुझे इन जलों (धोवन पानी) में से किसी जल (पानक) को दोगे ?" साधु के इस प्रकार कहने पर वह गृहस्थ यदि कहे कि "आयुष्मन

---

१. 'जाव' के आगे का 'समाणे' तक का पाठ सू० ३२४ के अनुसार समझें।
२. तुलना कीजिए—दशवैकालिक अ०५, उ०१, गा० ८८, ९२।
३. इसके स्थान पर पाठान्तर इस प्रकार है—'उसिंचियाणं अवत्तियाणं'। अर्थ समान है।
४. इसके स्थान पर 'ओहट्टु निक्खित्ते', 'उहट्टु २ निक्खित्ते' पाठान्तर है। अर्थ समान है।

श्रमण ! जल पात्र में रखे हुए पानी को अपने पात्र से आप स्वयं उलीच कर या जल के वर्तन को उलटकर ले लीजिए।" गृहस्थ के इस प्रकार कहने पर साधु उस पानी को स्वयं ले ले अथवा गृहस्थ स्वयं देता हो तो उसे प्रासुक और एषणीय जान कर प्राप्त होने पर ग्रहण कर ले।

३७१. गृहस्थ के यहाँ पानी के लिए प्रविष्ट साधु या साध्वी यदि इस प्रकार का पानी जाने कि गृहस्थ ने प्रासुक जल को व्यवधान रहित (सीधा) सचित्त पृथ्वी पर, सस्निग्ध पृथ्वी पर, सचित्त पृथ्वी पर, सचित्त शिला पर, सचित्त मिट्टी के ढ़ेले या पाषाण पर, घुन लगे हुए लक्कड़ पर, दीमक लगे जीवाधिष्ठित पदार्थ पर, अण्डे, प्राणी, वीज, हरी वनस्पति, ओस, सचित्त जल, चींटी आदि के बिल, पाँच वर्ण की काई, कीचड़ से सनी मिट्टी, मकड़ी के जालों से युक्त पदार्थ पर रखा है, अथवा सचित्त पदार्थ से युक्त वर्तन से निकालकर रखा है। असंयत गृहस्थ भिक्षु को देने के उद्देश्य से सचित्त जल टपकते हुए अथवा जरा-से गीले हाथों से, सचित्त पृथ्वी आदि से युक्त वर्तन से, या प्रासुक जल के साथ सचित्त (शीतल) उदक मिलाकर लाकर दे तो उस प्रकार के पानक (जल) को अप्रासुक और अनेषणीय मानकर साधु उसे मिलने पर भी ग्रहण न करे।

**विवेचन—अग्राह्य और ग्राह्य जल**—साधु के लिए भोजन की तरह पानी भी अचित्त ही ग्राह्य है, सचित्त नहीं। गर्म पानी (तीन उबाल आने पर) अचित्त हो जाता है, परन्तु ठण्डा पानी भी चावल, तिल, तुष, जौ, द्राक्ष आदि धोने, काँजी, आटे, छाछ आदि के वर्तन धोने से वर्ण-गन्ध-रस-स्पर्श बदल जाने पर अचित्त और प्रासुक हो जाता है। वह पानी, जिसे शास्त्रीय भाषा में 'पानक' कहा गया है, भिक्षाविधि के अनुसार साधु ग्रहण कर सकता है, बशर्ते कि वह पानी ताजा धोया हुआ न हो, उसका स्वाद बदल गया हो, गन्ध भी बदल गया हो, रंग भी परिवर्तित हो गया हो, और विरोधी शस्त्र द्वारा निर्जीव हो गया हो, इसी प्रकार उस प्रासुक जल का बर्तन किसी सचित्त जल, पृथ्वी, वनस्पति, अग्नि आदि के या त्रसकाय के नीचे, ऊपर या स्पर्श करता हुआ न हो, पंखे, हाथ आदि से हवा करके न दिया जाता हो, उसमें पृथ्वी कायादि या द्वीन्द्रियादि त्रसजीव न पड़े हों, उसमें सचित्त पानी मिलाकर न दिया जाता हो। निष्कर्ष यह है कि पूर्वोक्त प्रकार का प्रासुक अचित्त जल सचित्त वस्तु से बिल्कुल अलग रखा हो तो साधु के लिए ग्राह्य है, अन्यथा नहीं।[1]

---

१. (क) टीका पत्र ३४६ के आधार पर।
(ख) दसवै० जिनदास चूर्णि पृ० १८५।

तहेवुच्चावयं पाणं, अदुवा वारधोयणं।
संसेइमं चाउलोदगं, अहुणाधोयं विवज्जए॥ ७५॥
जं जाणेज्ज चिराधोयं, मइए दंसणेण वा।
पडिपुच्छिऊण सोच्चा वा, जं च निस्संकियं भवे॥ ७६॥ —दसवै० ५/१

दशवैकालिक आदि आगमों में इसका विस्तृत निरूपण है।

'पाणगजायं' आदि पदों के अर्थ—पाणगजायं—पानक (पेयजल) के प्रकार, उस्सेइमं=आटा ओसनते समय जिस पानी में हाथ धोए जाते हैं, डुबोये जाते हैं, वह पानी उस्स्वेदिम कहलाता हैं। संसेइमं=तिल धोया हुआ पानी अथवा अरणि या लकड़ी बुझाया हुआ पानी संस्वेदिम होता हैं।[1] अहुणाधोयं=ताजा धोया हुआ (धोवन) पानी; अणंबिलं=जो अपने स्वाद से चलित न हुआ हो, अव्वुक्कंतं=रसादि से अतिक्रान्त न हुआ हो, अपरिणयं=वर्णादि परिणत (परिवर्तन) न हुआ हो, अविद्धत्थं=विरोधी शस्त्र द्वारा जिसके जीव विध्वस्त न हुए हों, अफासुयं=सचित्त, आयामं=चावलों का ओसामण=मांड, सोवीरं=कांजी या कांजी का पानी, सुद्धवियडं=शुद्ध उष्ण प्रासुक जल, पडिग्गहेण=पात्र से, उस्सिंचियाणं=उलीच कर, ओयत्तियाणं=उलट या उडेलकर, अणंतरहियाए पुढवीए=बीच में व्यवधान से रहित पृथ्वी पर, उद्धट्टु=निकालकर, सकसाएण मत्तेण=सचित्त पृथ्वी आदि के अवयव से संलिष्ट पात्र (वर्तन) से, 'सीतोदएण संभोएत्ता'=शीतल (सचित्त) उदक के साथ मिलाकर।[2]

३७२. एतं खलु तस्स भिक्खुस्स वा २ सामग्गियं।

यह (आहार-पानी की गवेषणा का विवेक) उस भिक्षु या भिक्षुणी की (ज्ञान-दर्शन-चारित्रादि आचार सम्बन्धी) समग्रता है।[3]

॥ सप्तम उद्देशक समाप्त ॥

## अट्ठमो उद्देसओ

### अष्टम उद्देशक

**अग्राह्य-पानक निषेध**

**३७३. से भिक्खू वा २ जाव समाणे से ज्जं पुण पाणगजातं जाणेज्जा, तंजहा—अंबपाणगं वा अंबाडगपाणगं वा कविट्ठपाणगं[4] वा मातुलुंगपाणगं[5] वा मुद्दियापाणगं वा दालिमपाणगं वा खज्जूरपाणगं वा णालिएरपाणगं वा करीरपाणगं वा कोलपाणगं वा आमलगपाणगं वा चिंचापाणगं वा, अण्णतरं वा तहप्पगारं पाणगजातं सअट्ठियं सकणुयं सबीयगं[6] अस्संजए**

—दसवै० पृ० ५ उ० १

१. आटे का धोवन भी 'संसेइमं कहलाता है।
२. टीका पत्र ३४६।
३. इसका विवेचन प्रथम उद्देशक के सूत्र ३३४ के अनुसार समझ लेना चाहिए।
४. तुलना कीजिए—दशवैकालिक अ०५, उ०२, गा० २३।
५. इसके स्थान पर 'मातुलंग'—'मोतुलिंग' पाठान्तर मिलता है।
६. सबीयगं के स्थान पर साणुबीयकं पाठ मानकर चूर्णिकार ने अर्थ किया है—'अनु=स्तोके, छो (थो) वेण बीतेण सह=साणुबीयकं।'—अणु का अर्थ हैं थोड़ा। थोड़े-से बीजों के सहित 'साणुबीजक' कहलाता है।

**भिक्खुपडियाए छब्वेण वा दूसेण वा वालगेण वा अवीलियाण परिपीलियाण परिस्साइयाण[1] आहट्टु दलएज्जा। तहप्पगारं पाणगजायं अफासुयं लाभे संते णो पडिगाहेज्जा।**

३७३. गृहस्थ के घर में पानी के लिए प्रविष्ट साधु या साध्वी यदि इस प्रकार का पानक जाने, जैसे कि आम्रफल का पानी, अंबाडक (आम्रातक), फल का पानी, कपित्थ (कैंथ) फल का पानी, बिजौरे का पानी, द्राक्षा का पानी, दाड़िम (अनार) का पानी, खजूर का पानी, नारियल (डाभ) का पानी, करीर (करील) का पानी, बेर का पानी, आँवले के फल का पानी, इमली का पानी, इसी प्रकार का अन्य पानी पानक) है, जो कि गुठली सहित है, छाल आदि के सहित है, या बीज सहित है, और कोई असंयत गृहस्थ साधु के निमित्त बाँस की छलनी से, वस्त्र से, गाय आदि के पूँछ के बालों से बनी छलनी से एक बार या बार-बार मसल कर, छानता है और (उसमें रहे हुए छाल, बीज, गुठली आदि को अलग करके) लाकर देने लगता है, तो साधु-साध्वी इस प्रकार के पानक (जल) को अप्रासुक और अनेषणीय मान कर मिलने पर भी न ले।

**विवेचन**—आम्र आदि का पानक ग्राह्य या अग्राह्य? आम आदि के फलों को धो कर, या उनका रस निकालते समय बार-बार हाथ लगाने से जो धोवन पानी तैयार होता है, उस पानी के रंग, स्वाद, गंध और स्पर्श में तो परिवर्तन हो जाता है, इसलिए वह प्रासुक होने के कारण ग्राह्य हो जाता है, किन्तु उस पानी में यदि इन फलों की गुठली, छिलके, पत्ते, बीज आदि पड़े हों, अथवा कोई भावुक गृहस्थ उस पानी में पड़े हुए गुठली आदि सचित्त पदार्थों को साधु के समक्ष या उसके निमित्त मसलकर तथा छलनी कपड़े आदि से छानकर सामने लाकर देने लगे तो वह प्रासुक पानक भी सचित्त संस्पृष्ट या आरम्भ-जनित होने से अप्रासुक एवं अग्राह्य हो जाता है।

द्राक्षा, आँवला, इमली एवं बेर आदि का कई पदार्थों को तो तत्काल निचोड़ कर पानक बनाया जाता है। वृत्तिकार कहते है कि ऐसा पानक (पानी) उद्‌गम (१६ उद्‌गम) दोषों से दूषित होने के कारण अनेषणीय है। आधाकर्म आदि १६ उद्‌गम दोष दाता के द्वारा लगाए जाते है। इनको यथायोग्य समझ लेना चाहिए।[2]

---

१. चूर्णिकार ने इन तीनों क्रियाओ का अर्थ इस प्रकार किया है—
**आवीलेती एक्कंसि, परिपीलेति बहुसो, परिसएति गालेति।** अर्थात् एक बार मर्दन करने को 'आपील' बार-बार मर्दन करने को 'परिपील' और छानने को 'परिसए' कहते है।

२. (क) आचारांग वृत्ति पत्रांक ३४६ के आधार पर।
(ख) एषणा दोषों का वर्णन सूत्र, ३२४ पृष्ठ ८ पर देखें।
(ग) तुलना कीजिए—"कविट्ठं माउलिगं च, मूलगं मूलगत्तियं।
आमं असत्थपरिणयं, मणसा वि न पत्थए॥" —दसवै० ५।२।२३

'अंबाडग' आदि पदों के अर्थ—'अंबाडग' का अर्थ आम्रातक (आँवला) किया है,[1] किन्तु आगे 'आमलग' शब्द आता है, इसलिए अम्बाड कोई अन्य फल विशेष होना चाहिए।[2] मातुलुंग=विजौरे का फल, मुद्दिय=द्राक्षा, कोल=बेर, आमलग=आँवला, चिंचा[3]=इमली। अट्ठियं=गुठली सहित, सकणुअं=छाल आदि सहित, छब्वेण=बाँस की छलनी से, वालगेण=बालों से बनी छलनी से, आवीलियाण परिपीलियाण=एक बार मसल या निचोड़ कर, बार-बार मसल या निचोड़ कर, परिस्साइयाण=छान कर।

## आहार-गन्ध में अनासक्ति

**३७४. से भिक्खू वा २ जाव पविट्ठे समाणे से आगंतारेसु वा आरामागारेसु वा गाहावतिकुलेसु वा परियावसहेसु वा अण्णगंधाणि वा पाणगंधाणि वा सुरभिगंधाणि वा आघाय २ से तत्थ आसायपडियाए मुच्छिए गिद्धे गढिए अज्झोववण्णे 'अहो गंधो, अहो गंधो' णो गंधमाघाएज्जा।**

३७४. वह भिक्षु या भिक्षुणी आहार प्राप्ति के लिए जाते समय पथिक-गृहों (धर्मशालाओं) में, उद्यानगृहों में, गृहस्थों के घरों में या परिव्राजकों के मठों में अन्न की सुगन्ध, पेय पदार्थ की सुगन्ध तथा कस्तूरी इत्र आदि सुगन्धित पदार्थों की सौरभ को सूँघ-सूँघ कर उस सुगन्ध के आस्वादन की कामना से उसमें मूर्च्छित, गृद्ध, ग्रस्त एवं आसक्त होकर—'वाह! क्या ही अच्छी सुगन्धि है!' कहता हुआ (मन में सोचता हुआ) उस गन्ध की सुवास न ले।

**विवेचन**—आहारार्थ जाते समय सावधान रहे—शास्त्र में अंगार, धूम आदि ५ दोष बताए हैं, जिन्हें साधु आहार का उपभोग करते समय राग द्वेष-ग्रस्त होकर लगा लेता है।[4] प्रस्तुत सूत्र में आहार-पानी का सीधा उपभोग न होकर उनके सुगन्ध की सराहना करके परोक्ष उपभोग का प्रसंग है, जिसे शास्त्रकार ने परिभोगैषणा दोष के अन्तर्गत माना है। इस प्रकार खाद्य-पेय वस्तुओं की महक में आसक्त होने से वस्तु तो पल्ले नहीं पड़ती, सिर्फ राग (आसक्ति) के कारण कर्मबन्ध होता है। इसलिए इस सूत्र में गन्ध में होने वाली आसक्ति से बचने का निर्देश किया गया है।

इस सूत्र से ध्वनित होता है कि भिक्षा के लिए जाते समय मार्ग में पड़ने वाली धर्मशालाओं, उद्यानगृहों, गृहस्थगृहों में या मठों में कहीं प्रीतिभोज के लिए तैयार किये जा रहे सरस-सुगन्धित स्वादिष्ट पदार्थों की महक पा कर साधु का मन विचलित हो जाता है,

---

१. (क) पाइअ सद्द महण्णवो, पृ० ११।
   (ख) आचारांग वृत्ति पत्रांक ३४६।
२. महाराष्ट्र में 'अम्बाडी' नामक पत्तेदार सब्जी होती है जिसका स्वाद खट्टा व कषैला होता है।
३. मराठी में चिंच इमली के अर्थ में आज भी प्रयुक्त होता है।
४. देखें सूत्र ३२४ का टिप्पण पृष्ठ ८।

संखडि में जाना वर्जित होने के कारण वह वहाँ जा नहीं पाता, केवल उन पदार्थों की सुगन्ध से ललचा कर तथा उनकी सुगन्धि की प्रशंसा करके रह जाता है। ऐसा करने से साधु की स्वाद-लोलुपता और आसक्ति बढ़ जाती है, जो घोर कर्मबन्ध की कारण है।[1]

'आगंतारेसु' आदि पदों का अर्थ—आगंतारेसु=नगर के बाहर के घर, जिनमें आ-आ कर पथिक ठहरते हैं, उनमें, चूर्णि के अनुसार अर्थ है[2]—आगंतार=मार्ग, मार्ग में आगार=गृह है—आगन्तागार; अथवा जहाँ आ-आ कर आगार (गृहस्थ) ठहरते है, उन आगन्तागारों में। परियावसहेसु[3]=भिक्षु आदि के मठों में, चूर्णिकार के अनुसार परिव्राजकादि के आवासों में। आसायपडियाए—आस्वादन की अपेक्षा से, या घ्राणसुख-राग-वश।[4] मुच्छिए गिद्धे गढिए अज्झोववन्ने—चारों एकार्थक-से, किन्तु थोड़ा-थोड़ा अन्तर। अर्थ इस प्रकार है—मूर्च्छित, गृद्ध, ग्रस्त और आसक्त।[5]

## अपक्क-शस्त्र-अपरिणत वनस्पति आहार ग्रहण-निषेध

**३७५. से भिक्खू वा २ जाव समाणे से ज्जं पुण जाणेज्जा सालुयं[6] वा विरालियं वा सासवणालियं वा[7], अण्णतरं वा तहप्पगारं आमगं असत्थपरिणतं अफासुयं लाभे संते णो पडिगाहेज्जा।**

**३७६. से भिक्खू वा २ जाव समाणे से ज्जं पुण जाणेज्जा पिप्पलिं वा पिप्पलिचुण्णं वा मिरियं[8] वा मिरियचुण्णं वा सिंगबेरं वा सिंगबेरचुण्णं वा, अण्णतरं वा तहप्पगारं आमगं असत्थपरिणयं अफासुयं लाभे संते णो पडिगाहेज्जा।**

**३७७. से भिक्खू वा २ जाव समाणे से ज्जं पुण पलंबजातं जाणेज्जा, तंजहा अंबपलंबं वा अंबाडगपलंबं वा तालपलंबं वा झिज्झिरिपलंबं वा सुरभिपलंबं वा सल्लइपलंबं**

---

१. आचारांग वृत्ति, मूल पाठ आदि के आधार से पत्रांक ३४७-३४८।

२. आगंतारो मग्गो, मग्गे गिहं, अहवा यत्र आगत्य आगत्यागारास्तिष्ठन्ति तं आगंतारागारं। —आचारांग चूर्णि

३. 'परिव्वायगादीणं आवासो परियावसधो।' —आचारांग चूर्णि

४. आसायपडिता घाणसुहरागो। —आचारांग चूर्णि

५. (क) आचारांग चूर्णि।
(ख) आचारांग वृत्ति, पत्रांक ३४८।

६. सालुयं के स्थान पर 'सालगं' मान कर चूर्णिकार अर्थ करते हैं—सालगं उप्पलकदगो, सालगं=उत्पलकन्द।

७. तुलना कीजिए— सालुयं वा विरालियं, कुमुदुप्पलनालियं।
मुणालियं सासवनालियं उच्छुखंडं अनिव्वुडं॥ —दशवै० ५/२/१८

८. मराठी में आज भी 'मीरे' काली मिर्च के अर्थ मे प्रयुक्त होता है।

वा, अण्णतरं वा तहप्पगारं पलंबजातं आमगं असत्थपरिणतं अफासुयं अणेसणिज्जं जाव लाभे संते णो पडिगाहेज्जा ।

३७८. से भिक्खू वा २ जाव समाणे से ज्जं पुण पवालजातं जाणेज्जा, तंजहा–आसोत्थपवालं[1] वा णग्गोहपवालं वा पिलंखुपवालं वा णिपूरपवालं वा सल्लइपवालं वा, अण्णतरं वा तहप्पगारं पवालजातं आमगं असत्थपरिणतं अफासुयं अणेसणिज्जं जाव णो पडिगाहेज्जा ।

३७९. से भिक्खू वा २ जाव समाणे से ज्जं पुण सरडुयजायं[2] जाणेज्जा, तंजहा—सरडुयं वा कविट्ठसरडुयं वा दालिमसरडुयं वा बिल्लसरडुयं वा, अण्णतरं वा तहप्पगारं सरडुयजातं आमं असत्थपरिणतं अफासुयं जाव णो पडिगाहेज्जा ।

३८०. से भिक्खू वा २ जाव समाणे से ज्जं पुण मंथुजातं[3] जाणेज्जा, तंजहा—उंबरमंथुं[3] वा णग्गोहमंथुं वा पिलक्खुमंथुं वा आसोट्ठमंथुं वा, अण्णतरं वा तहप्पगारं मंथुजातं आमयं दुरुक्कं साणुबीयं अफासुयं जाव णो पडिगाहेज्जा ।

३८१. से भिक्खू वा २ जाव समाणे से ज्जं पुण जाणेज्जा आमडागं[4] वा पूतिपिण्णागं[5] वा मधुं[6] वा मज्जं वा सप्पिं वा खोलं वा पुराणगं, एत्थ पाणा अणुप्पसूता, एत्थ पाणा जाता,

---

१. देखिए आचा० चूर्णि में 'आसोत्थ....आदि पदों का अर्थ—"आसोढपलासं वा, आसोढ्ढो (ठो) पिप्पलो तेसिं पल्लवा खज्जंति । नग्गोहो नाम वडो, पिलक्खू पिप्परी, णिपूरसल्लइए वि । अर्थात् आसोढ पिप्पल को कहते है, उसके पत्ते खाये जाते हैं । न्यग्रोध बड़ का नाम है, पिलक्खु=पिप्परी, णिपूर=सल्लकी को भी कहते हैं ।

२. 'सरडुयं' के स्थान पर सरदुयं पाठान्तर है ।
तथा तंजहा के बाद पठित 'सरडुयं वा' के स्थान पर किसी-किसी प्रति में कविट्ठसरडुयं वा अथवा अंबसरडुयं वा पाठान्तर है । चूर्णिकृत अर्थ 'अंबसरडुगं तरुणगं डोहियं वा, एवं अंबाडगं-कविट्ठ-दाडिम-बिल्लाण वि । आम्र का सरडुय तरुणक फल विशेष है । इसी प्रकार अंबाडक, कपित्थ, अन्तर और बेलफलों के भी सरडुय को समझें ।

३. मंथुनाम फलचूर्णो', एवं णग्गोह-पिलक्खू-असोट्ठाणं अर्थात् मंथुफल चूर्ण अर्थ में है । इसी प्रकार न्यग्रोध, प्लक्ष एवं अश्वत्थ फलों के चूर्ण अर्थ में समझ लेना चाहिए ।

४. चूर्णि में आमडागं के स्थान पर अमडढागं पाठ मानकर अर्थ किया गया है—अमडढागं पत्रं', न मृतं अमृतं सजीवमित्यर्थः । अर्थात् अमड=नहीं मरा हुआ=सजीव डाग—यानी पत्र अमडढाग है ।

५. पूतिपिण्णागं का अर्थ चूर्णिकार ने किया है 'पूतीपिण्णाओ सरिसवखलो, अहवा सव्वो चेव खलो कुधितो पूतिपिण्णाओ अर्थात् पूतिपिण्णाओ—सरसों के खल का नाम है अथवा सभी प्रकार के कुथित =सड़े हुए खल को पूतिपिण्याक कहते हैं ।

६. मधु आदि के विकृत हो जाने का समर्थन चूर्णिकार ने किया है—'महुंपि संसज्जति तव्वण्णेहिं । एवं णवणीय-सप्पी वि ।' मधु (शहद) भी विकृत हो जाने पर उस रंग के जीवो से संसक्त हो जाता है, इसी प्रकार मक्खन और घी अपने वर्ण के जीवों से संसक्त हो जाते हैं ।

एत्थ पाणा संवुड्ढा, एत्थ पाणा अवक्कंता, एत्थ पाणा अपरिणता, एत्थ पाणा अविद्धत्था[1], णो पडिगाहेज्जा।

३८२. से भिक्खू वा २ जाव समाणे से ज्जं पुण जाणेज्जा उच्छुमेरगं वा अंककरेलुयं[2] वा णिक्खारगं वा कसेरुगं वा सिंघाडगं वा पूतिआलुगं वा, अण्णतरं वा तहप्पगारं आमं असत्थपरिणयं जाव णो पडिगाहेज्जा।

३८३. से भिक्खू वा २ [जाव समाणे] से ज्जं पुण जाणेज्जा उप्पलं वा उप्पलणालं वा भिसं वा भिसमुणालं वा पोक्खलं[3] वा पोक्खलथिभगं वा, अण्णतरं वा तहप्पगारं जाव णो पडिगाहेज्जा।

३८४. से भिक्खू वा २ जाव समाणे[4] से ज्जं पुण जाणेज्जा अग्गबीयाणि वा मूलबीयाणि वा खंधबीयाणि वा पोरबीयाणि वा अग्गजायाणि वा मूलजायाणि वा खंधजायाणि वा पोर-जायाणि वा णण्णत्थ तक्कलिमत्थएण वा तक्कलिसीसेण वा णालिएरिमत्थएण वा खज्जूरि-मत्थएण वा तालमत्थएण वा, अण्णतरं वा तहप्पगारं आमं असत्थपरिणयं जाव[5] णो पडिगा-हेज्जा।

---

१. चूर्णिकार के मतानुसार 'एत्थ पाणा अणुप्पसूता से....एत्थ पाणा अविद्धत्था' तक के पाठ में केवल प्रारम्भ में 'एत्थ पाणा' है, बाद में जाता संवुड्ढा आदि पाठों के साथ 'एत्थ पाणा' पाठ नहीं है। चूर्णिमान्य व्याख्या इस प्रकार है—एत्थ पाणा अणुसूता। जाता। संवुद्धा। वक्कंता जीवा, एत्थ तिसु णत्थि। परिणया।—विद्धत्था। एत्थ संजमविराहणा वलीकवग्गुलेमादि दोसा।'

— इनमें प्राणी उत्पन्न होते हैं, जन्म लेते है, वृद्धि पाते हैं, जीव व्युत्क्रान्त होते है, परिणत और विध्वस्त होते है। प्रारम्भ के सिवाय बाद में क्रमशः तीनों के साथ 'एत्थ' नहीं है।

२. अंककरेलुयं—आदि वनस्पति के अस्तित्व की साक्षी चूर्णिकार इस प्रकार देते हैं—'अंककरेलुगं वा लिखरगं वा एते गोल्लविसए। कसेरुग—सिंघाडग कोंकणेसु।—अर्थात अंककरेलुक और लिखरग गोल्लदेश में होते हैं और कसेरुक तथा सिंघाडग होते है कोंकण देश में।

३. (क) चूर्णिकार ने इसके स्थान पर 'पुक्खलत्थिभगं' पाठ मान कर व्याख्या की है—पुक्खलत्थिभगं पुक्खरच्छिवगा कच्छभओ। अर्थात्—पुष्करास्तिभग पुष्कर (कमल) की जड़ में होता है, नदी या सरो-वर के कच्छ (तट) के पास उत्पन्न होता है।

(ख) तुलना कीजिए—

से किंतं जलरुहा ?......पोक्खले पोक्खलत्थिभए।'

—पण्णवणा पृ० २१ पं० १०

'पुक्खलत्ताए पुक्खलत्थिभगत्ताए'।

—सूय० २/३/५४

४. जाव के बाद समाणे तक का समग्र पाठ सू० ३२४ के अनुसार समझें।

५. तहप्पगारं के बाद जाव शब्द सू० ३२४ के अनुसार अफासुयं से लेकर णो पडिगाहेज्जा तक के पाठ का सूचक है।

३८५. से भिक्खू वा २ जाव समाणे से ज्जं पुण जाणेज्जा उच्छुं वा काणं अंगारिगं समट्ठं वइदूमितं वेत्तग्गगं वा कदलिऊसुगं[1] वा अण्णतरं[2] वा तहप्पगारं आमं असत्थपरिणयं जाव णो पडिगाहेज्जा।

३८६. से भिक्खू वा २ जाव[3] समाणे से ज्जं पुण जाणेज्जा लसुणं वा लसुणपत्तं वा लसुणणालं वा लसुणकंदं वा लसुणचोयगं वा, अण्णतरं वा तहप्पगारं आमं असत्थपरिणतं जाव[4] णो पडिगाहेज्जा।

३८७. से भिक्खू वा २ जाव समाणे से ज्जं पुण जाणेज्जा अच्छियं[5] वा कुंभिपक्कं तेंदुगं[6] वा वेलुगं वा कासवणालियं वा, अण्णतरं वा आमं असत्थपरिणतं जाव णो पडिगाहेज्जा।

३८८. से भिक्खू वा २ जाव समाणे से ज्जं पुण जाणेज्जा कणं वा कणकुंडगं वा कणपूयलिं वा[7] चाउलं वा चाउलपिट्ठं वा तिलं वा तिलपिट्ठं वा तिलपप्पडगं[8] वा, अण्णतरं वा तहप्पगारं आमं असत्थपरिणतं जाव लाभे संते णो पडिगाहेज्जा।

---

१. कदलिऊसुगं के स्थान पर चूर्णिकार ने कंदलीउस्सुगं पाठ माना है, जिसकी व्याख्या इस प्रकार है—कंदलीउस्सुगं मज्झं कतलीए हत्थिदंतसंठितं। कंदलीउस्सुगं=कंदली के बीच में हाथी-दांत के आकार का होता है।

२. अण्णतरं वा तहप्पगारं की व्याख्या चूर्णिकार करते हैं—'कलातो सिंबा, फलो चणगो, उसिं सेंगा तस्स चेव, एवं मुग्गमासाण वि, आमत्ता ण कप्पंति।' कला कहते हैं चने को। उसिं का अर्थ है—उसी की सीग यानी फली। इसी प्रकार मूंग, मोठ और उड़द की भी फली। सेंगा=फली (मराठी भाषा में आज भी प्रयुक्त) होती है, कच्ची होने से साधु को लेना कल्पनीय नहीं है।

३. जाव से गाहावइकुलं से लेकर समाणे तक का समग्र पाठ सू० ३२४ के अनुसार है।

४. यहाँ जाव शब्द से अफासुयं से लेकर णो पडिगाहेज्जा तक का समग्र पाठ सूत्र ३२४ के अनुसार समझें।

५. अच्छियं के स्थान पर कहीं-कहीं अच्छिकं, कहीं अत्थियं पाठान्तर मिलता है। अर्थ दोनों का समान है। चूर्णिकार 'अत्थियं' पाठ मानकर कहते हैं—अत्थियं कुम्भीए पच्चति—अस्थिक कुंभी में पकाया जाता है।

६. तुलना कीजिए—

'........अत्थियं तिंदुयं बिल्लं उच्छुखंडं व सिंबलिं .......।' —दशवै० ५/१/७४

७. कणपूयलि की व्याख्या चूर्णिकार के शब्दों में—'कणा तंदुलिकणियाओ, कुंडओ कुक्कुसा, तेहिं चेव पूवलिता आमिता।' अर्थात् कण=चावल के दाने, कुंड—कहते हैं उनके चोकर (छाणस) को, चोकर में चावल के भूसे सहित दाने होते हैं, जो सचित्त होने से उसकी पोली (रोटी) बनाते समय साथ में रह जाते हैं, इसलिए ग्राह्य नहीं है।

८. चूर्णिकार मान्य पाठान्तर इस प्रकार है—तिलपप्पडं आमगं असत्थपरिणयं लाभे संते नो पडिग्गाहेज्जा। तिलपपड़ी, कच्ची (अपक्व) और अशस्त्र-परिणत होने से मिलने पर भी ग्रहण न करे।

३७५. गृहस्थ के घर में भिक्षा के लिए प्रविष्ट साधु या साध्वी यदि यह जानें कि वहाँ कमलकन्द, पलाशकन्द, सरसों की बाल तथा अन्य इसीप्रकार का कच्चा कन्द है, जो शस्त्र परिणत नहीं हुआ है, ऐसे कन्द आदि को अप्रासुक जान कर मिलने पर भी ग्रहण न करे।

३७६. गृहस्थ के घर में भिक्षा के लिए प्रविष्ट साधु या साध्वी यदि यह जाने कि वहाँ पिप्पली, पिप्पली का चूर्ण, मिर्च या मिर्च का चूर्ण, अदरक या अदरक का चूर्ण तथा इसी प्रकार का अन्य कोई पदार्थ या चूर्ण, जो कच्चा (हरा) और अशस्त्र-परिणत है, उसे अप्रासुक जान कर मिलने पर भी ग्रहण न करे।

३७७. गृहस्थ के यहाँ आहार के लिए प्रविष्ट साधु या साध्वी यदि वहाँ प्रलम्ब-फल के ये प्रकार जाने—जैसे कि—आम्र-प्रलम्ब-फल, अम्बाडगफल, ताल-प्रलम्ब-फल, वल्ली-प्रलम्ब-फल, सुरभि-प्रलम्ब-फल, शल्यकी का प्रलम्ब-फल, तथा इसी प्रकार का अन्य प्रलम्ब फल का प्रकार, जो कच्चा और अशस्त्र-परिणत है, उसे अप्रासुक और अनेषणीय समझ कर मिलने पर भी ग्रहण न करे।

३७८. गृहस्थ के घर में आहारार्थ प्रविष्ट साधु या साध्वी अगर वहाँ प्रवाल के ये प्रकार जाने—जैसे कि—पीपल का प्रवाल, बड़ का प्रवाल, पाकड़ वृक्ष का प्रवाल, नन्दी वृक्ष का प्रवाल, शल्यकी (सल्लकी) वृक्ष का प्रवाल, या अन्य उस प्रकार का कोई प्रवाल है, जो कच्चा और अशस्त्र-परिणत है, तो ऐसे प्रवाल को अप्रासुक और अनेषणीय जान कर मिलने पर भी ग्रहण न करे।

३७९. गृहस्थ के घर में भिक्षार्थ प्रविष्ट साधु या साध्वी यदि कोमल फल के ये प्रकार जाने—जैसे कि शलाद फल, कपित्थ (कैथ) का कोमल फल, अनार का कोमल फल, बेल (बिल्व) का कोमल फल अथवा अन्य इसी प्रकार का कोमल (शलादु) फल, जो कि कच्चा और अशस्त्र-परिणत है, तो उसे अप्रासुक एवं अनेषणीय जान कर प्राप्त होने पर भी न ले।

३८०. गृहस्थ के घर में भिक्षा के लिए प्रविष्ट साधु या साध्वी यदि (हरी वनस्पति के) मन्थु=चूर्ण के ये प्रकार जाने, जैसे कि—उदुम्बर (गुल्लर) का मंथु (चूर्ण), बड़ का चूर्ण, पाकड़ का चूर्ण, पीपल का चूर्ण अथवा अन्य इसी प्रकार का चूर्ण है, जो कि अभी कच्चा व थोड़ा पीसा हुआ है, और जिसका योनि-बीज विध्वस्त नहीं हुआ है, तो उसे अप्रासुक और अनेषणीय जान कर प्राप्त होने पर भी न ले।

३८१. गृहस्थ के यहाँ भिक्षा के लिए प्रविष्ट साधु या साध्वी यदि यह जान जाए कि वहाँ कच्ची (अधपकी) भाजी है, सड़ी हुई खली है, मधु, मद्य, घृत और मद्य के नीचे का कीट (कीचड़) बहुत पुराना है तो उन्हें ग्रहण न करे, क्योंकि उनमें प्राणी पुनः उत्पन्न हो जाते है, उनमें प्राणी जन्मते है, संवर्धित होते है, इनमें प्राणियों का व्युत्क्रमण नहीं होता, ये प्राणी शस्त्र-परिणत नहीं होते, न ये प्राणी विध्वस्त होते है।

३८२. गृहस्थ के घर में भिक्षार्थ प्रविष्ट साधु या साध्वी यदि यह जाने कि वहाँ

इक्षुखण्ड --गंडेरी है, अंककरेलु, निक्खारक, कसेरू, सिंघाड़ा एवं पूतिआलुक नामक वनस्पति है, अथवा अन्य इसीप्रकार की वनस्पति विशेष है, जो अपक्व (कच्ची) तथा अशस्त्र-परिणत है, तो उसे अप्रासुक और अनेषणीय जानकर मिलने पर भी ग्रहण न करे।

३८३. गृहस्थ के यहाँ भिक्षा के लिए प्रविष्ट साधु या साध्वी यदि यह जाने कि वहाँ नीलकमल आदि या कमल की नाल है, पद्म कन्दमूल है, या पद्मकन्द के ऊपर की लता है, पद्मकेसर है, या पद्मकन्द है, तथा इसीप्रकार का अन्य कन्द है, जो कच्चा (अपक्व) है, शस्त्र-परिणत नहीं है तो उसे अप्रासुक व अनेषणीय जानकर मिलने पर भी ग्रहण न करे।

३८४. गृहस्थ के घर में भिक्षा के लिए प्रविष्ट साधु या साध्वी यदि यह जाने कि वहाँ अग्रबीज वाली, मूल बीज वाली, स्कन्धबीज वाली तथा पर्वबीज वाली वनस्पति है, एवं अग्रजात, मूलजात, स्कन्धजात तथा पर्वजात वनस्पति है, (इनकी यह विशेषता है कि ये अग्र-मूल आदि पूर्वोक्त भागों के सिवाय अन्य भाग से उत्पन्न नहीं होती) तथा कन्दली का गूदा (गर्भ), कन्दली का स्तबक, नारियल का गूदा, खजूर का गूदा, ताड़ का गूदा तथा अन्य इसी प्रकार की कच्ची और अशस्त्र-परिणत वनस्पति है, उसे अप्रासुक और अनेषणीय समझ कर मिलने पर भी ग्रहण न करे।

३८५. गृहस्थ के यहाँ प्रविष्ट साधु या साध्वी यदि यह जाने कि वहाँ ईख है, छेद वाला काना ईख है, तथा जिसका रंग बदल गया है, जिसकी छाल फट गई है, सियारों ने थोड़ा-सा खा भी लिया है, ऐसा फल है, तथा बेंत का अग्रभाग है, कदली का मध्य भाग है एवं इसी प्रकार की अन्य कोई वनस्पति है, जो कच्ची और अशस्त्र-परिणत है, तो उसे साधु अप्रासुक और अनेषणीय समझ कर मिलने पर भी न ले।

३८६. गृहस्थ के घर में आहारार्थ प्रविष्ट साधु या साध्वी यदि जाने कि वहाँ लहसुन है, लहसुन का पत्ता, उसकी नाल (डंडी) लहसुन का कंद या लहसुन की बाहर की (गीली) छाल, या अन्य उस प्रकार की वनस्पति है, जो कि कच्ची (अपक्व) और अशस्त्र-परिणत है, तो उसे अप्रासुक और अनेषणीय मानकर मिलने पर ग्रहण न करे।

३८७. गृहस्थ के घर में भिक्षा के लिए प्रविष्ट साधु या साध्वी यदि यह जाने कि वहाँ आस्थिक वृक्ष के फल, टैम्बरु के फल, टिम्ब (बेल) का फल, काश्यपालिका (श्रीपर्णी) का फल, अथवा अन्य इसीप्रकार के फल, जो कि गड्ढे में दबा कर धुंए आदि से पकाये गए हों, कच्चे (बिना पके) हैं तथा शस्त्र-परिणत नहीं हैं ऐसे फल को अप्रासुक और अनेषणीय समझ कर मिलने पर भी नहीं लेना चाहिए।

३८८. गृहस्थ के घर में आहार के निमित्त प्रविष्ट साधु या साध्वी यदि यह जाने कि वहाँ शाली धान आदि अन्न के कण है, कणों से मिश्रित छाणक (चोकर) है, कणों से मिश्रित कच्ची रोटी चावल, चावलों का आटा, तिल, तिलकूट, तिलपपड़ी (तिलपट्टी) है, अथवा

अन्य उसी प्रकार का पदार्थ है जो कि कच्चा और अशस्त्र-परिणत है, तो उसे अप्रासुक और अनेषणीय जान कर मिलने पर भी ग्रहण न करे।

**विवेचन**—अपक्व और अशस्त्र-परिणत आहार क्यों अग्राह्य—सू० ३७५ से ३८८ तक में मुख्य रूप से विविध प्रकार की वनस्पति से जनित आहार को अपक्व,[1] अर्धपक्व, अशस्त्र-परिणत, या अधिकोज्झितधर्मीय—अधिक भाग फेंकने योग्य, पुराने बासी सड़े हुए जीवोत्पत्ति युक्त आदि लेने का निषेध किया है, क्योंकि वह अप्रासुक और अनेषणीय होता है। यों तो अधिकांश आहार वनस्पतिजन्य ही होता है, फिर भी कुछ आहार गोरस (दूध, दही, मक्खन, घी आदि) जनित और कुछ प्राणियों द्वारा संगृहीत (मधु आदि) आहार होता है।[2]

शास्त्र में वनस्पति के दस प्रकार बताए हैं—

| | |
|---|---|
| १. मूल, | २. कन्द, |
| ३. स्कन्ध, | ४. त्वचा, |
| ५. शाखा, | ६. प्रवाल, |
| ७. पत्र, | ८. पुष्प, |
| ९. फल और | १०. बीज।[3] |

इनमें से त्वचा (छाल) शाखा, पुष्प आदि कुछ चीजें तो सीधी आहार में काम नहीं आतीं, वे औषधि के रूप में काम आती हैं। यहाँ इन दसों में आहारोपयोगी कुछ वनस्पतियों के प्रकार बता कर उन्हीं के समान अन्य वनस्पतियों को कच्ची, अपक्व, अर्धपक्व, या अशस्त्र-परिणत के रूप में लेना निषिद्ध बताया है। इन सूत्रों में क्रमशः इन वनस्पतियों का उल्लेख किया है—

(१) कमल आदि का कन्द, (२) पिप्पल, मिर्च, अदरक आदि का चूर्ण, (३) आम्र आदि

---

१. अपक्व'—शास्त्रों में 'आम' शब्द अपक्व के अर्थ में तथा 'अभिन्न' शब्द 'शस्त्र-अपरिणत' 'असत्थ परिणते'—के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है।
'जो फल पक कर वृक्ष से स्वयं नीचे गिर जाता है या पकने पर तोड़ लिया जाता है, उसे पक्व कहते हैं। पक्व फल भी सचित्त-बीज, गुठली आदि से संयुक्त होता है। जब उसे शस्त्र से विदारित कर, बीज आदि को दूर कर या अग्नि आदि से संस्कारित कर दिया जाता है, तब वह **'भिन्न'** अथवा शस्त्र-परिणत कहलाता है। अपक्व—अर्धपक्व या अर्धसंस्कारित फल भी सचित्त एवं शस्त्र-अपरिणत (अग्राह्य) कोटि में गिना गया है।
—देखें बृहत्कल्प सूत्र उद्देशक १ सूत्र १-२ की व्याख्या (कप्पसुत्त १/१-२, मुनि कन्हैयालाल जी 'कमल')

२. आचारांग मूल एवं वृत्ति पत्रांक ३४७-३४८।

३. दशवै० जिनदास चूर्णि पृ० १३८—
मूले कंदे खंधे तया य साले तहप्पवाले य।
पत्ते पुप्फे य फले बीए दसमे य नायव्वा॥

के प्रलम्ब फल (४) विविध वृक्षों के प्रवाल, (५) कपित्थ आदि के कोमल फल, (६) गुल्लर, बड़, पीपल आदि का मंथु (चूर्ण), (७) जलज वनस्पतियाँ, (८) पद्म आदि कन्द के मूल आदि (९) अग्र-मूल-स्कन्ध-पर्व-बीजोत्पन्न वनस्पतियाँ, (१०) ईख, बेंत आदि की विकृति. (११) लहसुन और उसके सभी अवयव, (१२) आस्थिक आदि वृक्षों के फल, (१३) बीज रूप वनस्पति और तन्निर्मित आहार, (१४) अधपको पत्तों की भाजी, सड़ी खली, तथा विकृत गोरस जनित आहार।[1]

उत्तराध्ययन सूत्र (अ-३६) में वनस्पतिकाय के मुख्यतया दो भेद बताए हैं—(१) साधारण और (२) प्रत्येक।

साधारण वनस्पति में शरीर एक होता है, तथा प्राण—आत्माएँ अनेक होती हैं, जैसे कन्द, मूल, आलू, अदरक, लहसुन, हलदी आदि। प्रत्येक शरीरवाली वनस्पति (जिसके एक शरीर में आत्मा भी एक ही होती है) वृक्ष, गुल्म, गुच्छ, लता, वल्ली, तृण, वलय पर्व, कुहुण, जलरूह, औषधि (गेहूँ आदि अन्न), तने, हरित (हरियाली दूब आदि) अनेक प्रकार की होती है।[2]

यहाँ जितनी भी वनस्पतियों का निर्देश किया है, वे जब तक हरी, या कच्ची होती हैं, किसी स्व-काय, पर-काय या उभय-काय शस्त्र से परिणत नहीं होती, या फल के रूप में परिपक्व नहीं होतीं, तब तक अप्रासुक (सचित्त) और अनेषणीय मानी जाती हैं; वे साधु के लिए ग्राह्य नहीं होती।

सालुयं आदि पदों के अर्थ—शालूक आदि अपक्वरूप में खाए जाते हैं, इसलिए इनके ग्रहण का निषेध किया गया है। सालुयं=उत्पल-कमल का कन्द (जड़)। यह जलज कन्द होता है। विरालियं=पलाशकन्द, विदारिका का कन्द। यह कन्द स्थलज और पत्ते से उत्पन्न होता है।[3] सासवनालियं=सर्षप (सरसों) की नाल।[4] पिप्पलि=कच्ची हरी पीपर। पिप्पल चुण्णं=हरी पीपर को पीस कर उसकी चटनी बनाई जाती है, या उसे कूट कर चूर-चूर किया जाता है, उसे पीपर का चूर्ण कहते हैं। मिरियं=काली या हरी कच्ची मिर्च। सिंगबेरं=कच्चा अदरक। सिंगबेरचुण्णं=कच्चे अदरक को कूट पीस कर चटनी बनाई जाती है।[5] पलंब=लम्बा लटकनेवाला फल।[6] पवाल=नवांकुर या किसलय नया कोमल पत्ता।[7] सरडुय=

---

१. आचारांग वृत्ति के आधार पर पत्रांक ३४७-३४८।
२. उत्तराध्ययन सूत्र अ० ३६ गा० ९४ से १०० तक।
३. (क) आचारांग वृत्ति पत्रांक ३४७, (ख) दशवै० ५/२/१८ हारि० टीका प० १८५।
४. दशवै० ५/२/१८ जिन० चूर्णि पृ० १९७।
५. आचारांग वृत्ति पत्रांक ३४७।
६. पाइअ सद्दमहण्णवो पृ० ५६९।
७. पाइअ सद्दमहण्णवो पृ० ५७५।

जिसमें गुठली न बंधी हो, ऐसा कोमल (कच्चा) फल।[1] मंथु=फल का कूटा हुआ चूर्ण, चूरा, बुकनी।[2] आमयं=कच्चा। दुरुक्कं=थोड़ा पीसा हुआ। साणुबीयं=जिसका योनि बीज विध्वस्त न हुआ हो। उच्छुमेरकं=ईख का छिलका उतार कर छोटे-छोटे टुकड़े किये हुए हों, वह गंडेरी। अंककरेलुअं आदि सिंघाड़े की तरह जल में पैदा होने वाली वनस्पतियां हैं।[3] अग्गबीयाणि=उत्पादक भाग को बीज कहते हैं जिसके अग्र भाग बीज होते हैं, जैसे—कोरंटक, जपापुष्प आदि वे अग्रबीज कहलाते हैं। मूलबीयाणि=जिन (उत्पलकंद आदि) के मूल ही बीज हैं। खंधबीयाणि=जिन (अश्वत्थ, थूहर, कैथ आदि) के स्कन्ध ही बीज हैं, वे। पोरबीयाणि=जिन (ईख आदि) के पर्व—पोर ही बीज हैं, वे। काणगं=छिद्र हो जाने से काना फल, या ईख। अंगारियं=रंग बदला हुआ, या मुर्झाया हुआ फल। संमिस्सं=जिसका छिलका फटा हुआ हो। विगदूमियं=सियारों द्वारा थोड़ा खाया हुआ। वेत्तग्गगं=बेंत का अग्र भाग। लसुणचोयगं=लहसुन के ऊपर का कड़ा छिलका।[4] अत्थियं आदि प्रत्येक कुम्भीपक्व से सम्बन्धित हैं।[5] आमडागं=कच्चा हरा पत्ता, जो अपक्व या अर्धपक्व हो, पूतिपिण्णागं का अर्थ—सड़ा हुआ खल होता है, दशवैकालिक जिनदास चूर्णि के अनुसार पूति का अर्थ सरसों की पिट्ठी का पिण्ड है। पिण्याक का अर्थ है—खल।[6]

पुराने मधु-मद्य-घृतादि अग्राह्य—मधु, मद्य, घृत आदि कुछ पुराने हो जाने पर इनमें उनके ही जैसे रंग के जीव पैदा हो जाते हैं, जो वहीं बार-बार जन्म लेते, बढ़ते हैं, जो वहीं बने रहते हैं। इसीलिए कहा है—एत्थ पाणाअणुप्पसूता ……अविद्धत्था।[7]

'तक्कलीमत्थएण' का तात्पर्य—कन्दली के मस्तक, (मध्यवर्ती गर्भ), कंदली के सिर, नारियल के मस्तक और खजूर के मस्तक के सिवाय अन्यत्र जीव नहीं होता। इनके मस्तक स्थान छिन्न होते ही जीव समाप्त हो जाता है।[8]

**३८९. एयं खलु तस्स भिक्खुस्स वा भिक्खुणीए वा सामग्गियं।**

३८९. यह (वानस्पतिकायिक आहार-गवेषणा) उस भिक्षु या भिक्षुणी की (ज्ञान-दर्शन-चारित्रादि से सम्बन्धित) समग्रता है।[9]

**॥ अट्ठम उद्देसओ समत्तो ॥**

---

१. (क) पाइअसद्द० पृ० ८७९। (ख) आचारांग वृत्ति पत्रांक ३४७।
२. (क) पाइअसद्द० पृ० ६६४। (ख) दशवै० जिन० चूर्णि पृ० १९०।
३. आचारांग वृत्ति पत्रांक ३४८।
४. (क) दशवै० हारि० टीका प० १३६। (ख) आचारांग वृत्ति पत्रांक ३४८।
५. आचारांग वृत्ति पत्रांक ३४९।
६. (क) आचारांग वृत्ति पत्र ३४८। (ख) दशवै० जिन० चूर्णि पृ० १९८।
७. आचारांग वृत्ति पत्रांक ३४८।
८. (क) आचारांग वृत्ति पत्रांक ३४८। (ख) आचा० चूर्णि मूल पाठ टिप्पण पृ० १३३।
९. इसका विवेचन ३३४वें सूत्र के अनुसार समझें।

# णवमो उद्देसओ

## नवम उद्देशक

### आधाकर्मिक आदि ग्रहण-निषेध

३९०. इह खलु पाईणं वा पडीणं वा दाहिणं वा उदीणं वा संतेगतिया सड्ढा भवंति गाहावती वा जाव[1] कम्मकरी वा। तेसिं च णं एवं वुत्तपुव्वं भवति—जे इमे भवंति समणा भगवंतो सीलमंता वयमंता गुणमंता संजता संवुडा बंभचारी उवरया मेहुणातो धम्मातो णो खलु एतेसिं कप्पति आधाकम्मिए असणे वा पाणे वा खाइमे वा साइमे वा भोत्तए वा पातए वा। से ज्जं पुण इमं अम्हं अप्पणो अट्ठाए णिट्ठितं, तंजहा—असणं वा ४, सव्वमेयं समणाणं णिसिरामो, अवियाइं वयं पच्छा वि अप्पणो सयट्ठाए असणं वा ४ चेतिस्सामो। एयप्पगारं णिग्घोसं सोच्चा णिसम्म तहप्पगारं असणं वा ४ अफासुयं अणेसणिज्जं जाव लाभे संते णो पडिगाहेज्जा।

३९१. से भिक्खू वा २ जाव[2] समाणे वा वसमाणे[3] वा गामाणुगामं वा दूइज्जमाणे, से ज्जं पुण जाणेज्जा गामं वा जाव रायहाणिं वा इमंसि खलु गामंसि वा[4] जाव रायहाणिंसि वा संतेगतियस्स भिक्खुस्स पुरेसंथुया वा पच्छासंथुया वा परिवसंति, तंजहा—गाहावती वा जाव कम्मकरी वा। तहप्पगाराइं कुलाइं णो पुव्वामेव भत्ताए वा पाणाए वा णिक्खमेज्ज वा पविसेज्ज वा।

केवली बूया—आयाणमेयं। पुरा पेहा एतस्स परो अट्ठाए असणं वा ४ उवकरेज्ज[5] वा उवक्खडेज्ज वा। अह भिक्खूणं पुव्वोवदिट्ठा ४[6] जं णो तहप्पगाराइं कुलाइं पुव्वामेव भत्ताए वा पाणाए वा पविसेज्ज वा णिक्खमेज्ज वा।

से त्तमायाए एगंतमवक्कमेज्जा, एगंतमवक्कमित्ता अणावायमसंलोए चिट्ठेज्जा, से तत्थ

---

१. यहाँ जाव शब्द से गाहावती से लेकर कम्मकरी तक का समग्र पाठ सू० ३४७ के अनुसार समझें।
२. जाव शब्द से यहाँ गाहावइकुलं से लेकर समाणे तक का पाठ सू० ३२४ के अनुसार समझें।
३. 'समाणे वसमाणे' के सम्बन्ध में चूर्णिकार कहते हैं—समाणादी—पुव्वभणिता—'समान' आदि के सम्बन्ध में पहले कहा जा चुका है देखें सूत्र ३५० पृष्ठ ४५ का टिप्पण ३।
४. यहाँ जाव शब्द से गामंसि वा से लेकर रायहाणिंसि तक का सारा पाठ सू०३३८ के अनुसार समझें।
५. उवकरेज्ज वा उवक्खडेज्ज वा के स्थान पर उवकरेज्ज वा उवक्खडेज्ज वा पाठ मानकर चूर्णिकार इन दोनों क्रियाओं का अर्थ इस प्रकार करते हैं—उवकरेति परिवच्छेति, उवक्खडेति रंधेति। अर्थात् उवकरेति—सब ओर से सामग्री एकत्रित करता है, उवक्खडेति—पकाता है।
६. पुव्वोवदिट्ठा के बाद '४' का चिन्ह सू० ३५७ के अनुसार एस पतिण्णा आदि चार बातों का सूचक है।

कालेणं अणुपविसेज्जा[1], २ [त्ता] तत्थितरातिरेहिं कुलेहिं सामुदाणियं एसियं वेसियं पिंडवायं एसित्ता आहारं आहारेज्जा ।

३९२. अह[2] सिया से परो कालेण अणुपविट्ठस्स आधाकम्मियं असणं वा ४ उवकरेज्ज वा उवक्खडेज्ज वा । तं चेगतिओ तुसिणीओ उवेहेज्जा, आहडमेयं[3] पच्चाइक्खिस्सामि । मातिट्ठाणं संफासे । णो एवं करेज्जा । से पुव्वामेव आलोएज्जा—आउसो ति वा भइणी ति वा णो खलु मे कप्पति आहाकम्मियं असणं वा ४ भोत्तए वा पायए वा, मा उवकरेहिं, मा उवक्खडेहिं ।

से सेवं वदंतस्स परो आहाकम्मियं असणं वा ४ उवक्खडेत्ता आहट्टु दलएज्जा । तहप्पगारं असणं वा ४ अफासुयं लाभे संते णो पडिगाहेज्जा ।

३९०. यहाँ (जगत में) पूर्व में, पश्चिम में, दक्षिण में या उत्तर दिशा में कई सद्गृहस्थ, उनकी गृहपत्नियाँ, उनके पुत्र-पुत्री, उनकी पुत्रवधू, उनकी दास-दासी, नौकर-नौकरानियाँ होते हैं, वे बहुत श्रद्धावान् होते हैं और परस्पर मिलने पर इस प्रकार बातें करते हैं—"ये पूज्य श्रमण भगवान् शीलवान् व्रतनिष्ठ, गुणवान्, संयमी. आस्रवों के निरोधक, ब्रह्मचारी एवं मैथुनकर्म से निवृत होते हैं । आधार्कामिक अशन, पान, खाद्य और स्वाद्य, खाना-पीना इन्हें कल्पनीय नहीं है । अतः हमनें अपने लिए जो आहार बनाया है, वह सब हम इन श्रमणों को दे देंगे, और हम अपने लिए बाद में अशनादि चतुर्विध आहार बना लेंगे ।"

उनके इस प्रकार के वार्तालाप को सुनकर तथा (दूसरों से) जानकर, साधु या साध्वी इस प्रकार के (आधार्कामिक आदि दोषयुक्त) अशनादि चतुर्विध आहार को अप्रासुक और अनेषणीय मानकर मिलने पर ग्रहण न करे ।

३९१. शारीरिक अस्वस्थता तथा वृद्धावस्था के कारण एक ही स्थान पर स्थिरवास करने वाले या ग्रामानुग्राम विचरण करने वाले साधु या साध्वी, किसी ग्राम में यावत् राजधानी में भिक्षाचर्या के लिए जब गृहस्थों के यहाँ जाने लगें, तब यदि वे यह जान जाएँ कि इस गाँव में यावत् राजधानी में किसी (अमुक) भिक्षु के पूर्व-परिचित (माता-पिता आदि सम्बन्धीजन) या पश्चात्-परिचित सास-ससुर आदि—गृहस्थ, गृहस्थपत्नी, उसके पुत्र-पुत्री, पुत्रवधू, दास-दासी, नौकर-नौकरानियाँ आदि श्रद्धालुजन रहते हैं तो इस प्रकार के घरों में भिक्षाकाल से पूर्व आहार पानी के लिए जाए-आए नहीं ।

---

१. यहाँ '२' का चिन्ह 'अणुपविसित्ता' का सूचक है ।
२. इस वाक्य का चूर्णिमान्य पाठान्तर इस प्रकार है—अह से काले पविट्ठस्स वि उवक्खडिज्जा । अर्थात्—यदि भिक्षाकाल में प्रविष्ट होने पर भी वह भोजन तैयार करे ।
३. आहडमेयं पच्चाइक्खिस्सामि के स्थान पर पाठान्तर मानकर चूर्णिकार अर्थ करते हैं—आहूतं पडियाइक्खिस्सं—अर्थात् गृहस्थ को पास में बुला कर मना कर दूंगा ।

केवली भगवान कहते हैं—यह कर्मों के आने का कारण है, क्योंकि समय से पूर्व अपने घर में साधु या साध्वी को आए देखकर वह उसके लिए आहार बनाने के सभी साधन जुटाएगा, अथवा आहार तैयार करेगा। अतः भिक्षुओं के लिए तीर्थंकरों द्वारा पूर्वोपदिष्ट यह प्रतिज्ञा हैं, यह हेतु, कारण या उपदेश है कि वह इस प्रकार के परिचित कुलों में भिक्षाकाल से पूर्व आहार पानी के लिए जाए-आए नहीं। बल्कि स्वजनादि या श्रद्धालु परिचित घरों को जानकर एकान्त स्थान में चला जाए, वहाँ जाकर जहाँ कोई आता-जाता और देखता न हो, ऐसे एकान्त में खड़ा हो जाए। ऐसे स्वजनादि सम्बद्ध ग्राम आदि में भिक्षा के समय प्रवेश करे और स्वजनादि से भिन्न अन्यान्य घरों से सामुदानिक रूप से एषणीय तथा वेषमात्र से प्राप्त (उत्पादनादि दोष-रहित) निर्दोष आहार प्राप्त करके उसका उपभोग करे।

३९२. यदि कदाचित् भिक्षा के समय प्रविष्ट साधु को देख वह (श्रद्धालु—परिचित) गृहस्थ उसके लिए आधाकर्मिक आहार बनाने के साधन जुटाने लगे या आहार बनाने लगे, उसे देखकर भी वह साधु इस अभिप्राय से चुपचाप देखता रहे कि "जब यह आहार लेकर आएगा, तभी उसे लेने से इन्कार कर दूंगा" यह माया का स्पर्श करना है। साधु ऐसा न करे। वह पहले से ही इस पर ध्यान दे और (आहार तैयार करते देख) कहे—"आयुष्मन् गृहस्थ (भाई) या बहन! इस प्रकार का आधाकर्मिक आहार खाना या पीना मेरे लिए कल्पनीय (आचरणीय) नहीं है। अतः मेरे लिए न तो इसके साधन एकत्रित करो, और न इसे बनाओ।"

उस साधु के इस प्रकार कहने पर भी यदि वह गृहस्थ आधाकर्मिक-आहार बनाकर लाए और साधु को देने लगे तो वह साधु उस आहार को अप्रासुक एवं अनेषणीय जान कर मिलने पर भी न ले।

विवेचन—आधाकर्मादि दोष क्या, उसका त्याग क्यों? कैसे जाना जाए? सूत्र ३९०-३९१ और ३९२ इन तीन सूत्रों में आधाकर्म-दोषयुक्त आहार से बचने का विधान हैं। आधाकर्मदोष का लक्षण यह है—किसी खास साधु को मन में रखकर उसके निमित्त से आहार बनाना, सचित्त वस्तु को अचित्त करना या अचित्त को पकाना। यह दोष ४ प्रकार से साधु को लगता है—(१) प्रतिसेवन—बारबार आधाकर्मी आहार का सेवन करना, (२) प्रतिश्रवण—आधाकर्मी आहार के लिए निमंत्रण स्वीकार करना, (३) संवसन—आधाकर्मी आहार का सेवन करने वाले साधुओं के साथ रहना, और (४) अनुमोदन—आधाकर्मी आहार का उपभोग करने वालों की प्रशंसा एवं अनुमोदना करना।[1]

प्रस्तुत तीन सूत्रों में आधाकर्म दोष लगने के पाँच कारणों से सावधान कर दिया है—(१) साधुओं के प्रति अत्यन्त श्रद्धान्वित एवं प्रभावित होने से अपने लिए बनाया हुआ आहार साधुओं को देकर अपने लिए बाद में तैयार करने का विचार करते सुनकर सावधान हो जाए

---

१. पिण्डनिर्युक्ति गाथा ९३, ९५ टीका।

(२) पूर्व-पश्चात्-परिचित गृहस्थों के यहाँ भिक्षाकाल से पूर्व न जाए, (३) कदाचित अनजाने में चला भी जाए, तो उन घरों से बचकर अन्य घरों में भिक्षा करे। (४) भिक्षाकाल में भिक्षाटन करते देख परिचित गृहस्थ को आधाकर्मिक दोषयुक्त आहार बनाते जान कर उसे वैसा करने से इन्कार कर दे, (५) फिर भी बनाकर देने लगे तो उस आहार को न ले।

आधाकर्म के साथ-साथ उद्गम के अन्य दोष भी अपने खास परिचित घरों से लेने में लगने की सम्भावना हो।[1]

ग्रासैषणा दोष-परिहार

३९३. से भिक्खू वा २ जाव[2] समाणे से ज्जं पुण जाणेज्जा, मंसं वा मच्छं वा[3] भज्जिज्जमाणं पेहाए तेल्लपूयं वा आएसाए उवक्खडिज्जमाणं पेहाए णो खद्धं खद्धं उवसंकमित्तु ओभासेज्जा णण्णत्थ गिलाणाए।[4]

३९४. से भिक्खू वा २ जाव समाणे अण्णतरं भोयणजातं पडिगाहेत्ता सुब्भिं सुब्भिं भोच्चा दुब्भिं दुब्भिं परिट्ठवेति। मातिट्ठाणं संफासे। णो एवं करेज्जा।

सुब्भिं[5] वा दुब्भिं वा सव्वं भुंजे ण छड्डए।

३९५. से भिक्खू वा २ जाव समाणे अण्णतरं वा पाणगजायं पडिगाहेत्ता पुप्फं पुप्फं आविइत्ता कसायं कसायं परिट्ठवेति। माइट्ठाणं संफासे। णो एवं करेज्जा। पुप्फं पुप्फे ति वा कसायं कसाए ति वा सव्वमेणं भुंजेज्जा, ण किंचि वि परिट्ठवेज्जा।

३९६. से भिक्खू वा २ बहुपरियावण्णं भोयणजायं पडिगाहेत्ता साहम्मिया तत्थ वसंति संभोइया समणुण्णा अपरिहारिया अदूरगया। तेसिं अणालोइया अणामंतिया[6] परिट्ठवेति। मातिट्ठाणं संफासे। णो एवं करेज्जा।

---

१. आचारांग वृत्ति पत्रांक ३५१ के आधार पर।

२. यहाँ जाव शब्द से गाहावइकुलं से लेकर समाणे तक का पाठ सूत्र ३२४ के अनुसार समझें।

३. 'मंसं वा……तेल्लपूयं वा' तक चूर्णिकार मान्य पाठान्तर इस प्रकार है—मंसं वा मच्छं वा भज्जिज्जमाणं पेहाए सक्कुलिं वा पूवं वा तेल्लापूतं वा…। अर्थात मांस और मत्स्य को भूँजे जाते हुए देखकर, पूड़ी- पूआ या तेल का पूआ कड़ाही में बनाते देखकर……।

४. णण्णत्थ गिलाणाए के स्थान पर णण्णत्थ गिलाणिए,……गिलाणीए, णण्णत्थ गिलाणो आदि पाठान्तर मिलते हैं। चूर्णिकार ने तीसरा पाठान्तर माना है जिसका अर्थ है—ग्लान (रोगी) के सिवाय।

५. 'सुब्भि……से लेकर छड्डए' तक का पाठान्तर इस प्रकार है—'सुब्भिं ति वा दुब्भिं ति वा सव्वमेयं भुंजिज्जा, नो किंचि वि परिट्ठविज्जा' सुगन्धित हो या दुर्गन्धित, उस सब आहार का—उपभोग कर ले, किंचित भी न परठे=न डाले।

६. अणामंतिया के स्थान पर अणासंसिया पाठ किसी-किसी प्रति में मिलता है। उसका अर्थ है—दूसरों की अपेक्षा किये विना।

**रंभेणं जाव अगणिकाये वा उज्जालियपुव्वे भवति, जे भयंतारो तहप्पगाराइं आएसणाणि वा जाव गिहाणि वा उवागच्छंति इतराइतरेहिं पाहुडेहिं एगपक्खं ते कम्मं सेवंति, अयमाउसो ! अप्पसावज्जकिरिया यावि भवति।**

४३२ पथिकशालाओं में उद्यान में निर्मित विश्रामगृहों में, गृहस्थ के घरों में, या तापसों के मठों आदि में जहाँ (—अन्य सम्प्रदाय के) साधु बार-बार आते-जाते (ठहरते) हों, वहाँ निर्ग्रन्थ साधुओं को मासकल्प आदि नहीं करना चाहिए।

४३३. हे आयुष्मन् ! जिन पथिकशाला आदि में साधु भगवन्तों ने ऋतुबद्ध मासकल्प —(शेषकाल) या वर्षावास कल्प (चातुर्मास) बिताया है, उन्हीं स्थानों में अगर वे बिना कारण पुनः-पुनः निवास करते हैं, तो उनकी वह शय्या (वसति-स्थान) कालातिक्रान्त क्रिया—दोष से युक्त हो जाती है।

४३४ हे आयुष्मन् ! जिन पथिकशालाओं आदि में, जिन साधु भगवन्तों ने ऋतुबद्ध कल्प या वर्षावासकल्प बिताया है, उससे दुगुना-दुगुना काल (मासादिकल्प का समय) अन्यत्र बिताये बिना पुनः उन्ही (पथिकशालाओं आदि) में आकर ठहर जाते हैं तो उनकी वह शय्या (निवास स्थान) उपस्थान-क्रिया दोष से युक्त हो जाती है।

४३५. आयुष्मन् ! इस संसार में पूर्व, पश्चिम, दक्षिण अथवा उत्तर दिशा में कई श्रद्धालु (भावुक भक्त) होते है, जैसे कि गृहस्वामी गृहपत्नी, उसकी पुत्र-पुत्रियां, पुत्रवधुएँ, धायमाताएँ, दास-दासियाँ या नौकर-नौकरानियाँ आदि; उन्होंने निर्ग्रन्थ साधुओं के आचार व्यवहार के विषय में तो सम्यक्तया नहीं सुना है, किन्तु उन्होंने यह सुन रखा है कि साधु-महात्माओं को निवास के लिए स्थान आदि का दान देने से स्वर्गादि फल मिलता है। इस बात पर श्रद्धा, प्रतीति एवं अभिरुचि रखते हुए उन गृहस्थों ने (अपने-अपने ग्राम या नगर में) बहुत-से शाक्यादि श्रमणों, ब्राह्मणों, अतिथि-दरिद्रों और भिखारियों आदि के उद्देश्य से विशाल मकान बनवा दिये हैं। जैसे कि लुहार आदि की शालाएं, देवालय की पार्श्ववर्ती धर्मशालाएं, सभाएँ, प्रपाएं (प्याऊ), दूकानें, मालगोदाम, यानगृह, रथादि बनाने के कारखाने, चूने के कारखाने, दर्भ, चर्म एवं वल्कल (छाल) के कारखाने, कोयले के कारखाने, काष्ठ-कर्मशाला, श्मशान भूमि में बने हुए घर, पर्वत पर बने हुए मकान, पर्वत की गुफा से निर्मित आवासगृह शान्ति कर्म गृह, पाषाण मण्डल (या भूमिगृह आदि) उस प्रकार के लुहारशाला से लेकर भूमिगृह आदि तक के गृहस्थ निर्मित आवास स्थानों में, (जहां कि शाक्यादि श्रमण, ब्राह्मण आदि पहले ठहरे हुए है, (उन्हीं में) बाद में) निर्ग्रन्थ आकर ठहरते हैं, तो वह शय्या अभिक्रान्त क्रिया से युक्त हो जाती है।

४३६. हे आयुष्मन् ! इस संसार में पूर्वादि दिशाओं में अनेक श्रद्धालु (भक्त) होते हैं, जैसेकि गृहपति यावत उसके नौकर-नौकरानियाँ आदि। निर्ग्रन्थ साधुओं के आचार विचार से अनभिज्ञ इन लोगों ने श्रद्धा, प्रतीति और अभिरुचि से प्रेरित होकर बहुत से श्रमण, ब्राह्मण

आदि के उद्देश्य से विशाल मकान बनवाए हैं, जैसे कि लोहकारशाला यावत् भूमिगृह आदि। ऐसे लोहकार शाला यावत् भूमि गृहों में चरकादि परिव्राजक, शाक्यादि श्रमण इत्यादि पहले नहीं ठहरे हैं, (वे बनने के बाद से अब तक खाली पड़े रहे हैं), ऐसे मकानों में अगर निर्ग्रन्थ श्रमण आकर पहले-पहल ठहरते हैं, तो वह शय्या अनभिक्रान्त क्रिया से युक्त हो जाती है। अकल्पनीय है।

४३७. इस संसार में पूर्वादि दिशाओं में कई श्रद्धा भक्ति से युक्त जन है, जैसे कि गृहपति यावत् उसकी नौकरानियाँ। उन्हें पहले से ही यह ज्ञात होता है, कि ये श्रमण भगवन्त शीलवान् यावत् मैथुनसेवन से ऊपरत होते हैं, इन भगवन्तों के लिए आधाकर्मदोष से युक्त उपाश्रय में निवास करना कल्पनीय नहीं है। अतः हमने अपने प्रयोजन के लिए जो ये लोहकारशाला यावत् भूमि गृह आदि मकान बनवाए हैं, वे सब मकान हम इन श्रमणों को दे देंगे, और हम अपने प्रयोजन के लिए बाद में दूसरे लोहकारशाला आदि मकान बना लेंगे।

गृहस्थों का इस प्रकार का वार्तालाप सुनकर तथा समझकर भी जो निर्ग्रन्थ श्रमण गृहस्थों द्वारा (भेंट रूप में) प्रदत्त उक्त प्रकार के लोहकारशाला आदि मकानों में आकर ठहरते हैं, वहाँ ठहर कर वे अन्यान्य छोटे-बड़े उपहार रूप घरों का उपयोग करते है, तो आयुष्मान् शिष्य! उनकी वह शय्या (वसतिस्थान) वर्ज्यक्रिया से युक्त हो जाती है।

४३८. इस संसार में पूर्वादि दिशाओं में कई श्रद्धालुजन होते है, जैसे कि-गृहपति, उसकी पत्नी, पुत्री, पुत्र, पुत्रवधू, धायमाता, दास-दासियां आदि। वे उनके आचार-व्यवहार से तो अनभिज्ञ होते हैं, लेकिन वे श्रद्धा, प्रतीति और रुचि से प्रेरित होकर बहुत से श्रमण, ब्राह्मण यावत् भिक्षाचरों को गिन-गिन कर उनके उद्देश्य से जहाँ-तहाँ लोहकारशाला यावत् भूमिगृह आदि विशाल भवन बनवाते हैं। जो निर्ग्रन्थ साधु उस प्रकार के (गृहस्थों द्वारा श्रमणादि की गिनती करके बनवाये हुए) लोहकारशाला आदि भवनों में आकर रहते है, वहाँ रहकर वे अन्यान्य छोटे-बड़े उपहार रूप में प्रदत्त घरों का उपयोग करते हैं तो वह शय्या उनके लिए महावर्ज्य क्रिया से युक्त हो जाती है।

४३९. इस संसार में पूर्वादि दिशाओं में कई श्रद्धालु व्यक्ति होते हैं, जैसे कि—गृहपति, उसकी पत्नी यावत् नौकरानियाँ आदि। वे उनके आचार-व्यवहार से तो अज्ञात होते हैं, लेकिन श्रमणों के प्रति श्रद्धा, प्रतीति और रुचि से युक्त होकर सब प्रकार के श्रमणों के उद्देश्य से लोहकारशाला यावत् भूमिगृह बनवाते है। सभी श्रमणों के उद्देश्य से निर्मित उस प्रकार के (लोहकारशाला अदि) मकानों में जो निर्ग्रन्थ श्रमण आकर ठहरते हैं, तथा गृहस्थों द्वारा उपहार रूप में प्रदत्त अन्यान्य गृहों को उपयोग करते हैं, उनके लिए वह शय्या सावद्यक्रिया दोष से युक्त हो जाती है।

४४०. इस संसार में पूर्वादि दिशाओं में गृहपति, उनकी पत्नी, पुत्री, पुत्रवधू आदि कई श्रद्धा-भक्ति से ओतप्रोत व्यक्ति हैं, उन्होंने साधुओं के आचार-व्यवहार के सम्बन्ध में तो

जाना-सुना नहीं है, किन्तु उनके प्रति श्रद्धा, प्रतीति और रुचि से प्रेरित होकर उन्होंने किसी एक ही प्रकार के निर्ग्रन्थ श्रमण वर्ग के उद्देश्य से लोहकारशाला यावत् भूमिगृह आदि मकान जहाँ-तहाँ बनवाए हैं। उन मकानों का निर्माण पृथ्वीकाय के महान् समारम्भ से यावत् त्रसकाय के महान् संरम्भ-समारम्भ और आरम्भ से तथा नाना प्रकार के महान् पाप कर्मजनक कृत्यों से हुआ है जैसे कि—साधु वर्ग के लिए मकान पर छत आदि डाली गई हैं, उसे लीपा गया है, संस्तारक कक्ष को सम बनाया गया है, द्वार के ढक्कन लगाया गया है, इन कार्यों में शीतल सचित्त पानी पहले ही डाला गया है, (शीतनिवारणार्थ—) अग्नि भी पहले प्रज्वलित की गयी है। जो निर्ग्रन्थ श्रमण उस प्रकार के आरम्भ-निर्मित लोहकारशाला आदि मकानों में आकर रहते हैं, भेंट रूप में प्रदत्त छोटे-बड़े गृहों में ठहरते हैं, वे द्विपक्ष (द्रव्य से साधुरूप और भाव से गृहस्थरूप) कर्म का सेवन करते हैं। आयुष्मन्! (उन श्रमणों के लिए) यह शय्या महासावद्यक्रिया दोष से युक्त होती है।

४४१. इस संसार में पूर्वादि दिशाओं में कतिपय गृहपति यावत् नौकरानियाँ श्रद्धालु व्यक्ति है। वे साधुओं के आचार-व्यवहार के विषय में सुन चुके हैं, वे साधुओं के प्रति श्रद्धा, प्रतीति और रुचि से प्रेरित भी हैं, किन्तु उन्होंने अपने निजी प्रयोजन के लिए यत्र-तत्र मकान बनवाए हैं, जैसे कि लोहकारशाला यावत् भूमिगृह आदि। उनका निर्माण पृथ्वीकाय के यावत् त्रसकाय के महान संरम्भ-समारम्भ एवं आरम्भ से तथा नानाप्रकार के पापकर्मजनक कृत्यों से हुआ है। जैसे कि—छत डालने-लीपने, संस्तारक कक्ष सम करने तथा द्वार का ढक्कन बनाने में पहले सचित्त पानी डाला गया है, अग्नि भी प्रज्वलित की गई है। जो पूज्य निर्ग्रन्थ श्रमण उस प्रकार के (गृहस्थ द्वारा अपने लिए निर्मित) लोहकारशाला यावत् भूमिगृह आदि वास स्थानों में आकर रहते हैं, अन्यान्य प्रशस्त उपहाररूप पदार्थों का उपयोग करते हैं वे एकपक्ष (भाव से साधुरूप) कर्म का सेवन करते हैं। हे आयुष्मन्! (उन श्रमणों के लिए) यह शय्या अल्पसावद्यक्रिया (निर्दोष) रूप होती हैं।

**विवेचन**—नौ प्रकार की शय्याएं : कौन-सी अग्राह्य कौनसी ग्राह्य? सूत्र ४३२ से लेकर ४४१ तक नौ प्रकार की शय्याओं का प्रतिपादन करके शास्त्रकार ने प्रत्येक प्रकार की शय्या के गुण-दोषों का विवेक भी बता दिया है। बृहत्कल्प भाष्य में भी शय्याविधिद्वार में इन्हीं नौ प्रकार की शय्याओं का विस्तार से निरूपण किया है—

कालातिक्कंतोवट्ठाण-अभिकंत-अणभिकंता य।
वज्जा य महावज्जा सावज्ज महऽप्पकिरिया य॥

अर्थात्—शय्या नौ प्रकार की होती है, जैसेकि—(१) कालातिक्रान्ता, (२) उपस्थाना, (३) अभिक्रान्ता, (४) अनभिक्रान्ता, (५) वर्ज्या, (६) महावर्ज्या, (७) सावद्या, (८) महासावद्या और (९) अल्पक्रिया।

भाष्यकार एवं वृत्तिकार ने वहाँ प्रत्येक का लक्षण देकर विस्तृत वर्णन दिया है जो इस प्रकार है—

(१) कालातिक्रान्ता—वह शय्या है, जहां साधु ऋतुबद्ध (मासकल्प—शेष) काल और वर्षा काल (चौमासे) में रहे हों, ये दोनों काल पूर्ण होने पर भी जहाँ ठहरा जाए।

(२) उपस्थाना—ऋतुबद्धवास और वर्षावास का जो काल नियत है, उससे दुगुना काल अन्यत्र विताए विना ही अगर पुनः उसी उपाश्रय में आकर साधु ठहरते हैं तो वह उपस्थाना-शय्या कहलाती है।[1]

(३) अभिक्रान्ता—जो शय्या (धर्मशाला) सार्वजनिक और सार्वकालिक (यावन्तिकी) है, उसमें पहले से चरक, पाषण्ड, गृहस्थ आदि ठहरे हुए हैं, बाद में निर्ग्रन्थ साधु भी आकर ठहर जाते हैं तो वह अभिक्रान्ता-शय्या कहलाती है।

(४) अनभिक्रान्ता—वैसी ही सार्वजनिक-सार्वकालिक (यावन्तिकी) शय्या (धर्मशाला) में चरकादि अभी तक ठहरे नहीं हैं, उसमें यदि निर्ग्रन्थ साधु ठहर जाते हैं, तो वह अनभिक्रान्ता कहलाती है।

(५) वर्ज्या—वसति (शय्या) वह कहलाती है, जो अपने लिए गृहस्थ ने बनवाई थी, लेकिन बाद में उसे साधुओं को रहने के लिए दे दी, और स्वयं ने दूसरी वसति अपने लिए बनवा ली। वह वर्जित होने के कारण साधु के लिए वर्ज्या—त्याज्य है।

(६) महावर्ज्या—जो वसति (मकान) बहुत-से श्रमणों, भिक्षाचरों, ब्राह्मणों आदि के ठहरने के लिए गृहस्थ नये सिरे से आरम्भ करके बनवाता है, वह महावर्ज्या कहलाती है।[2] वह अकल्पनीय है।

(७) सावद्या—जो वसति पाँचों ही प्रकार के श्रमणों (निर्ग्रन्थ, शाक्य, तापस, गैरिक, आजीवक) के लिए गृहस्थ बनाता है, वह सावद्या-शय्या कहलाती है।

(८) महासावद्या—जो सिर्फ जैन-श्रमणों के निमित्त ही गृहस्थ द्वारा बनवाई जाती है, वह महासावद्या-शय्या कहलाती है।[3]

---

१. चूर्णिकार के शब्दों में उपस्थाना की व्याख्या—'उवट्ठाणा-एते चेव करेत्ता दुगुणं अपरिहरेत्ता पुणो करेति।'—अर्थात्—उपस्थाना दोषयुक्त शय्या वह है, जहाँ ऋतुबद्धवास या वर्षावास—ये दोनों नियतकाल तक बिताकर उनसे दुगुना-दुगुना काल विताए विना ही पुनः ऋतुबद्धवास या वर्षावास किया जाए।" उदाहरण के लिए एक मासकल्प ठहरकर दो मास बाहर बिताना तथा एक वर्षावास करके दो वर्षावास अन्यत्र बिताना यह विधि है, इसका उल्लंघन करने पर उपस्थानाक्रिया लगती है।

२. चूर्णिकार महावर्ज्या और सावद्या-शय्या का अन्तर बताते हुए कहते हैं—"महावज्जा पासंडाणं अट्ठाए, एसा चेव वत्तव्वया, सावज्जा पंचण्हं समणाणं पगणित २, एसा चेव वत्तव्वया"—अर्थात्—महावर्ज्या पाषण्डों—साधुवेषधारियों के लिए होती है, यह वक्तव्यता (गुरु-परम्परा) है; तथा सावद्या पाँच प्रकार के श्रमणों के लिए बनवाई जाती है, यह वक्तव्यता है।

३. 'महासावद्या' के सम्बन्ध में चूर्णिकारकृत व्याख्या—"महासावज्जा एगं समणजातं, समुद्दिस जाव भवणगिहाणि वा महता छज्जीवनिकाय-समारंभेणं महता आरंभसमारंभेणं अणेगप्पगारेहिं च आरंभेहि संजयट्ठाए छावेंति, लिप्पंति संथारगा ओयट्टगा कुणंति, दुवारं करेंति, पिधति वाडो।'—

(६) अल्पसावद्यक्रिया—जो शय्या पूर्वोक्त (कालातिक्रान्तादि) दोषों से रहित गृहस्थ के द्वारा केवल अपने ही लिए, अपने ही प्रयोजन से बनाई जाती है, और उसमें विचरण करते हुए साधु अनायास ही ठहर जाते है, वह अल्प सावद्यक्रिया कहलाती है।[1] 'अल्प' शब्द यहाँ अभाव का वाचक है। अतएव ऐसी वसति सावद्यक्रिया रहित अर्थात् निर्दोष है।[2]

कालातिक्रान्ता आदि के सूत्रों से पूर्व अन्य मतानुयायी साधुओं के वारवार आवागमन वाले आवास स्थानों में निर्ग्रन्थ साधुओं के लिए ऋतुवद्ध मासकल्प या चातुर्मासकल्प करने का निषेध किया गया है, उसका कारण यह है कि ऊपरा-ऊपरी किसी एक ही स्थान में मासकल्प या चातुर्मासकल्प करने से दूसरे स्थानों को लाभ नहीं मिलता, साधुओं के दर्शन-श्रवण के प्रति अरुचि एवं अश्रद्धा पैदा हो जाती है। 'अतिपरचयादवज्ञा' वाली कहावत भी चरितार्थ हो सकती है। मूल में यहाँ 'साहम्मिएहिं ओवयमाणेहिं' पद हैं, जिनका शब्दशः अर्थ होता है—यदि साधर्मिक साधु बरावर आते-जाते हों तो···।

इन नौ प्रकार की शय्याओं में पहले-पहले की ८ शय्याएँ[3] दोष युक्त होने से साधुओं के लिए अविहित मालूम होती है, अन्तिम 'अल्पसावद्यक्रिया' या 'अल्पक्रिया' शय्या विहित है। वास्तव में देखा जाए तो प्रथम दो प्रकार की शय्या (वसतिस्थान या मकान) अपने आप में दोषयुक्त नहीं है, वे दोनों साधु के अविवेक के कारण दोषयुक्त बनती है। अभिक्रान्ता और अनभिक्रान्ता शय्या को वृत्तिकार क्रमशः अल्पदोषा और अकल्पनीया वताते हैं। अभिक्रान्ता में उक्त आवास स्थानों के निर्माण में भावुक गृहस्थ का उद्देश्य सभी प्रकार के भिक्षाचरों को ठहराने का होता है, उनमें 'निर्ग्रन्थ-श्रमण' भी उसके निर्माण-उद्देश्य के अन्तर्गत आ जाते है।

---

—अर्थात्—एक प्रकार के साधर्मिक श्रमण-वर्ग के उद्देश्य से गृहस्थ जो लोहकारशाला यावत् भवनगृह आदि वनवाता है, षट्जीवनिकाय के महान् सम्मारम्भ से, महान आरम्भ-समारम्भ से। साथ ही अनेक प्रकार के आरम्भों से संयमी साधु के लिए मकान पर छप्पर छाता है, लीपता है, संस्तारकों को अदल-बदल करता है, द्वार वनवाता है, वाड़ा वन्द करता है। वृत्तिकार किसी एक साधर्मिक के उद्देश्य से बनाई हुई शय्या को महासावद्या कहते है।

१. चूर्णिकार ने अल्पसावद्या की व्याख्या इस प्रकार की है—"अप्पसावज्जाए—अप्पणो सयट्ठाए चेवेति, इतराइतरेहिं, इह अप्पसत्थाणि वज्जिता पसत्थेहिं पाहुडेहिं णेव्वाणस्स सग्गस्स वा एगपक्खं कम्मं सेवति। एगवक्खं इरियावहियं। एसा अप्पसावज्जा।"—अल्पसावद्या शय्या—गृहस्थ अपने—निजी प्रयोजन के लिए वनवाता है। इतराइतरेहिंपाहुडेहिं·······इसमें अप्रशस्त प्राभृत (साधु के लिए सावद्यक्रिया से युक्त मकान की भेंट) छोड़कर साधु प्रशस्त प्राभृतों (तप, संयम, कायोत्सर्ग, ध्यान आदि निरवद्य क्रियाओं के उपहारों) से निर्वाण का या स्वर्ग के एकपक्षीय कर्म का सेवन करता है। एकपक्ष=ईर्यापथिक। यह अल्पसावद्याशय्या का स्वरूप है।

२. वृहत्कल्पभाष्य मलय० वृत्ति गा० ५९३ से ५९९ तक।

३. एक मत के अनुसार—९ में से—अभिक्रान्ता एवं अल्पसावद्यक्रिया दो को छोड़कर शेष ७ अग्राह्य है।

और अनभिक्रान्ता में तो वे आवासगृह अभी पुरुषान्तरकृत, परिभुक्त एवं आसेवित न होने से अकल्पनीय हैं ही—निर्ग्रन्थ साधुओं के आवास के लिए।

वर्ज्या और महावर्ज्या दोनों प्रकार की शय्या अकल्पनीय हैं, क्योंकि वर्ज्या में साधु-समाचारी से अनभिज्ञ गृहस्थ साधु को उपाश्रय देने हेतु पहले अपने लिए बनाने का बहाना बनाता है; महावर्ज्या में गृहस्थ उक्त आवासस्थान को श्रमणादि की गणना करके उनके निमित्त से ही उक्त आवासगृह बनवाता है, इसलिए वह निर्ग्रन्थ साधुओं के लिए कल्पनीय नहीं हो सकता। अब रही सावद्या और महासावद्या शय्या। जब गृहस्थ सभी प्रकार के श्रमणों के लिए आवासगृह बनवाता है, उसमें ठहरने पर निर्ग्रन्थ साधु के लिए वह सावद्या शय्या हो जाती है, क्योंकि सावद्या में तो उपाश्रय-निर्माण में षट्कायिक-जीवों का संरभ, समारम्भ और आरम्भ होता है। वही शय्या जब खासतौर से सिर्फ निर्ग्रन्थ श्रमणों के लिए ही गृहस्थ बनवाता है, और उसमें निर्ग्रन्थ साधु-साध्वी ठहरते हैं तो वह उनके लिए 'महा-सावद्या' हो जाती है। वृत्तिकार ने दोनों प्रकार की शय्याओं को अकल्पनीय, अप्रासुक एवं अनेषणीय बताई हैं। महासावद्याशय्या का सेवन करने से साधु द्विपक्ष-दोष का भागी होता है।

पाँच प्रकार के श्रमण ये हैं—'निग्गंथ-सक्क-तावस-गेरुअ-आजीव पंचहा समणा' (१) निर्ग्रन्थ, (२) शाक्य (बौद्ध), (३) तापस, (४) गैरिक और (५) आजीवक ये पाँच प्रकार के श्रमण हैं।

जहाँ गृहस्थ केवल अपने निमित्त अपने ही विशिष्ट प्रयोजन के लिए विभिन्न मकानों का निर्माण कराता है, उसमें आरम्भजनित क्रिया उस गृहस्थ को लगती है, साधु तो उसमें विहार करता हुआ आकर अनायास—सहज रूप में ही ठहर जाता है, मासकल्प या चातुर्मास कल्प बिताता है तो उसके लिए वह अल्पक्रिया-शय्या निर्दोष है, कल्पनीय है। यहाँ वृत्तिकार 'अल्प' शब्द को अभाववाचक मानते हैं। तात्पर्य यह है कि जिस आवासस्थान के निर्माण में साधु को आधाकर्मादि कोई दोष नहीं लगता. कोई क्रिया नहीं लगती, वह परिकर्मादि से मुक्त सावद्यक्रियारहित शय्या है। उस उपाश्रय में निरवद्य क्रियाएँ साधु करता है, इसलिए शास्त्रकार ने मूल में इसका नाम 'अल्पक्रिया' न रखकर 'अल्पसावद्यक्रिया' रखा है।

'उडुबद्धियं' आदि पदों के अर्थ—उडुबद्धियं=ऋतुबद्धकाल—शेषकाल यानी चातुर्मास छोड़-कर आठ मास; मासकल्प, वासावासियं=वर्षावास सम्बन्धी काल—चातुर्मास काल या चातुर्मास कल्प। उवातिणित्ता=व्यतीत करके, अपरिहरित्ता=परिहार न करके, यानी अन्यत्र न बिता-कर। सड्ढा=श्राद्ध=श्रावक गण या श्रद्धालु भक्तजन। आएसणाणि=लुहार, सुनार आदि की शालाएँ, आयतणाणि=देवालयों के पास बनी हुई धर्मशालाएँ या कमरे। सभा=वैदिक आदि लोगों की शालाएँ, पणियगिहाणि=दूकानें, पणियसालाओ=विक्रेय वस्तुओं को रखने के गोदाम, कम्मंताणि=कारखाने, दब्भ=दर्भ, वब्भ=वर्ध्र=चमड़े की बरत—रस्सा, वव्व या वक्क=वल्कल—छाल। सेलोवट्ठाण=पाषाणमण्डप, भवणगिहाणि=भूमिगृह, तलघर। पाहुडेहिं=

उपहार रूप में प्राप्त, भेंट दिये हुए गृह, वट्टति=उपयोग में लाते हैं। वहवे समणजाते=अनेक प्रकार के श्रमणों=पंचविध श्रमणों को, एगं समणजातं=सिर्फ एक प्रकार के निर्ग्रन्थ श्रमणवर्ग को, उवागच्छंति=आकर रहते हैं, ठहरते हैं।

'छावणतो' का तात्पर्य है—संयमी साधु के लिए गृहस्थ मकान पर छप्पर छाता है, या मकान पर छत डालता है।

संथार-दुवारपिहणतो— का तात्पर्य है—साधु के लिए ऊबड़-खाबड़ संस्तारक भूमि—सोने की जगह को समतल करवाता है, तथा द्वार को बन्द करने या ढकने के लिए कपाट आदि बनवाता है; या द्वार को बन्द करवाता है।

दुपक्खं ते कम्मं सेवंति—वृत्तिकार ने इस पंक्ति की व्याख्या यों की है—

"द्रव्य से वे साधुवेषी हैं, किन्तु साधु जीवन में आधाकर्म-दोष युक्त उपाश्रय (वसति) के सेवन के कारण भाव से गृहस्थ हैं। एक ओर राग और एक ओर द्वेष है, एक ओर ईर्यापथ है तो दूसरी ओर साम्परायिक है, इस प्रकार द्रव्य से साधु के और भाव से गृहस्थ के कर्मो का सेवन करने के कारण वे 'द्विपक्षकर्म' का सेवन करते हैं।

एगपक्ख ते कम्म सेवंति=वे (साधु) एक पक्षीय यानी साधु-जीवन के लिए कल्पनीय, उचित, उपयुक्त कर्म (कायोत्सर्ग, स्वाध्याय, शयनासनादि क्रियाएँ) करते हैं।

**४४२. एयं खलु तस्स भिक्खुस्स वा भिक्खुणीए वा सामग्गियं।**

सूत्र ४४२. यह (शय्यैषणाविवेक) ही उस भिक्षु या भिक्षुणी के लिए (ज्ञानादि आचार-युक्त भिक्षुभाव की) समग्रता है।

**॥ बीओ उद्देसओ समत्तो ॥**

# तइओ उद्देसओ

## तृतीय उद्देशक

### उपाश्रय-छलना-विवेक

**४४३. से य णो सुलभे[1] फासुए उंछे अहेसणिज्जे, णो य खलु सुद्धे इमेहिं पाहुडेहिं, तंजहा—छावणतो लेवणतो संथार-दुवार पिहाणतो पिंडवातेसणाओ। से य भिक्खू चरियारते ठाण-**

१. से य णो सुलभे० आदि पंक्तियों का रहस्यार्थ चूर्णिकार के शब्दों में—

संबंधो अफासुगाणं विवेगो, फासुगाणं गहणं वसहीणं। से य णो सुलभे फासुए उवस्सए। आहारो सुहं सोहिज्जति, वसही दुक्खं उंछं अण्णातं अण्णातेण, कतरे उंछे? अहेसणिज्जे जहा एसणिज्जें। सड्ढो पुच्छति उज्जुगं साहुं—किमत्थ साहुणो ण अच्छंति? भणति—पडिस्सतो णत्थि

रते णिसीहियारते सेज्जा-संथार-पिंडवातेसणारते, संति भिक्खुणो एवमक्खाइणो उज्जुकडा[1] णियागपडिवण्णा[2] अमायं कुव्वमाणा वियाहिता।

संतेगतिया पाहुडिया उक्खित्तपुव्वा[3] भवति, एवं णिक्खित्तपुव्वा भवति, परिभाइयपुव्वा भवति, परिभुत्तपुव्वा भवति, परिट्ठवियपुव्वा भवति, एवं वियागरेमाणे समिया वियागरेइ ?

हंता भवति।

४४३. वह प्रासुक, उंछ और एषणीय उपाश्रय सुलभ नहीं है। और न ही इन सावद्यकर्मों (पापयुक्त क्रियाओं) के कारण उपाश्रय शुद्ध (निर्दोष) मिलता है, जैसे कि कहीं साधु के निमित्त उपाश्रय का छप्पर छाने से या छत डालने से, कहीं उसे लीपने-पोतने से, कही संस्तारक भूमि सम करने से, कहीं उसे बन्द करने के लिए द्वार लगाने से, कहीं शय्यातर-गृहस्थ द्वारा साधु के लिए आहार बनाकर देने से एषणादोष लगाने के कारण।

[कदाचित उक्त दोषों से रहित उपाश्रय मिल भी जाए, फिर भी साधु की आवश्यक

---

अप्पणो व णाउं पडिस्सयं करेउं (इ ?), एवं नो सुलभे फासुए उंछे। ण य सुद्धे इमेहिं पाहुडेहिं ति कारणेहिं, काणि वा ताणि ? छावणं गलमाणीते कुड्डमाणीते, भूमीते वा लेवणं, संथारओ उयट्टगो दुवारा खुड्डगा महल्लगा करेंति, पिहणं वाडस्स दारस्स वा, पिंडवातं वा मम गिण्ह, ण दोसा।"

—अर्थात् यहाँ प्रसंग अप्रासुक उपाश्रयों का विवेक और प्रासुकों का ग्रहण करना है। वही प्रासुक उपाश्रय सुलभ नहीं है। आहार की शोध सुखपूर्वक हो सकती है, वसति की दुःखपूर्वक। कोई श्रावक भद्र साधु से पूछता है—साधु इस गाँव में क्यों नहीं टिकते ? वह कहता है—उपाश्रय नहीं है। साधु के लिए श्रावक उपाश्रय बनवाते हैं। इस कारण प्रासुक और उंछ उपाश्रय सुलभ नहीं हैं। इन सावद्य युक्त कारणों (प्राभृतों) से उपाश्रय शुद्ध (निर्दोष) नही रहता—वे कौन से कारण हैं ? वे ये हैं—साधु के लिए मकान के गले (ऊपर के सिरे) से लेकर या दीवार से लेकर उस पर छप्पर छा देना, या छत डाल देना, जमीन (फर्स) पर लीपना, संस्तारक भूमि का कूट-पीट कर चूर-चूर कर डालना, छोटे दरवाजों को बड़े बनाना, वाड़े या दरवाजे को ढकना या किवाड़ बनाना, फिर शय्यातर गृहस्थ की ओर आहार लेने का आग्रह, न लो तो द्वेषभाव। ये सब सावद्यकर्म रूप कारण हैं।

१. 'उज्जुकडा' के स्थान पर पाठान्तर है— उज्जुयकडा, उज्जुयडा, उजुअडा, उज्जुया आदि।

२. णियागपडिवण्णा का अर्थ चूर्णिकार ने किया है— चरित्तपडिवण्णा चारित्रप्रतिपन्न=मोक्षार्थी।

३. उक्खित्तपुव्वा आदि पदों की व्याख्या चूर्णिकार के शब्दों में देखिए—"सो गिहत्थो मज्झ अस्सिं भत्ति, एकेसां एगता उक्खित्तपुव्वा पढमं साहूणं उक्खिवति अग्गे भिक्खं हिंडताणं.........उक्खित्तपुव्वा, मा एतं चरगादीणं देह। परिभुत्तपुव्वा तं अप्पणा भुंजंति साहूण य देंति, परिट्ठवियपुव्वा अच्चणियं करेंति।"

—"अर्थात् वह गृहस्थ यों सोचकर कि मेरी इन पर भक्ति है, कई साधुओं के लिए पहले से उस मकान को अलग स्थापित कर (रख) देता है; भिक्षा के लिए घूमते हुए साधुओं को देखकर कहता है— "यह मकान चरकादि परिव्राजकों को मत देना, ऐसी शय्या उत्क्षिप्तपूर्वा है। परिभुत्तपुव्वा—जिसका पहले स्वयं उपभोग कर लेता है, फिर साधुओं को देता है। परिट्ठवियपुव्वा—साधुओं के लिए खाली कराकर उस मकान को अर्चनीय-सुन्दर बना देता है।

क्रियाओं के योग्य उपाश्रय मिलना कठिन है, क्योंकि] कई साधु बिहार चर्या-परायण हैं, कई कायोत्सर्ग करने वाले हैं, कई स्वाध्यायरत हैं, कई साधु (वृद्ध, रोगी, अशक्त आदि के लिए) शय्या-संस्तारक एवं पिण्डपात (आहार-पानी) की गवेषणा में रत रहते हैं। इस प्रकार संयम या मोक्ष का पथ स्वीकार किये हुए कितने ही सरल एवं निष्कपट साधु माया न करते हुए उपाश्रय के यथावस्थित गुण-दोष (गृहस्थों को) वतला देते हैं।

कई गृहस्थ (इस प्रकार की छलना करते हैं), वे पहले से साधु को दान देने के लिए उपाश्रय बनवा कर रख लेते हैं, फिर छलपूर्वक कहते हैं—"यह मकान हमने चरक आदि परिव्राजकों के लिए रख छोड़ा है, या यह मकान हमने पहले से अपने लिए बना कर रख छोड़ा है, अथवा पहले से यह मकान भाई-भतीजों को देने के लिए रखा है, दूसरों ने भी पहले इस मकान का उपयोग कर लिया है, नापसन्द होने के कारण वहुत पहले से हमने इस मकान को खाली छोड़ रखा है। पूर्णतया निर्दोष होने के कारण आप इस मकान (उपाश्रय) का उपयोग कर सकते हैं।" विचक्षण साधु इस प्रकार के छल को सम्यक्तया जान-कर दोषयुक्त मालूम होने पर उस उपाश्रय में न ठहरे।

(शिष्य पूछता है—) "गृहस्थों के पूछने पर जो साधु इस प्रकार उपाश्रय के गुण-दोषों को सम्यक् प्रकार से वतला देता है, क्या वह सम्यक् कहता है ?"

(शास्त्रकार उत्तर देते हैं—) 'हां, वह सम्यक् कथन करता है।'

**विवेचन—उपाश्रय-गवेषणा में छला न जाए**—इस सूत्र में सरलप्रकृति भद्र साधु को उपाश्रय गवेषणा के सम्बन्ध में होने वाली छलना से सावधान रहने का निर्देश किया है।

वृत्तिकार ने इस सूत्र की भूमिका के रूप में साधु और गृहस्थ का संवाद योजित किया है—कदाचित ग्राम में भिक्षा के लिए या उपाश्रय के अन्वेषणार्थ किसी साधु को गृहस्थ के घर में प्रविष्ट होते देख कोई श्रद्धालु भद्र गृहस्थ यह कहे कि "भगवन् ! यहाँ आहार-पानी की सुलभता है, अत आप किसी उपाश्रय की याचना करके यहीं रहने की कृपा करें। इसके उत्तर में साधु यह कहता है—"यहां प्रासुक आहार पानी मिलना तो दुर्लभ नहीं है, किन्तु जहाँ आहार पानी का उपयोग किया जाए ऐसा प्रासुक (आधाकर्म आदि दोषों से रहित) उंछ (छादन-लेपनादि उत्तरगुण-दोष रहित) तथा एषणीय (मूलोत्तर-गुण-दोष रहित) उपाश्रय मिलना दुर्लभ है।"

**मूलोत्तर-गुण-विशुय उपाश्रय (शय्या)**—वृत्तिकार ने (१) मूलगुण-विशुद्ध, (२) उत्तरगुण-विशुद्ध एवं (३) मूलोत्तरगुण-विशुद्ध, यों तीनों प्रकार की वसति (उपाश्रय) की व्याख्या इस प्रकार की है—

पट्ठी वंसो दो धारणाओ चत्तारि मूलवेलीओ।
मूलगुणेहिं विसुद्धा एसा आहागडा वसही ॥१॥

वंस कडणोकंपण-छायण-लेवण-दुवारभूमीओ ।
परिकम्मविप्पमुक्का एसा मूलुत्तरगुणेसु ॥२॥
दूमिअ-धूपिअ-वासिअ-उज्जोविअ बलिकडा अ वत्ता य ।
सित्ता सम्मट्ठा वि अ विसोहि-कोडीगया वसही ॥३॥
मूलुत्तरगुणसुद्धं थी-पसु-पंडग-विवज्जियं वसहिं ।
सेवेज्ज सव्वकालं, विवज्जए हुंति दोसा उ ॥४॥

—पुट्ठी, वांस, दो धारण और चार मूल बल्लियाँ, इस सामग्री मे स्वाभाविक रूप से गृहस्थ द्वारा अपने लिए बनायी हुई यह वसति (वासस्थान) मूल गुणों से विशुद्ध है।

—तथा वांस चटाई, काष्ठ का हाता, छादन-लेपन, द्वार निर्माण, भूमि सम करना आदि परिकर्म्मों से विमुक्त जो वसति है, वह भी मूलोत्तरगुण-विशुद्ध है।

गृहस्थ द्वारा अपने लिए सफेद की हुई, धुएं से काली, धूप से सुवासित, प्रकाश की हुई वलि की हुई, उपयोग में ली हुई, सींची हुई, घिस कर चिकनी की हुई वसति भी विशुद्धि की कोटि के अन्तर्गत है।

साधु को सदा मूल और उत्तर गुणों से शुद्ध तथा स्त्री-पशु-नपुंसक रहित वसति का सेवन (उपयोग) करना चाहिए, इससे विपरीत होने पर वह दोष युक्त हो जाती है।[1]

शुद्ध-निर्दोष वसति के लिए सर्व प्रथम तीन बातें अपेक्षित हैं—१. प्रासुक २. उंछ और ३. एषणीय। अर्थात्—क्रमशः (१) आधाकर्मादिदोष से रहित, (२) छादनादि उत्तरगुण-दोष से रहित और (३) मूलोत्तरगुण-रहित होनी चाहिए। इन तीनों के अतिरिक्त वह साधु की आवश्यक क्रियाओं के लिए उपयुक्त भी होनी चाहिए। इसीलिए निर्दोष एवं उपयुक्त वसति का मिलना दुर्लभ बताया है।[2]

**मुनि अन्धभक्ति के चक्कर में न आए**—किसी सरल निष्कपट मुनि से उपाश्रय के दोषों को जानकर कोई अन्धभक्त (अति श्रद्धालु) गृहस्थ मुनि को उपाश्रय बनाकर भेंट देने के लिए चालाकी से अनेक प्रकार से उसकी निर्दोषता सिद्ध कर देता है यथा—(१) पहले हमने परिव्राजकों के लिए बनाया था, (उत्क्षिप्तपूर्वा) (२) या पहले हमने अपने लिए बनाया था, (निक्षिप्तपूर्वा) (३) पहले हमने अपने भाई-भतीजों को देने के लिए रखा था (परिभाइयपुव्वा) (४) हमने या दूसरों ने इसका उपयोग भी पहले कर लिया है, (परिभुत्तपुव्वा) (५) नापसंद होने के कारण बहुत पहले से हमने इसे छोड़ दिया है (परिट्ठवियपुव्वा)।"[3]

विचक्षण मुनि गृहस्थ के इस प्रकार के वाग्जाल में न फंसे, वह सम्यक् रूप से छान-वीन करे, यही शास्त्रकार का आशय है।

**पिंडवातेसणाओ** का तात्पर्य वृत्तिकार बताते हैं—किसी गृहस्थ से आज्ञा लेकर उसके उपाश्रय में निवास करने पर वह (शय्यातर) साधु के लिए भक्तिवश आहार बनवाकर मुनि

---

१. आचारांगवृत्ति, पत्रांक ३६८  २. वही, पत्रांक ३६८  ३. वही, पत्रांक ३६९

से लेने का आग्रह करता है, लेने पर मुनि को शय्यातरपिण्ड-ग्रहण नामक दोष लगता है, न लेने पर मुनि के प्रति उसके मन में रोष, द्वेष, अवज्ञा आदि होना संभव है।

'वियागरमाणे समिया वियागरेइ ?' इस पंक्ति का आशय चूर्णिकार यों बताते हैं—उपाश्रय के गुण-दोष बताने वाला निष्कट भद्र साधु सम्यक् कथन करता है ? अर्थात् कर्म बन्धन से लिप्त तो नहीं होता ? इसके उत्तर में कहते हैं, हां वह ठीक ही कहता है," अर्थात् कर्मबन्ध से लिप्त नहीं होता।' निष्कर्ष यह है कि भावुक गृहस्थ साधु के कथन पर से उपाश्रय निर्माण के लिए जो भी आरम्भ-समारम्भ करता है, उस पापकर्म का भागी उपाश्रय के दोष बताने वाला साधु नहीं होता।[1]

उपाश्रय में यतना के लिए प्रेरणा—

**४४४. से भिक्खू वा २ से ज्जं पुण उवस्सयं जाणेज्जा—खुड्डियाओ[2] खुड्डदुवारियाओ णितियाओ संणिरुद्धाओ भवंति, तहप्पगारे उवस्सए राओ वा वियाले वा णिक्खममाणे वा पविसमाणे वा पुराहत्थेण पच्छापाएण ततो संजयामेव णिक्खमेज्ज वा पविसेज्ज वा।**

**केवली बूया आयाणमेतं। जे तत्थ समणाण[3] वा माहणाण वा छत्तए वा मत्तए वा डंडए**

१. आचारांग चूर्णि में देखिये—स एवं साहू अक्खायमाणो सम्यक् अक्खाति, ण लिप्पति कम्मबंधेणं ? अस्स गाहा (१) वागरणं—हंता ! सम्यक् भणति, ण लिप्पति कम्मबंधेण इत्यर्थः।

२. खुड्डियाओ आदि पदों की व्याख्या चूर्णि में इस प्रकार है—खुड्डि=खुड्डि एव दुवारं संनिरुद्धं खुड्लगं वा। णिच्चिताओ, ण उच्चाओ। संनिरुद्धा साधुहिं अन्नेहि वा भरितिया, अहवा खुड्डलिया चेव भण्णंति संणिरुद्धया। एतासु दिवा वि ण कप्पति. कारणठियाणं, जयणा। राति—विगाला भणिता। पुराहत्थेण रयहरणेण, हत्योपचारं कृत्वा। पच्छा पादं करेज्जा।" अर्थात्—खुड्डि=छोटा दुवारं=द्वार है, संनिरुद्ध=बंद है, अथवा क्षुद्रक है। णिच्चिताओ=ऊँचा नहीं है। संनिरुद्धा=दूसरे साधुओं से भरा पड़ा है, अथवा छोटे-से मकान को ही सन्निरुद्धक=चारों ओर से बंद कहते है। ऐसे मकानों में दिन में भी रहना नहीं कल्पता। कारणवश रहने वाले साधुओं के लिए यह यतना रात्रि और विकाला (सन्ध्या) के लिए बताई है। पुराहत्थेण=रजोहरण से हाथ का उपचार करके पहले टटोले, पच्छापाएण=फिर पैर उठाए।

३. "जे तत्थ समणाण वा—, आदि पदों की व्याख्या चूर्णि में इस प्रकार की है—के च दोसा ? समणा पंच, माहणा धीयारा अहवा सावगा, छत्तं छत्तमेव, मत्तए उच्चारादि, भण्डए वा पादणिज्जोगो सव्वं वा उवगरणं, लट्ठी आयप्पमाणा, भिसिता कट्ठमयी, भिसिगाभिसिगा चेव, चेलग्गहणा वत्थं, च (छि) लिमणी दोरो, चम्मए मिगचम्मं उवाहणाओ वा, चम्मकोसओ खल्लओ अंगुट्ठकोसए वा, चम्मच्छेदणयं—वब्भो।"—

—अर्थात्—वे दोष कौन-से ? समणा=५ प्रकार के श्रमण, माहणा=ब्राह्मण या श्रावक, छत्त=छत्रक (छाता), मत्तए=उच्चारादि के लिए तीन भाजन, भंडए=पात्र-निर्योग (पात्र व इससे सम्बन्धित सामान) या समस्त उपकरण, लट्ठी=अपनी ऊँचाई के बराबर, भिसिता=काष्ठमय आसन अथवा ऋसि-आसन (वृषिका), चेल=वस्त्र, चिलमिरी=रस्सा या मच्छरदानी, यवनिका।

वा लट्ठिया वा भिसिया वा णालिया वा चेले वा चिलिमिली वा चम्मए वा चम्मकोसए वा चम्मच्छेदणए वा दुबद्धे दुणिक्खित्ते अणिकंपे चलाचले, भिक्खू य रातो वा वियाले वा णिक्खममाणे वा पविसमाणे वा पयलेज्ज वा पवडेज्ज वा, से तत्थ पयलमाणे वा पवडमाणे वा हत्थं वा पायं वा जाव इंदियजातं वा लूसेज्ज वा पाणाणि वा ४ अभिहणेज्ज वा जाव ववरोवेज्ज वा।

अह भिक्खूणं पुव्वोवदिट्ठा ४ जं तहप्पगारे उवस्सए पुराहत्थेण पच्छापादेण ततो संजयामेव णिक्खमेज्ज वा पविसेज्ज वा।

४४४. वह साधु या साध्वी यदि ऐसे उपाश्रय को जाने, जो छोटा है, या छोटे द्वारों वाला है, तथा नीचा है, या नित्य जिसके द्वार बन्द रहते हैं, तथा चरक आदि परिव्राजकों से भरा हुआ है। इस प्रकार के उपाश्रय में (कदाचित् किसी कारणवश साधु को ठहरना पड़े तो) वह रात्रि में या विकाल में भीतर से बाहर निकलता हुआ या बाहर से भीतर प्रवेश करता हुआ पहले हाथ से टटोल ले, फिर पैर से संयम (यतना) पूर्वक निकले या प्रवेश करे। केवली भगवान् कहते हैं—(अन्यथा) यह कर्मबन्ध का कारण है, क्योंकि वहाँ पर शाक्य आदि श्रमणों के या ब्राह्मणों के जो छत्र, पात्र, दंड, लाठी, ऋषि-आसन (वृषिका), नालिका (एक प्रकार की लम्बी लाठी या घटिका), वस्त्र, चिलिमिली (यवनिका, पर्दा या मच्छरदानी) मृगचर्म, चर्मकोश, (चमड़े की थैली) या चर्म-छेदनक (चमड़े का पट्टा) हैं,[1] वे अच्छी तरह से बंधे हुए नहीं हैं, अस्त-व्यस्त रखे हुए हैं, अस्थिर (हिलने वाले) हैं, कुछ अधिक चंचल है, (उनकी हानि होने का डर है)। रात्रि में या विकाल में अन्दर से बाहर या बाहर से अन्दर (अयतना से) निकलता-घुसता हुआ साधु यदि फिसल पड़े या गिर पड़े (तो उनके उक्त उपकरण टूट जाएंगे) अथवा उस साधु को फिसलने या गिर पड़ने से उसके हाथ, पैर सिर या अन्य इन्द्रियों (अंगोंपांगों) के चोट लग सकती है या वे टूट सकते है, अथवा प्राणी, भूत, जीव और सत्वों को आघात लगेगा, वे दब जाएंगे यावत् वे प्राण रहित हो जाएंगे।

इसलिए तीर्थंकर आदि आप्तपुरुषों ने पहले से यह प्रतिज्ञा बताई है, यह हेतु, कारण और उपदेश दिया है कि इस प्रकार के (संकड़े छोटे और अन्धकारयुक्त) उपाश्रय में रात को या विकाल में पहले हाथ से टटोल कर फिर पैर रखना चाहिए, तथा यतनापूर्वक भीतर से बाहर या बाहर से भीतर गमनागमन करना चाहिए।

---

चम्मए—मृगचर्म अथवा चमड़े के जूते। चम्मकोसओ—चमड़े का थैला, खलीता या चमड़े का मौजा, चम्मच्छेदणए—चमड़े का वस्त्र/पट्टा।

१. चर्मच्छेदनक—एक प्रकार का चर्म डोरा, जो दो वस्त्र खण्ड को जोड़ने के काम में आता था। देखें—चम्मपरिच्छेयणग—वर्ध्रः तद् विच्छिन्नसंधानार्थं अथवा द्विखण्ड-संधानहर्तो ध्रियते—व्यवहार सूत्र उ० ८ वृत्ति (अभि० भाग ३। पृ० ११२३)

**विवेचन**—उपाश्रयनिवास के समय विवेक और सावधानी—इस सूत्र में निर्दोष उपाश्रय मिलने पर भी तीन बातों की ओर साधु का ध्यान खींच गया है—(१) छोटे संकीर्ण, नीचे दरवाजों वाले या नीची छत के या अंधेरे वाले उपाश्रय में बिना कारण न ठहरे, (२) जहाँ पहले से ही अनेक अन्यमतीय श्रमणों या माहनों की भीड़ हो, वहाँ भी बिना कारण न ठहरे, (३) कारण वश ऐसे मकान में ठहरना पड़े तो रात में या सन्ध्याकाल में जाते-आते समय किसी वस्तु या व्यक्ति के जरा-सी भी ठेस न लगाते हुए हाथ या रजोहरण से टटोल कर चले, अन्यथा वस्तु को या दूसरों को अथवा स्वयं को हानि पहुंचाने की सम्भावना है। इस प्रकार के विवेक और सावधानी बताने के पीछे शास्त्रकार का आशय अहिंसा महाव्रत की सुरक्षा से है। अन्य श्रमणों या भिक्षाचरों को भी निर्ग्रन्थ साधुओं के व्यवहार से जरा-सा भी मनोदुःख न हो, न घृणा हो, साथ ही अपना भी अंग-भंग आदि होने से आर्तध्यान न हो, इसी दृष्टि से प्रस्तुत सूत्र में विवेक और सावधानी का निर्देश है।[1]

उपाश्रय-याचना विधि

**४४५. से आगंतारेसु[2] वा ४ अणुवीयी उवस्सयं जाएज्जा[3]। जे तत्थ ईसरे जे तत्थ समाधिट्ठाए[4] ते उवस्सयं अणुण्णवेज्जा—कामं खलु आउसो! अहालंदं अहापरिण्णातं वसिस्सामो, जाव आउसंतो, जाव आउसंतस्स उवस्सए, जाव साहम्मिया,[5] एत्ताव ता उवस्सयं गिण्हिस्सामो, तेण परं विहरिस्सामो।**

**४४६. से भिक्खू वा २ जस्सुवस्सए संवसेज्जा तस्स पुव्वामेव णामगोत्तं[6] जाणेज्जा, तओ**

---

१. आचरांग वृत्ति पत्रांक ३६९ के आधार पर,

२. 'आगंतारेसु वा' के बाद '४' का चिन्ह सूत्र ४३२ के 'आगंतारेसु वा' से 'परियावसहेसु' तक के पाठ का सूचक है।

३. जाएज्जा के स्थान पर जाणेज्जा पाठ किसी-किसी प्रति में मिलता है।

४. समाधिट्ठाए के स्थान पर समाहिट्ठाए पाठ मानकर चूर्णिकार अर्थ करते है—समाहिट्ठाए= पभुसंदिट्ठो=स्वामी के द्वारा आदिष्ट=नियुक्त।

५. जाव साहम्मिया आदि पंक्ति की व्याख्या करते हुए चूर्णिकार कहते है—"जत्तिया तुमं इच्छसि जे वा तुमं भणसि णामेणं असुओ गोत्तेणं विसेसितो, कारणे एवं, णिक्कारणे ण ठायंति, तेण परं जति तुमं उविट्ठिज्जिहिसि ण वा तव रोइहिहि उवस्सओ वा भज्जिहिति परेण विहरिस्सामो।" —जब तक तुम चाहते हो, या जिन साधुओं का नाम लेकर अथवा जिस गौत्र से विशिष्ट बताया है. वे कारणवश उतने ही, उसी (उतने ही) स्थान में ठहरेंगे, बिना कारण नहीं रहेंगे। उस अवधि के पश्चात् यदि तुम इसे खाली कराओगे, या तुम्हें पसन्द न होगा या उपाश्रय का दूसरे कोई उपयोग करेंगे, तो हम विहार कर देंगे।"

६. णामगोत्तं जाणेज्जा—का आशय चूर्णिकार बताते है—णामगोत्तं जाणेत्ता—भत्तपाणं ण गिण्हिति।" साधु (शय्यातर का) नाम-गोत्र जान कर—उसके घर का आहार-पानी नही लेता है।

पच्छा तस्स गिहे णिमंतेमाणस्स वा अणिमंतेमाणस्स वा असणं वा ४ अफासुयं जाव णो पडिगाहेज्जा।

४४५. वह साधु पथिकशालाओं, आरामगृहों, गृहपति के घरों, परिव्राजकों के मठों आदि को देख-जान कर और विचार करके कि यह उपाश्रय कैसा है ? इसका स्वामी कौन है ? आदि बातों का विचार करके फिर (इनमें से किसी) उपाश्रय की याचना करे। जैसे कि वहाँ पर या उस उपाश्रय का स्वामी है, (या स्वामी द्वारा नियुक्त) समधिष्ठाता है, उससे आज्ञा मांगे और कहे—'आयुष्मन् ! आपकी इच्छानुसार जितने काल तक और (इस उपाश्रय का) जितना भाग (स्थान) आप (ठहरने के लिए) देना चाहें, उतने काल तक, उतने भाग में हम रहेंगे।"

गृहस्थ यह पूछे कि "आप कितने समय तक यहाँ रहेंगे ?" इस पर मुनि उत्तर दे— "आयुष्मन् सद्गृहस्थ ! [वैसे तो कारण विशेष के विना हम ऋतुबद्ध (शेष) काल में एक मास तक और वर्षाकाल में चार मास तक एक जगह रह सकते हैं; किन्तु] आप जितने समय तक और उपाश्रय के जितने भाग में ठहरने की अनुज्ञा देंगे, उतने समय और स्थान तक में रहकर फिर हम विहार कर जाएंगे। इसके अतिरिक्त जितने भी साधर्मिक साधु (पठन-पाठनादि कार्य के लिए) आएंगे, वे भी आपकी अनुमति के अनुसार उतने समय और उतने भाग में रहकर फिर विहार कर जाएंगे।"

४४६. साधु या साध्वी जिस गृहस्थ के उपाश्रय में निवास करें, उसका नाम और गोत्र पहले से जान लें। उसके पश्चात् उसके घर में निमंत्रित करने (बुलाने) या न करने (न बुलाने) पर भी उसके घर का अशनादि चतुर्विध आहार अप्रासुक-अनेषणीय जान कर ग्रहण न करे।

**विवेचन—उपाश्रय-याचना और निवास के पश्चात्**—सूत्र ४४५ में उपाश्रय-याचना के पूर्व और पश्चात् की व्यावहारिक विधि बताई गई है। उपाश्रय-याचना से पूर्व साधु उसकी प्रासुकता, एषणीयता, निर्दोषता तथा उपयोगिता की भलीभाँति जांच-परख कर लें, साथ ही उसके स्वामी तथा स्वामी द्वारा नियुक्त अधिकारी की जानकारी कर लें; सम्भव है, वह नास्तिक हो, साधु-द्वेषी हो, अन्य सम्प्रदायानुरागी हो, देना न चाहता हो। इतनी बातें अनुकूल हों, तब साधु उस मकान के स्वामी या अधिकारी से उपाश्रय की याचना करे। एक बात का विशेष ध्यान रखे कि वह मुनियों की निश्चित संख्या न बताए।[1] (क्योंकि दूसरे साधुओं का आवागमन होता रह सकता है—कभी कम, कभी अधिक भी हो सकते हैं।)

उपाश्रय याचना के बाद स्वीकृति मिलते ही उस उपाश्रय स्थान के दाता (शय्यातर) का नाम-गोत्र तथा घर भी जान ले ताकि उसके घर का आहार-पानी न लेने का ध्यान रखा जा सके।[2] यही सूत्र ४४६ का आशय है।

---

१. आचारांग सूत्र वृत्ति पत्रांक ३७० के आधार पर।  २. वही, पत्रांक ३७०।

निषिद्ध उपाश्रय

४४७. से भिक्खू वा २ से ज्जं पुण उवस्सयं जाणेज्जा सागारियं सागणियं सउदयं, णो पण्णस्स[1] णिक्खमण-पवेसाए[2] णो पण्णस्स वायण जाव+ चिंताए, तहप्पगारे उवस्सए णो ठाणं वा ३ चेतेज्जा।

४४८. से भिक्खू वा २ से ज्जं पुण उवस्सयं जाणेज्जा गाहावतिकुलस्स मज्झंमज्झेणं गंतुं वत्थए पडिबद्धं वा, णो पण्णस्स णिक्खमण जाव+ चिंताए, तहप्पगारे उवस्सए णो ठाणं वा ३ चेतेज्जा।

४४९. से भिक्खू वा २ से ज्जं पुण उवस्सयं जाणेज्जा—इह खलु गाहावती वा जाव कम्मकरीओ वा अण्णमण्णं अक्कोसंति वा जाव [3]उद्दवेंति वा, णो पण्णस्स जाव+ चिंताए। से एवं णच्चा तहप्पगारे उवस्सए णो ठाणं वा ३ चेतेज्जा।

४५०. से भिक्खू वा से ज्जं पुण उवस्सयं जाणेज्जा—इह खलु गाहावती वा जाव कम्मकरीओ वा अण्णमण्णस्स गातं तेल्लेण वा घएण वा णवणीएण वा वसाए[4] वा अब्भंगे [गें] ति वा मक्खे [क्खें] ति वा, णो पण्णस्स जाव+ चिंताए, तहप्पगारे उवस्सए णो ठाणं वा ३ चेतेज्जा।

४५१. से भिक्खू वा २ से ज्जं पुण उवस्सयं जाणेज्जा—इह खलु गाहावती वा जाव कम्मकरीओ वा अण्णमण्णस्स गायं सिणाणेण वा कक्केण वा लोद्धेण वा वण्णेण वा चुण्णेण वा पउमेण वा आघंसंति वा पघंसंति वा उव्वलेंति वा उव्वट्टेंति वा, णो पण्णस्स णिक्खमण-पवेसे[5] जाव णो ठाणं वा ३ चेतेज्जा।

४५२. से भिक्खू वा २ से ज्जं पुण उवस्सयं जाणेज्जा—इह खलु गाहावती वा जाव

---

१. 'णो पण्णस्स' आदि पाठ की व्याख्या चूर्णिकार यों करते हैं—'पण्णो आयरिओ अहवा विदू जाणओ, तस्स पण्णस्स ण भवति निष्क्रमण-प्रवेश-संकट इत्यर्थः। वायण-पुच्छण-परियट्टण-धम्माणुओगचिंताए सागारिए ण ताणि सक्कंति करेउं, तम्हा अणादीणि ण कुज्जा।'

—अर्थात् पण्ण का अर्थ है, आचार्य (प्रज्ञ) अथवा विद्वान्, ज्ञायक, उस प्राज्ञ का निष्क्रमण और प्रवेश उचित नहीं है। वाचना, पृच्छना, पर्यटना, धर्मानुयोगचिन्ता आदि गृहस्थ परिवारयुक्त उपाश्रय में नहीं किए जा सकते, इसलिए स्थानादि कार्य वहाँ न करे।

२. पवेसाए के स्थान पर पविस्साए, पविसाए और पविसणाए पाठान्तर हैं।

+ इस चिन्ह से जाव शब्द से णिक्खमण से लेकर धम्माणुओगचिंताए तक का पाठ सूत्र ३४८ के अनुसार।

३. अक्कोसंति के बाद जाव शब्द अक्कोसंति से लेकर उद्दवेंति तक के सारे पाठ का सूचक है, सूत्र ४२२ के अनुसार।

४. किसी-किसी प्रति में 'वसाए वा' पाठ नहीं है।

५. यहाँ जाव शब्द से 'पवेसे' से लेकर णो ठाणं वा तक का पूर्ण पाठ समझें।

कम्मकरीओ वा अण्णमण्णस्स गायं सीतोदगवियडेण वा उसिणोदगवियडेण वा उच्छोलेंति वा पधोवेंति[1] वा सिंचंति वा सिणावेंति वा, णो पण्णस्स जाव+ णो ठाणं वा २ चेतेज्जा।

४५३. इह खलु गाहावती वा जाव कम्मकरीओ वा णिगिणा ठिता णिगिणा उवल्लीणा मेहुणधम्मं विण्णवेंति रहस्सियं वा मंतं मंतेति, णो पण्णस्स जाव+ णो ठाणं वा ३ चेतेज्जा।

४५४. से भिक्खू वा २ से ज्जं पुण उवस्सयं जाणेज्जा आइण्णं[3] सलेक्खं[4], णो पण्णस्स जाव+ णो ठाणं वा ३ चेतेज्जा।

४४७. वह साधु या साध्वी यदि ऐसे उपाश्रय को जाने, जो गृहस्थों से संसक्त हो, अग्नि से युक्त हो, सचित्त जल से युक्त हो, तो उसमें प्राज्ञ साधु-साध्वी को निर्गमन-प्रवेश करना उचित नहीं है और न ही ऐसा उपाश्रय वाचना, (पृच्छा, परिवर्त्तना, अनुप्रेक्षा और धर्मानुयोग—) चिन्तन के लिए उपयुक्त है। ऐसे उपाश्रय में कायोत्सर्ग, (शयन-आसन तथा स्वाध्याय) आदि कार्य न करे।

४४८. वह साधु या साध्वी यदि ऐसे उपाश्रय को जाने, जिसमें निवास के लिए गृहस्थ के घर में से होकर जाना पड़ता हो, अथवा जो उपाश्रय गृहस्थ के घर से प्रतिबद्ध (सटा हुआ। निकट) है, वहाँ प्राज्ञ साधु का आना-जाना उचित नहीं है, और न ही ऐसा उपाश्रय वाचनादि स्वाध्याय के लिए उपयुक्त है। ऐसे उपाश्रय में साधु स्थानादि कार्य न करे।

४४९. यदि साधु या साध्वी ऐसे उपाश्रय को जाने कि इस उपाश्रय—बस्ती में गृह-स्वामी, उसकी पत्नी, पुत्र-पुत्रियाँ, पुत्रवधूएं, दास-दासियाँ आदि परस्पर एक दूसरे को कोसती हैं—झिड़कती हैं, मारती-पीटती, यावत् उपद्रव करती है, प्रज्ञावान् साधु को इस प्रकार के उपाश्रय में न तो निर्गमन-प्रवेश ही करना योग्य है, और न ही वाचनादि स्वाध्याय करना उचित है। यह जानकर साधु उस प्रकार के उपाश्रय में स्थानादि कार्य न करे।

४५०. साधु या साध्वी अगर ऐसे उपाश्रय को जाने, कि इस उपाश्रय-बस्ती में गृहस्थ, उसकी पत्नी, पुत्री यावत् नौकरानियाँ एक-दूसरे के शरीर पर तेल, घी, नवनीत या वसा से मर्दन करती हैं या चुपड़ती, (लगाती) हैं, तो प्राज्ञ साधु का वहाँ जाना-आना ठीक नहीं है और न ही वहाँ वाचनादि स्वाध्याय करना उचित है। साधु उस प्रकार के उपाश्रय में स्थानादि कार्य न करे।

---

१. पधोवंति के स्थान पर पाठान्तर है— पहोयंति, पहोअंति। अर्थ वही है।

+ इस चिन्ह से 'निक्खमण' से धम्माणुओगचिंताए, तक का समग्र पाठ सूत्र ३४८ वत्।

२. इसके स्थान पर पाठान्तर है—आइण्ण संलेक्खं, आइन्न संलेक्खं, आतेण्ण सलेक्खं, आइण्णसलेक्खं। अर्थ समान है।

३. तुलना कीजिए :— चित्तभित्ति न निज्झाए, नारिं वा सुअलंकियं।
भक्खरं पिव दट्ठूणं दिट्ठिं पडिसमाहरे॥ —दशवै० ८/५४

४. यहाँ जाव शब्द से पण्णस्स से लेकर णो ठाणं वा तक का पाठ समझें।

४५१. साधु या साध्वी यदि ऐसे उपाश्रय को जाने, कि इस उपाश्रय में गृहस्वामी यावत् नौकरानियाँ परस्पर एक दूसरे के शरीर को स्नान करने योग्य पानी से, कर्क से, लोध से, वर्णद्रव्य से, चूर्ण से, पद्म से मलती हैं, रगड़ती हैं, मैल उतारती हैं, उबटन करती हैं; वहाँ प्राज्ञ साधु का निकलना या प्रवेश करना उचित नहीं है और न ही वह स्थान वाचनादि स्वाध्याय के लिए उपयुक्त है। ऐसे उपाश्रय में साधु स्थानादि कार्य न करे।

४५२. वह भिक्षु या भिक्षुणी यदि ऐसे उपाश्रय को जाने कि इस उपाश्रय—बस्ती में गृहस्वामी, गृहस्थ पत्नी, पुत्री, यावत् नौकरानियाँ परस्पर एक दूसरे के शरीर पर प्रासुक शीतल जल से या उष्ण जल से छींटे मारती हैं, धोती हैं, सींचती हैं, या स्नान कराती है, ऐसा स्थान प्राज्ञ के जाने-आने या स्वाध्याय के लिए उपयुक्त नहीं है। इस प्रकार के उपाश्रय में साधु स्थानादि क्रिया न करे।

४५३. साधु या साध्वी ऐसे उपाश्रय को जाने, जिसकी बस्ती में गृहपति, उसकी पत्नी, पुत्र-पुत्रियाँ यावत् नौकरानियाँ आदि नग्न खड़ी रहती हैं या नग्न बैठी रहती हैं, और नग्न होकर गुप्त रूप से मैथुन-धर्म विषयक परस्पर वार्तालाप करती हैं, अथवा किसी रहस्यमय अकार्य के सम्बन्ध में गुप्त-मंत्रणा करती हैं; तो वहाँ प्राज्ञ—साधु का निर्गमन-प्रवेश या वाचनादि स्वाध्याय करना उचित नहीं हैं। इस प्रकार के उपाश्रय में साधु कायोत्सर्गादि क्रिया न करे।

४५४. वह साधु या साध्वी यदि ऐसे उपाश्रय को जाने जो गृहस्थ स्त्री-पुरुषों आदि के चित्रों से सुसज्जित है, तो ऐसे उपाश्रय में प्राज्ञ साधु को निर्गमन-प्रवेश करना या वाचना आदि पंचविध स्वाध्याय करना उचित नहीं है। इस प्रकार के उपाश्रय में साधु स्थानादि कार्य न करे।

**विवेचन—निषिद्ध उपाश्रय**—सूत्र ४४७ से ४५४ तक आठ सूत्रों में आठ प्रकार के उपाश्रयों के उपयोग का निषेध किया गया है—

(१) वह उपाश्रय, जो गृहस्थ, अग्नि और जल से युक्त हो।

(२) जिसमें प्रवेश के लिए गृहस्थ के घर के बीचोबीच होकर जाना पड़ता हो, या जो गृहस्थ के घर से बिलकुल लगा हो।

(३) जिस उपाश्रय-बस्ती में गृहस्थ तथा उससे सम्बन्धित पुरुष स्त्रियाँ परस्पर एक दूसरे को कोसतीं, लड़तीं, उपद्रव आदि करती हों।

(४) जिस उपाश्रय-बस्ती में गृहस्थ-पुरुष-स्त्रियाँ एक दूसरे के तेल आदि की मालिश करती हों, चुपड़ती हों।

(५) जिस उपाश्रय-बस्ती में पुरुष-स्त्रियाँ एक दूसरे के शरीर पर लोध, चूर्ण, पद्म द्रव्य आदि मलतीं, रगड़तीं, उबटन आदि करती हों।

(६) जिस उपाश्रय के पड़ौस में पुरुष-स्त्री परस्पर एक दूसरे को नहलाते-धुलाते हों।

(७) जिस उपाश्रय के पड़ौस में पुरुष-स्त्रियाँ नंगी खड़ी-बैठी रहती हों, परस्पर मैथुन विषयक वार्तालाप करती हों, गप्त मंत्रणा करती हों।

(८) जिसकी दीवारों पर पुरुष-स्त्रियों के, विशेषतः स्त्रियों के चित्र हो।[1]

'·····मज्झंमज्झेण गंतु' वत्थए पडिबद्ध' इस पंक्ति में 'वत्थए' के वदले 'पंथए' पाठ मानकर वृत्तिकार इसकी व्याख्या करते हैं—जिस उपाश्रय का मार्ग गृहस्थ के घर के मध्य में से होकर है, वहाँ वहुत-से अनर्थों की सम्भावना के कारण नहीं रहना चाहिए। किन्तु वृहत्कल्पसूत्र में इससे सम्वद्ध दो पाठ हैं, उनमें 'वत्थए' पद हैं। 'नो कप्पइ निग्गंथाणं पडिबद्धसेज्जाए वत्थए', नो कप्पइ निग्गंथाणं गाहावइकुलस्स मज्झंमज्झेण गंतुं वत्थए।' प्रथम सूत्र में है जिस उपाश्रय में गृहस्थ का घर अत्यन्त निकट हो, दीवालें आदि लगी हुई हों उस उपाश्रय में रहना नहीं कल्पता", दूसरे में है—"गृहस्थों के घर में से होकर जिस उपाश्रय में निर्गमन-प्रवेश किया जाता हो, उसमें रहना नहीं कल्पता। 'वृहत्कल्प सूत्र' के अनुसार प्रस्तुत सूत्र में भी ये दोनों अर्थ प्रतिफलित होते हैं।[2]

'इह,खलु'''पदों का सूत्र ४४४ से ४५३ तक प्रयोग किया गया है। इनका तात्पर्य वृत्तिकार ने इस प्रकार वताया है—'यत्रप्रातिवेशिकाः' जहाँ पड़ौसी स्त्री पुरुष······· । आचारांग—अर्थागम में इसका अर्थ किया गया—'जिस उपाश्रय—वस्ती में····।' यही अर्थ उचित भी प्रतीत होता है। जहाँ उपाश्रय के निकट ये कार्य होते हों, वहाँ से साधु का जाना-आना या वहाँ स्वाध्याय करना चित्त-विक्षेप या कामोत्तेजना होने से कथमपि उचित नहीं कहा जा सकता। और न ही ऐसे मकानों के पड़ौस में निवास किया जा सकता है।[3]

'णिगिणाठिता·····' इत्यादि वाक्य का भावार्थ चूर्णिकार तथा वृत्तिकार के अनुसार यों है—'स्त्रियाँ और पुरुष नग्न खड़े रहते है, स्त्रियाँ नग्न ही प्रच्छन्न खड़ी रहती है, मैथुन-धर्म के सम्वन्ध में अविरति गृहस्थ या साधु को कहती है, रहस्यमयी मैथुन सम्बन्धी या मैथुन धर्म विपयक रात्रि-सम्भोग के विषय में परस्पर कुछ बातें करती है, अथवा अन्य गुप्त अकार्य सम्वद्ध रहस्य की मंत्रणा करती हैं। इस प्रकार के पड़ौस वाले उपाश्रय में कायोत्सर्ग आदि कार्य नहीं करने चाहिए।"[4]

---

१. आचारांग मूल तथा वृत्ति पत्रांक ३७०-३७१ के आधार पर
२. (क) आचारांग वृत्ति पत्रांक ३७१
   (ख) वृहत्कल्पसूत्र मूल तथा वृत्ति १।३०, १।३२ पृष्ठ ७३७, ७३८
   (ग) कप्पसुत्त (विवेचन) मुनि कन्हैयालाल जी 'कमल' १/३२-३४ पृष्ठ १८-१९
३. (क) आचारांग वृत्ति पत्रांक ३७१ (ख) अर्थागम भाग १ पृ० ११२
४. (क) आचारांग चूर्णि मूलपाठ टिप्पण पृ० १५४—'णिगिणा णग्गाओ ट्ठियाओ अच्छंति, णिगिणा तो उवलिज्जंति, मेहुणधम्मं विन्नेवेंति=ओभासंति अविरतगं साहुं वा, रघस्सितं—मेहुणपत्तियं चेव अन्नं वा किंचि गुहं।' (ख) आचारांग सूत्र वृत्ति पत्रांक ३७१

'आइण्णं संलेक्खं' का तात्पर्य चूर्णिकार के अनुसार यों है—आइण्ण का अर्थ है—सागारिक गृहस्थ (स्त्री-पुरुष) आदि से व्याप्त, सलेक्ख का अर्थ है—चित्र कर्म से युक्त उपाश्रय।[1]

संस्तारक ग्रहणा-ग्रहण विवेक

**४५५. [१] से भिक्खू वा २ अभिकंखेज्जा संथारगं एसित्तए। से ज्जं पुण संथारगं जाणेज्जा सअंडं जाव संताणगं, तहप्पगारं संथारगं लाभे संते णो पडिगाहेज्जा।**

**[२] से भिक्खू वा २ से ज्जं पुण संथारगं जाणेज्जा अप्पंडं जाव संताणगं गरुयं, तहप्पगारं संथारगं लाभे संते णो पडिगाहेज्जा।**

**[३] से भिक्खू वा २ से ज्जं पुण संथारगं जाणेज्जा अप्पंडं जाव संताणगं लहुयं अप्पडिहारियं तहप्पगारं संथारगं लाभे संते णो पडिगाहेज्जा।**

**[४] से भिक्खू वा २ से ज्जं पुण संथारगं जाणेज्जा अप्पंडं जाव संताणगं लहुयं पडिहारियं, णो अहाबद्धं, तहप्पगारं लाभे संते णो पडिगाहेज्जा।**

**[५] से भिक्खू वा २ से ज्जं पुण संथारगं जाणेज्जा अप्पंडं जाव संताणगं लहुयं पडिहारियं अहाबद्धं, तहप्पगारं संथारगं जाव लाभे संते पडिगाहेज्जा।**

४५५. (१) कोई साधु या साध्वी संस्तारक की गवेषणा करना चाहे और वह जिस संस्तारक को जाने कि वह अण्डों से यावत् मकड़ी के जालों से युक्त है तो ऐसे संस्तारक को मिलने पर भी ग्रहण न करे।

(२) वह साधु या साध्वी, जिस संस्तारक को जाने कि वह अण्डों यावत् मकड़ी के जालों से तो रहित है, किन्तु भारी है, वैसे संस्तारक को भी मिलने पर ग्रहण न करे।

(३) वह साधु या साध्वी, जिस संस्तारक को जाने कि वह अण्डों यावत् मकड़ी के जालों से रहित है, हलका भी है, किन्तु अप्रातिहारिक (दाता जिसे वापस लेना न चाहे) है, तो ऐसे संस्तारक को भी मिलने पर ग्रहण न करे।

(४) वह साधु या साध्वी, जिस संस्तारक को जाने कि वह अण्डों यावत् मकड़ी के जालों से रहित है, हलका भी है, प्रातिहारिक (दाता जिसे वापस लेना स्वीकार करे) भी है, किन्तु ठीक से बंधा हुआ नहीं है, तो ऐसे संस्तारक को भी मिलने पर ग्रहण न करे।

(५) वह साधु या साध्वी, संस्तारक को जाने कि वह अण्डों यावत् मकड़ी के जालों से रहित है, हलका है, प्रातिहारिक है और सुदृढ़ बंधा हुआ भी है, तो ऐसे संस्तारक को मिलने पर ग्रहण करे।

**विवेचन—संस्तारक ग्रहण का निषेध-विधान**—इस एक ही सूत्र के पाँच विभाग करके

---

१. (क) 'आदिण्णो णाम सागारियमादिणा, सलेक्खो सचित्तधम्म।' —आचा० चूर्णि० मूलपाठ पृ०-१६४
(ख) तुलना करें—(विहार में) स्त्री, पुरुष के चित्र नहीं बनवाना चाहिए। जो बनवाए उसे दुक्कटट का दोष हो। —विनयपिटक—चुल्लवग्ग, पृ० ४५५ (राहुल सां०)

शास्त्रकार ने स्पष्ट रूप में समझा दिया है कि जो संस्तारक जीव-जन्तु आदि से युक्त हो, भारी हो, अप्रातिहारिक हो और ठीक से बंधा हुआ न हो: उसे ग्रहण न करे, इसके विपरीत जो जीव-जन्तु आदि से रहित हो, हलका हो, प्रातिहारिक हो और ठीक से बंधा हुआ हो, उसे ग्रहण करे।

वृत्तिकार अण्डे आदि से युक्त संस्तारक के ग्रहण के निषेध करने का कारण बताते है कि जीव-जन्तु युक्त संस्तारक ग्रहण करने ने संयम-विराधना दोष होगा, भारी भरकम संस्तारक ग्रहण से आत्म-विराधनादि दोष होंगे, अप्रातिहारिक के ग्रहण से उसके परित्याग आदि दोष होंगे, ठीक से बंधा हुआ नहीं होगा तो उठाते-रखते ही वह टूट या बिखर जायगा, उसको संभालना या उसका ठीक मे प्रतिलेखन करना भी सम्भव न होगा। अत: बन्धनादि पलिमन्थ दोष होंगे।[1]

लहुयं के दो अर्थ फलित होते हैं—वजन में हलका और आकार में छोटा।

संथारग का संस्कृत रूप संस्तारक होता है। संस्तारक मे तात्पर्य उन सभी उपकरणों से हैं, जो साधु के सोने, बैठने, लेटने आदि के काम में आते हैं। प्राकृत शब्द कोष में संस्तारक के ये अर्थ मिलते हैं—शय्या, बिछौना (दर्भ, घास, कुश, पराल आदि का), पाट, चौकी, फलक, अपवरक, कमरा या पत्थर की शिला या ईंट चूने से बनी हुई शय्या; साधु का वासकक्ष।[2]

## संस्तारक एषणा की चार प्रतिमा

**४५६. इच्चेताइं आयतणाइं[3] उवातिकम्म अह भिक्खू जाणेज्जा इमाहिं चउहिं पडिमाहिं संथारगं एसित्तए—**

---

१. [क] आचारांग वृत्ति पत्रांक ३७१

[ख] संस्तारक-विवेक की पंचसूत्री का निष्कर्ष चूर्णिकार ने इस प्रकार दिया है—"पढमं सअंडं संथारगं ण गेण्हेज्जा, बितियं अप्पंडं गरुयं तं पि ण गेण्हति, ततियं अप्पंडं लहुयं अपाडिहारियं न गिण्हति, चउत्थं अप्पंडं लहुयं पाडिहारियं णो अहाबद्धं ण गेण्हेज्जा, पंचमं अप्पंडं लहुगं पाडिहारियं अहाबद्धं पडिगाहिज्ज।"

—अर्थात् [१] पहला सअण्ड [जीवजन्तु-सहित] संस्तारक ग्रहण न करे। [२] द्वितीय संस्तारक अण्डे रहित है, किन्तु भारी है, उसे भी ग्रहण न करे, [३] तीसरा संस्तारक अंडे से रहित है, हलका है, किन्तु अप्रातिहारिक हैं, उसे भी ग्रहण न करे। [४] चौथा संस्तारक अंडे से रहित, हलका और प्रातिहारिक भी है लेकिन ठीक से बंधा नहीं है, तो भी ग्रहण न करे। [५] पाँचवा संस्तारक अण्डों आदि से रहित, वजन में हलका, प्रातिहारिक और सुदृढ़ रूप से बंधा हुआ है, अत: उसे ग्रहण करे।

२. पाइअ-सद्द-महण्णवो पृ० ८४१

३. आयतणाइं के पाठान्तर हैं—आययणाइं, आतताइं। चूर्णिकार आययणाई पाठ स्वीकार करके व्याख्या करते हैं—आयतणाणि वा संसारस्स अप्पसत्थाइं पसत्थाइं, मोक्खस्स। अर्थात्—संसार के आयतन अप्रशस्त और मोक्ष के आयतन प्रशस्त होते हैं।

[१] तत्थ खलु इमा पढमा पडिमा—से भिक्खू वा भिक्खुणी वा उद्दिसिय २ संथारगं जाएज्जा, तंजहा—इक्कडं वा कढिणं वा जंतुयं वा परगं वा मोरगं वा तणगं वा कुसं वा वव्वगं[1] वा पलालगं वा। से पुव्वामेव आलोएज्जा—आउसो ति वा भगिणी ति वा दाहिसि मे एत्तो अण्णतरं संथारगं ? तहप्पगारं संथारगं सयं वा णं जाएज्जा परो वा से देज्जा, फासुयं एसणिज्जं[2] जाव लाभे संते पडिगाहेज्जा। पढमा पडिमा।

[२] अहावरा दोच्चा पडिमा—से भिक्खू वा २ पेहाए संथारगं जाएज्जा, तंजहा—गाहावतिं वा जाव कम्मकरिं वा। से पुव्वामेव आलोएज्जा—आउसो ति वा भगिणी ति वा दाहिसि मे एत्तो अण्णतरं संथारगं ? तहप्पगारं संथारगं सयं वा णं जाएज्जा[3] जाव पडिगाहेज्जा। दोच्चा पडिमा।

[३] अहावरा तच्चा पडिमा—से भिक्खु वा २ जस्सुवस्सए संवसेज्जा जे तत्थ अहासमण्णागते, तंजहा—इक्कडे वा जाव पलाले वा, तस्स[4] लाभे संवसेज्जा, तस्स अलाभे उक्कुडुए वा णेसज्जिए वा विहरेज्जा। तच्चा पडिमा।

[४] अहावरा चउत्था पडिमा—से भिक्खू वा २ अहासंथडमेव संथारगं जाएज्जा। तंजहा-पुढविसिलं वा कट्ठसिलं वा अहासंथडमेव, तस्स लाभे संवसेज्जा, तस्स अलाभे उक्कुडुए वा णेसज्जिए वा विहरेज्जा। चउत्था पडिमा।

४५७. इच्चेताणं चउण्हं पडिमाणं अण्णतरं पडिमं पडिवज्जमाणे जाव[5] अण्णोण्णसमाहीए एवं च णं विहरंति।

सू. ४५६. इन दोषों (वसतिगत एवं संस्तारकगत) के आयतनों (स्थानों) को छोड़कर साधु इन चार प्रतिमाओं (प्रतिज्ञाओं) में संस्तारक की एषणा करना जान ले—

(१) इन चारों में से पहली प्रतिमा यह है—साधु या साध्वी अपने संस्तरण के लिए आवश्यक और योग्य वस्तुओं का नामोल्लेख कर-कर के संस्तारक की याचना करे, जैसे इक्कड नामक तृण विशेष, कढिणक नामक तृण विशेष, जंतुक नामक तृण, परक (मुडंक) नामक घास, मोरंग नामक घास (या मोर की पांखों से बना हुआ), सभी प्रकार का तृण, कुश, कूर्चक, वर्वक नामक तृण विशेष, या पराल आदि। साधु पहले से ही इक्कड आदि किसी भी प्रकार

१. वव्वगं के स्थान पर पाठान्तर हैं—पप्पलगं, पिप्पलगं पप्पगं आदि। अर्थ समान हैं।
२. यहाँ जाव शब्द एसणिज्जं से लाभे संते के बीच में मण्णमाणे पाठ का सूचक है।
३. यहाँ जाव शब्द से जाएज्जा से लेकर पडिगाहेज्जा तक समग्र पाठ सू० ३३६ के अनुसार समझें।
४. तस्स अलाभे के पाठान्तर हैं—तस्सालाभे, तस्स अलाभे। अर्थ समान हैं।
५. यहाँ जाव शब्द से पडिवज्जमाणे से लेकर अण्णोण्णसमाहीए तक का समग्र पाठ सूत्र ४१० के अनुसार

है, दृढ़ संहननवाला है, या इसके शरीर में रक्त-मांस संचित हो गया है, इसकी सभी इन्द्रियाँ परिपूर्ण हैं। इस प्रकार की असावद्य यावत् जीवोपघात से रहित भाषा बोले।

५४१. साधु या साध्वी नाना प्रकार की गायों तथा गोजाति के पशुओं को देखकर ऐसा न कहे, कि ये गायें दूहने योग्य हैं अथवा इनको दूहने का समय हो रहा है, तथा यह बैल दमन करने योग्य है, यह वृषभ छोटा है, या यह वहन करने योग्य है, यह रथ में जोतने योग्य है, इस प्रकार की सावद्य यावत् जीवोपघातक भाषा का प्रयोग न करे।

५४२. वह साधु या साध्वी नाना प्रकार की गायों तथा गोजाति के पशुओं को देखकर इस प्रकार कह सकता है, जैसे कि—यह वृषभ जवान है, यह गाय प्रौढ़ है, दुधारू है, यह बैल बड़ा है, यह संवहन योग्य है। इसप्रकार की असावद्य यावत् जीवोपघात से रहित भाषा का विचारपूर्वक प्रयोग करे।

५४३. संयमी साधु या साध्वी किसी प्रयोजनवश किन्हीं बगीचों में, पर्वतों पर या वनों में जाकर वहाँ बड़े-बड़े वृक्षों को देखकर ऐसे न कहे, कि—यह वृक्ष (काटकर) मकान आदि में लगाने योग्य है, यह तोरण नगर का मुख्य द्वार बनाने योग्य है, यह घर बनाने योग्य है, यह फलक (तख्त) बनाने योग्य है, इसकी अर्गला बन सकती है, या नाव बन सकती है, पानी की बड़ी कुंडी अथवा छोटी नौका बन सकती है, अथवा यह वृक्ष चौकी (पीठ) काष्टमयी पात्री, हल, कुलिक, यंत्रयष्टी (कोल्हू) नाभि काष्ठमय अहरन, काष्ठ का आसन आदि बनाने के योग्य है अथवा काष्ठशय्या (पलंग) रथ आदि यान उपाश्रय आदि के निर्माण के योग्य है। इसप्रकार की सावद्य यावत् जीवोपघातिनी भाषा साधु न बोले।

५४४. संयमी साधु-साध्वी किसी प्रयोजनवश उद्यानों, पर्वतों या वनों में जाएं, वहाँ विशाल वृक्षों को देखकर इस प्रकार कह सकते हैं—कि ये वृक्ष उत्तम जाति के हैं, दीर्घ (लम्बे) हैं, वृत्त [गोल] हैं, ये महालय हैं, इनके शाखाएँ फट गई हैं, इनकी प्रशाखाएं दूर तक फैली हुई हैं, ये वृक्ष मन को प्रसन्न करने वाले हैं, दर्शनीय हैं, अभिरूप हैं, प्रतिरूप हैं। इस प्रकार की असावद्य यावत् जीवोपघात—रहित भाषा का विचारपूर्वक प्रयोग करे।

५४५. साधु या साध्वी प्रचुर मात्रा में लगे हुए वन फलों को देखकर इस प्रकार न कहे जैसे कि—ये फल पक गए हैं, या पराल आदि में पकाकर खाने योग्य हैं, ये पक जाने से ग्रहण कालोचित फल हैं, अभी ये फल बहुत कोमल हैं, क्योंकि इनमें अभी गुठली नहीं पड़ी है, ये फल तोड़ने योग्य या दो टुकड़े करने योग्य हैं। इस प्रकार की सावद्य यावत् जीवोपघातिनी भाषा न बोले।

५४६. साधु या साध्वी अतिमात्रा में लगे हुए वनफलों को देखकर इसप्रकार कह सकता है, जैसेकि ये फलवाले वृक्ष असंतृत—फलों के भार से नम्र या धारण करने में असमर्थ हैं, इनके फल प्रायः निष्पन्न हो चुके हैं, ये वृक्ष एक साथ बहुत-सी फलोत्पत्ति वाले हैं, या ये

भूतरूप—कोमल फल हैं। इस प्रकार की असावद्य यावत् जीवोपघात-रहित भाषा विचार-पूर्वक बोले।

५४७. साधु या साध्वी बहुत मात्रा में पैदा हुई औषधियों (गेहूं, चावल आदि के लह-लहाते पौधों) को देखकर यों न कहे, कि ये पक गई हैं, या ये अभी कच्ची या हरी हैं, ये छवि (फली) वाली हैं, ये अब काटने योग्य हैं, ये भूनने या सेंकने योग्य हैं, इनमें बहुत-सी खाने योग्य हैं, या चिबड़ा बना कर खाने योग्य हैं। इसप्रकार की सावद्य यावत् जीवोपघातिनी भाषा साधु न बोले।

५४८. साधु या साध्वी बहुत मात्रा में पैदा हुई औषधियों को देखकर (प्रयोजनवश) इस प्रकार कह सकता है, कि इनमें बीज अंकुरित हो गए हैं, ये अब जम गई हैं, सुविकसित या निष्पन्न प्राय: हो गई हैं, या अब ये स्थिर (उपघातादि से मुक्त) हो गई हैं, ये ऊपर उंठ गई हैं, ये भुट्टों; सिरों या बालियों से रहित हैं, अब ये भुट्टों आदि से युक्त हैं, या धान्य कणयुक्त हैं। साधु या साध्वी इसप्रकार की निरवद्य यावत् जीवोपघात से रहित भाषा विचारपूर्वक बोले।

**विवेचन—दृश्यमान वस्तुओं को देखकर निरवद्य भाषा बोले, सावद्य नहीं**—सू० ५३३ से ५४८ तक में आँखों से दृश्यमान वस्तुओं के विविध रूपों को देखकर बोलने का विवेक बताया है। साधु-साध्वी संयमी हैं, पूर्ण अहिंसाव्रती हैं और भाषा-समिति-पालक हैं, उन्हें सांसारिक लोगों की तरह ऐसी भाषा नहीं बोलनी चाहिए, जिससे दूसरे व्यक्ति हिंसादि पाप में प्रवृत्त हों, जीवों को पीड़ा, भीति एवं मृत्यु का दु:ख प्राप्त हो, छेदन-भेदन करने की प्रेरणा मिले तात्पर्य यह है कि किसी भी वस्तु को देखकर बोलने से पहले उसके भावी परिणाम को तौलना चाहिए।

एकेन्द्रिय से लेकर पंचेन्द्रिय तक के किसी भी जीव की विराधना उसके बोलने से होती हो तो वैसी भाषा का प्रयोग नहीं करना चाहिए। इन सोलह सूत्रों में निम्नोक्त दृश्यमान वस्तुओं को देखकर सावद्य आदि भाषा बोलने का निषेध और निरवद्य भाषा-प्रयोग का विधान है।

(१) गण्डी, कुष्ठी आदि को देखकर गण्डी, कुष्ठी आदि चित्तोपघातक शब्दों का प्रयोग न करे, किन्तु सभ्य, मधुर गुणसूचक भाषा का प्रयोग करे।

(२) क्यारियाँ, खाइयाँ आदि देखकर 'अच्छी बनी हैं', आदि सावद्य भाषा का प्रयोग न करे, किन्तु निरवद्य, गुणसूचक भाषा-प्रयोग करे।

(३) मसालों आदि से सुसंस्कृत भोजन को देखकर बहुत बढ़िया बना है, आदि सावद्य व स्वाद-लोलुपता सूचक भाषा का प्रयोग न करे, किन्तु आरम्भजनित है, आदि निरवद्य—यथार्थ भाषका प्रयोग करे।

(४) परिपुष्ट शरीर वाले पशु-पक्षियों या मनुष्यों को देखकर यह स्थूल है, वध्य है,

चर्बी वाला है या पकाने योग्य है आदि असभ्य सावद्यभाषा का प्रयोग न करे, किन्तु सौम्य, निरवद्य, गुणसूचक-शब्द प्रयोग करे।

(५) गायों, बैलों आदि को देखकर यह गाय दूहने योग्य है, यह बैल वधिया करने योग्य है आदि सावद्य भाषा न बोलके निरवद्य गुणसूचक भाषा-प्रयोग करे।

(६) विशाल वृक्षों को देखकर ये काटने योग्य है या इनकी अमुक वस्तु बनाई जा सकती है आदि हिंसा-प्रेरक सावद्य भाषा का प्रयोग न करे।

(७) वनफलों को देखकर ये खाने योग्य, तोड़ने योग्य या टुकड़े करने योग्य आदि हैं, ऐसी सावद्य भाषा न बोले।

(८) खेतों में लहलहाते धान्य के पौधे को देखकर ये पकगए ह, हरे हैं काटने, भुनने योग्य है आदि सावद्यभाषा का प्रयोग न करे, किन्तु अंकुरित, विकसित, स्थिर हैं आदि निरवद्य गुणसूचक भाषा-प्रयोग करना चाहिए।[1]

इन आठ प्रकार की दृश्यमान वस्तुओं पर से शास्त्रकार ने ध्वनित कर दिया है कि सारे संसार की जो भी वस्तुएँ साधु के दृष्टिपथ में आए उनके विषय में कुछ कहते या अपना अभिप्राय सूचित करते समय बहुत ही सावधानी तथा विवेक के साथ परिणाम का विचार करके निरवद्य निर्दोष, गुणसूचक, जीवोपघात से रहित, हृदय को आघात न पहुंचाने वाली भाषा का प्रयोग करे, किन्तु कभी किसी भी स्थिति में सावद्य, सदोष, चित्तविघातक, जीवोपघातक आदि भाषा का प्रयोग न करे।[2]

**'गंडी' आदि पदों के अर्थ**—'गंडी' के दो अर्थ बताए गए हैं—गण्ड (कण्ठ) माला के रोग से ग्रस्त अथवा जिसके पैर और पिण्डलियों में शून्यता आ गई हो, तेयंसी =शौर्यवान। वच्चंसी= दीप्तिमान। पडिरूवं=गुण में प्रतिरूप—तुल्य। पासादियं=प्रसन्नता उत्पन्न करनेवाला। उवक्खडियं=मसाले आदि देकर संस्कारयुक्त पकाया हुआ भोजन। भद्दगं=प्रधान-मुख्य। ऊसढं =उत्कृष्ट या उच्छ्रित-वर्ण-गन्धादि से युक्त। परिवूढकायं=पुष्ट शरीरवाले। पमेतिले—गाढ़ी चर्बी (मेद) वाला। वज्झ=वध्य या वहने योग्य। पादिम=पकाने योग्य या देवता आदि को चढ़ाने योग्य। दोज्झा=दूहने योग्य। दम्मा=दमन (वधिया) करने योग्य। गोरहगा=हल में जोतने योग्य, वाहिमा हल, धुरा आदि वहन करने में समर्थ। जुवं गवेति=युवा बैल। 'महव्वए' या 'महल्लए'=वड़ा। उदगदोणिजोग्गा=जल का कुण्ड बनाने योग्य, चंगवेर=काष्ठमयी पात्री। णंगल=हल। कुलिय=खेत में घास काटने का छोटा काष्ठ का उपकरण। जंतलट्ठी=कोल्हू या कोल्हू का लट्ठ। णाभि=गाड़ी के पहिए का मध्य भाग। गंडी=गंडिक अहरन या काष्ठफलक, महालया=अत्यन्त विस्तृत वृक्ष। पयातसाला (हा)=जिनके शाखाएं फूट गई है, विडिमसाला (हा) =जिनमें प्रशाखाएं फूट गई है। पायखज्जाइं=पराल आदि में कृत्रिम ढंग से पका 'कर खाने

---

१. आचारांग वृत्ति पत्रांक ३८६, ३९० के आधार पर

२. वही, पत्रांक ३८९ के आधार पर, [ख] दशवै० ३।१७, ५८, ५५

योग्य। वेलोतियाइं=अत्यन्त पकने से तोड़ लेने योग्य। टालाइं=कोमल फल, जिनमें गुठली न आई हो,। वेहियाइं=दो टुकड़े करने योग्य, वेध्य। नीलियाओ=हरी, कच्ची या अपक्व। असंथडा=फलों का अतिभार धारण करने में असमर्थ। भूतरूवा=पूर्वरूप-कोमल। छवीया=फलियाँ, छीमियाँ। लाइमा=लाई या मुडी आदि बनाने योग्य अथवा काटने योग्य। भज्जिमा=भूँजने-सेकने योग्य, बहुखज्जा (पहुखज्जा)=चिउड़ा बनाकर खाने योग्य।[1]

**वनस्पति की रूढ आदि सात अवस्थाएं भाषणीय**—औषधियों के विषय में साधु को प्रयोजन वश कुछ कहना हो तो वनस्पति की इन सात अवस्थाओं में से किसी भी एक अवस्था के रूप में कह सकता है।

(१) रूढ़ा—बीज बोने के बाद अंकुर फूटना,

(२) बहुसंभूता—बीजपत्र का हरा और विकसित पत्ती के रूप में हो जाना,

(३) स्थिरा—उपघात से मुक्त होकर बीजांकुर का स्थिर हो जाना,

(४) उत्सृता—संवर्धित स्तम्भ के रूप में आगे बढ़ना,

(५) गर्भिता—आरोह पूर्ण होकर भुट्टा, सिरा या बाली न निकलने तक की अवस्था,

(६) प्रसूता—भुट्टा निकलने पर,

(७) ससारा—दाने पड़ जाने पर।[2]

**शब्दादि-विषयक-भाषा-विवेक**

**५४९. से भिक्खू[3] वा २ जहा वेगतियाइं सद्दाइं सुणेज्जा तहा वि ताइं णो एवं वदेज्जा, तंजहा—सुसद्दे ति वा, दुसद्दे ति वा। एतप्पगारं [भासं] सावज्जं जाव णो भासेज्जा।**

**५५०. [से भिक्खू वा २ जहा वेगतियाइं सद्दाइं सुणेज्जा] तहा वि ताइं एवं वदेज्जा, तंजहा—सुसद्दं[4] सुसद्दे ति वा, दुसद्दं दुसद्दे ति वा। एतप्पगारं [भासं]असावज्जं जाव भासेज्जा।**

**एवं रूवाइं किण्हे ति वा ५, गंधाइं सुब्भिगंधे ति वा २, रसाइं तित्ताणि वा ५, फासाइं कक्खडाणि वा ८।[5]**

---

१. [क] आचारांग चूर्णि मूलपाठ टिप्पणी पृष्ठ १९५ [ख] आचारांग वृत्ति पत्रांक ३८९, ३९०, ३९१
[ग] पाइअ-सद्दमहण्णवो
[घ] देखिए—दशवैकालिक सूत्र अ० ७, गा० ११, ४१, ४२, तथा २२ से ३५ तक
[अ] अगस्त्य० चूर्णि पृ० १७० से १७२, [ब] जिन० चूर्णि पृ० २५३ से २५६
[स] हारि० टीका पत्र २१७ से २१९ तक।

२. (क) दशवै० अ० ७, गा० ३५ जिन० चूर्णि पृ० २५७, (ब) अग० चूर्णि० पृ० १७३।

३. से भिक्खू……आदि पंक्ति का तात्पर्य वृत्तिकार के शब्दों में—'सभिक्षुः यद्यप्येतान् शब्दान् शृणुयात् तथापि नैवं वदेत्।' अर्थात् वह भिक्षु यद्यपि इन शब्दों को सुने तथापि इस प्रकार न बोले।

४. 'सुसद्दं सुसद्देति' आदि का तात्पर्य वृत्तिकार के शब्दों में—'सुसद्दं ति शोभनं शब्दं शोभनमेव ब्रूयात् अशोभनं त्वशोभनमिति। एवं रूपादिसूत्रमपि नेयम्।'—शोभनीय शब्द को शोभन और अशोभनीय को अशोभन कहे। इसी प्रकार रूपादि विषयक सूत्रों के सम्बन्ध में जान लेना चाहिए।

५. इस सूत्र में ५, २, ५, ८ के अंक सम्बन्धित भेद-प्रभेद के सूचक हैं। विवेचन देखें पृष्ठ २३१ पर।

५४९. साधु या साध्वी यद्यपि कई शब्दों को सुनते हैं, तथापि उनके विषय में राग-द्वेष युक्त भाव से) यों न कहे, जैसेकि—यह मांगलिक शब्द है, या यह अमांगलिक शब्द है। इस प्रकार की सावद्य यावत् जीवोपघातक भाषा साधु या साध्वी न बोले।

५५०. यद्यपि साधु या साध्वी कई शब्दों को सुनते हैं, तथापि उनके सम्बन्ध में कभी बोलना हो तो (राग-द्वेष से रहित होकर) सुशब्द को 'यह सुशब्द है' और दुःशब्द को 'यह दुःशब्द है' इस प्रकार की निरवद्य यावत् जीवोपघातरहित भाषा बोले।

इसी प्रकार रूपों के विषय में—कृष्ण को कृष्ण, यावत् श्वेत को श्वेत कहे, गन्धों के विषय में (कहने का प्रसंग आए तो) सुगन्ध को सुगन्ध, और दुर्गन्ध को दुर्गन्ध कहे, रसों के विषय में भी (तटस्थ होकर) तिक्त को तिक्त, यावत् मधुर को मधुर कहें, इसी प्रकार स्पर्शों के विषय में कहना हो तो कर्कश को कर्कश यावत् उष्ण को उष्ण कहे।

**विवेचन—पंचेन्द्रिय विषयों के सम्बन्ध में भाषा-विवेक**—इन दो सूत्रों में शब्द, रूप, रस, गन्ध और स्पर्श, इन पञ्चेन्द्रिय विषयों को अपनी-अपनी इन्द्रियों के साथ सन्निकर्ष होने पर साधु को उनके सम्बन्ध में क्या और कैसे शब्द बोलना चाहिए ? यह विवेक बताया है।

स्थानांगसूत्र में पाँचों इन्द्रियों के २३ विषय और २४० विकार बताए गए हैं, वे इस प्रकार हैं[1]—

१. श्रोत्रेन्द्रिय के ३ विषय—जीव शब्द, अजीव शब्द, मिश्र शब्द।
२. चक्षुरिन्द्रिय के ५ विषय—काला, नीला, लाल, पीला, सफेद वर्ण।
३. घ्राणेन्द्रिय के दो विषय—सुगन्ध और दुर्गन्ध।
४. रसनेन्द्रिय के ५ विषय—तिक्त, कटु, कषैला, खट्टा और मधुर रस।
५. स्पर्शेन्द्रिय के आठ विषय—कर्कश (खुर्दरा), मृदु, लघु, गुरु, स्निग्ध, रूक्ष, शीत और उष्ण स्पर्श।

**श्रोत्रेन्द्रिय के १२ विकार**—तीन प्रकार के शब्द, शुभ और अशुभ, (३×२=६) इन पर राग और द्वेष [६×२=१२]।

**चक्षुरिन्द्रिय के ६० विकार**—काला आदि ५ विषयों के सचित्त, अचित्त, मिश्र ये तीन-तीन प्रकार, इन १५ के शुभ और अशुभ दो-दो प्रकार, और इन ३० पर राग और द्वेष, यों कुल मिलाकर साठ।

**घ्राणेन्द्रिय के १२ विकार**—दो विषयों के सचित्त-अचित्त-मिश्र ये तीन-तीन प्रकार, फिर ६ पर राग-द्वेष होने से १२ हुए।

**रसनेन्द्रिय के ६० विकार**—चक्षुरिन्द्रिय की तरह उसके पाँचों विषयों के समझें।

**स्पर्शेन्द्रिय के ९६ विकार**—८ विषय, सचित्त-अचित्त-मिश्र तीन-तीन प्रकार के होने से २४ इनके शुभ-अशुभ दो-दो भेद होने से ४८ पर राग और द्वेष होने से ९६ हुए।[2]

---

१. [क] आचारांग वृत्ति पत्रांक ३९१ [ख] स्थानांग १ सू० ४७,
[ग] स्था० ५ सू० ३९०, [घ] स्था० ८ सू० ५९६ [च] प्रज्ञापनासूत्र पद २३ उद्दे० २
२. कुल सब मिलाकर—१२+६०+१२+६०+९६=२४०—इस प्रकार समझना चाहिए।

साधु को पंचेन्द्रिय के विषयों में जो जैसा है, वैसा तटस्थ भावपूर्वक कहना चाहिए, भाषा का प्रयोग करते समय राग या द्वेष को मन एवं वाणी में नहीं मिलने देना चाहिए। यही मत चूर्णिकार का है।[1]

भाषण-विवेक

**५५१. से भिक्खू वा २ वंता[2] कोहं च माणं च मायं च लोभं च अणुवीयि णिट्ठाभासी निसम्मभासी अतुरियभासी विवेगभासी[3] समियाए संजते भासं भासेज्जा।**

५५१. साधु या साध्वी क्रोध, मान, माया और लोभ का वमन (परित्याग) करके विचारपूर्वक निष्ठाभाषी हो, सुन-समझ कर बोले, अत्वरितभाषी, एवं विवेकपूर्वक बोलने वाला हो, और भाषा समिति से युक्त संयत भाषा का प्रयोग करे।

**विवेचन**—सारांश—इस सूत्र में समग्र अध्ययन का निष्कर्ष दे दिया गया है। इसमें शास्त्रकार ने साधु को भाषा प्रयोग करने से पूर्व आठ विवेक सूत्र बताए हैं :—

(१) क्रोध, मान, माया और लोभ का परित्याग करके बोले।

(२) प्रासंगिक विषय और व्यक्ति के अनुरूप विचार (अवलोकन) चिन्तन करके बोले।

(३) पहले उस विषय का पूरा निश्चयात्मक ज्ञान कर ले, तब बोले।

(४) विचारपूर्वक या पूर्णतया सुन-समझ कर बोले।

(५) जल्दी-जल्दी या अस्पष्ट शब्दों में न बोले।

(६) विवेकपूर्वक बोले।

(७) भाषा-समिति का ध्यान रखकर बोले।

(८) संयत-परिमित शब्दों में बोले।[4]

**५५२. एयं खलु तस्स भिक्खुस्स वा भिक्खुणीए वा सामग्गियं जं सव्वट्ठेहिं सहितेहिं सदा जएज्जासि त्ति बेमि।**

५५२. यही (भाषा के प्रयोग का विवेक ही) वास्तव में साधु-साध्वी के आचार का सामर्थ्य है; जिसमें वह सभी ज्ञानादि अर्थों से युक्त होकर सदा प्रयत्नशील रहे।

—ऐसा मैं कहता हूँ।

**॥ "भासज्जाया" चतुर्थमध्ययन समाप्त ॥**

---

१. आचारांग चूर्णि मू०पाठ टि०पृ० २०० 'सुब्भिसद्दे रागो, इतरे दोसो'

२. वंता का भावार्थ वृत्तिकार करते हैं—'स भिक्षुः क्रोधादिकं वान्त्वा एवं भूतो भवेत्।'—वह भिक्षु क्रोधादि का वमन (त्याग) करके इस प्रकार का हो।

३. 'विवेगभासी' का अर्थ चूर्णिकार करते हैं—विविच्यते येन कर्म तं भावेत—जिस भाषा-प्रयोग से कर्म आत्मा से पृथक हो, वैसी भाषा बोले।

४. आचारांग मूल तथा वृत्ति पत्रांक ३९१।

# वस्त्रैषणा : पंचम अध्ययन

## प्राथमिक

☆ आचारांग सूत्र (द्वितीय श्रुतस्कन्ध) के पंचम अध्ययन का नाम 'वस्त्रैषणा' है।

☆ जब तक वस्त्र-रहित (अचेलक) साधना की भूमिका पर साधक नहीं पहुंच जाता, तब तक वह अपने संयम के निर्वाह एवं लज्जा-निवारण[1] के लिये वस्त्र-ग्रहण या धारण करता है, किन्तु वह जो भी वस्त्र-धारण करता है, उस पर उसकी ममता-मूर्च्छा नहीं होनी चाहिए।

☆ चूर्णिकार के मतानुसार भाव-वस्त्र (अष्टादशसहस्रशीलांग = संयम) के रक्षणार्थ तथा शीत-दंश-मशक आदि से परित्राण के लिए द्रव्यवस्त्र रखने का प्रतिपादन किया गया है।[2] अतः वस्त्र ग्रहण-धारण जिस साधु को अभीष्ट हो, उसे विविध-एषणा (गवेषणा; ग्रहणैषणा; परिभोगैषणा) का ध्यान रखना आवश्यक है, अन्यथा वस्त्र का ग्रहण एवं धारण भी अनेक दोषों से लिप्त हो जाएगा।

☆ इन्हीं उद्देश्यों के विशद स्पष्टीकरण के लिए 'वस्त्रैषणा अध्ययन' प्रतिपादित किया गया है।[3]

☆ वस्त्र दो प्रकार के होते हैं—भाव-वस्त्र और द्रव्य-वस्त्र। भाव-वस्त्र अठारह हजार शीलांक हैं अथवा दिशाएं या आकाश भाव-वस्त्र हैं।

☆ द्रव्य-वस्त्र तीन प्रकार का होता है—१. एकेन्द्रियनिष्पन्न (कपास, अर्कतूल, तिरीड़ वृक्ष की छाल, अलसी, सन (पटसन) आदि से निर्मित), २. विकलेन्द्रिय निष्पन्न (चीनांशुक, रेशमीवस्त्र आदि), और ३. पंचेन्द्रियनिष्पन्न (ऊनीवस्त्र, कंबल आदि)।[4]

☆ इस अध्ययन में वस्त्र किस प्रकार के, कैसे, कितने-कितने प्रमाण में, कितने मूल्य तक

---

१. 'तं पि संजम-लज्जट्ठा धारंति परिहरंति य।' —दशवै० अ० ६ गा० २०

२. भाववत्थ संरक्षणार्थ दव्ववत्थेसणाहिगारो। सीद-दंस-मसगादीणं च परित्राणार्थं।
—आ० चू० मू० पा० टि० २०१

३. आचारांग वृत्ति पत्रांक ३९२।

४. (क) आचारांग वृत्ति पत्रांक ३९२। (ख) आचारांग निर्युक्ति गा० ३१५।

के, किसविधि से निष्पन्न वस्त्र ग्रहण एवं धारण किये जाएं, इसकी त्रिविध एषणा विधि बताई गई है; अतः इसे 'वस्त्रैषणा-अध्ययन' कहा गया है।

✫ इस अध्ययन के दो उद्देशक हैं। प्रथम उद्देशक में वस्त्र-ग्रहण विधि का प्रतिपादन किया गया है, जबकि द्वितीय उद्देशक में वस्त्र-धारण विधि का प्रतिपादन है।[1]

✫ सूत्र संख्या ५५३ से प्रारम्भ होकर ५८७ पर समाप्त होती है।



---

१. (अ) आचारांग वृत्ति पत्रांक ३९२।
   (आ) 'पढमे गहणं बीए धरणं, पगयं तु दव्ववत्थेणं' —आचा० निर्युक्ति गा० ३१५

# पंचमं अज्झयणं 'वत्थेसणा'

## [पढमो उद्देसओ]

वस्त्रैषणा : पंचम अध्ययन : प्रथम उद्देशक

ग्राह्य-वस्त्रों का प्रकार व परिमाण

५५३. से भिक्खू वा २ अभिकंखेज्जा वत्थं एसित्तए। से ज्जं पुण वत्थं जाणेज्जा, तं-जहा-जंगियं[1] वा भंगियं वा साणयं वा पोत्तगं वा खोमियं वा तूलकडं वा, तहप्पगारं वत्थं जे णिग्गंथे तरुणे जुगवं बलवं अप्पायंके थिरसंघयणे से एगं वत्थं धारेज्जा, णो बितियं।

जा णिग्गंथी सा चत्तारि संघाडीओ धारेज्जा-एगं दुहत्थवित्थारं, दो तिहत्थवित्थारा-ओ, एगं चउहत्थवित्थारं।

तहप्पगारेहिं[2] वत्थेहिं असंविज्जमाणेहिं अह पच्छा एगमेगं संसीवेज्जा।

५५३. साधु या साध्वी वस्त्र की गवेषणा करना चाहते हैं, तो उन्हें जिन वस्त्रों के सम्बन्ध में जानना चाहिए। वे इस प्रकार हैं—(१) जांगमिक, (२) भांगिक, (३) सानिक, (४) पोत्रक (५) लोमिक और (६) तूलकृत। इन छह प्रकार के तथा इसी प्रकार के अन्य वस्त्र को भी मुनि ग्रहण कर सकता है। जो निर्ग्रन्थ मुनि तरुण है, समय के उपद्रव से रहित है, बलवान, रोग-रहित और स्थिर संहनन (दृढशरीर) वाला है, वह एक ही वस्त्र धारण करे, दूसरा नहीं। (परन्तु) जो साध्वी है, वह चार संघाटिका—चादर धारण करे—उसमें एक दो हाथ प्रमाण विस्तृत, दो तीन हाथ प्रमाण और एक चार हाथ प्रमाण लम्बी होनी चाहिए। इस प्रकार के वस्त्रों के न मिलने पर वह एक वस्त्र को दूसरे के साथ सी ले।

**विवेचन**—साधु के लिए ग्राह्य वस्त्रों के प्रकार और धारण की सीमा—प्रस्तुत सूत्र में वस्त्र के उन प्रकारों का तथा अलग-अलग कोटि के साधु साध्वियों के लिए उन वस्त्रों को धारण करने

---

१. 'जंगियं' आदि की व्याख्या चूर्णिकार के शब्दों में—जंगमाज्जातं जंगियं, अमिलं = उट्टीणं, भंगियं—''अयसीमादी, सणवं—सणवागादि, पोत्तगं (पत्तगं ?) तालसरिसं संघातिज्जति तालसूति वा, खोमियं थूलकडं कप्पति, सण्हं ण कप्पति। तूलकडं वा उण्णिय ओट्टियादि।'' इसका भावार्थ विवेचन में दे दिया गया। चूर्णिकार के मतानुसार क्षौमिक (सूती) वस्त्र मोटा बुना हो तो कल्पता है, बारीक बुना हो तो नहीं। तूलकडं वा का अर्थ—अर्कतूलनिप्पन्न न करके ऊन, ऊँट के बाल आदि से बना कपड़ा किया गया है।

२. 'तहप्पगारेहिं वत्थेहिं असंविज्जमाणेहिं' के बदले पाठान्तर है—एएहिं अविज्जमाणेहिं।

के प्रमाण का भी उल्लेख कर दिया गया है।[1] स्थानांग, बृहत्कल्प आदि सूत्र में भी साधु द्वारा ग्रहणीय वस्त्र के प्रकारों का नामोल्लेख किया गया है। स्थानांग सूत्र में जिन ५ प्रकार के वस्त्रों का उल्लेख है, उनमें क्षौमिक और तूलकृत का नामोल्लेख नहीं है, इनके बदले 'तिरीदुपट्ट' का उल्लेख है, इन छह प्रकार के वस्त्रों की व्याख्या इस प्रकार है—

**जांगमिक**=(जांगिक) जंगम (त्रस) जीवों से निष्पन्न। वह दो प्रकार का है—विकलेन्द्रियज और पंचेन्द्रियज।

विकलेन्द्रियज पांच प्रकार का है १. पट्टज २. सुवर्णज (मटका) ३. मलयज ४. अंशक और ५. चीनांशुक। ये सब कीटों (शहतूत के कीड़े वगैरह) के मुंह से निकले तार (लार) से बनते हैं।[2]

पंचेन्द्रिय-निष्पन्न वस्त्र अनेक प्रकार के होते हैं—जैसे १. और्णिक—(भेड़ बकरी आदि की ऊन से बना हुआ) २. औष्ट्रिक—(ऊंट के बालों से बना) ३. मृगरोमज—शशक या मूषक के रोम या बालमृग के रोएं से बना, ४. किट्ट—(अश्व आदि के रोंए से बना वस्त्र) और कुतप—(चर्म-निष्पन्न या बाल मृग, चूहे आदि के रोंए से बना वस्त्र)[3]

---

१. बौद्ध श्रमणों में लिये तीन वस्त्रों का विधान है—१. अन्तरवासक (लुंगी) २. उत्तरासंग (चादर) ३. संघाटी (दोहरी चादर) तीन से अधिक वस्त्र रखने वाले भिक्षुको **निस्सग्गिय पाचित्तिय** (नैसर्गिक-प्रायश्चित्त) आता है। देखें **विनयपिटक भिक्खु पातिमोक्ख** (२०) भिक्षुणी के लिए पांच चीवर रखने का विधान है—**भिक्खुणी पातिमोक्ख** (२५)

तीन वस्त्र की मर्यादा के पीछे एक मनोवैज्ञानिक कारण का घटना के रूप में उल्लेख किया गया है, जो मननीय है। एक बार तथागत राजगृह से वैशाली की ओर विहार कर रहे थे। मार्ग में भिक्षुओं को चीवर से लदे देखा। सिर पर भी चीवर की पोटली, कंधे पर भी चीवर की पोटली, कमर में भी चीवर की पोटली बांधकर जा रहे थे। यह देखकर भगवान को लगा, यह मोघ-पुरुष (मूर्ख) बहुत जल्दी चीवर बटोरु बनने लगे, अच्छा हो मैं चीवर की सीमा बांध दूं, मर्यादा स्थापित कर दूं।··· उस समय भगवान हेमन्त में अन्तराष्टक (माघकी अंतिम चार व फागुन की आरम्भिक चार रातें) की रातों में हिम-पात के समय रात को खुली जगह में एक चीवर ले बैठे। भगवान को सर्दी न मालूम हुई। प्रथम याम (पहर) के समाप्त होने पर भगवान को सर्दी मालूम हुई, भगवान ने दूसरा चीवर और लिया और भगवान को सर्दी न मालूम हुई। बिचले याम के बीत जाने पर भगवान को सर्दी मालूम हुई तब भगवान ने तीसरे चीवर को पहन लिया और सर्दी न मालूम हुई। अंतिम याम के बीत जाने पर (पौ फटने के वक्त) सर्दी मालूम हुई। तब भगवान ने चोथा चीवर ओढलिया। तब भगवान को सर्दी न मालूम हुई। तब भगवान को यह हुआ 'जो कोई शीतालु (जिसको सर्दी ज्यादा लगती हो) सर्दी से डरने वाला कुलपुत्र इस धर्म में प्रव्रजित हुए हैं, वह भी तीन चीवर से गुजारा कर सकते हैं। अच्छा हो मैं भिक्षुओं के लिए चीवर की सीमा बांधू, मर्यादा स्थापित करूँ, तीन चीवरों की अनुमति दूँ।···

—विनयपिटक, महावग्ग ८,४,३, पृ० २७९-८०. (राहुल०)

२. विस्तार के लिए देखें—
(क) बृहत्कल्पभाष्य गाथा ३६६१-६२ (ख) ठाणं (मुनि नथमल जी) पृ० ६४२

३. विस्तार के लिए देखें—(क) निशीथभाष्य चूर्णि गाथा ७६०
(ख) स्थानांग वृत्ति, पत्र ३२१ (ग) बृहत्कल्प भाष्य गा. ३६६१ की वृत्ति व चूर्णि
(घ) विशेषावश्यक भाष्य, गाथा ८७८ वृत्ति (मूषिकलोमनिष्पन्नं=कौतवम्)

भांगिक = इसके दो अर्थ हैं—(१) अलसीसे निष्पन्नवस्त्र, (२) वंशकरील के मध्य भाग को कूट कर बनाया जानेवाला वस्त्र।[1]

सानज = पटसन (पाट), लोध की छाल, तिरीड़वृक्ष की छाल के तन्तु से बना हुआ वस्त्र।

पोत्रक = ताड़ आदि के पत्रों के समूह से निष्पन्न वस्त्र।

खोमियं = कपास (रूई) से बना हुआ वस्त्र।

तूलकडं = आक आदि की रूई से बना हुआ वस्त्र।

वर्तमान में साधु-साध्वीगण प्रायः सूती और ऊनीवस्त्र ही धारण करते हैं। किन्तु तरुण साधु के लिए एक ही वस्त्र धारण करने की परम्परा आज तो समाप्तप्रायः है। इस सम्बन्ध में वृत्तिकार स्पष्टीकरण करते हैं कि 'दृढ़वली तरुण साधु आचार्यादि के लिए जो अन्य वस्त्र रखता है, उसका स्वयं उपयोग नहीं करता। जो साधु बालक है, वृद्ध, या दुर्बल है, या हीन-संहनन है वह यथासमाधि दो, तीन आदि वस्त्र भी धारण कर सकता है। जिनकल्पिक अपनी प्रतिज्ञानुसार वस्त्र धारण करता है,वहां अपवाद नहीं है।

साध्वी के लिए चार चादर धारण करने का विधान किया है, उनमें से दो हाथवाली चादर उपाश्रय में ओढे, तीन हाथवाली भिक्षा काल में तथा स्थंडिलभूमि के लिए जाते समय ओढे, तथा चार हाथवाली चादर धर्म-सभा आदि में बैठते समय ओढे।[2]

'जुगवं' का अर्थ प्राकृत-कोष के अनुसार है—समय के उपद्रव से रहित।[3]

बौद्ध श्रमणों के लिए ६ प्रकार के वस्त्र विहित है—कौशेय, कंबल, कार्पासिक, क्षौम (अलसी की छाल से बना) शाणज (सन से बना) भंगज (भंग की छाल से बना हुआ) वस्त्र।[4]

ब्राह्मणों (द्विजों) के लिए निम्नोक्त ६ प्रकार के वस्त्र मनुस्मृति में अनुमत है—कृष्ण, मृगचर्म, रुरु (मृग विशेष) चर्म, एवं छाग-चर्म, सन का वस्त्र, क्षुपा (अलसी) एवं मेष (भेड़) के लोम से बना वस्त्र।[5]

### वस्त्र-ग्रहण की क्षेत्र-सीमा

**५५४. से भिक्खू वा २ परं अद्धजोयणमेराए वत्थपडियाए नो अभिसंधारेज्जा गमणाए।**

---

१. मूल सर्वास्तिवाद के विनयवस्तु पृ० ६२ में भी 'भांगेय' वस्त्र का उल्लेख है। यह वस्त्र भांग वृक्ष के तंतुओं से बनाया जाता था। अभी भी कुमायूं (उ० प्र०) में इसका प्रचार है, वहाँ 'भागेला' नाम से जानते हैं। —डा० मोतीचंद; भारती विद्या० १।१।४१

२. (क) आचारांग चूर्णि मू. पाठ-टिप्पणी पृ० २१० (ख) आचारांग वृत्ति पत्रांक ३९२
(ग) 'ठाणं'—विवेचन (मुनि नथमलजी) स्था० ५ पृ० १९० पृ० ६४२, ६४३
(घ) वृहत्कल्पभाष्य गा० ३६६१, ३६६२, ३६६३ वृत्ति (ङ) निशीथ ६/१०,१२ की चूर्णि में
(च) तिरीडपट्ट की व्याख्या [लोध वृक्ष की छाल से बना] आचारांग टीका पत्र ३४२

३. पाइय-सद्दमहण्णवो पृ० ३५९ ४. विनयपिटक महावग्ग ८/२/५ पृ० २७५ राहुलसांकृत्यायन)

५. मनुस्मृति अ० २ श्लो० ४०-४१

५५४. साधु-साध्वी को वस्त्र-ग्रहण करने के लिए आधे योजन से आगे जाने का विचार नहीं करना चाहिए।

**विवेचन**—इस सूत्र में साधु-साध्वी के लिए वस्त्र याचना में क्षेत्र-सीमा बताई गई है। योजन चार कोस का माना जाता है। आधे योजन का मतलब है—दो कोस। आशय यह है कि साधु जहाँ अभी अपने साधर्मिकों के साथ ठहरा हुआ है, उस गाँव से दो कोस जाकर वस्त्र आदि याचना करके वापस आने में संभवतः उसे रात्रि हो जाए, या रुग्णता आदि के कारण चक्कर आदि आने लगें, इन सब दोषों की संभावना के कारण तथा कुछ दिनों के लिए वस्त्र-प्राप्ति का लोभ संवरण करने हेतु ऐसी मर्यादा बताई है। [शेष काल के बाद विहार करके उस ग्राम में जाकर वह वस्त्र की गवेषणा कर सकता है।]

औद्देशिक आदि दोष युक्त वस्त्रैषणा का निषेध

**५५५. से भिक्खू वा २ से ज्जं पुण वत्थं जाणेज्जा अस्सिपडियाए एगं साहम्मियं समुद्दिस्स पाणाइं जहा पिंडेसणाए भाणियव्वं, एवं बहवे साहम्मिया, एगं साहम्मिणिं, बहवे साहम्मिणीओ, बहवे समण-माहण तहेव पुरिसंतरकडं जधा पिंडेसणाए।**

**५५६. से भिक्खू वा २ से ज्जं पुण वत्थं जाणेज्जा अस्संजते भिक्खुपडियाए कीतं वा धोयं वा रत्तं वा घट्ठं वा मट्ठं वा संमट्ठं वा संपधूवितं वा, तहप्पगारं वत्थं अपुरिसंतरकडं जाव णो पडिगाहेज्जा। अह पुणेवं जाणेज्जा पुरिसंतरकडं जाव पडिगाहेज्जा।**[1]

५५५. साधु या साध्वी को यदि वस्त्र के सम्बन्ध में ज्ञात हो जाए कि कोई भावुक गृहस्थ धन के ममत्व से रहित निर्ग्रन्थ साधु को देने की प्रतिज्ञा करके किसी एक साधर्मिक साधु का उद्देश्य रखकर प्राणी, भूत, जीव और सत्त्वों का समारम्भ करके (तैयार कराया हुआ) औद्देशिक, या खरीद कर, उधार लेकर, जबरन छीन कर, दूसरे के स्वामित्व का, सामने उपाश्रय में लाकर दे रहा है; तो उसप्रकार का वस्त्र पुरुषान्तरकृत हो या न हो, बाहर निकाल कर अलग से साधु के लिए रखा हो या न हो, दाता के अपने अधिकार में हो या न हो, दाता द्वारा परिभुक्त (उपयोग में लाया हुआ) हो या अपरिभुक्त हो, आसेवित (पहना-ओढ़ा) हो या अनासेवित, उस वस्त्र को अप्रासुक और अनेषणीय समझ कर मिलने पर भी न ले।

जैसे पिण्डैषणा अध्ययन में एक साधर्मिकगत आहार-विषयक वर्णन किया गया है, ठीक उसी प्रकार यहाँ वस्त्र-विषयक वर्णन कहना चाहिए। तथा पिण्डैषणा अध्ययन में जैसे

---

१. चूर्णिकार ने 'पुरिसंतरकडं जाव पडिग्गाहेज्जा' का तात्पर्य बताया है—'विसोधिकोडी सव्वा संजयट्ठा ण कप्पति अपुरिसंतरकडादी, पुरिसंतरकडा कप्पति।' अर्थात्—सर्वविशुद्ध नवकोटि से सभी साधुओं को अपुरुषान्तरकृत आदि विशेषणयुक्त वस्त्र नहीं कल्पता, पुरुषान्तरकृत आदि कल्पता है।

बहुत-से सार्धमिक साधु एक सार्धमिणी साध्वी, बहुत-सी सार्धमिणी साध्वियाँ, एवं बहुत-से शाक्यादि श्रमण-ब्राह्मण आदि को गिन-गिन कर तथा बहुत-से शाक्यादि श्रमण-ब्राह्मणादि का उद्देश्य रखकर जैसे औद्देशिक, क्रीत आदि तथा पुरुषान्तरकृत आदि विशेषणों से युक्त आहार-ग्रहण का निषेध किया गया है, उसीप्रकार यहाँ शेष पाँचों आलापकों में बताए हुए बहुत-से सार्धमिक आदि का उद्देश्य रखकर समारम्भ से निर्मित, क्रीत आदि तथा अपुरुषान्तर कृत आदि विशेषणों से युक्त ऐसे वस्त्र ग्रहण के निषेध का तथा पुरुषान्तरकृत आदि होने पर ग्रहण करने को सारा वर्णन उसी प्रकार समझ लेना चाहिए।

५३६. साधु या साध्वी यदि किसी वस्त्र के विषय में यह जान जाए कि असंयमी गृहस्थ ने साधु के निमित्त से उसे खरीदा है, धोया है, रंगा है, घिस कर साफ किया है, चिकना या मुलायम बनाया है, संस्कारित किया है, धूप, इत्र आदि से सुवासित किया है, और ऐसा वह वस्त्र अभी पुरुषान्तरकृत यावत् दाता द्वारा आसेवित नहीं हुआ है, तो ऐसे अपुरुषान्तरकृत यावत् अनासेवित वस्त्र को अप्रासुक व अनेषणीय मान कर मिलने पर भी ग्रहण न करे। यदि साधु या साध्वी यह जान जाए कि वह वस्त्र पुरुषान्तरकृत यावत् आसेवित है तो मिलने पर प्रासुक व एषणीय समझ कर उसे ग्रहण कर सकता है।

**विवेचन—एषणादोष से युक्त और मुक्त वस्त्रग्रहण : निषेध-विधान**—प्रस्तुत दो सूत्रों में आधाकर्म आदि १६ उद्गम दोषों से युक्त वस्त्र ग्रहण का निषेध किया है। साथ ही यदि वह वस्त्र पुरुषान्तरकृत यावत् आसेवित हो वह साधु के निमित्त या साधु के लिए ही अलग से खासतौर से तैयार करा कर न रखाया हुआ हो, तथा आधाकर्म, औद्देशिक आदि दोषों की शंका नहीं रह जाती हो तो ऐसी स्थिति में साधु उस वस्त्र को प्रासुक एवं एषणीय समझ कर ग्रहण कर सकता है।[1]

**'रत्त' के विषय में समाधान**—रंगीन वस्त्र भगवान् महावीर के शासन के साधु-साध्वी ग्रहण नहीं करते, इसलिए यह पाठ सभी तीर्थंकरों के साधु वर्ग को दृष्टि में रखकर अंकित नहीं प्रतीत होता है। क्योंकि भ० अजितनाथ (द्वितीय तीर्थंकर) से भ० पार्श्वनाथ (२३ वें तीर्थंकर) तक के शासन के साधु-साध्वी पांचों रंगों के वस्त्र धारण कर सकते थे। अथवा 'रत्त' का अर्थ यह भी सम्भव है कि तुरंत उड़ने वाले रंगीन इत्र या चन्दन के चूर्ण, या केसर आदि किसी पदार्थ से सुगन्धित करते समय जल्दी छूट जाने वाले रंग से स्वाभाविक रूप से रंगा हुआ वस्त्र।[2]

**वस्त्रैषणा में दोष**—प्रस्तुत दो सूत्रों में से प्रथम में प्रतिपादित वस्त्रग्रहण में आधाकर्म, औद्देशिक, पूतिकर्म, मिश्रजात, स्थापन, क्रीत, प्रामित्य, परिवर्तित, आच्छेद्य, अनिसृष्ट, एवं अभिहृत आदि दोष लगने की सम्भावना बताई है। जबकि दूसरे सूत्र में उल्लिखित वस्त्र

---

१. आचारांग वृत्ति पत्रांक ३९३ के आधार पर

२. अर्थागम प्रथम खण्ड, आचा० द्वि-श्रु० पृ० १३०

को ग्रहण करने में क्रीत, आधाकर्म, औद्देशिक, स्थापना, अनिसृष्ट आदि दोषों के विषय में कहा है।[1] इन दोषों से युक्त वस्त्र ग्रहण का निपेध है।

## बहुमूल्य-बहुआरंभ-निष्पन्न वस्त्र-निषेध

**५५७. से भिक्खू वा २ से ज्जाइं पुण वत्थाइं जाणेज्जा विरूवरूवाइं महद्धणमोल्लाइं, तंजहा–आईणगाणि वा सहिणाणि वा सहिणकल्लाणाणि वा आयाणि वा कायाणि वा खोमियाणि[2] वा दुगुल्लाणि वा पट्टाणि वा मलयाणि वा पत्तुण्णाणि वा अंसुयाणि वा चीणंसुयाणि वा देसरागाणि वा अमिलाणि वा गज्जलाणि वा फालियाणि वा कोयवाणि वा कंबलगाणि वा पावाराणि वा, अण्णतराणि वा तहप्पगाराइं वत्थाइं महद्धणमोल्लाइं लाभे संते णो पडिगाहेज्जा।**

**५५८. से भिक्खू वा २ से ज्जं पुण आईणपाउरणाणि वत्थाणि जाणेज्जा, तंजहा–उद्दाणि वा पेसाणि वा पेसलेसाणि वा किण्हमिगाईणगाणि वा णीलमिगाईणगाणि वा गोरमिगाईणगाणि वा कणगाणि वा कणगकंताणि[3] वा कणगपट्टाणि[4] वा कणगखइयाणि[5] वा कणगफुसियाणि वा वग्घाणि वा[6] विवग्घाणि वा आभरणाणि वा आभरणविचित्ताणि वा अण्णतराणि वा तहप्पगाराइं आईणपाउरणाणि वत्थाणि लाभे संते णो पडिगाहेज्जा।**

५५७. संयमशील साधु-साध्वी यदि ऐसे नानाप्रकार के वस्त्रों को जाने, जो कि महाधन से प्राप्त होने वाले (बहुमूल्य) वस्त्र हैं, जैसे कि—आजिनक (चूहे आदि के चर्म से बने हुए) श्लक्ष्ण–(सहिण) वर्ण और छवि आदि के कारण बहुत सूक्ष्म या मुलायम, श्लक्ष्णकल्याण–सूक्ष्म और मंगलयम चिन्हों से अंकित, आजक–किसी देश की सूक्ष्म रोएँ वाली बकरी के रोम से निष्पन्न

---

१. जैनसिद्धान्त बोल संग्रह भाग ५ बोल ८६५ पृ० १६१-१६२

२. 'क्षौमिक' का अर्थ वृत्तिकार ने सामान्य कपास से बना हुआ वस्त्र किया है, लेकिन यहाँ महँगे वस्त्रों की सूची में उसे दिया है, इसका रहस्य यह है कि जो सूती वस्त्र हो. लेकिन बहुत ही बारीक हो, उस पर सोने-चाँदी आदि के किनारी गोटे लगे हुए हों तो वह बहुमूल्य हो जाएगा। निशीथचूर्णि उ० ७ में तो उसका अर्थ ही दूसरा किया है—'पोंडमया खोम्मा, अण्णे भण्णंति रुक्खेहितों निग्गोच्छंति, जहा वडेहिंतो पादगा सहा।'—पुष्पों के रेशे से बना या वृक्षों से निकलने वाले रस से बना हुआ वस्त्र।

३. 'कणगकंताणि' के बदले पाठान्तर है—कणगंताणि। अर्थ है—जिसकी किनारी सुनहरी है, सोने की है।

४. 'कणगपट्टाणि' के बदले पाठान्तर है—कणगपट्ठाणि। अर्थ है—जिसके पृष्ठभाग सोने के है।

५. 'कणगखचितं' का अर्थ निशीथ चूर्णि में किया गया है—कणगसुत्तेण जस्स फुल्लिया पाडिता तं 'कणगखचितं' सोने के सूत्र (धागे) से जिस पर फूल अंकित किये है, वह है—कनक-खचित।

६. 'आभरणा आभरणविचित्ता' इन दोनों का अर्थ निशीथचूर्णि में यों दिया है—"एकाभरणेन मंडिता आभरणा। छपत्रिक-चंदलेहिक-स्वस्तिक-घंटिक-मोत्तिकमादीहिं मंडिता आभरणविचित्ता'।—अर्थात् —एक आभूषण से मंडितवस्त्र आभरणवस्त्र, और छपत्रिक (पत्र, चन्द्रलेखा, स्वास्तिक घँटिका आदि नमूनों से निष्पन्न) वस्त्र को आभरणविचित्र कहते हैं।

कायक—इन्द्रनीलवर्ण कपास से निर्मित, क्षौमिक दुकूल—गौड़देश में उत्पन्न विशिष्ट कपास से बने हुए वस्त्र, पट्टरेशम के वस्त्र, मलयज (चन्दन) के सूते से बने या मलयदेश में बने वस्त्र, वल्कल-तन्तुओं से निर्मित वस्त्र अंशक-वारीक वस्त्र, चीनांशुक-चीन देश के बने अत्यन्त सूक्ष्म एवं कोमल वस्त्र, देशराग—एक प्रदेश से रंगे हुए, अमिल-रोमदेश में निर्मित, गर्जल—पहनते समय बिजली के समान कड़कड़ शब्द करने वाले वस्त्र, स्फटिक—स्फटिक के समान स्वच्छ पारसी कंबल, या मोटा कंवल तथा अन्य इसीप्रकार के बहुमूल्य वस्त्र प्राप्त होने पर भी विचारशील साधु उन्हें ग्रहण न करे।

५५८. साधु या साध्वी यदि चर्म से निष्पन्न ओढने के वस्त्र जाने जैसे कि औद्र—सिन्धु देश के मत्स्य के चर्म और सूक्ष्म रोम से निष्पन्न, वस्त्र पेष-सिन्धुदेश के सूक्ष्म चर्मवाले जानवरों से निष्पन्न, पेषलेश-उसी के चर्म पर स्थित सूक्ष्म रोमों से बने हुए, कृष्ण, नील और गौरवर्ण के मृगों के चमड़ों से निर्मित वस्त्र, स्वर्णरस में लिपटे वस्त्र, सोने की कान्ति वाले वस्त्र, सोने के रस पट्टियाँ दिये हुए वस्त्र, सोने के पुष्प गुच्छों से अंकित सोने के तारों से जटित, और स्वर्ण चन्द्रिकाओं से स्पर्शित, व्याघ्रचर्म, चीते का चर्म, आभरणों से मण्डित, आभरणों से चित्रित ये तथा अन्य इसीप्रकार के चर्म-निष्पन्न प्रावरण=वस्त्र प्राप्त होने पर भी ग्रहण न करे।

**विवेचन—बहुमूल्य एवं चर्म-निष्पन्न वस्त्र ग्रहण-निषेध**—प्रस्तुत सूत्रद्वय में उस युग में प्रचलित कतिपय बहुमूल्य एवं चर्मनिर्मित वस्त्रों के ग्रहण का निषेध किया गया है। इस निषेध के पीछे निम्नलिखित कारण हो सकते हैं—

(१) ये अनेक प्रकार के आरम्भ-समारम्भ (प्राणि-हिंसा) से तैयार होते हैं।

(२) इनके चुराये जाने या लूट-छीने जाने का डर रहता है।

(३) साधुओं के द्वारा ऐसे वस्त्रों की अधिक मांग होने पर ऐसे वस्त्रों के लिए उन-उन पशुओं को मारा जाएगा, भयंकर पंचेन्द्रियवध होगा।

(४) साधुओं को इन बहुमूल्य वस्त्रों पर मोह, मूर्च्छा पैदा होगी, संचित करके रखने की वृत्ति पैदा होगी।

(५) साधुओं का जीवन सुकुमार बन जाएगा।

(६) इतने बहुमूल्य वस्त्र साधारण गृहस्थ के यहाँ मिल नहीं सकेंगे।

(७) विशिष्ट धनाढ्य गृहस्थ भक्तिभाववाला नहीं होगा, तो वह साधुओं को ऐसे कीमती वस्त्र नहीं देगा, साधु उन्हें परेशान भी करेंगे।

(८) भक्तिमान धनाढ्य गृहस्थ मोल लाकर या विशेष रूप से बुनकरों से बनवाकर देगा।

(९) एषणादोष लगने की संभावना अधिक है।[1]

---

१. आचारांग मूल तथा वृत्ति पत्रांक ३९४ के आधार पर

(१०) चमड़े के वस्त्र घृणाजनक, अपवित्र और अमंगल होने से इनका उपयोग साधुओं के लिए उचित एवं शोभास्पद नहीं।

'महामूल्य' किसे कहते हैं इस विषय में अभयदेवसूरि ने बताया है—'पाटली पुत्र के सिक्के से जिसका मूल्य अठारह मुद्रा (सिक्का-रुपया) से लेकर एक लाख मुद्रा (रुपया) तक हो वह महामूल्य वस्त्र होता है।[1]

**अण्णतराणि वा तहप्पगाराइं**—बहुमूल्य एवं चर्म-निर्मित वस्त्रों के ये कतिपय नाम शास्त्रकार ने गिनाए हैं। इनके अतिरिक्त प्रत्येक युग में जो भी बहुमूल्य, सूक्ष्म, चर्म एवं रोमों से निर्मित, दुर्लभ तथा महाआरम्भ से निष्पन्न होने वाले वस्त्र प्रतीत हों, उन्हें साधु ग्रहण न करे सूत्रकार का यह आशय है।

**'आइणगाणि' आदि पदों के विशेष अर्थ**—आचारांगचूर्णि, निशीथचूर्णि आदि में इन पदों के विशिष्ट अर्थ दिये गए हैं। **आइणगाणि**=अजिन—चर्म से निर्मित। **आयाणि**=तोसलिदेश में अत्यन्त शर्दी पड़ने पर बकरियों के खुरों में सेवाल जैसी मस्तु लग जाती है, उसे उखाड़कर उससे बनाये जाने वाले वस्त्र। **कायाणि**=काक देश में कौए की जांघ की मणि जिस तालाव में पड़ जाती है, उस मणि की जैसी प्रभा होती है, वैसी ही वस्त्र की हो जाती है, उन काकमणि रंजित वस्त्रों को काकवस्त्र कहते हैं। **खोमियाणि**=क्षोम कहते हैं पौंड-पुष्पमय वस्त्र को, अथवा जैसे वट वृक्ष से शाखाएँ निकलती हैं, वैसे ही वृक्षों से लंबे-लंबे रेशे निकलते हैं, उनसे बने हुए वस्त्र **दुगुल्लाणि**=दुकूल एक वृक्ष का नाम है, उसकी छाल लेकर ऊखल में कूटी जाती है, जब वह भुस्से जैसी हो जाती है तब उसे पानी में भिगोकर रेसे बनाकर वस्त्र निर्माण किया जाता है। **पट्टाणि**=तिरीड़ वृक्ष की छाल के तन्तु पट्टसदृश होते हैं उनसे निर्मितवस्त्र तिरीड़पट्ट वस्त्र अथवा रेशम के कीड़ों के मुह से निकलने वाले तारों से बने वस्त्र।[2] **मलयाणि**=मलयदेश (मैसूर आदि) में चन्दन के पत्तों को सडाया जाता है, फिर उनके रेशों से बने वस्त्र, **पत्तुण्णाणि**—वल्कल से बने हुए बारीक वस्त्र[3] **देसरागा**=जिस देश में रंगने की जो विधि है, उस देश में रंगे हुए वस्त्र, **गज्जलाणि**=जिनके पहनने पर विद्युत्गर्जन-सा कड़कड़ शब्द होता है, वे गर्जल वस्त्र। **कणगो**=सोने को पिघला कर उससे सूत रंगा जाता है, और वस्त्र बनाये जाते हैं।[4] **कणगकंताणि**=जिनके सोने की किनारी हो, ऐसे वस्त्र। **विवग्घाणि**=चीते का चमड़ा।

**कौतप आदि के ग्रहण का निषेध क्यों?** कौतप, कंबल (फारस देश के बने गलीचे) तथा

---

१. (क) स्थानांग वृत्ति, पत्र ३२२
(ख) विनयपिटक (महावग्ग) ८।८।१२ पृ० २९८ में शिविदेश में बने **'सिवेय्यकवस्त्र'** का उल्लेख है, जो एक लाख मुद्रा में मिलता था।

२. अनुयोगद्वार सूत्र (३७) की टीका के अनुसार—किसी जंगल में संचित किये हुए मांस के चारों ओर एकत्रित कीड़ों से 'पट्ट' वस्त्र बनाये जाते थे।

३. 'पत्रोर्ण' का उल्लेख महाभारत २।७८।५४ में भी है। —जैन० सा० भा० पृ० २०७।

४. (क) आचारांग चूर्णि मू० पा० टि० पृ० २०३,२०३ (ख) निशीथ चूर्णि उ० ७ पृ० ३९९,४००
(ग) पाइअ-सद्दमहण्णवो (घ) आचारांग वृत्ति पत्रांक ३९४

प्रावारक महंगे होने के अतिरिक्त ये बीच-बीच में छूंछे, छिद्रवाले या पोले होते हैं, जिनमें जीव घुस जाते हैं, जिनके मरने की आशंका रहती है तथा प्रतिलेखन भी ठीक से नहीं हो सकता, इन सब दोषों के कारण ये वस्त्र अग्राह्य कोटि में गिनाये हैं।[1]

वस्त्रैषणा की चार प्रतिमाएं

५५९. इच्चेयाइं आययणाइं उवातिकम्म अह भिक्खू जाणेज्जा चउहिं पडिमाहिं[2] वत्थं एसित्तए।

[१] तत्थ खलु इमा पढमा पडिमा—से भिक्खू वा २ उद्दिसिय २ वत्थं जाएज्जा, तंजहा-जंगियं वा भंगियं वा साणयं वा पोत्तगं वा खोमियं वा तूलकडं वा, तहप्पगारं वत्थं सयं वा णं जाएज्जा परो वा से देज्जा, फासुयं एसणिज्जं लाभे संते जाव पडिगाहेज्जा।

[२] अहावरा दोच्चा पडिमा-से भिक्खू वा २ पेहाए २ वत्थं जाएज्जा, तंजहा-गाहावती वा जाव कम्मकरी वा, से पुव्वामेव आलोएज्जा—आउसो ति वा भइणी ति वा दाहिसि मे एत्तो अण्णतरं वत्थं ? तहप्पगारं वत्थं सयं वा णं जाएज्जा परो वा से देज्जा, फासुयं एसणिज्जं लाभे संते जाव[3] पडिगाहेज्जा। दोच्चा पडिमा।

[३] अहावरा तच्चा पडिमा-से भिक्खू वा २ सेज्जं पुण वत्थं जाणेज्जा, तंजहा-अंतरिज्जगं वा उत्तरिज्जगं वा, तहप्पगारं वत्थं सयं वा णं जाएज्जा जाव[4] पडिगाहेज्जा। तच्चा पडिमा।

[४] अहावरा चउत्था पडिमा—से भिक्खू वा २ उज्झियधम्मियं वत्थं जाएज्जा जं चऽण्णे बहवे समण-माहण-अतिहि-किवण-वणीमगा णावकंखंति, तहप्पगारं उज्झियधम्मियं वत्थं सयं वा णं जाएज्जा परो वा से देज्जा, फासुयं[5] जाव पडिगाहेज्जा। चउत्था पडिमा।

५६०. इच्चेताणं चउण्हं पडिमाणं जहा पिंडेसणाए।

---

१. आचारांग चूर्णि मू० पा० टि० पृ० २०२ कोयव-कंबलपावारादीणि सुसि दोसाय ण गृण्हीयात्।

२. चूर्णि (आचा०) में इस पाठ की व्याख्या इस प्रकार मिलती है—'चउरो पडिमा—उद्दिसिय जंगियमादी। वितियं पेहाए पुच्छिते भणति-एरिसं। अहवा पेहाए उक्खेव निक्खेव निद्देसं बीयाण उवरिं। ततियाए अंतरिज्जगं साडतो, उत्तरिज्जगं पंगुरणं। अहवा अंतरिज्जगं हेट्ठियपत्थरणं, उत्तरिज्जगं पच्छाओ। उज्झियधम्मियं चउव्विधं दव्वादि आलावगसिद्धं।'—अर्थात्—चार प्रतिमाएं हैं—(१) जंगीय आदि चारों में से किसी भी एक प्रकार के वस्त्र को उद्देश्य करके ग्रहण करने का संकल्प। (२) दूसरी प्रतिमा-प्रेक्षापूर्वक निश्चित करना, पूछने पर कहना-ऐसा वस्त्र। बीजों पर उत्क्षेप या निक्षेप का निर्देश भी इसके साथ है।
(३) तृतीय प्रतिमा में अन्तरीयक वस्त्र, चादर और उत्तरीयक ऊपर लपेटने का, अथवा अन्तरीयक नीचे बिछाने का, उत्तरीयक प्रच्छादन पट। (४) उज्झितधार्मिक के द्रव्यादि चतुर्विध आलापक हैं। (बृहत्कल्प सूत्र वृत्ति पृ० १८० और निशीथ चूर्णि उ० ५ (पृ० ५६८) में भी इसका उल्लेख है।)

३. 'जाव' शब्द से यहाँ 'लाभे संते से लेकर 'पडिगाहेज्जा' तक का पाठ सू० ४०९ के अनुसार है।

४. जाव शब्द से यहाँ इसी सूत्र के [२] विभाग में उल्लिखित समझना चाहिए।

५. यहाँ 'जाव' शब्द से 'फासुयं' से लेकर 'पडिगाहेज्जा' तक का पाठ सू० ४०९ के अनुसार समझें।

५५९. इन (पूर्वोक्त) दोषों के आयतनों (स्थानों) को छोड़कर चार प्रतिमाओं (अभिग्रहविशेषों) से वस्त्रैषणा करनी चाहिए।

[१] पहली प्रतिमा-वह साधु या साध्वी मन में पहले संकल्प किये हुए वस्त्र की याचना करे, जैसे कि—जांगमिक, भांगिक, सानज, पोत्रक, क्षौमिक या तूलनिर्मित वस्त्र (इन वस्त्र प्रकारों में से एक प्रकार के वस्त्र ग्रहण का मन में निश्चय करे) उस प्रकार के वस्त्र की स्वयं याचना करे अथवा गृहस्थ स्वयं दे तो प्रासुक और एषणीय होने पर ग्रहण करे।

[२] दूसरी प्रतिमा—वह साधु या साध्वी (गृहस्थ के यहाँ) वस्त्र को पहले देखकर गृहस्वामी यावत् नौकरानी आदि से उसकी याचना करे देखकर इस प्रकार कहे-आयुष्मन् गृहस्थ भाई! अथवा बहन! क्या तुम इन वस्त्रों में से किसी एक वस्त्र को मुझे दोगे? दोगी? इस प्रकार साधु या साध्वी पहले स्वयं वस्त्र की याचना करे अथवा वह गृहस्थ दे तो प्रासुक एवं एषणीय होने पर ग्रहण करे। यह दूसरी प्रतिमा हुई।

[३] तीसरी प्रतिमा—साधु या साध्वी (गृहस्थ द्वारा परिभुक्त प्रायः) वस्त्र के सम्बन्ध में जाने, जैसे कि—अन्दर पहनने के योग्य या ऊपर पहनने के योग्य चादर आदि अन्तरीय। तदनन्तर उस प्रकार के वस्त्र की स्वयं याचना करे या गृहस्थ उसे स्वयं दे तो उस वस्त्र को प्रासक एवं एषणीय होने पर मिलने पर ग्रहण करे। यह तीसरी प्रतिमा हुई।

[४] चौथी प्रतिमा—वह साधु या साध्वी उज्झितधार्मिक (गृहस्थ के द्वारा पहनने के बाद फेंके हुए) वस्त्र की याचना करे। जिस वस्त्र को बहुत से अन्य शाक्यादि भिक्षु यावत् भिखारी लोग भी लेना न चाहें ऐसे उज्झित-धार्मिक (फेंकने योग्य) वस्त्र की स्वयं याचना करे अथवा वह गृहस्थ स्वयं ही साधु को दे तो उस वस्तु को प्रासुक और एषणीय जानकर ग्रहण कर ले। यह चौथी प्रतिमा हुई।

५६०. इन चारों प्रतिमाओं के विषय में जैसे पिण्डैषणा अध्ययन में वर्णन किया गया है, वैसे ही यहाँ समझ लेना चाहिए।

**विवेचन—वस्त्रैषणा से सम्बन्धित चार प्रतिज्ञाएँ**—पिण्डैषणा-अध्ययन में जैसे पिण्डैषणा की ४ प्रतिज्ञाएँ बताई गई हैं, वैसे ही यहाँ वस्त्रैषणा से सम्बन्धित ४ प्रतिज्ञाएँ बताई गई हैं। उनके नाम इस प्रकार हैं—१. उद्दिष्टा, २. प्रेक्षिता, ३. परिभुक्त पूर्वा और ४. उज्झित धार्मिका।

चारों प्रतिज्ञाओं का स्वरूप इस प्रकार है—

(१) मैं पहले से संकल्प या नामोल्लेख करके वस्त्र की याचना करूंगा।

(२) मैं वस्त्र को स्वयं देखकर ही याचना करूंगा।

(३) अन्दर पहनने के या बाहर ओढ़ने के जिस वस्त्र को दाता ने पहले उपयोग कर लिया है, उसी को ग्रहण करूंगा।

(४) जो वस्त्र अब काम का नहीं रहा, फेंकने योग्य है, उसी वस्त्र को ग्रहण करूंगा।

जो साधु जिस प्रकार की प्रतिज्ञा करता है, वह अपनी प्रतिज्ञा के अनुसार वस्त्र मिलें, तो ग्रहण करता है, अन्यथा नहीं।

परन्तु पिण्डैषणा अध्ययन में उक्त प्रतिज्ञापालन से प्रादुर्भूत अहंकार के विसर्जन की बात यहाँ भी शास्त्रकार ने सूत्र ५६० के द्वारा अभिव्यक्त की है। वस्त्रैषणा-प्रतिमापालक साधु स्वयं को उत्कृष्ट और दूसरे साधुओं का निकृष्ट न माने। वह सभी प्रकार के प्रतिमापालक साधुओं को जिनाज्ञानुवर्ती तथा समान माने। समाधिभाव में रहे।[1]

अनेषणीय वस्त्र-ग्रहण-निषेध

५६१. सिया णं एताए एसणाए एसमाणं परो वदेज्जा-आउसंतो समणा! एज्जाहि तुमं मासेण वा दसरातेण वा पंचरातेण वा सुते[2] वा सुततरे वा, तो ते वयं आउसो! अण्णतरं वत्थं दासामो। एतप्पगारं णिग्घोसं सोच्चा निसम्म से पुव्वामेव आलोएज्जा-आउसो! ति वा, भगिणी! ति वा, णो खलु मे कप्पति एतप्पगारे संगारे[3] पडिसुणेत्तए, अभिकंखसि मे दाउं इदाणिमेव दलयाहि।

५६२. से णेवं वदंतं परो वदेज्जा-आउसंतो समणा! अणुगच्छाहि[4], तो ते वयं अण्णतरं वत्थं दासामो। से पुव्वामेव आलोएज्जा-आउसो! ति वा, भइणी! ति वा, णो खलु मे कप्पति एयप्पगारे संगारवयणे पडिसुणेत्तए, अभिकंखसि मे दाउं इयाणिमेव दलयाहि।

५६३. से सेवं वदंतं परो णेत्ता वदेज्जा-आउसो! ति वा, भगिणी! ति वा, आहरेतं वत्थं समणस्स दासामो[5], अवियाइं वयं पच्छा वि अप्पणो सयट्ठाए पाणाइं भूताइं जीवाइं सत्ताइं समारंभ समुद्दिस्स जाव चेतेस्सामो। एतप्पगारं निग्घोसं सोच्चा निसम्म तहप्पगारं वत्थं अफासुयं जाव णो पडिगाहेज्जा।

५६४. सिया णं परो णेत्ता वदेज्जा—आउसो! ति वा, भइणी! ति वा, आहर एयं वत्थं सिणाणेण वा जाव आघंसित्ता वा पघंसित्ता वा समणस्स णं दासामो। एतप्पगारं

---

१. [क] आचारांग वृत्ति पत्रांक ३९५ के आधार पर
[ख] आचा० चूर्णि मूलपाठ टिप्पण पृ० २०४
२. 'सुते वा सुततरे वा' के वदले 'सुत्तेण वा सुत्ततरे वा', सुए वा सुततराए वा, सुतेण वा सुतततेण वा' आदि पाठान्तर है।
३. 'संगारे' के वदले 'संगारवयणे' पाठ है।
४. 'अणुगच्छाहि' के वदले पाठान्तर है—'अहुणा गच्छाहि'। अर्थात्—'इस समय तो जाओ' वृत्तिकार ने भावार्थ दिया है—"अनुगच्छ तावत् पुनः स्तोकवेलायां समागताय दास्यामि।' अभी तो जाओ। फिर थोड़ी देर में लौटने पर दूंगी/दूंगा।
५. 'दासामो' के वदले 'नेयामो' एवं दाहामो पाठान्तर हैं। अर्थ समान है।

निग्घोसं सोच्चा निसम्म से पुव्वामेव आलोएज्जा-आउसो ! ति वा, भइणी ! ति वा, मा एतं तुमं वत्थं सिणाणेण वा जाव पघंसाहि वा, अभिकंखसि मे दातुं एमेव दलयाहि। से सेवं वदंतस्स परो सिणाणेण वा जाव पघंसित्ता [वा ?] दलएज्जा। तहप्पगारं वत्थं अफासुयं जाव[1] णो पडिगाहेज्जा।

५६५. से णं परो णेत्ता वदेज्जा-आउसो ! ति वा, भइणी ! ति वा, आहर एयं वत्थं सीओदगवियडेण वा उसिणोदगवियडेण वा उच्छोलेत्ता[2] वा पधोवेत्ता वा समणस्स णं दासामो। एयप्पगारं निग्घोसं, तहेव, नवरं मा एयं तुमं वत्थं सीओदगवियडेण वा उसिणोदगवियडेण वा उच्छोलेहि वा पधोवेहि वा। अभिकंखसि मे दातुं सेसं तहेव जाव[3] णो पडिगाहेज्जा।

५६६. से णं परो णेत्ता वदेज्जा-आउसो ! ति, वा भइणी ! ति वा, आहरेतं वत्थं कंदाणि वा जाव हरियाणि वा विसोधेत्ता[4] समणस्स णं दासामो। एतप्पगारं णिग्घोसं सोच्चा निसम्म जाव[5] भइणी ! ति वा, मा एताणि तुमं कंदाणि वा जाव विसोहेहि, णो खलु मे कप्पति एयप्पगारे वत्थे पडिगाहित्तए।

५६७. से सेवं वदंतस्स परो कंदाणि वा जाव[6] विसोहेत्ता दलएज्जा। तहप्पगारं वत्थं अफासुयं जाव णो पडिगाहेज्जा।

५६१. कदाचित् इन (पूर्वोक्त) वस्त्र-एषणाओं से वस्त्र की गवेषणा करने वाले साधु को कोई गृहस्थ कहे कि—आयुष्मन् श्रमण ! तुम इस समय जाओ, एक मास, या दस या पाँच रात के बाद अथवा कल या परसों आना, तब हम तुम्हें एक वस्त्र देंगे।' इस प्रकार का कथन सुनकर हृदय में धारण करके वह साधु विचार कर पहले ही कह दे—"आयुष्मन् गृहस्थ ! अथवा बहन ! मेरे लिए इस प्रकार का संकेतपूर्वक वचन स्वीकार करना कल्पनीय नहीं है। अगर मुझे वस्त्र देना चाहते हो (दे सकते हो) तो अभी दे दो।"

५६२. उस साधु के इस प्रकार कहने पर भी यदि वह गृहस्थ यों कहे कि—आयुष्मन् श्रमण ! अभी तुम जाओ। थोड़ी देर बाद आना, हम तुम्हें एक वस्त्र दे देंगे।' इस पर वह

---

१. यहाँ 'जाव' शब्द से 'अफासुयं' से लेकर 'पडिग्गाहेज्जा' तक का सारा पाठ सूत्र ३२४ के अनुसार समझना चाहिए।

२. 'उच्छोलेत्ता पधोवेत्ता' के बदले पाठान्तर हैं—उच्छालेत्ता पच्छालेत्ता, उच्छुलेज्ज वा पहोएज्ज वा।

३. यहाँ 'जाव' शब्द से सू० ५६४ के अनुसार शेष पाठ समझें।

४. विसोधेत्ता का तात्पर्य वृत्तिकार लिखते हैं—'कंदादीनि वस्त्रादपनीय'—अर्थात्—कंद आदि जो वस्त्र में रखे हैं, उन्हें निकालकर साफ करके।

५. यहाँ जाव शब्द से 'निसम्म' से 'भइणी' तक का पाठ सू० ५६४ के अनुसार समझें।

६. जाव शब्द से यहाँ 'कंदाणि' से 'हरियाणि' तक का सारा पाठ सू० ४१७ के अनुसार समझें।

पहले मन में विचार करके उस गृहस्थ से कहे—'आयुष्मन् गृहस्थ अथवा बहन ! मेरे लिए इस प्रकार से संकेतपूर्वक वचन स्वीकार करना कल्पनीय नहीं है। अगर मुझे देना चाहते/चाहती हो तो इसी समय दे दो।'

५६३ साधु के इस प्रकार कहने पर यदि वह गृहस्थ घर के किसी सदस्य (बहन आदि) को (बुलाकर) यों कहे कि "आयुष्मन् या बहन ! वह वस्त्र लाओ, हम उसे श्रमण को देंगे। हम तो अपने निजी प्रयोजन के लिए बाद में भी प्राणी, भूत, जीव और सत्वों का समारम्भ करके और उद्देश्य करके यावत् और वस्त्र बनवा लेंगे।" इस प्रकार का वार्तालाप सुन कर उस पर विचार करके उसप्रकार के वस्त्र को अप्रासुक एवं अनेषणीय जान कर ग्रहण न करे।

५६४. कदाचित् गृहस्वामी घर के किसी व्यक्ति से यों कहे कि "आयुष्मन् अथवा बहन ! वह वस्त्र लाओ, तो हम उसे स्नानीय पदार्थ से, चन्दन आदि उद्वर्तन द्रव्य से लोध्र से, वर्ण से, चूर्ण से या पद्म आदि सुगन्धित पदार्थों से, एक बार या बार-बार घिसकर श्रमण को देंगे।" इस प्रकार का कथन सुनकर एवं उस पर विचार करके वह साधु पहले से ही कह दे—आयुष्मन् गृहस्थ ! या आयुष्मती बहन! तुम इस वस्त्र को स्नानीय पदार्थ से यावत् पद्म आदि सुगन्धित द्रव्यों से आघर्षण या प्रघर्षण मत करो। यदि मुझे वह वस्त्र देना चाहते/चाहती हो तो ऐसे ही दे दो। साधु के द्वारा इस प्रकार कहने पर भी वह गृहस्थ स्नानीय सुगन्धित द्रव्यों से एकबार या बार-बार घिसकर उस वस्त्र को देने लगे तो उस प्रकार के वस्त्र को अप्रासुक एवं अनेषणीय जानकर मिलने पर भी ग्रहण न करे।

५६५. कदाचित् गृहपति घर के किसी सदस्य से कहे कि "आयुष्मन् ! या बहन ! उस वस्त्र को लाओ, हम उसे प्रासुक शीतल जल से या प्रासुक उष्ण जल से एक बार या कई बार धोकर श्रमण को देंगे।" इस प्रकार की बात सुनकर एवं उस पर विचार करके वह पहले ही दाता से कह दे—"आयुष्मन् गृहस्थ (भाई) ! या बहन ! इस वस्त्र को तुम प्रासुक शीतल जल से या प्रासुक उष्ण जल से एक बार या कई बार मत धोओ। यदि मुझे इसे देना चाहते हो तो ऐसे ही दे दो।" इस प्रकार कहने पर भी यदि वह गृहस्थ उस वस्त्र को ठंडे या गर्म जल से एक बार या कई बार धोकर साधु को देने लगे तो वह उस प्रकार के वस्त्र को अप्रासुक एवं अनेषणीय जानकर मिलने पर भी ग्रहण न करे।

५६६. यदि वह गृहस्थ अपने घर के किसी व्यक्ति से यों कहें कि आयुष्मन् ! या बहन! उस वस्त्र को लाओ, हम उससे में कन्द यावत् हरी (वनस्पति) निकालकर (विशुद्ध करके) साधु को देंगे। इस प्रकार की बात सुनकर, उस पर विचार करके वह पहले ही दाता से कह दें—"आयुष्मन् गृहस्थ ! या बहन ! इस वस्त्र में से कन्द यावत् हरी मत निकालो (विशुद्ध मत करो)। "मेरेलिए इस प्रकार का वस्त्र ग्रहण करना कल्पनीय नहीं है।

५६७. साधु के द्वारा इस प्रकार कहने पर भी वह गृहस्थ कंद यावत् हरी वस्तु को

निकालकर (विशुद्ध करके) देने लगे तो उस प्रकार के वस्त्र को अप्रासुक एवं अनेषणीय समझ कर प्राप्त होने पर भी ग्रहण न करे।

**विवेचन—विविध अनेषणीय वस्त्रों के ग्रहण का निषेध**—सू० ५६१ से ५६७ तक सात सूत्रों में निम्नलिखित परिस्थितियों में वस्त्र ग्रहण करने का निषेध किया गया है—

(१) एक दो दिन से लेकर एक मास तक के बाद ले जाने के लिए साधु को वचनबद्ध करके देना चाहे।

(२) थोड़ी देर बाद आकर ले जाने के लिए वचनबद्ध करके देना चाहे।

(३) या वह वस्त्र साधु को देकर अपने लिए दूसरा वस्त्र बना लेने का विचार प्रकट करे।

(४) सुगन्धित द्रव्यों से सुवासित करके (पुरुषान्तरकृत, परिभुक्त या आसेवित बताने की अपेक्षा से) देने का विचार प्रकट करे तो।

(५) ठंडे या गर्म प्रासुक जल से धोकर देने के विचार प्रगट करे।

(६) उसमें पड़े हुए कंद या हरी आदि सचित्त पदार्थों को निकाल कर साफ करके देने का विचार प्रकट करे।

(७) तथा वैसा करके देने लगे तो।

ऐसे अनेषणीय वस्त्र के लेने से हिंसा, पश्चात्कर्म आदि दोषों की सम्भावना है।[1]

**'संगारे पडिसुणेत्तए'** आदि पदों का अर्थ संगारे—वादा करना, या संकेत करना, वचन-बद्ध होना। **संगारवयणे**=संकेतवचन, वादे की बात, किसी खास वचन में बंध जाना। **पडिसुणेत्तए**=स्वीकार करना।[2]

**वस्त्र-ग्रहण-पूर्व प्रतिलेखना विधान**

**५६८. सिया से परो णेत्ता वत्थं निसिरेज्जा, से पुव्वामेव आलोएज्जा—आउसो! ति वा, भइणी! ति वा, तुमं चेव णं संतियं वत्थं अंतोअंतेण पडिलेहिस्सामि। केवली बूया—आयाणमेयं। वत्थंते ओबद्ध[3] सिया कुंडले वा गुणे वा हिरण्णे वा सुवण्णे वा मणी वा जाव रतणावली वा पाणे वा बीए वा हरिते वा।**

**अह भिक्खूणं पुव्वोवदिट्ठा ४ जं पुव्वामेव वत्थं अंतोअंतेण पडिलेहेज्जा।**

---

१. आचारांग मूल एवं वृत्ति पत्रांक ३९५ के आधार पर

२. (क) आचा० (अर्थागम खण्ड १) पृ० १३१

(ख) पाइअ-सद्दमहण्णवो पृ० ८३४

३. **'वत्थंते ओबद्ध'** के बदले पाठान्तर हैं—**'वत्थेण ओबद्ध'**, **'वत्थंतेण उबद्ध'**, **'वत्थंतेण बद्धे'**, **'वत्थंते बद्धे'**। अर्थ है—वहाँ वस्त्र के अन्त—किनारे या पल्ले में कोई वस्तु बँधी हो।

५६८. कदाचित् वह गृहस्वामी (साधु के द्वारा याचना करने पर) वस्त्र (घर से लाकर) साधु को दे, तो वह पहले ही विचार करके उससे कहे—आयुष्मन् गृहस्थ ! या बहन ! तुम्हारे ही इस वस्त्र को मैं अन्दर-बाहर चारों ओर से (खोलकर) भलीभाँति देखूंगा, क्योंकि केवली भगवान् कहते हैं— वस्त्र को प्रतिलेखना किये विना लेना कर्मबन्धन का कारण है। कदाचित् उस वस्त्र के सिरे पर कुछ बंधा हो, कोई कुण्डल बंधा हो, या धागा, चांदी, सोना, मणिरत्न, यावत् रत्नों की माला बंधी हो, या कोई प्राणी, बीज या हरी वनस्पति बंधी हो। इसीलिए भिक्षुओं के लिए तीर्थंकर आदि आप्तपुरुषों ने पहले से ही इस प्रतिज्ञा, हेतु, कारण और उपदेश का निर्देश किया है कि साधु वस्त्र ग्रहण से पहले ही उस वस्त्र की अन्दर-बाहर चारों ओर से प्रतिलेखना करे।

**विवेचन**—वस्त्र लेने से पूर्व भलीभाँति देखभाल लें—प्रस्तुत सूत्र में वस्त्र ग्रहण करने से पूर्व एक विशेष सावधानी की ओर संकेत किया है, वह है वस्त्र को पहले अन्दर-बाहर सभी कोनों से अच्छी तरह देख-भाल कर लें।[1] विना प्रतिलेखन किये वस्त्र ले लेने मे निम्नलिखित खतरों की सम्भावना है—(१) वस्त्र के पल्ले में कोई कीमती चीज बंधी हो, साधु को उसे रखने से परिग्रह दोष लगेगा; (२) गृहस्थ की वह चीज गुम हो जाने से उसे साधु पर शंका होगी, (३) वस्त्र बीच में से फटा हो तो फिर साधु का उस वस्त्र के ग्रहण करने का प्रयोजन सिद्ध न होगा, (४) वस्त्र को गृहस्थ ने साधु के लिए विविध द्रव्यों से सुवासित कर रखा हो, या उसमें बीच में फूलपत्ती आदि या चांदी सोने के बेलबूंटे आदि किये हों। (५) उस वस्त्र में दीमक, खटमल, जूं, चींटी आदि कोई जीव लगा हो, बीज बंधे हों या हरी वनस्पति बंधी हो तो जीव-हिंसा की संभावना है। (६) किसी ने द्वेषवश उस वस्त्र पर विष लगा दिया हो, जिसे पहनते ही प्राण वियोग की संभावना हो। (७) उस वस्त्र की अपेक्षित लम्बाई-चौड़ाई न हो। इसीलिए साधु को उक्त वस्त्र अपनी निश्राय में लेने से पूर्व गृहस्थ से कहना चाहिए—"तुमं चेव णं संतियं वत्थं अंतोअंतेण पडिलेहिस्सामि।'—अर्थात् मैं प्रतिलेखन करता हूं तब तक यह वस्त्र तुम्हारे स्वामित्व का या तुम्हारा है.......।[2]

**ग्राह्य-अग्राह्य-वस्त्र-विवेक**

५६९. से भिक्खू वा २ से ज्जं पुण वत्थं जाणेज्जा सअंडं जाव संताणं तहप्पगारं वत्थं अफासुयं जाव णो पडिगाहेज्जा।

५७०. से भिक्खू वा २ से ज्जं पुण वत्थं जाणेज्जा अप्पंडं जाव संताणगं अणलं अथिरं अधुवं अधारणिज्जं रोइज्जंतं ण रुच्चति[3], तहप्पगारं वत्थं अफासुयं जाव णो पडिगाहेज्जा।

---

१. आचारांग मूल पाठ एवं वृत्ति पत्रांक ३९५।
२. आचारांग वृत्ति पत्रांक ३९५।
३. 'ण रुच्चति' के बदले पाठान्तर है—'नो रोइज्ज, नो रोचइ।' अर्थ समान है।

**५७१. से भिक्खू वा २ से ज्जं पुण वत्थं जाणेज्जा अप्पंडं जाव संताणयं अलं थिरं धुवं धारणिज्जं रोइज्जंतं रुच्चति, तहप्पगारं वत्थं फासुयं जाव पडिगाहेज्जा।**

५६९. साधु या साध्वी यदि ऐसे वस्त्र को जाने जो कि अण्डों से यावत् मकड़ी के जालों से युक्त है, तो उसप्रकार के वस्त्र को अप्रासुक एवं अनेषणीय मान कर प्राप्त होने पर भी ग्रहण न करे।

५७०. साधु या साध्वी यदि जाने कि यह वस्त्र अण्डों से यावत् मकड़ी के जालों से तो रहित है, किन्तु अभीष्ट कार्य करने में असमर्थ है, अस्थिर (टिकाऊ नहीं) है, या जीर्ण है, अध्रुव (थोडे समय के लिए दिया जाने वाला) है, धारण करने के योग्य नहीं है, रुचि होने पर भी दाता और साधु की उसमें रुचि न हो, तो उसप्रकार के वस्त्र को अप्रासुक और अनेषणीय समझ कर मिलने पर भी ग्रहण न करे।

५७१. साधु या साध्वी यदि ऐसा वस्त्र जाने, जो कि अण्डों से यावत् मकड़ी के जालों से रहित है, साथ ही वह वस्त्र अभीष्ट कार्य करने में समर्थ, स्थिर, ध्रुव, धारण करने योग्य है, दाता की रुचि को देखकर साधु के लिए भी कल्पनीय हो तो उसप्रकार के वस्त्र को प्रासुक और एषणीय समझ कर प्राप्त होने पर साधु ग्रहण कर सकता है।

**विवेचन—वस्त्र ग्रहण-अग्रहण-विवेक**—प्रस्तुत तीन सूत्रों में यह विवेक बताया गया है कि कौन-सा वस्त्र साधु को ग्रहण न करना चाहिए, और कौन-सा करना चाहिए?

**अग्राह्य वस्त्र**—१. जो अंडे आदि जीव-जन्तुओं से युक्त हो, २. अभीष्ट कार्य करने में असमर्थ हो, ३. अस्थिर हो, ४. अल्पकाल के लिए देय होने से अध्रुव हो, ५. धारण करने योग्य नहीं हो, ६. दाता की रुचि न हो, तो साधु के लिए वह कल्पनीय नहीं है।

इसके विपरीत जीवादि से रहित, अभीष्ट-कार्य करने में समर्थ आदि कल्पनीय, प्रासुक और एषणीय वस्त्र को साधु ग्रहण कर सकता है।[1]

**वस्त्र ग्रहण-अग्रहण के १६ विकल्प**—वृत्तिकार ने बताया है कि अणलं, अथिरं, अधुवं आधारणिज्जं इन चारों पदों के सोलह भंग (विकल्प) होते हैं, इनमें प्रारम्भ के १५ भंग अशुद्ध हैं, सोलहवाँ भंग 'अलं, स्थिरं, ध्रुवं, धारणीयं' शुद्ध है। तात्पर्य यह है कि जो वस्त्र इन चारों विशेषणों से युक्त होगा, वही ग्राह्य होगा, अन्यथा, इन चारों में से यदि एक विशेषण से भी युक्त न होगा तो वह अशुद्ध और अग्राह्य माना जायेगा।[2]

**'अणलं' आदि पदों के अर्थ**—'अणलं'=जो वस्त्र अभीष्ट (पहनने ओढ़ने वगैरह) कार्य के लिए अपर्याप्त—असमर्थ हो, यानी जिसकी लम्बाई-चौड़ाई कम हो। अथिरं=जो मजबूत और टिकाऊ न हो, जीर्ण हो, जल्दी ही फट जानेवाला हो। अधुवं=जो प्रातिहारिक

---

१. आचारांग मूलपाठ एवं वृत्ति पत्रांक ३९६ के आधार पर।
२. आचारांग वृत्ति पत्रांक ३९६।

(पाडिहारिय)—थोड़े समय के उपयोग के लिए दिया गया हो। अधारणिज्जं=जो अप्रशस्त हो, खंजन आदि के चिन्ह (धब्बे) जिस पर अंकित हो, अतः जो वस्त्र लक्षणहीन हो। रोइज्जं तं ण रुच्चति=इस प्रकार चारों विशेषताओं से युक्त प्रशस्त वस्त्र रुचिकर एवं देय होने पर भी दाता की रुचि न हो, अथवा साधु को लेना पसंद या कल्पनीय न हो तो वैसा वस्त्र भी अग्राह्य है।[1]

वस्त्र-प्रक्षालन निषेध

५७२. से भिक्खू वा २ 'णो णवए मे वत्थे' त्ति कट्टु णो बहुदेसिएण सिणाणेण वा[2] जाव पघंसेज्ज वा।

५७३. से भिक्खू वा २ 'णो णवए मे वत्थे' त्ति कट्टु णो बहुदेसिएण सीओदगवियडेण वा उसीणोदगवियडेण वा[3] जाव पधोएज्ज वा।

५७४. से भिक्खू वा २ 'दुब्भिगंधे मे वत्थे' त्ति कट्टु णो बहुदेसिएण सिणाणेण वा तहेव सीतोदगवियडेण वा उसिणोदगवियडेण वा आलावओ।

५७२. 'मेरा वस्त्र नया नहीं है', ऐसा सोच कर साधु या साध्वी उसे [पुराने वस्त्र को] थोड़े या बहुत सुगन्धित द्रव्य से यावत् पद्मराग से आघर्षित-प्रघर्षित न करे।

५७३. 'मेरा वस्त्र नूतन नहीं है' इस अभिप्राय से साधु या साध्वी उस मलिन वस्त्र को बहुत बार थोड़े-बहुत शीतल या उष्ण प्रासुक जल से एक बार या बार-बार प्रक्षालन न करे।

५७४. 'मेरा वस्त्र दुर्गन्धित है', यों सोचकर उसे [विभूषा की दृष्टि से] बहुत बार थोड़े-बहुत सुगन्धित द्रव्य आदि से आघर्षित-प्रघर्षित न करे, न ही शीतल या उष्ण प्रासुक जल से उसे एक बार या बार बार धोए। यह आलापक भी पूर्ववत् है।

**विवेचन**—वस्त्र को सुन्दर बनाने का प्रयत्न : निषिद्ध—प्रस्तुत तीन सूत्रों में सुन्दर एवं

---

१. [क] आचारांग वृत्ति पत्रांक ३९६।
   [ख] आचारांग चूर्णि मू० पा० टिप्पण पृ० २०७ में—
   अणलं=अपज्जत्तगं, अथिरं=दुब्बलगं, अधुवं=पाडिहारियं, अधारणिज्जं=अलक्खणं, एतं चेव न रुच्चति।"
   [ग] निशीथ भाष्य गा० ४६२६ में देखें—
   'अणलं अपज्जत्तं खलु, अथिरं अदढं तु होति णायव्वं।
   अधुवं तु पाडिहारियमलक्खणमधारणिज्जं तु॥
२. यहाँ 'जाव' शब्द से 'सिणाणेण वा' से 'पघंसेज्ज वा' तक का पाठ सू० ४२१ के अनुसार समझें।
३. यहाँ 'जाव' शब्द से 'उसिणोदगवियडेण वा' से 'पधोएज्ज वा' तक का पाठ सू० ४२१ के अनुसार समझें।

शोभनीय दिखाने की दृष्टि से वस्त्र को सुगन्धित द्रव्यों से सुवासित करने तथा शीतल या उष्ण जल से धोकर उज्ज्वल बनाने का निषेध है। ऐसा करने से फैशन, साजसज्जा, विलास और सौकुमार्य आदि का साधु-जीवन में प्रवेश हो जाने की संभावना है, विभूषावृत्ति से साधु के चिकने कर्म बंधते हैं।[1]

'बहुदेसिएण' या 'बहुदेवसितेण' की व्याख्या—वृत्तिकार ने इसका संस्कृत में 'बहुदेश्येन' रूपान्तर करके अर्थ किया है—बहुद्देश्येन = ईषद्बहुना—अर्थात्—थोड़े-बहुत रूप में या बहुत बार थोड़ा-थोड़ा।

चूर्णिकार इसका 'बहुदिवसितं' रूपान्तर मानकर व्याख्या करते हैं—"बहुदिवसपिंडितं बहुदिवसितं, बहुदिवसितं, बहुगं वा बहुदिवसितं, लोद्धादिणा सीतोदएण वा"–अर्थात् लगातार बहुत दिनों तक का नाम बहुदिवसित है। अथवा 'बहुदिवसितं' का अर्थ है—बहुत बार दिनों तक।

निशीथचूर्णि में दोनों ही पाठों को मानकर व्याख्या की है—"देसोनामं पसती। एक्का पसती दो वा तिण्णि वा पसतीतो देसो भण्णति, तिण्हं परेण बहुदेसो भण्णति। अणाहारादि-कक्केण वा संवासितेण, एत्थ एगारातिसंवासितं पि बहुदेवसियं भन्नति।"

अर्थात्—देश का अर्थ है—'प्रसृति'—अंश, किनारी। एक दो या तीन किनारी तक देश कहलाता है। तीन से उपरान्त बहुदेश कहलाता है। कल्क आदि सुगन्धित द्रव्यों से सुवासित करके एक रात्रि तक रखना भी यहाँ बहुदेवसिक कहलाता है।[2]

## वस्त्र-सुखाने का विधि-निषेध

**५७५. से भिक्खू वा २ अभिकंखेज्जा वत्थं आयावेत्तए वा पयावेत्तए वा, तहप्पगारं वत्थं णो अणंतरहिताए पुढवीए णो ससणिद्धाए जाव[3] संताणए[4] आयावेज्ज वा पयावेज्ज वा।**

**५७६. से भिक्खू वा २ अभिकंखेज्जा वत्थं आयावेत्तए वा पयावेत्तए वा, तहप्पगारं वत्थं थूणंसि[5] वा गिहेलुगंसि वा उसुयालंसि वा कामजलंसि वा अण्णयरे वा तहप्पगारे अंत-लिक्खजाते दुब्बद्धे दुण्णिक्खित्ते अणिकंपे चलाचले णो आयावेज्ज वा पयावेज्ज वा।**

---

१. (क) आचारांग वृत्ति पत्रांक ३९६ के आधार पर
(ख) "विभूसावत्तियं भिक्खु कम्मं बंधई चिक्कणं।" संसारसायरे घोरे जेण पडइ दुरुत्तरे॥
—दशवैकालिक सूत्र अ. ५ गा. ६६

२. (क) आचारांग वृत्ति पत्रांक ३९६ (ख) आचारांग चूर्णि मू० पा० टि० पृष्ठ २०८
(ग) निशीथचूर्णि उद्देशक १४, पृ० ४६५

३. यहाँ 'जाव' शब्द से 'ससणिद्धाए' से 'संताणए' तक का पाठ सू० ३५३ के अनुसार समझें।

४. 'संताणए' के बदले पाठान्तर हैं—ससंताणाय ससंताणाए।

५. निशीथभाष्य गाथा ४२६८ में देखिए 'थूणा' आदि पदों के अर्थ—
"थूणा उ होति वियली, गिहेलुओ उंबरो उ णायव्वो।
उद्दुखलं उसुयालं, सिणाणपीढं तु कामजलं॥"

५७७. से भिक्खू वा २ अभिकंखेज्जा वत्थं आयावेत्तए वा पयावेत्तए वा, तहप्पगारं वत्थं कुलियंसि[1] वा भित्तिसि वा सिलंसि वा लेलुंसी वा अण्णतरे वा तहप्पगारे अंतलिक्खजाते जाव णो आयावेज्ज वा पयावेज्ज वा।

५७८. से भिक्खू वा २ अभिकंखेज्जा वत्थं आयावेत्तए वा पयावेत्तए वा, तहप्पगारं वत्थं खंधंसि वा मंचंसि वा मालंसि वा पासायंसि वा हम्मियतलंसि वा अण्णतरे वा तहप्पगारे अंतलिक्खजाते[2] जाव णो आयावेज्ज वा पयावेज्ज वा।

५७९. से त्तमादाए एगंतमवक्कमेज्जा, २ [त्ता] अहे झामथंडिल्लंसि वा[3] जाव अण्णतरंसि वा तहप्पगारंसि थंडिल्लंसि पडिलेहिय २ पमज्जिय २ ततो संजयामेव वत्थं आयावेज्ज वा पयावेज्ज वा।

५७५. संयमशील साधु या साध्वी वस्त्र को धूप में कम या अधिक सुखाना चाहे तो वह वैसे वस्त्र को सचित्त पृथ्वी पर, स्निग्ध पृथ्वी पर, तथा ऊपर से सचित्त मिट्टी गिरती हो, ऐसी पृथ्वी पर सचित्त शिला पर सचित्त मिट्टी के ढेले पर, जिस में घुन या दीमक का निवास हो ऐसी जीवाधिष्ठित लकड़ी पर, प्राणी, अंडे, बीज, मकड़ी के जाले आदि जीव-जन्तु हों, ऐसे स्थान में थोड़ा अथवा अधिक न सुखाए।

५७६. संयमशील साधु या साध्वी वस्त्र को धूप में कम या अधिक सुखाना चाहे तो वह उसप्रकार के वस्त्र को ठूंठ पर, दरवाजे की देहली पर, ऊखल पर स्नान करने की चौकी पर, इस प्रकार के और भी अन्तरिक्ष—भूमि से ऊंचे स्थान पर जो भलीभाँति बंधा हुआ नहीं है, ठीक तरह से भूमि पर गाड़ा हुआ या रखा हुआ नहीं है, निश्चल नहीं है, हवा से इधर-उधर चलविचल हो रहा है, (वहां, वस्त्र को) आताप या प्रताप न दे (न सुखाए)।

५७७. साधु या साध्वी यदि वस्त्र को धूप में थोड़ा या बहुत सुखाना चाहते हों तो घर की दीवार पर, नदी के तट पर, शिला पर, रोड़े-पत्थर पर, या अन्य किसी उसप्रकार के

---

१. (क) 'कुलियं' आदि पदों का अर्थ चूर्णिकार के अनुसार—'कुलियं-कुडो दिग्घो लिसो घरे जि दिग्घातो कुड्डा। जे अंतिमपच्छिमा ताओ भित्तीओ। सिला-सिला एव। लेलू-लेट्ठुओ।' अर्थात्—कुलियं का अर्थ लम्बी पतली-सी दीवार, घर में जो लम्बी दीवार होती है, वह कुलिक या कुड्या कहलाती है। जो अन्तिम या पीछे की दीवारें होती है, वे भित्तियां या भीतें कहलाती है। सिला=शिला, चट्टान। लेलू=पत्थर के टुकड़े, रोड़े।
(ख) निशीथ चूर्णि (उ०१३ पृ० ३७९ मे एवं भाष्य गा० ४२७३) में बताया है—कुलियं कुड्डं तं जतो णेव्वमवतरति। इयरा सह करभएण भित्ती, नईणं वा तडी भित्ती।'—कुलियं कहते हैं, ऐसी कुड्या (दीवार) को, जिससे उतरा न जा सके। दूसरी भित्ति होती है, जो कर के भय (कर-भीति) से बनाई जाती है, इसलिए उसे भित्ती कहते है, अथवा नदी का तट भी भित्ती कहलाता है।

२. 'जाव' शब्द से यहाँ 'अंतलिक्खजाते' से 'णो आतावेज्ज' तक का पाठ सू० ५७६ के अनुसार है।

३. यहाँ 'जाव' शब्द से 'झामथंडिल्लंसि वा' से 'अण्णतरंसि' तक का पाठ सू० ३२४ के अनुसार समझें।

अन्तरिक्ष (उच्च) स्थान पर जो कि भलीभाँति बंधा हुआ, या जमीन पर गड़ा हुआ नहीं है, चंचल आदि है, यावत् थोड़ा या अधिक न सुखाए।

५७८. यदि साधु या साध्वी वस्त्र को धूप में थोड़ा या अधिक सुखाना चाहते हों तो उस वस्त्र को स्तम्भ पर, मंच पर, ऊपर की मंजिल पर, महल पर भवन के भूमिगृह में, अथवा इसीप्रकार के अन्य अन्तरिक्षजात—ऊँचे स्थानों पर जो कि दुर्बद्ध, दुर्निक्षिप्त, कंपित, एवं चलाचल हो, (वहाँ, वस्त्र) थोड़ा या बहुत न सुखाएं।[1]

५७९. साधु उस वस्त्र को लेकर एकान्त में जाए; वहां जाकर (देखे कि) जो भूमि अग्नि से दग्ध हो, यावत् वहाँ अन्य कोई उस प्रकार की निरवद्य अचित्त भूमि हो, उस निर्दोष स्थंडिलभूमि का भलीभाँति प्रतिलेखन एवं रजोहरणादि से प्रमार्जन करके तत्पश्चात यतनापूर्वक उस वस्त्र को थोड़ा या अधिक धूप में सुखाए।

**विवेचन**—पिछले चार सूत्रों में ऐसे स्थानों या आधारों पर वस्त्र को सुखाने का निषेध किया है—(१) जो सचित्त हो, (२) सचित्त जीव से अधिष्ठित हो, (३) सचित्त पर रखी हुई हो, (४) ठूंठ, ऊखल, स्नानपीठ या देहली आदि जो चल-विचल हो, उस पर, (५) दीवार, नदी तट, शिला, पत्थर आदि पर, (६) खंभे, मचान, छत, महल आदि किसी ऊँचे स्थान पर जोकि चंचल हो, उस पर या तहखाने में। इन पर वस्त्र न सुखाने का जो निर्देश है, वह हिंसा एवं आत्म-विराधना की दृष्टि से तथा कपड़े उड़कर कहीं अन्यत्र चले जाने या अयतनापूर्वक गिर जाने, हवा में फरफट करने से अयतना होने की दृष्टि से है, यही कारण है कि अन्त में, सूत्र ५७९ में अचित, निर्दोष, स्थण्डिलभूमि पर प्रतिलेखन-प्रमार्जन करके यतनापूर्वक सुखाने का विधान भी किया गया है।[2]

**गिहेलुगंसि आदि पदों के अर्थ**—गिहेलुगं = घर के द्वार की देहली, उंबरा। उसुयालं = ऊखल। कामजलं = स्नानपीठ।[3]

**५८०. एतं खलु तस्स भिक्खुस्स वा २ सामग्गियं जं सव्वट्ठेहिं सहितेहिं सदा जएज्जासि त्ति बेमि।**

५८०. यही (वस्त्रों के ग्रहण-धारण-परिरक्षण-सम्बन्धी एषणाविवेक ही, उस साधु या साध्वी का सम्पूर्ण आचार है, जिसमें) सभी अर्थों एवं ज्ञानादि आचार से सहित होकर वह सदा प्रयत्नशील रहे।—ऐसा मैं कहता हूँ।

**॥ "वत्थेसणाए" पढमो उद्देसओ समत्तो ॥**

---

१. बौद्ध श्रमण पहले जमीन पर चीवर सुखा देते थे, उनमें धूल लग जाती, अतः बाद में तथागत ने तृण संथरी की, तृणसंथरी को कीड़े खा जाते थे इसलिए पश्चात् बाँस पर रस्सी बाँधकर सुखाने की अनुमति दी। —विनयपिटक पृ० २७८

२. आचारांग वृत्ति पत्रांक ३९६

३. (क) निशीथभाष्य गा० ४२६८, (ख) आचारांग चूर्णि मू० पा० टि० पृ० २०८।

# बीओ उद्देसओ

## द्वितीय उद्देशक

### वस्त्र-धारण की सहज विधि

५८१. से भिक्खू वा २ अहेसणिज्जाइं वत्थाइं जाएज्जा, अहापरिग्गहियाइं वत्थाइं धारेज्जा, णो धोएज्जा, णो रएज्जा, णो धोतरत्ताइं वत्थाइं धारेज्जा, अपलिउंचमाणे गामंतरेसु, ओमचेलिए। एतं खलु वत्थधारिस्स सामग्गियं।

५८१. साधु या साध्वी वस्त्रैषणा समिति के अनुसार एषणीय वस्त्रों की याचना करे, और जैसे भी वस्त्र मिले और लिए हों, वैसे ही वस्त्रों को धारण करे, परन्तु (विभूषा के लिए) न उन्हें धोए, न रंगे, और न ही धोए हुए तथा रंगे हुए वस्त्रों को पहने। उन (बिना उजले धोए या रंगे) साधारण-से वस्त्रों को न छिपाते हुए ग्राम-ग्रामान्तर में समतापूर्वक विचरण करे। यही वस्त्रधारी साधु का समग्र आचार सर्वस्व है।

**विवेचन**—वस्त्र-धारण का सहज-विधान—प्रस्तुत सूत्र में वस्त्र-धारण के सम्बन्ध में शास्त्रकार ने ५ बातों की ओर साधु-साध्वी का ध्यान खींचा है—

(१) सादे एवं साधारण अल्पमूल्यवाले एषणीय वस्त्र की याचना करे,

(२) जैसे भी सादे एवं साधारण-से वस्त्र मिले या ग्रहण करे, वैसे ही स्वाभाविक वस्त्रों को सहजभाव से वह पहने-ओढ़े।

(३) उन्हें रंग-धोकर या उज्ज्वल एवं चमकीले-भड़कीले बनाकर न पहने।[1]

(४) ग्राम-नगर आदि में विचरण करते समय भी उन्हीं साधारण-से वस्त्रों में रहे।

(५) उन्हें छिपाए नहीं।

'अपलिउंचमाणे' आदि पदों के अर्थ—अपलिउंचमाणे = नहीं छिपाते हुए। ओमचेलिए = स्वल्प तथा तुच्छ (साधारण) वस्त्रधारी।

णो धोएज्जा णो रएज्जा, णो धोतरत्ताइं वत्थाइं धारेज्जा—यह निषेधसूत्र साज-सज्जा, विभूषा, शृंगार तथा छैल-छबीला बनने की दृष्टि से है। प्रदर्शन या अच्छा दिखने की दृष्टि से वस्त्रों को विशेष उज्ज्वल करना निषिद्ध है, श्वेत वस्त्रधारी के लिए वस्त्र रंगना भी निषिद्ध है, किन्तु कई वस्त्र का रंग स्वाभाविक मटमैला या हलका-पीला-सा होता है, उन्हे धारण करने में कोई दोष नहीं है। वृत्तिकार शीलाचार्य का मत है[2]—यह सूत्र जिनकल्पिक के उद्देश्य से उल्लिखित समझना चाहिए, वस्त्रधारी विशेषण होने से स्थविरकल्पी के भी अनुरूप है।

---

१. बौद्ध श्रमण पहले गोबर व पीली मिट्टी से वस्त्र रंगते थे। वे दुर्वर्ण हो जाते, तब बुद्ध ने छाल का रंग, पत्ते का रंग व पुष्प-रंग से वस्त्र रँगने की अनुमति दी। —विनयपिटक पृ० २७७-७८

२. 'एतच्च सूत्रं जिनकल्पिकोद्देशेन, द्रष्टव्यं, वस्त्रधारित्वविशेषणाद् गच्छान्तर्गतेऽपि चाविरुद्धम्। —आचारांग वृत्ति पत्रांक ३९७

समस्त वस्त्रों सहित विहारादि-विधि-निषेध

५८२. से भिक्खू वा २ गाहावतिकुलं पिंडवायपडियाए पविसिउकामे सव्वं चीवरमायाए गाहावतिकुलं पिंडवातपडियाए निक्खमेज्ज वा पविसेज्ज वा, एवं बहिया वियारभूमिं वा विहारभूमिं वा गामाणुगामं वा दूइज्जेज्जा।

अह पुणेवं जाणेज्जा तिव्वदेसियं[1] वा वासं वासमाणं पेहाए, जहा पिंडेसणाए[2], णवरं सव्वं चीवरमायाए।

५८२. वह साधु या साध्वी, यदि गृहस्थ के घर में आहार-पानी के लिए जाना चाहे तो समस्त कपड़े (चीवर) साथ में लेकर उपाश्रय से निकले[3] और गृहस्थ के घर में भिक्षा के लिए प्रवेश करे। इसीप्रकार बस्ती से बाहर स्वाध्यायभूमि या शौचार्थ स्थंडिलभूमि में जाते समय एवं ग्रामानुग्राम विहार करते समय सभी वस्त्रों को साथ लेकर विचरण करे।

यदि वह यह जाने कि दूर-दूर तक तीव्र वर्षा होती दिखाई दे रही है यावत् तिरछे उड़ने वाले त्रसप्राणी एकत्रित होकर गिर रहे हैं, तो यह सब देखकर साधु वैसा ही आचरण करे, जैसा कि पिण्डैषणा-अध्ययन में बताया गया है। अन्तर इतना ही है कि वहाँ समस्त उपधि साथ में लेकर जाने का विधि-निषेध है, जबकि यहाँ केवल सभी वस्त्रों को लेकर जाने का विधि-निषेध है।

**विवेचन**—प्रस्तुत सूत्र द्वय में से प्रथम सूत्र में भिक्षा, स्वाध्याय, शौच एवं ग्रामानुग्राम विहार के लिए जाते-आते समय सभी वस्त्र साथ में लेकर जाने का विधान है, जबकि द्वितीय सूत्र में अत्यन्त वर्षा हो रही हो, कोहरा तेजी से पड़ रहा हो, आंधी या तूफान के कारण तेज

---

१. 'तिव्वदेसियं' से सम्बन्धित अपवाद के सम्बन्ध में चूर्णिकार का मत—'तिव्वदेसितगादिसु ण कप्पति' तीव्र वर्षा, आँधी, कोहरा, तूफान आदि में साधु को सब कपड़े लेकर विहारादि करना तो दूर रहा, स्थान से बाहर निकलना भी नहीं कल्पता।

२. संपूर्ण वस्त्र साथ में लेकर जाने के संदर्भ में तत्कालीन बौद्ध साहित्य का एक उल्लेख पठनीय है। एक भिक्षु अँधवन में चीवर छोड़कर गाँव में भिक्षा के लिये गया। चोर पीछे से चीवर को चुराकर ले गया। भिक्षु मैले चीवर वाला हो गया। तब तथागत के समक्ष यह प्रसंग आया तो तथागत ने कहा—एक ही बचे चीवर से गाँव में नहीं जाना चाहिए।

आगे इसी प्रसंग में ५ कारणों से चीवर-छोड़कर गाँव में जाने का विधान है—,१. रोगी होता है, २. वर्षा का लक्षण मालूम होता है, ३. या नदी पार गया होता है, ४. किवाड़ से रक्षित विहार होता है, ५. या कठिन आस्थित हो गया होता है।

—विनयपिटक (महावग्ग ८।६।१-पृ०२८७-८८)

३. 'जहा पिंडेसणाए' का तात्पर्य है—जैसे पिंडैषणाऽध्ययन सूत्र ३४५ में वर्णन है, वह सब पाठ यहाँ से आगे समझ लेना चाहिए।

हवा चल रही हो, तिरछे उड़नेवाले त्रस प्राणी गिर रहे हों तो उस समय वस्त्र साथ में लेकर जाने का ही नहीं, उपाश्रय से बाहर निकलने या भिक्षा आदि स्थलों में प्रवेश करने का भी निषेध है। यह विधान और निषेध परस्पर विरुद्ध नहीं, अपितु प्राणि-विराधना एवं आत्म-विराधना होने की सम्भावना से निषेध है और अपहरण किये जाने, द्वेषवश फेंक दिये जाने या शस्त्रादि रखकर दोषारोप लगाने या भक्तिवश गृहस्थ द्वारा धोकर, रंगकर या सुवासित करके देने की आशंका से विधान है। अधिक उपधि का निषेध करना भी इस विधान का आशय हो सकता है।

## प्रातिहारिक वस्त्र-ग्रहण-प्रत्यर्पण-विधि

**५८३. से एगतिओ मुहुत्तगं २ पाडिहारियं[1] वत्थं जाएज्जा जाव एगाहेण वा दुयाहेण[2] वा तियाहेण वा चउयाहेण वा पंचाहेण वा विप्पवसिय २ उवागच्छेज्जा, तहप्पगारं वत्थं णो अप्पणा गेण्हेज्जा,[3] नो अन्नमन्नस्स देज्जा, नो पामिच्चं कुज्जा, णो वत्थेण वत्थं परिणामं करेज्जा, णो परं उवसंकमित्ता एवं वदेज्जा—आउसंतो समणा! अभिकंखसि वत्थं धारित्तए वा परिहरित्तए वा? थिरं वा णं संतं णो पलिछिंदिय २ परिट्ठवेज्जा, तहप्पगारं वत्थं ससंधियं तस्स चेव निसिरेज्जा, नो णं सातिज्जेज्जा।**

**से एगतिओ[4] एयप्पगारं निग्घोसं सोच्चा निसम्म 'जे भयंतारो तहप्पगाराणि वत्थाणि ससंधियाणि[5] मुहुत्तगं २ जाव एगाहेण वा दुयाहेण वा तियाहेण वा चउयाहेण वा पंचाहेण वा विप्पवसिय २ उवागच्छंति, तहप्पगाराणि वत्थाणि नो अप्पणा गिण्हंति, नो अन्नमन्नस्स दलयंति, तं चेव जाव नो साइज्जंति, बहुवयणेण[6] भाणियव्वं। से हंता अहमवि मुहुत्तं पाडिहारियं वत्थं जाइत्ता जाव एगाहेण वा दुयाहेण वा तियाहेण वा चउयाहेण वा पंचाहेण वा विप्पवसिय २ उवागच्छिस्सामि, अवियाइं एतं ममेव सिया, माइट्ठाणं संफासे, णो एवं करेज्जा।**

५८३. कोई साधु मुहूर्त आदि नियतकाल के लिए किसी दूसरे साधु से प्रातिहारिक

---

१. 'पाडिहारियं वत्थं' के बदले कहीं-कहीं पाठान्तर हैं—'पाडिहारियं बीयं वत्थं'……अर्थात्—प्रातिहारिक दूसरा वस्त्र माँगे।
२. 'दुयाहेण' के बदले पाठान्तर है—दुवाहेन। अर्थ समान है।
३. 'णो अप्पणा गेण्हेज्जा' के बाद अतिरिक्त पाठ है—'नो परं गिण्हाविज्जा।' अर्थात् दूसरे को लेने न दे।
४. 'से एगतिओ' पाठ किसी-किसी प्रति में नहीं है।
५. 'ससंधियाणि' पाठ किसी-किसी प्रति में नहीं है।
६. 'बहुवयणेण भाणियव्वं' के बदले पाठान्तर हैं—'बहुवयणेण भासियव्वं', 'बहुमाणेण भासियव्वं' इनका क्रमशः अर्थ है—बहुवचन से आलापक कहना चाहिए॥ बहुमानपूर्वक बोलना चाहिए।

वस्त्र की याचना करता है और फिर किसी दूसरे ग्राम आदि में एक दिन, दो दिन, तीन दिन, चार दिन अथवा पाँच दिन तक निवास करके वापस आता है। इस बीच वह वस्त्र उपहत (खराब या विनष्ट) हो जाता है। (तो,) लौटाने पर वस्त्र का (असली) स्वामी उसे वापिस लेना स्वीकार नहीं करे लेकर दूसरे साधु को नहीं देवे; किसी को उधार भी नहीं देवे, उस वस्त्र के बदले दूसरा वस्त्र भी नहीं लेवे, दूसरे के पास जाकर ऐसा भी नहीं कहें कि—आयुष्मन् श्रमण ! आप इस वस्त्र को धारण करना चाहते हैं, इसका उपभोग करना चाहते हैं? उस दृढ़ वस्त्र के टुकड़े-टुकड़े करके परिष्ठापन भी नहीं करें—फेंके भी नहीं। किंतु उस उपहत वस्त्र को वस्त्र का स्वामी उसी उपहत करने वाले साधु को दे; परन्तु स्वयं उसका उपभोग नहीं करें।[1]

वह एकाकी (ग्रामान्तर जाने वाला) साधु इस प्रकार की (उपर्युक्त) बात सुनकर उस पर मन में यह विचार करे कि ये सबका कल्याण चाहने वाले एवं भय का अन्त करने वाले ये पूज्य श्रमण उस प्रकार के उपहत (दूषित) वस्त्रों को उन साधुओं से, जो कि इनसे मुहूर्त भर आदि काल का उद्देश्य करके प्रातिहारिक ले जाते हैं और एक दिन से लेकर पाँच दिन तक किसी ग्राम आदि में निवास करके आते हैं, (तब वे उस वस्त्र को) न स्वयं (वापस) ग्रहण करते है, न परस्पर एक दूसरे को देते हैं, यावत् न वे स्वयं उन वस्त्रों का उपयोग करते हैं। अर्थात् वे वस्त्र उसी/उन्हीं को दे देते हैं। इसप्रकार बहुवचन का आलापक कहना चाहिए।[2] अतः मैं भी मुहूर्त आदि का उद्देश (नाम ले)करके इनसे प्रातिहारिक वस्त्र माँगकर एक दिन से लेकर पाँच दिन तक ग्रामान्तर में ठहरकर वापस लौट आऊं, (इन्हें वह उपहत वस्त्र वापस देने लगूंगा तो ये लेंगे नहीं, ये मुझे ही दे देंगे) जिससे यह वस्त्र (फिर) मेरा ही हो जाएगा। ऐसा विचार करने वाला साधु मायास्थान का स्पर्श करता है, अतः ऐसा विचार न करे।

**विवेचन—प्रातिहारिक वस्त्र का ग्रहण, और प्रत्यर्पण**—एक साधु दूसरे साधु से निर्धारित समय के बाद वापस लौटा देने की दृष्टि से वस्त्र (प्रातिहारिक) लेता है, किन्तु अकस्मात् आचार्य आदि के द्वारा उसे कहीं दूसरे गाँव भेजे जाने पर वह एकाकी जाता है। वहाँ चार-पाँच दिन अकेला रह जाता है, ऐसी स्थिति में उस वस्त्र पर सोने या ओढ़ने आदि से वह वस्त्र खराब हो जाता है। वह वापस आकर उस वस्त्र को जब वस्त्रस्वामी साधु को देने लगे तो वह (वस्त्रस्वामी) उसे न तो स्वयं ग्रहण करे, न दूसरे को दे, न उधार दे, न ही अदल-बदल करे न ही उस मजबूत वस्त्र के टुकड़े कर डाले, किंतु उस उपहत वस्त्र को उसी साधु को दे

---

१. वृत्तिकार का स्पष्टीकरण—"तथाप्रकारं वस्त्रं 'ससंधियं' ति उपहतं स्वनो वस्त्रस्वामी न परिभुञ्जीत अपितु तस्यैवोपहन्तुः समर्पयेत्। अन्यस्मै वैकाकिनो गंतुः समर्पयेद्। —पत्र ३९७

२. सूत्र के प्रथमार्ध में जो बात एक साधु के लिए कही है, वही बात यहाँ बहुवचन में बहुत साधुओं के लिए कह लेनी चाहिए।

दे। यह सब देख कर अन्य कोई साधु यदि जान-बूझकर (वस्त्र को हड़पने की नीयत से) वस्त्र की याचना करके दूसरे गाँव जाकर उस वस्त्र को ख़राब करता है और सोचता है कि इस तरकीब से वस्त्र मुझे मिल जाएगा तो ऐसा करनेवाला साधु मायाचार का सेवन करता है। साधु को ऐसा नहीं करना चाहिए। यही प्रस्तुत सूत्रद्वय का आशय है।[1]

**वस्त्र के लोभ तथा अपहरण-भय से मुक्ति**

**५८४. से भिक्खू वा २ णो वण्णमंताइं वत्थाइं विवण्णाइं करेज्जा, विवण्णाइं वण्णमंताइं ण करेज्जा, अण्णं वा वत्थं लभिस्सामि त्ति कट्टु नो अण्णमण्णस्स देज्जा, नो पामिच्चं कुज्जा, नो वत्थेण वत्थपरिणामं करेज्जा, नो परं उवसंकमित्तु एवं वदेज्जा—आउसंतो समणा! अभिकंखसि[2] वत्थं धारित्तए वा परिहरित्तए वा? थिरं वा णं संतं णो पलिछिंदिय २ परिट्ठवेज्जा, जहा[3] मेयं वत्थं पावगं परो मण्णइ, परं च णं अदत्तहारी[4] पडिपहे पेहाए तस्स वत्थस्स णिदाणाय णो तेसिं भीओ उम्मग्गेणं गच्छेज्जा जाव अप्पुस्सुए[5] जाव ततो संजयामेव गामाणुगामं दूइज्जेज्जा।**

**५८५. से भिक्खू वा २ गामाणुगामं दूइज्जमाणे अंतरा से विहं सिया, से ज्जं पुण विहं जाणेज्जा—इमंसि खलु विहंसि बहवे आमोसगा वत्थपडियाए संपडिया[6] [ऽऽ] गच्छेज्जा, णो तेसिं भीओ उम्मग्गेण गच्छेज्जा जाव[7] गामाणुगामं दूइज्जेज्जा।**

**५८६. से भिक्खू वा २ गामाणुगामं दूइज्जमाणे अंतरा से आमोसगा संपडिया [ऽऽ] गच्छेज्जा, ते णं आमोसगा एवं वदेज्जा आउसंतो समणा! आहरेतं वत्थं, देहि, णिक्खिवाहि, जहा रियाए,[8] णाणत्तं वत्थपडियाए।**

---

१. (क) आचारांग चूर्णि मू० पा० टि० पृ० २१०
   (ख) आचारांग वृत्ति पत्रांक ३९७
२. यहाँ 'अभिकंखसि वत्थं ....' के बदले 'अभिकंखसि मे वत्थं' तथा 'समभिकंखसि वत्थं.......' पाठान्तर है। अर्थ प्रायः समान है।
३. 'जहा मेयं वत्थं' के बदले 'जहा वेयं वत्थं' पाठान्तर है।
४. चूर्णिकार के मतानुसार अदत्तहारी के आलापक ईर्याऽध्ययन की तरह हैं—(अदत्तहारी आलावगा जहा रियाए) यहीं वस्त्रैषणाऽध्ययन समाप्त हो जाता है—(इति वस्त्रैषणा परिसमाप्ता)।
५. अप्पुस्सुए के आगे 'जाव' शब्द 'अप्पुस्सुए' से 'ततो संजयामेव' तक के पाठ का सूचक है, सू० ४८२ के अनुसार।
६. 'संपडियाऽऽगच्छेज्जा' के बदले पाठान्तर हैं—संपिडि आगच्छेज्जा, संपिडियागच्छेज्जा। अर्थ एक-समान है।
७. यहाँ 'जाव' शब्द से 'गच्छेज्जा' से 'गामाणुगामं' तक का समग्र पाठ सू० ५१५ के अनुसार समझें।
८. 'जहारियाए' शब्द 'णिक्खिवाहि' के आगे समग्र पाठ का सूचक है, ईर्याध्ययन के सू० ५१७ के अनुसार समझें।

५८४. साधु या साध्वी सुन्दर वर्ण वाले वस्त्रों को विवर्ण (असुन्दर) न करे, तथा विवर्ण (असुन्दर) वस्त्रों को सुन्दर वर्ण वाले न करे। 'मैं दूसरा नया (सुन्दर) वस्त्र प्राप्त कर लूंगा,' इस अभिप्राय से अपना पुराना वस्त्र किसी दूसरे साधु को न दे और न किसी से उधार वस्त्र ले, और न ही वस्त्र की परस्पर अदलाबदली करे। दूसरे साधु के पास जाकर ऐसा न कहे— "आयुष्मन् श्रमण ! क्या तुम मेरे वस्त्र को धारण करना या पहनना चाहते हो ? इसके अतिरिक्त उस सुदृढ़ वस्त्र को टुकड़े-टुकड़े करके फेंके भी नहीं, साधु उसीप्रकार का वस्त्र धारण करे, जिसे गृहस्थ या अन्य व्यक्ति अमनोज्ञ (असुन्दर) समझे।

(वह साधु) मार्ग में सामने से आते हुए चोरों को देखकर उस वस्त्र की रक्षा के लिए चोरों से भयभीत होकर साधु उन्मार्ग से न जाए अपितु जीवन-मरण के प्रति हर्ष-शोक-रहित, बाह्य लेश्या से मुक्त, एकत्वभाव में लीन होकर देह और वस्त्रादि का व्युत्सर्ग करके समाधिभाव में स्थिर रहे। इस प्रकार संयमपूर्वक ग्रामानुग्राम विचरण करे।

५८५. ग्रामानुग्राम विचरण करते हुए साधु या साध्वी के मार्ग के बीच में अटवीवाला लम्बा मार्ग हो, और वह जाने कि इस अटवीबहुल मार्ग में बहुत-से चोर वस्त्र छीनने के लिए इकट्ठे होकर आते हैं, तो साधु उनसे भयभीत होकर उन्मार्ग से न जाए, किन्तु देह और वस्त्रादि के प्रति अनासक्त यावत् समाधिभाव में स्थिर होकर संयमपूर्वक ग्रामानुग्राम विचरण करे।

५८६. ग्रामानुग्राम विचरण करते हुए साधु या साध्वी के मार्ग में चोर इकट्ठे होकर वस्त्रहरण करने के लिए आ जाएं और कहें कि आयुष्मन् श्रमण ! यह वस्त्र लाओ, हमारे हाथ में दे दो, या हमारे सामने रख दो, तो जैसे ईर्याऽध्ययन में वर्णन किया है, उसी प्रकार करे। इतना विशेष है कि यहाँ वस्त्र का अधिकार है।

**विवेचन—नये वस्त्र के लोभ और वस्त्रहरण के भय से मुक्त हो**—प्रस्तुत तीन सूत्रों में से प्रथम सूत्र में साधु को नये वस्त्र पाने के लोभ में पुराने वस्त्र को मलिन, विकृत एवं फाड़कर फेंकने, उधार दे देने, विनिमय करने या दूसरे साधु को दे देने का निषेध किया है, इसके उत्तरार्द्ध में तथा आगे के दो सूत्रों में चोरों से डरकर विहारमार्ग बदलने, चोरों द्वारा वस्त्र लूटे जाने पर उनसे दीनतापूर्वक पुनः लेने की याचना करने का निषेध है, उस समय देहादि के प्रति अनासक्ति और समाधिभाव में स्थिरता रखने का भी निर्देश किया है। सभी स्थितियों में वस्त्र का उपयोग ममत्व, राग-द्वेष, लोभ और मोह से रहित होकर करने का शास्त्रकार का स्पष्ट आदेश है।[1]

**वण्णमंताइं विवण्णाइं करेज्जा**—का तात्पर्य है–जो वस्त्र अच्छा है, अधिक पुराना नहीं है, उसे भद्दा बना देता है।[2]

---

१. आचारांग वृत्ति पृ० ३९८ के आधार पर
२. आचारांग वृत्ति पृ० ३९८

'पावगं' का अर्थ चूर्णिकार के अनुसार है—पापक, जिसे लोग आँखों से देखना पसन्द नहीं करते, देखने में असुन्दर हों।[1]

बृहत्कल्प सूत्र (१/४५) तथा भाष्य में हृताहृतप्रकरण के अन्तर्गत साधुओं के वस्त्र चोरों आदि द्वारा छीने जाने के सम्बन्ध में विस्तारपूर्वक विवेचन है।

**५८७. एतं खलु तस्स भिक्खुस्स वा २ सामग्गियं जं सव्वट्ठेहिं सहिएहिं सदा जएज्जासि त्ति बेमि।**

२६४. यही (वस्त्रैषणा-विशेषतः वस्त्रपरिभोगैपणा-विवेक ही) वस्तुतः साधु-साध्वी का सम्पूर्ण ज्ञानादि आचार है। जिसमें सभी अर्थों में ज्ञानादि से सहित होकर सदा प्रयत्नशील रहे।

—ऐसा मैं कहता हूँ।

**॥ द्वितीय उद्देशक समाप्त ॥**

**॥ 'वस्त्रैषणा' पंचममध्ययनं समाप्तं ॥**

□

१. आचारांग चूर्णि मू० पा० टि० पृ० २१२ में—'पावगं णाम अचोक्खं भण्णति।'

# पात्रैषणा : षष्ठ अध्ययन

## प्राथमिक

- आचारांगसूत्र (द्वि० श्रु०) के छठे अध्ययन का नाम पात्रैषणा है।
- जब तक साधक अभिग्रहपूर्वक दृढ़मनोबल के साथ "कर-पात्र" की भूमिका पर नहीं पहुंच जाता, तब तक निर्ग्रन्थ साधु के लिए निर्दोष आहार-पानी ग्रहण एवं सेवन करने के लिए पात्र की आवश्यकता रहती है। किन्तु साधु किस प्रकार के, कैसे, कितने-कितने मूल्य के पात्र रखे ? जिससे उसकी उन पर ममता-मूर्च्छा न जागे। नही पात्र-ग्रहण में उद्गमादि एषणादोष लगे, और न ही पात्रों का उपयोग करने में रागादि से युक्त अंगार, धूम आदि दोष लगें; इन सब दृष्टियों से पात्रैषणा अध्ययन का प्रतिपादन किया गया है।[1]
- 'पात्र' शब्द के दो भेद हैं—द्रव्यपात्र और भावपात्र। भावपात्र तो साधु आदि हैं। उनकी आत्मरक्षा या उनकी संयम-परिपालना के लिए द्रव्यपात्र का विधान है।
- द्रव्यपात्र हैं—एकेन्द्रियादि शरीर से काष्ट आदि से निष्पन्न पात्र। इस अध्ययन में द्रव्य-पात्र का वर्णन ही अभीष्ट है।[2]
- इस अध्ययन में पात्र की गवेषणा, ग्रहणैषणा और परिभोगैषणा इन-तीनों पात्रैषणाओं की दृष्टि से वर्णन है इसलिए इसका सार्थक नाम—'पात्रैषणा' रखा गया है।
- इस अध्ययन के दो उद्देशक हैं-प्रथम उद्देशक में पात्रग्रहणविधि का निरूपण है, जबकि द्वितीय उद्देशक में मुख्यतया पात्र धारणविधि का प्रतिपादन हैं।
- इस अध्ययन में पात्रैषणा सम्बन्धी वर्णन प्रायः 'वस्त्रैषणा'—अध्ययन के क्रमानुसार किया गया है।
- यह अध्ययन सूत्र ५८८ से प्रारंभ होकर ६०६ पर समाप्त होता है।

---

१. आचारांग वृत्ति पत्रांक ३९९ के आधार पर
२. (क) आचारांग निर्युक्ति गा० ३१५ (ख) आचारांग वृत्ति पत्रांक ३९९।

# छट्ठं अज्झयणं 'पाएसणा'

## [पढमो उद्देसओ]

पात्रैषणा : षष्ठ अध्ययन : प्रथम उद्देशक

पात्र के प्रकार एवं मर्यादा

**५८८. से भिक्खू वा २ अभिकंखेज्जा पायं एसित्तए, से ज्जं पुण पायं जाणेज्जा, तंजहा–लाउयपायं वा दारुपायं वा मट्टियापायं वा, तहप्पगारं पायं जे णिग्गंथे तरुणे जाव थिरसंघयणे से एगं पायं धारेज्जा, णो बितियं।**

५८८. संयमशील साधु या साध्वी यदि पात्र ग्रहण करना चाहे तो वह जिन पात्रों को जाने (स्वीकार करे) वे इस प्रकार हैं—तुम्बे का पात्र, लकड़ी का पात्र और मिट्टी का पात्र। इन तीनों प्रकार के पात्रों को साधु ग्रहण कर सकता है।[1] जो निर्ग्रन्थ

---

१. निर्ग्रन्थ श्रमणों के लिए जहाँ भगवान महावीर ने लकड़ी के, तुम्बे के और मिट्टी के पात्र रखने का विधान किया है, वहाँ शाक्य-श्रमणों के लिए तथागतबुद्ध ने लकड़ी के पात्र का निषेध कर, लोहे का और मिट्टी का पात्र रखने का विधान किया है।

विनयपिटक की घटना से ज्ञात होता है कि बौद्ध भिक्षु पहले मिट्टी का पात्र भी रखते थे, किन्तु एक घटना के पश्चात् बुद्ध ने लकड़ी के पात्र का निषेध कर दिया; वह घटना संक्षेप में इस प्रकार है—

एक बार राजगृह के किसी श्रेष्ठी ने चंदन का एक सुन्दर, मूल्यवान् पात्र बनवाकर बांस के सिरे पर ऊँचा टांग कर यह घोषणा करवा दी कि—"जो श्रमण, ब्राह्मण अर्हत् ऋद्धिमान हो, वह इस पात्र को उतार ले।"

उस समय मौद्गल्यायन और पिंडोल भारद्वाज पात्र-चीवर लेकर राजगृह में भिक्षार्थ आये। पिंडोल भारद्वाज ने आकाश में उड़कर वह पात्र उतार लिया, और राजगृह के तीन चक्कर किये। इस प्रकार चमत्कार से प्रभावित बहुत-से लोग हल्ला करते हुए तथागत के पास पहुँचे। तथागत बुद्ध ने पूरी घटना सुनी तो उन्हें बहुत खेद हुआ। भारद्वाज को बुलाकर भिक्षु-संघ के सामने फटकारते हुए कहा—'भारद्वाज! यह अनुचित है, श्रमण के अयोग्य है। एक तुच्छ लकड़ी के बर्तन के लिए कैसे तू गृहस्थों को अपना ऋद्धि, प्रातिहार्य दिखायेगा? फिर बुद्ध ने भिक्षुसंघ को आज्ञा दी, उस पात्र को तोड़कर टुकड़े-टुकड़े कर भिक्षुओं को अंजन पीसने के लिये दे दो।

इसी संदर्भ में भिक्षुसंघ को सम्बोधित करते हुए कहा—भिक्षु को सुवर्णमय, रोप्य, मणि, कांस्य, स्फटिक, कांच, तांबा, सीसा आदि का पात्र नहीं रखना चाहिए। भिक्षुओ! लोहे के और मिट्टी के दो पात्रों की अनुज्ञा देता हूँ।

**— विनयपिटक, चुल्लवग्ग खुद्दक वत्थुखंध (५/१/१० पृ० ४२२-२३)**

इसीप्रकरण में एक जगह लकड़ी के पात्र का निषेध करके लकड़ी के भांडों की अनुमति दी है।

—पृष्ठ ४४६

तरुण वलिष्ठ स्वस्थ और स्थिरसंहननवाला है, वह इस प्रकार का एक ही पात्र रखे, दूसरा नहीं।

**५८६. से भिक्खू वा २ परं अद्धजोयणमेराए पायपडियाए णो अभिसंधारेज्जा गमणाए।**

५८६. वह साधु, साध्वी अर्द्ध योजन के उपरान्त पात्र लेने के लिए जाने का मन में विचार न करे।

**विवेचन**—इन दोनों सूत्रों में साधु के लिए ग्राह्य पात्र के कितने प्रकार हैं, किस साधु को कितने पात्र रखने चाहिए? एवं पात्र के लिए कितनी दूर तक जा सकता है? ये सब विधि-निषेध वता दिये है वृत्तिकार एक पात्र रखने के सम्बन्ध में स्पष्टीकरण करते हैं कि "जो साधु तरुण बलिष्ठ तथा स्थिर संहनन वाला हो, वह एक ही पात्र रखे, दूसरा नहीं वह जिनकल्पिक या विशिष्ट अभिग्रह धारक आदि हो सकता है। इनके अतिरिक्त साधु तो मात्रक (भाजन) सहित दूसरा पात्र रख सकता है। संघाड़े के साथ रहने पर वह दो पात्र रखें—एक भोजन के लिए दूसरे पानी के लिए और मात्रक का आचार्यादि के लिये पंचम समिति के हेतु उपयोग करे।[1] निशीथ और वृहत्कल्पसूत्र में भी[2] एक पात्र रखने का विधान।

एषणा दोषयुक्त पात्र ग्रहण-निषेध

**५९०. से भिक्खू वा २ से ज्जं पुण पायं जाणेज्जा अस्सिंपडियाए एगं साहम्मियं समुद्दिस्स पाणाइं ४ जहा पिंडेषणाए चत्तारि आलावगा। पंचमो बहवे[3] समण-माहण पगणिय २ तहेव।**

**५९१. से भिक्खू वा २ अस्संजए भिक्खुपडियाए बहवे समण-माहण वत्थेसणाऽऽलावओ।**

५९०. साधु या साध्वी को यदि पात्र के सम्बन्ध में यह ज्ञात हो जाए कि किसी भावुक गृहस्थ ने धन के सम्बन्ध से रहित निर्ग्रन्थ साधु को देने की प्रतिज्ञा (विचार) करके किसी

१. आचारांग वृत्ति पत्रांक ३९९
२. (क) जे णिग्गंथे तरुणे वलवं जुवाणे से एगं पायं धारेज्जा, णो वितियं।'
—निशीथ सूत्र उ० १३ पृ० ४४१
(ख) "जे भिक्खू तरुणे जुगवं वलवं····से एगं पायं धारेज्जा।"
—वृहत्कल्प सूत्र पृ० ११०९
३. 'वहवे समण-माहण·······' इत्यादि शब्दो से पिण्डैषणाऽध्ययन के अन्तर्गत (सूत्र ३३२।२) छठा आलापक पहले दे दिया है, उसके वाद 'अस्संजए भिक्खूपडियाए·······इस पाठ से वस्त्रैषणाऽध्ययन के अन्तर्गत ५५६वाँ सूत्र यहाँ विविक्षित है। वस्त्रैषणा-अध्ययन में भी यही क्रम है, वैसा ही सूत्रपाठ है, किन्तु यहाँ भिन्न क्रम रखा है, यह विचारणीय हैं।

एक साधर्मिक साधु के उद्देश्य से प्राणी, भूत, जीव और सत्वों का समारम्भ करके पात्र बनवाया है, और वह उसे औद्देशिक, क्रीत, पामित्य, अच्छेद्य, अनिसृष्ट और अभ्याहृत आदि दोषों से युक्त पात्र ला कर देता है, वह अपुरुषान्तरकृत हो या पुरुषान्तरकृत यावत् आसेवित हो या अनासेवित उसे अप्रासुक और अनेषणीय समझकर मिलने पर भी न ले।

जैसे यह सूत्र एक साधर्मिक साधु के लिए है, वैसे ही अनेक साधर्मिक साधुओं, एक साधर्मिणी साध्वी एवं अनेक साधर्मिणी साध्वियों के सम्बन्ध में भी शेष तीन आलापक समझ लेने चाहिए। जैसे पिण्डैषणा अध्ययन में चारों आलापकों का वर्णन है, वैसे ही यहाँ समझ लेना चाहिए। और पांचवां आलापक (पिण्डैषणा अध्ययन में) जैसे बहुत से शाक्यादि श्रमण, ब्राह्मण आदि को गिन-गिन कर देने के सम्बन्ध में है, वैसे ही यहाँ भी समझ लेना चाहिए।

५९१. यदि साधु-साध्वी यह जाने कि असंयमी गृहस्थ ने भिक्षुओं को देने की प्रतिज्ञा करके बहुत-से शाक्यादि श्रमण, ब्राह्मण आदि के उद्देश्य से पात्र बनाया है, और वह औद्देशिक, क्रीत आदि दोषों से युक्त है तो.........उसका भी शेष वर्णन वस्त्रैषणा के आलापक के समान समझ लेना चाहिए।

**विवेचन**—एषणादोषों से युक्त तथा मुक्त पात्र ग्रहण का निषेध-विधान प्रस्तुत सूत्रद्वय में वस्त्रैषणा में बताये हुए विवेक की तरह पात्र-ग्रहणैषणा विवेक बताया गया है। सारा वर्णन वस्त्रैषणा की तरह ही है; सिर्फ वस्त्र के बदले यहाँ 'पात्र' शब्द समझना चाहिए।

### बहुमूल्य पात्र-ग्रहण निषेध

**५९२. से भिक्खू वा २ से ज्जाइं पुण पायाइं जाणेज्जा विरूवरूवाइं महद्धणमोल्लाइं, तंजहा-अयपायाणि वा तउपायाणि वा तंबपायाणि वा सीसगपायाणि[1] वा हिरण्णपायाणि वा सुवण्णपायाणि वा रीरियपायाणि वा हारपुडपायाणि[2] वा मणि-काय-कंसपायाणि वा संख-सिंगपायाणि वा दंतपायाणि वा चेलपायाणि वा सेलपायाणि वा चम्मपायाणि वा, अण्णयराणि वा तहप्पगाराइं विरूवरूवाइं महद्धणमोल्लाइं पायाइं अफासुयाइं[3] जाव नो पडिगाहेज्जा।**

**५९३. से भिक्खू वा २ से ज्जाइं पुण पायाइं जाणेज्जा विरूवरूवाइं महद्धणबंधणाइं, तंजहा-अयबंधणाणि वा जाव चम्मबंधणाणि वा, अण्णयराइं वा तहप्पगाराइं महद्धणबंधणाइं अफासुयाइं[3] जाव णो पडिगाहेज्जा।**

---

१. "सीसगपायाणि वा हिरण्णपायाणि वा" अलग-अलग पदों के बदले किसी-किसी प्रति में—'सीसग-हिरन्न-सुवन्न-रीरियाहारपुड-मणि-काय-कंस-संख-सिंग-दंत-चेल-सेलपायाणि वा चम्मपायाणि वा' ऐसा समस्त पद मिलता है।

२. निशीथचूर्णि ११/१ में "हारपुडपाव' का अर्थ किया गया है—हारपुडं णाम अयमाद्याः पात्रविशेषा मौक्तिकलताभिरुपशोभिताः।"—अर्थात् हारपुट लोहादिविशिष्ट पात्र है और जो मोतियों की बेला से सुशोभित हो।

३. यहाँ 'जाव' शब्द से 'अफासुयाइं' से लेकर णो पडिगाहेज्जा' तक का पाठ सू० ३२५ के अनुसार समझें।

५९२. साधु या साध्वी यदि यह जाने कि नानाप्रकार के महामूल्यवान पात्र हैं, जैसे कि लोहे के पात्र, रांगे के पात्र, तांबे के पात्र, सीसे के पात्र, चाँदी के पात्र, सोने पात्र, पीतल के पात्र, हारपुट (त्रिलोहा) धातु के पात्र, मणि, काँच और कांसे के पात्र, शंख और सींग के पात्र, दांत के पात्र, वस्त्र के पात्र, पत्थर के पात्र, या चमड़े के पात्र, दूसरे भी इसी तरह के नानाप्रकार के महा-मूल्यवान् पात्रों को अप्रासुक और अनेषणीय जान कर मिलने पर भी ग्रहण न करे।

५९३. साधु या साध्वी फिर उन पात्रों को जाने, जो नानाप्रकार के महामूल्यवान् बन्धन वाले हैं, जैसे कि वे लोह के बन्धन हैं, यावत् चर्म-बन्धनवाले हैं, अथवा अन्य इसी प्रकार के महामूल्यवान् बन्धनवाले हैं, तो उन्हें अप्रासुक और अनेषणीय जान कर मिलने पर भी ग्रहण न करे।

विवेचन—महामूल्यवान् एवं बहुमूल्य बन्धनवाले पात्रों का ग्रहण-निषेध—प्रस्तुत दो सूत्रों में उन पात्रों के ग्रहण करने का निषेध किया है, जो या तो धातु के हैं, या शंख, मणि, काँच, चर्म दांत और सींग आदि बहुमूल्य वस्तुओं से बने हुए हैं, या उनके बन्धन भी इन बहुमूल्य वस्तुओं के बने हुए हैं। इन बहुमूल्य पात्रों को ग्रहण करने के निषेध के पीछे निम्नोक्त कारण हो सकते हैं—

(१) चुराये जाने या छीने जाने का भय, (२) संग्रह करके रखने की संभावना, (३) क्रय-विक्रय या अदला-बदली करने की संभावना, (४) इन बहुमूल्य पात्रों के लिए धनिक की प्रशंसा, चाटुकारी आदि की संभावना (५) इन पर आसक्ति या ममता-मूर्च्छा और खराब पात्रों पर घृणा आने की संभावना (६) कीमती पात्र ही लेने की आदत, (७) इन पात्रों को बनाने तथा टूटने-फूटने पर जोड़ने में बहुत आरम्भ होता है (८) शंख दांत, चर्म, आदि के पात्रों के लिए उन-उन जीवों की हिंसा की संभावना; (९) सार्धर्मिकों के साथ प्रतिस्पर्धा, ईर्ष्या एवं दूसरों को उपभोग के लिए न देने की भावना।[1]

इसीलिए निशीथ सूत्र में[2] इस प्रकार के पात्र बनाने, बनवाने और बनाने का अनुमोदन करने वाले साधु-साध्वी के लिए प्रायश्चित्त का विधान है। चम्मपायाणि[3] का अर्थ है—चमड़े की कुप्पी आदि चेलपायाणि=कपड़े का खलीता, डब्बा या थैलीनुमा पात्र।[4]

### पात्रैषणा की चार प्रतिमाएं

**५९४. इच्चेताइं आयतणाइं उवातिकम्म अह भिक्खू जाणेज्जा, चउहिं पडिमाहिं पायं एसित्तए।**

---

१. आचारांग मूल तथा वृत्ति पत्रांक ३९९ के आधार पर

२. निशीथ सूत्र ११/१ में देखिये वह पाठ—"जे भिक्खु अयपायाणि वा तउय-तंब-सीस-हिरण्ण-सुवण्ण-रीरि-या-हारउड-मणि-काय-कंस-अंक-संख-सिंग-दंत-सेल-चेल-चम्मपायाणि वा अण्णतराणि वा तहप्पगाराइं पाताइं करेति..........।"

३. आचारांगचूर्णि—चम्मपादं=चम्मकुतुओ, !" मू. प. टि. पृ. २१४

४. निशीथचूर्णि ११/१ में 'चेलमयं पसेवओ खलियं वा पडियाकारं कज्जइ।'

(१) तत्थ खलु इमा पढमा पडिमा—से भिक्खू व २ उद्दिसिय २ पायं जाएज्जा, तंजहा—लाउयपायं वा दारुपायं वा मट्टियापायं वा, तहप्पगारं पायं सयं वा णं जाएज्जा जाव[1] पडिगाहेज्जा। पढमा पडिमा।

(२) अहावरा दोच्चा पडिमा—से भिक्खू वा २ पेहाए पायं जाएज्जा, तंजहा–गाहावई वा जाव[2] कम्मकरी वा, से पुव्वामेव आलोएज्जा, आउसो ! ति वा, भगिणी ! ति वा, दाहिसि मे एत्तो अण्णतरं पायं, तंजहा–लाउयपायं वा ३,[3] तहप्पगारं पायं सयं वा णं जाएज्जा जाव पडिगाहेज्जा। दोच्चा पडिमा।

(३) अहावरा तच्चा पडिमा–से भिक्खू वा २ से ज्जं पुण पायं जाणेज्जा संगतियं[4] वा वेजयंतियं वा, तहप्पगारं पायं सयं वा णं जाव[5] पडिगाहेज्जा। तच्चा पडिमा।

(४) अहावरा चउत्था पडिमा—से भिक्खू वा २ उज्झियधम्मियं पादं जाएज्जा जं चऽण्णे बहवे समण-माहण जाव[6] वणीमगा णावकंखंति, तहप्पगारं पायं सयं वा णं जाएज्जा[7] जाव पडिगाहेज्जा। चउत्था पडिमा।

५६५. इच्चेताणं चउण्हं पडिमाणं अण्णतरं पडिमं जहा पिंडेसणाए।[8]

५६४ इन (पूर्वोक्त) दोषों के आयतनों (स्थानों) का परित्याग करके पात्र ग्रहण करना चाहिए, साधु को चार प्रतिमा पूर्वक पात्रैषणा करनी चाहिए।

[१] उन चार प्रतिमाओं में से पहली प्रतिमा यह है कि साधु या साध्वी कल्पनीय पात्र का नामोल्लेख करके उसकी याचना करे, जैसे कि तूम्बे का पात्र, लकड़ी का पात्र या मिट्टी का पात्र; उस प्रकार के पात्र की (गृहस्थ से) स्वयं याचना करे, या फिर वह स्वयं दे और वह प्रासुक और एषणीय हो तो प्राप्त होने पर उसे ग्रहण करे। यह पहली प्रतिमा है।

---

१. यहाँ जाव शब्द से 'जाएज्जा' से पडिगाहेज्जा तक का पाठ सू० ४०६/३ के अनुसार समझें।
२. यहाँ 'जाव' शब्द से 'गाहावई' से 'कम्मकरी' तक का पाठ सू० ३५० के अनुसार समझें।
३. यहाँ लाउयपायं के आगे ३ का अंक 'दारुपायं वा मट्टियापायं वा' पाठ का सूचक है।
४. (क) चूर्णिकार के शब्दों में—"संगतियं मत्तओ, वेजयंतियं पडिग्गहओ। अहवा संगतियं वे पादा वारा-वारएणं वा तत्थेगं देति जत्थ पवयणदोसो नत्थि। वेजयंतियं णाम जत्थ अब्भरहियस्स-रायादिणो उस्सवे कालकिच्चे वा भज्जिया हुडं वा छोढु णिज्जति।
(ख) वृत्तिकार के शब्दों में—"संगइयं ति दातुः स्वांगिकं परिभुक्तप्रायम् वेजयंतियं ति द्वित्रेषु पात्रेषु पर्यायेणोपभुज्यमानं पात्रं याचेत।" इनका अर्थ विवेचन में देखें।
५. यहाँ 'जाव' शब्द से 'सयं' 'वा' णं' से पडिग्गाहेज्जा तक का पाठ सूत्र—४०६/ ३ के अनुसार समझें।
६. यहाँ 'जाव' शब्द से 'समण-माहणं से 'वणीमगा' तक का पाठ का सूत्र—४०६/७ के अनुसार समझें।
७. यहाँ 'जाव' शब्द सूत्र ४०६/३ के अनुसार 'जाएज्जा' से 'पडिग्गाहेज्जा' तक के पाठ का सूचक है।
८. 'जहापिंडेसणाए' से यहाँ शेष समग्र पाठ पिण्डैषणाध्ययन के ४०६ सूत्र के अनुसार समझें।

[२] इसके पश्चात् दूसरी प्रतिमा यों है—वह साधु या साध्वी पात्रों को देखकर उनकी याचना करे। जैसेकि गृहपति यावत् कर्मचारिणी से। वह पात्र देखकर पहले ही उससे कहे—आयुष्मन् गृहस्थ ! या आयुष्मती बहन ! क्या मुझे इनमें से एक पात्र दोगी/दोगे ? जैसे कि तुम्बा, काष्ठ या मिट्टी का पात्र। इस प्रकार के पात्र की स्वयं याचना करे, या गृहस्थ स्वयं दे तो उसे प्रासुक एवं एषणीय जानकर प्राप्त होने पर ग्रहण करे। यह दूसरी प्रतिमा है।

[३] इसके अनन्तर तीसरी प्रतिमा इस प्रकार है—वह साधु या साध्वी यदि ऐसा पात्र जाने कि वह गृहस्थ के द्वारा उपभुक्त है अथवा उसमें भोजन किया जा रहा है, इस प्रकार के पात्र की पूर्ववत् स्वयं याचना करे अथवा वह गृहस्थ स्वयं दे दे तो उसे प्रासुक एवं एषणीय जानकर मिलने पर ग्रहण करे। यह तीसरी प्रतिमा है।

[४] इसके पश्चात् चौथी प्रतिमा यह है—वह साधु या साध्वी (गृहस्थ के यहाँ से) किसी उज्झितधार्मिक (फेंक देने योग्य) पात्र की याचना करे, जिसे अन्य बहुत-से शाक्यभिक्षु, ब्राह्मण यावत भिखारी तक भी नहीं चाहते, उस प्रकार के पात्र की पूर्ववत् स्वयं याचना करे, अथवा वह गृहस्थ स्वयं दे तो प्रासुक एवं एषणीय जानकर मिलने पर ग्रहण करे। यह चौथी प्रतिमा है।

५९५. इन (पूर्वोक्त) चार प्रतिमाओं (विशिष्ट अभिग्रहों) में से किसी एक प्रतिमा का ग्रहण……जैसे पिण्डैषणा-अध्ययन में वर्णन है, उसी प्रकार शेष वर्णन जाने।

**विवेचन—पात्रैषणा के सम्बन्ध में चार प्रतिज्ञाएं**—प्रस्तुत सूत्रद्वय में पात्रैषणा की चार प्रतिमाओं का वर्णन पिण्डैषणाऽध्ययन की तरह है। पात्र के प्रसंग को लेकर कहीं-कहीं वर्णन में थोड़ा-सा अन्तर है, बाकी चारों प्रतिमाओं का नाम एवं विधि उसी तरह है—१. उद्दिष्टा, २. प्रेक्षा, ३. परिभुक्तपूर्वा और ४. उज्झित-धार्मिका। निर्ग्रन्थ साधु इन चार प्रतिमाओं में से किसी भी एक, दो या तीन प्रतिमाओं को ग्रहण करके तदनुसार दृढ़ रहकर उसका पालन कर सकता है। परन्तु वह चारों में से किसी एक प्रतिमा के धारक दूसरे मुनि को अपने से निकृष्ट और स्वयं को उत्कृष्ट न माने, अपितु प्रतिमाओं के स्वीकार करनेवाले सभी साधुओं को जिनाज्ञा में उपस्थित एवं परस्पर समाधिकारक, एवं सहायक माने, यही संकेत सूत्र ५९५ में 'जहा पिंडेसणाए' पदों ने दिया गया है।[1]

**'संगइयं' आदि पदों की व्याख्या**—चूर्णिकार के मतानुसार यों है—**संगइयं**=दो या तीन पात्रों का गृहस्थ बारी-बारी से उपयोग करता है, साधु के द्वारा याचना करने पर उनमें से एक देता है तो ऐसे (स्वांगिक) पात्र के लेने में प्रवचन-दोष नहीं है। **वेजयंतियं**=जिस पात्र में भोजन करके राजा आदि के उत्सव या मृत्युकृत्य पर खाद्य को भूनकर या वैसे ही रखकर छोड़ दिया जाता है, वह पात्र। वृत्तिकार के अनुसार **'संगइय'** का अर्थ है—दाता द्वारा उस

---

१. (क) आचारांग वृत्ति पत्रांक ३९९ के आधार पर
(ख) आचारांग मूल (आयारचूला, मुनि नथमलजी) पृ० १७६, १७७

पात्र में प्रायः स्वयं भोजन किया गया हो, वह स्वांगिक पात्र, वेजयंतियं का अर्थ है—दो-तीन पात्रों में वारी-बारी से भोजन किया जा रहा हो, वह पात्र।[1]

### अनेषणीय पात्र-ग्रहण निषेध

५९६. से णं एताए एसणाए एसमाणं[2] पासित्ता परो वदेज्जा—आउसंतो समणा! एज्जासि तुमं मासेण वा जहा वत्थेसणाए।[3]

५९७. से णं परो णेत्ता वदेज्जा—आउसो भइणी! आहरेयं पायं, तेल्लेण[4] वा घएण वा णवणीएण वा वसाए वा अब्भंगेत्ता वा तहेव सिणाणादि तहेव, सीतोदगादि कंदादि तहेव[5]।

५९८. से णं परो णेत्ता वदेज्जा—आउसंतो समणा! मुहुत्तगं २ अच्छाहि जाव ताव अम्हे असणं वा ४ उवकरेसु व उवक्खडेमु वा, तो ते वयं आउसो! सपाणं सभोयणं पडिग्गहगं दासामो, तुच्छए पडिग्गहए[6] दिण्णे समणस्स णो सुट्ठु णो साहु भवति। से पुव्वामेव अलोएज्जा—आउसो! ति वा, भइणी! ति वा, णो खलु मे कप्पति आधाकम्मिए असणे वा ४ भोत्तए वा पायए वा, मा उवकरेहि, मा उवक्खडेहि[7], अभिकंखसि मे दाउं एमेव दलयाहि। से सेवं वदंतस्स परो असणं वा ४ उवकरेत्ता उवक्खडेत्ता सपाणं पडिग्गहगं दलएज्जा, तहप्पगारं पडिग्गहगं अफासुयं जाव णो पडिगाहेज्जा।

५९६. साधु को इसके (पात्रैषणा के) द्वारा पात्र-गवेषणा करते देखकर यदि कोई गृहस्थ कहे कि "आयुष्मन् श्रमण! अभी तो तुम जाओ, तुम एकमास यावत् कल या परसों तक आना····शेष सारा वर्णन वस्त्रैषणा अध्ययन में जिसप्रकार है, उसी प्रकार जानना। इसी प्रकार यदि कोई गृहस्थ कहे—*आयुष्मन् श्रमण! अभी तो तुम जाओ,* थोड़ी देर बाद आना, हम तुम्हें एक पात्र देंगे, आदि शेष वर्णन भी वस्त्रैषणा अध्ययन की तरह समझ लेना चाहिए।

---

१. (क) आचारांग चूर्णि मू० पा० टि० पृ० २१५
 (ख) आचारांग वृत्ति पत्रांक ३९९

२. 'एसमाणं पासित्ता परो वदेज्जा' के वदले 'एसमाणं पास णेत्ता वदेज्जा' 'एसमाणं परो पासित्ता वदेज्जा' आदि पाठान्तर हैं।

३. 'जहावत्थेसणाए' से यहाँ शेष समग्र पाठ वस्त्रैषणा-अध्ययन के सूत्र ५६१-५६२ के अनुसार समझें।

४. तुलना कीजिए—"जे भिक्खू' नो नवए मे परिग्गहे लद्धे त्ति कट्टु तेल्लेण घएण वा णवणीएण वा वसाए वा मक्खेज्ज वा भिलिंगेज्ज वा।" —निशीथसूत्र १४/१२

५. जहाँ-जहाँ 'तहेव' पाठ है, वहाँ वहाँ सर्वत्र वस्त्रैषणाअध्ययन के सूत्र—५६४, ५६५, ५६६, ५६७, के अनुसार वर्णन समझें।

६. 'पडिग्गहए' के वदले पाठान्तर हैं—"पडिग्गहं, पडिग्गहे, पडिग्गए।"

७. किसी-किसी प्रति में 'मा उवक्खडेहि' पाठ नहीं है।

५९७. कदाचित् कोई गृहनायक पात्रान्वेषी साधु को देखकर अपने परिवार के किसी पुरुष या स्त्री को बुलाकर यों कहे—"आयुष्मन् ! या बहन ! वह पात्र लाओ, हम उस पर तेल, घी, नवनीत या वसा चुपड़कर साधु को देंगे"...शेष सारा वर्णन, इसीप्रकार स्नानीय पदार्थ आदि से एक बार वार-बार घिसकर"...इत्यादि वर्णन, तथैव शीतल प्रासुकजल, उष्ण जल से या एक बार या बार-बार धोकर"...आदि अवशिष्ट समग्र वर्णन, इसीप्रकार कंदादि उसमें से निकाल कर साफ करके...इत्यादि सारा वर्णन भी वस्त्रैषणा अध्ययन में जिस प्रकार है, उसी प्रकार यहाँ भी समझ लेना चाहिए।

विशेषता सिर्फ यही है कि वस्त्र के बदले यहाँ 'पात्र' शब्द कहना चाहिए।

५९८. कदाचित् कोई गृहनायक साधु से इस प्रकार कहे—"आयुष्मन् श्रमण ! आप मुहूर्त्तपर्यन्त ठहरिए। जब तक हम अशन आदि चतुर्विध आहार जुटा लेंगे या तैयार कर लेंगे, तब हम आप आयुष्मान् को पानी और भोजन से भरकर पात्र देंगे, क्योंकि साधु को खाली पात्र देना अच्छा और उचित नहीं होता।" इस पर साधु मन में विचार कर पहले ही उस गृहस्थ से कह दे—"आयुष्मन् गृहस्थ ! या आयुष्मती बहन ! मेरे लिए आधाकर्मी चतुर्विध आहार खाना या पीना कल्पनीय नहीं है। अतः तुम आहार की सामग्री मत जुटाओ, आहार तैयार न करो। यदि मुझे पात्र देना चाहते/चाहती हो तो ऐसे (खाली) ही दे दो।"

साधु के इस प्रकार कहने पर भी यदि कोई गृहस्थ अशनादि चतुर्विध आहार की सामग्री जुटाकर अथवा आहार तैयार करके पानी और भोजन भरकर साधु को वह पात्र देने लगे, तो उस प्रकार के (भोजन-पानी सहित) पात्र को अप्रासुक और अनेषणीय समझकर मिलने पर भी ग्रहण न करे।

**विवेचन**—**अनेषणीय पात्र ग्रहण न करे**—प्रस्तुत तीन सूत्रों में वस्त्रैषणा-अध्ययन में वर्णित वस्त्र-ग्रहण निषेध की तरह अनेषणीय पात्र-ग्रहण-निषेध का वर्णन है। साधु के लिए पात्र अनेषणीय अग्राह्य कब हो जाता है ? इसकेलिए वस्त्रैषणा की तरह यहाँ भी संकेत किया गया है—(१) साधु को थोड़ी देर बाद से लेकर एक मास बाद आकर पात्र ले जाने का कहे। (२) पात्र के तेल, घी आदि स्निग्ध पदार्थ लगाकर देने को कहे, (३) पात्र पर स्नानीय सुगन्धित पदार्थ रगड़ कर या मलकर देने को कहे, (४) ठंडे या गर्म प्रासुक जल से धोकर देने को कहे, (५) पात्र में रखे कंद आदि निकाल कर उसे साफ कर देने को कहे, (६) पात्र में आहार-पानी तैयार करवाकर उनसे भरकर साधु को देने को कहे।" इन सब स्थितियों में साधु को पात्र को अनेषणीय एवं अग्राह्य बनाने के गृहस्थ के विचार सुनते ही सर्वप्रथम उसे सावधान कर देना चाहिए कि ऐसा अनेषणीय पात्र लेना मेरे लिए कल्पनीय नहीं है; यदि देना चाहते हो तो संस्कार या परिकर्म किये बिना अथवा सदोष आहार से भरे बिना, ऐसे ही दे दो।"[1]

---

१. आचारांग मूलपाठ एवं वृत्ति पत्रांक ४०० के आधार पर

पात्र-प्रतिलेखन

५९९. सिया परो[1] णेत्ता पडिग्गहगं[2] णिसिरेज्जा, से पुव्वामेव आलोएज्जा—आउसो ! ति वा, भइणी ! ति वा, तुमं चेव णं संतियं पडिग्गहगं अंतोअंतेणं पडिलेहिस्सामि। केवली बूया—आयाणमेयं, अंतो पडिग्गहगंसि पाणाणि वा बीयाणि वा हरियाणि वा, अह भिक्खूणं पुव्वोवदिट्ठा[3] ४ जं पुव्वामेव पडिग्गहगं अंतोअंतेण पडिलेहेज्जा।

६००. सअंडादी सव्वे आलावगा[4] जहा वत्थेसणाए, णाणत्तं तेल्लेण वा घएण वा णवणीएण वा वसाए वा सिणाणादि जाव अण्णतरंसि वा तहप्पगारंसि थंडिल्लंसि पडिलेहिय २ पमज्जिय २ ततो संजयामेव आमज्जेज्ज वा [जाव पयावेज्ज वा]।

५९९. कदाचित् कोई गृहनायक पात्र को सुसस्कृत आदि किये बिना ही लाकर साधु को देने लगे तो साधु विचारपूर्वक पहले ही उससे कहे—"आयुष्मन् गृहस्थ ! या आयुष्मती वहन ! मैं तुम्हारे इस पात्र को अंदर-बाहर चारों ओर से भलीभाँति प्रतिलेखन करूंगा, क्योंकि प्रतिलेखन किये बिना पात्रग्रहण करना केवली भगवान् ने कर्मबन्ध का कारण बताया है। सम्भव है उस पात्र में जीवजन्तु हों, बीज हों या हरी (वनस्पति) आदि हो। अतः भिक्षुओं के लिए तीर्थंकर आदि आप्तपुरुषों ने पहले से ही ऐसी प्रतिज्ञा का निर्देश किया है या ऐसा हेतु, कारण और उपदेश दिया है कि साधु को पात्र ग्रहण करने मे पूर्व ही उस पात्र को अंदर-बाहर चारों ओर से प्रतिलेखन कर लेना चाहिए।

६००. अंडों यावत् मकड़ी के जालों से युक्त पात्र ग्रहण न करे"'इत्यादि सारे आलापक वस्त्रैषणा के समान जान लेने चाहिए। विशेष बात इतनी ही है कि यदि वह तेल, घी, नवनीत आदि स्निग्ध पदार्थ लगाकर या स्नानीय पदार्थों से रगड़कर पात्र को नया व सुन्दर बनाना चाहे, इत्यादि वर्णन ठेठ अन्य उस प्रकार की स्थण्डिलभूमि का प्रतिलेखन-प्रमार्जन करके फिर यतनापूर्वक उस पात्र को साफ करे यावत् धूप में सुखाए तक वस्त्रैषणा अध्ययन की तरह ही समझ लेना चाहिए।

**विवेचन**—पात्रग्रहण से पूर्व प्रतिलेखन आवश्यक—प्रस्तुत सूत्र में वस्त्रैषणा—अध्ययन की तरह यहाँ पात्र ग्रहण करने से पूर्व प्रतिलेखन को अनिवार्य बताया है। बिना प्रतिलेखन किये

---

१. "परो णेत्ता' के बदले पाठान्तर है 'परो उवणेत्ता', अर्थ है—'पर = गृहस्थ लाकर।
२. 'पडिग्गहगं के बदले पाठान्तर है—पडिग्गहं।
३. यहाँ 'पुव्वोदिट्ठा' के आगे '४' का अंक सूत्र ३५७ के अनुसार 'एस उवएसो' तक के पाठ का सूचक है।
४. सअंडादि सव्वे आलावगा जहा वत्थेसणाए' पाठ वस्त्रैषणाध्ययन के सूत्र ५६९ से ५७९ तक के समग्र वर्णन का सूचक समझें, 'पयावेज्ज वा' पाठ तक।

पात्रग्रहण कर लेने में उन्हीं खतरों या दोषों की सम्भावना है, जिनका उल्लेख हम वस्त्रैषणा अध्ययन में कर आए है।[1]

**पात्र-ग्रहण-अग्रहण एवं संरक्षण-विवेक**—वस्त्रैषणा-अध्ययन में उल्लिखित 'स अंड' से लेकर 'आयावेज्ज पयावेज्ज' तक के सभी सूत्रों का वर्णन इस एक ही सूत्र में समुच्चयरूप से दे दिया है। प्रस्तुत सूत्र में वस्त्रैषणा अध्ययन के ११ सूत्रों का निरूपण एवं एक अतिरिक्त सूत्रका समावेश कर दिया है—(१) अंडों यावत् मकड़ी के जालों से युक्त पात्र को ग्रहण न करे, (२) अंडों यावत् मकड़ी के जालों से रहित होने पर भी वह पात्र अपर्याप्त (अभीष्ट कार्य के लिए असमर्थ) अस्थिर, अध्रुव, अधारणीय एवं अकल्प्य हो तो ग्रहण न करे, (३) किन्तु वह अंडों यावत् मकड़ी के जालों से रहित पर्याप्त, स्थिर, ध्रुव, धारणीय एवं रुचिकर हो तो ग्रहण करे, (४) अपने पात्र को नया सुन्दर बनाने के लिए उसे थोड़ा या बहुत स्नानीय सुगन्धित द्रव्य आदि से घिसे नहीं, (५) पात्र नया बनाने के उद्देश्य से थोड़ा बहुत ठंडे या गर्म जल से उसे धोए नहीं, (६) मेरा पात्र दुर्गन्धित है, यह सोच उसे सुगन्धित एवं उत्कृष्ट बनाने हेतु उस पर स्नानीय सुगन्धित द्रव्य थोड़े बहुत न रगड़े, न ही उसे शीतल या गर्म जल से धोए (७) पात्र को सचित्त, स्निग्ध, सचित्त प्रतिष्ठित पृथ्वी पर न सुखाए, (रखे) (८) पात्र को ठूंठ, देहली, ऊखल या स्नानपीठ पर न सुखाए, न ही ऊँचे चल-विचल स्थान पर सुखाए, (९) दीवार, भींत, शिला रोड़े या ऐसे ही अन्य ऊंचे हिलने-डुलने वाले स्थानों पर पात्र न सुखाए। (१०) खंभे, मचान, ऊपर की मंजिल या महल पर या तलघर में या अन्य कम्पित उच्चस्थानों पर पात्र न सुखाए। (११) किन्तु पात्र को एकान्त में ले जाकर अचित्त निर्दोष स्थण्डिलभूमि पर धूल आदि पोंछकर यतनापूर्वक सुखाए। इसमें नौ सूत्र निषेधात्मक हैं, और दो सूत्र विधानात्मक है। शास्त्रकार ने इसमें एक सूत्र और बढ़ा देने का संकेत किया है कि पात्र को सुन्दर व चमकदार बनाने के लिए वह तेल, घी, नवनीत आदि उस पर न लगाए।[2]

**'णाणत्तं तेल्लेण वा घएण वा····' पंक्ति के अर्थ में मतभेद**—ऊपर जो अर्थ हमने दिया है, उसके अतिरिक्त एक अर्थ और मिलता है—"यदि वह पात्र तेल, घृत या अन्य किसी पदार्थ से स्निग्ध किया हुआ हो तो साधु स्थण्डिलभूमि में जाकर वहाँ भूमि की प्रतिलेखना और प्रमार्जना करे, और तत्पश्चात् पात्र को धूलि आदि से प्रमाजित कर मसल कर रूक्ष बना ले।" परन्तु यह अर्थ यहाँ संगत नहीं होता।[3]

**६०१. एयं खलु[4] तस्स भिक्खुस्स वा भिक्खुणीए वा सामग्गियं जं सव्वट्ठेहिं सहितेहिं सदा जएज्जासि त्ति बेमि।**

---

१. आचारांग वृत्ति पत्रांक ४०० के आधार पर

२. आचारांग मूलपाठ सू० ५५९ से ५७९ तक वृत्ति सहित पत्रांक ३९६

३. आचारांग; अर्थागम प्रथम खण्ड पृ० १३७

४. 'एयं खलु तस्स भिक्खुस्स' के बदले किसी-किसी प्रति मे 'अहभिक्खुस्स' पाठान्तर है;

६९४. से से परो पादाइं तेल्लेण वा घतेण वा वसाए वा मक्खेज्ज वा भिलिंगेज्ज[1] वा णो तं सातिए णो तं णियमे।

६९५. से से परो लोद्धेण वा कक्केण[2] वा चुण्णेण वा वण्णेण वा उल्लोढेज्ज[3] वा उव्वलेज्ज वा, णो तं सातिए णो तं णियमे।

६९६. से से परो पादाइं सीओदगवियडेण वा उसिणोदगवियडेण वा उच्छोलेज्ज[4] वा पधोएज्ज वा, णो तं सातिए णो तं णियमे।

६९७. से से परो पादाइं अण्णतरेण विलेवणजातेण आलिंपेज्ज वा विलिंपेज्ज वा, णो तं सातिए णो तं णियमे।

६९८. से[5] से परो पादाइं अण्णतरेण धूवणजाएणं[6] धूवेज्ज वा पधूवेज्ज वा, णो तं सातिए णो तं णियमे।

६९९. से[7] से परो पादाओ खाणुयं वा कंटयं वा णीहरेज्ज वा विसोहेज्ज वा, णो तं सातिए णो तं णियमे।

७००. से से परो पादाओ पूयं वा सोणियं वा णीहरेज्ज वा विसोहेज्ज वा, णो तं सातिए णो तं णियमे।

६९१. कदाचित् कोई गृहस्थ धर्म-श्रद्धावश मुनि के चरणों को वस्त्रादि से थोड़ा-सा पोंछे, अथवा बार-बार अच्छी तरह पोंछ कर साफ करे, साधु उस परक्रिया को मन से न चाहे तथा वचन और काया से भी न कराए।

६९२. कदाचित् कोई गृहस्थ मुनि के चरणों को सम्मर्दन करे या दबाए तथा बार-बार मर्दन करे या दबाए, साधु उस परक्रिया की मन से भी इच्छा न करे, न वचन और काया में कराए।

६९३. यदि कोई गृहस्थ साधु के चरणों को फूंक मारने हेतु स्पर्श करे, तथा रंगे तो साधु उसे मन से भी न चाहे और न वचन एवं काया से कराए।

---

१. इसके बदले पाठान्तर हैं—भिलंगेज्ज वा, हिलंगेज्ज वा अब्भिंगेज्ज वा।
२. निशीथ चूर्णि उ० १३, में—'कक्केण' आदि का अर्थ—"कक्को सो दव्वसंजोगेण वा असंजोगेण वा भवति। लोद्धो रुक्खो, तस्स छल्ली लोद्धं भन्नति। वन्नो पुण हिंगुलुगादी तेल्लमोइओ। चुन्नो पुण गन्धुणिगादि फला चुन्नी कता।" कल्क वह है, जो द्रव्यों के संयोग या असंयोग से होता है। लोद्ध वृक्ष होता है, उसकी छाल को भी लोद्ध कहते हैं। तेल में स्निग्ध हिंगलू आदि को वर्ण कहते हैं। सुगन्धित फल को चूर्ण करने पर चूर्ण कहते हैं।
३. 'उल्लोढेज्ज वा' के बदले में पठान्तर हैं—उल्लोढेज्ज वा 'उल्लोलेज्ज वा'
४. 'उच्छोलेज्ज' के बदले पाठान्तर हैं—'उज्जोलेज्ज,' उज्जलेज्ज उल्लोलेज्ज अर्थ है शरीर को उज्ज्वल करना साफ करना।
५. इसके बदले पाठान्तर है—'से सिया परो पादाइं'
६. धूयं वा धूवेज्ज, धूयं सोहेज्ज वा, 'धूएज्ज वा पधूएज्ज वा' ये तीन पाठान्तर इसके मिलते हैं।
७. इसके स्थान पर सर्वत्र 'से सिया परो' पाठान्तर मिलता है।

६९४. यदि कोई गृहस्थ साधु के चरणों को तेल, घी या चर्बी से चुपड़े, मसले तथा मालिश करे तो साधु उसे मन से भी न चाहे, न वचन व काया से उसे कराए।

६९५ कदाचित् कोई गृहस्थ साधु के चरणों को लोध, कर्क, चूर्ण या वर्ण से उवटन करे अथवा उपलेप करे तो साधु मन से भी उसमें रस न ले, न वचन एवं काया से उसे कराए।

६९६. कदाचित् कोई गृहस्थ साधु के चरणों को प्रासुक शीतल जल से या उष्ण जल से प्रक्षालन करे, अथवा अच्छी तरह से धोए तो मुनि उसे मन से न चाहे, न वचन और काया से कराए।

६९७. यदि कोई गृहस्थ साधु के पैरों का इसीप्रकार के किन्हीं विलेपन द्रव्यों से एक वार या वार-बार आलेपन-विलेपन करे तो साधु उसमें मन से भी रुचि न लें, न ही वचन और शरीर से उसे कराए।

६९८. यदि कोई गृहस्थ साधु के चरणों को किसी प्रकार के विशिष्ट धूप से धूपित और प्रधूपित करे तो उसे मन से भी न चाहे, न ही वचन और काया से उसे कराए।

६९९. यदि कोई गृहस्थ साधु के पैरों में लगे हुए खूंटे या कांटे आदि को निकाले या उसे शुद्ध करे तो साधु उसे मन से भी न चाहे और न वचन एवं काया से उसे कराए।

७००. यदि कोई गृहस्थ साधु के पैरों में लगे रक्त और मवाद को निकाले या उसे निकाल कर शुद्ध करे तो साधु उसे मन से भी न चाहे और न ही वचन एवं काया से कराए।

**विवेचन**—**चरण परिकर्म रूप परक्रिया का सर्वथा निषेध**—सूत्र ६९१ से ७०० तक दस सूत्रों में चरण-परिकर्म से सम्बन्धित विविध परक्रिया मन-वचन-काया से कराने का निषेध किया गया है। संक्षेप में, गृहस्थ द्वारा पाद-परिकर्मरूप परक्रिया निषेध इस प्रकार है—(१) एक बार या बार-बार चरणों को पोंछ कर साफ करे, (२) एक बार या वार-बार सम्मर्दन करे, (३) फूंक मारने के लिए स्पर्श करे या रंगे, (४) तेल, घी आदि चुपड़े, मसले अथवा मालिश करे, (५) लोध आदि सगन्धित द्रव्यों से उबटन करे, लेप करे, (६) ठंडे या गर्म पानी से साधु के पैरों को एक वार या बार-बार धोए, (७) विलेपन-द्रव्यों से आलेपन-विलेपन करे, (८) साधु के चरणों के एक बार या वार-बार धूप दे, (९) साधु के पैरों में लगे हुए कांटे आदि को निकाले, और (१०) साधु के पैरों में लगे घाव से रक्त, मवाद आदि को निकालकर साफ करे। साधु के लिए गृहस्थ द्वारा की जाने वाली ऐसी परिचर्या लेने का मन, वचन, काया से निषेध है। निशीथ सूत्र में इसीसे मिलता पाठ है।[1]

**गृहस्थ से ऐसी चरण-परिचर्या लेने में हानि**—(१) गृहस्थ द्वारा आरम्भ-समारम्भ किया जाएगा, (२) स्वावलम्बनवृत्ति छूट जाएगी, (३) परतंत्रता, परमुखापेक्षिता, चाटुकारिता और दीनता आने की सम्भावना है, (४) कदाचित् गृहस्थ परिचर्या का मूल्य चाहे जो अकिंचन

---

१. (क) आचारांग वृत्ति पत्रांक ४१६ के आधार पर
(ख) निशीथ सूत्र—उद्देशक ३ चूर्णि पृ० २१२-२१३

साधु दे नहीं सकेगा, (५) परिचर्या योग्य वस्तुओं का भी मूल्य चाहे, (६) अपरिग्रही साधु को उसके प्रबन्ध के लिए गृहस्थ से याचना करनी पड़ेगी, (७) अग्निकाय, वायुकाय, अप्काय एवं वनस्पतिकाय आदि के जीवों की विराधना सम्भव है। (८) साधु के प्रति अवज्ञा और अश्रद्धा पैदा होना सम्भव है।[1]

आमज्जेज्ज, पमज्जेज्ज आदि पदों का अर्थ—एक बार पोंछे बार-बार पोंछकर साफ करे। संबाधेज्ज = दबाए, पगचंपी करे, मसले। पलिमद्देज्ज = विशेष रूप से पैर दबाए। फुमेज्ज = फूंक मारे, इसके बदले फुसेज्ज पाठान्तर होने से अर्थ होता है—स्पर्श करे। रएज्ज = रंगे। मक्खेज्ज = चुपड़े, भिलिंगेज्ज = मालिश-मर्दन करे। उल्लोढेज्ज = उबटन करे, उव्वलेज्ज = लेपन करे।[2]

## काय-परिकर्म-परक्रिया-निषेध

७०१. से से परो कायं आमज्जेज्ज वा पमज्जेज्ज वा, णो तं सातिए णो तं णियमे।

७०२. से से परो कायं संबाधेज्ज वा पलिमद्देज्ज वा, णो तं सातिए णो तं णियमे।

७०३. से से परो कायं तेल्लेण वा घएण वा वसाए वा मक्खेज्ज वा अब्भंगेज्ज वा, णो तं सातिए णो तं नियमे।

७०४. से से परो कायं लोद्धेण[3] वा कक्केण वा चुण्णेण वा वण्णेण वा उल्लोलेज्ज वा उव्वलेज्ज वा, णो तं सातिए णो तं नियमे।

७०५. से से परो कायं सीतोदगवियडेण वा उसिणोदगवियडेण वा उच्छोलेज्ज वा पधोवेज्ज[4] वा, णो तं सातिए णो तं णियमे।

७०६. से से परो कायं अण्णतरेणं विलेवणजाएणं आलिंपेज्ज वा विलिंपेज्ज वा, णो तं सातिए णो तं नियमे।

७०७. [से से परो] कायं अण्णतरेण धूवणजाएण धूवेज्ज[5] वा पधूवेज्ज वा, णो तं सातिए णो तं नियमे।

[से से परो कायं फुमेज्ज वा रएज्ज वा, णो तं सातिए णो तं णियमे]

७०१. यदि कोई गृहस्थ मुनि के शरीर को एक वार या बार-बार पोंछकर साफ करे तो साधु उसे मन से भी न चाहे, न वचन और काया से कराए।

७०२. यदि कोई गृहस्थ मुनि के शरीर को एक वार या बार-बार दबाए तथा विशेष रूप से मर्दन करे, तो साधु उसे मन से भी न चाहे और न वचन और काया से कराए।

---

१. आचारांग वृत्ति पत्रांक ४१६ के आधार पर

२. (क) वही, पत्रांक ४१६ (ख) आचारांग चूर्णि मू० पा० टिप्पण पृ० २५०-२५१

३. लोद्धेण के बदले पाठान्तर हैं—लोट्ठेण, लोट्टेण, लोढेण, लोहेण आदि।

४. 'पधोवेज्ज' के बदले 'पहोएज्ज' पाठान्तर है।

५. 'धूवेज्ज पधूवेज' के बदले 'धुवेज्ज पधूवेज्ज' पाठान्तर है।

७०३. यदि कोई गृहस्थ मुनि के शरीर पर तेल, घी आदि चुपड़े, मसले या मालिश करे तो साधु न तो उसे मन से ही चाहे न वचन और काया से कराए।

७०४. यदि कोई गृहस्थ मुनि के शरीर पर लोध, कर्क, चूर्ण या वर्ण का उवटन करे, लेपन करे तो साधु न तो उसे मन से ही चाहे और न वचन और काया से कराए।

७०५. कदाचित् कोई गृहस्थ साधु के शरीर को प्रासुक शीतल जल से या उष्ण जल से प्रक्षालन करे या अच्छी तरह धोए तो साधु न तो उसे मन से चाहे, और न वचन और काया से कराए।

७०६. कदाचित् कोई गृहस्थ मुनि के शरीर पर किसी प्रकार के विशिष्ट विलेपन का एक वार लेप करे या वार-वार लेप करे तो साधु न तो उसे मन से चाहे और न उसे वचन और काया से कराए।

७०७. यदि कोई गृहस्थ मुनि के शरीर को किसी प्रकार के धूप से धूपित करे या प्रधूपित करे तो साधु न तो उसे मन से चाहे और न वचन और काया से कराए।

[यदि कोई गृहस्थ मुनि के शरीर पर फूंक मारकर स्पर्श करे या रंगे तो साधु उसे मन से भी न चाहे और न वचन और काया से उसे कराए।]

**विवेचन—काय-परिकर्मरूप परक्रिया का सर्वथा निषेध**—सू. ७०१ से ७०७ तक ७ सूत्रों में गृहस्थ द्वारा विविध काय-परिकर्म रूप परिचर्या लेने का निषेध किया गया है। सारा ही विवेचन पाद-परिकर्मरूप परक्रिया के समान है। गृहस्थ से ऐसी काय-परिकर्म रूप परिचर्या कराने में पूर्ववत् दोषों की सम्भावनाएँ हैं।

**व्रण-परिकर्म रूप परक्रिया निषेध :**

**७०८ से से परो कायंसि वणं आमज्जेज्ज वा, पमज्जेज वा, णो तं सातिए णो तं नियमे।**

**७०९. से से परो कायंसि वणं संवाहेज्ज वा पलिमद्देज्ज वा, णो तं सातिए णो तं नियमे।**

**७१०. से से परो कायंसि वणं तेल्लेण वा घएण वा वसाए वा मक्खेज्ज वा भिलिंगेज्ज[1] वा, णो तं सातिए णो तं नियमे।**

**७११. से से परो कायंसि वणं लोद्धेण[2] वा कक्केण वा चुण्णेण वा वण्णेण वा उल्लोढेज्ज वा उव्वलेज्ज[3] वा, णो तं सातिए णो तं णियमे।**

**७१२. से से परो कायंसि वणं सीतोदगवियडेण वा उसिणोदगवियडेण वा उच्छोलेज्ज वा पधोवेज्ज[4] वा, णो तं सातिए णो तं नियमे।**

---

१. 'भिलिंगेज्ज' के वदले 'भिलंगेज्ज' पाठान्तर है। २. इसके वदले 'लोद्देण' पाठान्तर है।

३. 'उल्लोढेज्ज' के वदले 'उल्लोट्टेज्ज' पाठान्तर है।

४. 'पधोवेज्ज' के वदले पाठान्तर हैं—पहोएज्ज, 'पधोएज्ज'

**७१३. से से परो कायंसि वणं अण्णतरेणं सत्थजाएणं अच्छिदेज्ज वा विच्छिदेज्ज वा, णो तं सातिए णो तं नियमे।**

**७१४. से से परो [कायंसि वणं] अण्णतरेणं सत्थजातेणं अच्छिदित्ता वा विच्छिदित्ता वा पूयं वा सोणियं वा णीहरेज्ज वा, णो तं सातिए णो तं नियमे।**

७०८. कदाचित् कोई गृहस्थ, साधु के शरीर पर हुए व्रण (घाव) को एक बार पोंछे या बार-बार अच्छी तरह से पोंछकर साफ करे तो साधु उसे मन से भी न चाहे, और न वचन और काया से उसे कराए।

७०९. कदाचित् कोई गृहस्थ, साधु के शरीर पर हुए व्रण को दबाए या अच्छी तरह मर्दन करे तो साधु उसे मन से भी न चाहे और न वचन और काया से कराए।

७१०. कदाचित् कोई गृहस्थ साधु के शरीर में हुए व्रण के ऊपर तेल, घी या वसा चुपड़े, मसले, लगाए या मर्दन करे तो साधु उसे मन से भी न चाहे और न कराए।

७११. कदाचित् कोई गृहस्थ साधु के शरीर पर हुए व्रण के लोध, कर्क, चूर्ण या वर्ण आदि विलेपन द्रव्यों का आलेपन-विलेपन करे तो साधु उसे मन से भी न चाहे और न वचन और काया से कराए।

७१२ कदाचित् कोई गृहस्थ, साधु के शरीर पर हुए व्रण को प्रासुक शीतल या उष्ण जल से एक बार या बार-बार धोए तो साधु उसे मन मे भी न चाहे और न वचन और काया से कराए।

७१३. कदाचित् कोई गृहस्थ, साधु के शरीर पर हुए व्रण को किसी प्रकार के शस्त्र से थोड़ा-सा छेदन करे या विशेष रूप से छेदन करे तो साधु उसे मन से भी न चाहे, न ही उसे वचन और काया से कराए।

७१४. कदाचित् कोई गृहस्थ साधु के शरीर पर हुए व्रण को किसी विशेष शस्त्र से थोड़ा-सा या विशेष रूप से छेदन करके उसमें से मवाद या रक्त निकाले या उसे साफ करे तो साधु उसे मन से भी न चाहे और न ही वचन एवं काया से कराए।

**विवेचन**—सू. ७०८ से ७१४ तक सात सूत्रों में गृहस्थ द्वारा साधु को शरीर पर हुए घाव के परिकर्म कराने का मन-वचन-काया से निषेध किया गया है। इस सप्तसूत्री में पहले के ५ सूत्र चरण और शरीरगत परिकर्म निषेधक सूत्रों की तरह है, अन्तिम दो सूत्रों में गृहस्थ से शस्त्र द्वारा व्रणच्छेदन कराने तथा व्रणच्छेद करके उसका रक्त एवं मवाद निकाल कर उसे साफ कराने का निषेध है।

इस सन्दर्भ में यह भी ज्ञातव्य है कि गृहस्थ द्वारा चिकित्सा कराने का निषेध अहिंसा व अपरिग्रह की साधना को अखंड रखने की दृष्टि से ही किया गया है। इस चिकित्सा-निषेध का मूल आशय प्रथम श्रुतस्कन्ध सूत्र ९४ में द्रष्टव्य है।

ग्रन्थी अर्श—भगंदर आदि पर परक्रिया-निषेध

७१५. से से परो कायंसि गंडं वा अरइयं[1] वा पुलयं[2] वा भगंदलं वा आमज्जेज्ज वा, पमज्जेज्ज वा, णो तं सातिए णो तं नियमे।

७१६. से से परो कायंसि गंडं वा अरइयं वा पुलयं वा भगंदलं वा संबाहेज्ज वा पलिमद्देज्ज वा, णो तं सातिए णो तं नियमे

७१७. से से परो कायंसि गंडं वा जाव भगंदलं वा तेल्लेण वा घएण वा वसाए वा मक्खेज्ज वा भिलिंगेज्ज वा, णो तं सातिए णो तं नियमे।

७१८. से से परो कायंसि गंडं वा जाव भगंदलं वा लोद्धेण वा कक्केण वा चुण्णेण वा वण्णेण वा उल्लोढेज्ज[3] वा उव्वलेज्ज[4] वा, णो तं सातिए णो तं नियमे।

७१९. से से परो कायंसि गंडं वा जाव भगंदलं वा सीतोदगवियडेण वा उसिणोदगवियडेण वा उच्छोलेज्ज वा पधोलेज्ज वा, णो तं सातिए णो तं नियमे।

७२०. से[5] से परो कायंसि गंडं वा अरइयं वा जाव[6] भगंदलं वा अण्णतरेणं सत्थजातेणं अच्छिदेज वा, विच्छिदेज्ज वा अन्नतरेणं सत्थजातेणं अच्छिदित्ता वा विच्छिदित्ता वा पूयं वा सोणियं वा णीहरेज्ज वा विसोहेज्ज वा, णो तं सातिए णो तं नियमे।

७१५. कदाचित् कोई गृहस्थ, साधु के शरीर में हुए गंड, अर्श, पुलक अथवा भगंदर को एक बार या बार-बार पपोल कर साफ करे तो साधु उसे मन से भी न चाहे, नहीं वचन और शरीर से कराए।

७१६. यदि कोई गृहस्थ, साधु के शरीर में हुए गंड, अर्श, पुलक अथवा भगंदर को दवाए या परिमर्दन करे तो साधु उसे मन से भी न चाहे न ही वचन और काया से कराए।

७१७. यदि कोई गृहस्थ साधु के शरीर में हुए गंड, अर्श, पुलक अथवा भगंदर पर तेल, घी, वसा चुपड़े, मले या मालिश करे तो साधु उसे मन से न चाहे, न ही वचन और काया से कराए।

७१८. यदि कोई गृहस्थ, साधु के शरीर में हुए गंड, अर्श, पुलक अथवा भगंदर पर लोध, कर्क, चूर्ण या वर्ण का थोड़ा या अधिक विलेपन करे तो साधु उसे मन से भी न चाहे, न ही वचन और काया से कराए।

---

१. 'अरइयं' के वदले 'अरइगं' 'अरइगं दलं' पाठान्तर मिलते हैं।
२. 'पुलयं' के वदले 'पुलइयं' पाठान्तर है।
३. 'उल्लोढेज्ज' के वदले 'उल्लोडेज्ज' पाठान्तर मिलता है।
४. 'आलेप' के तीन अर्थ निशीथ चूर्णि पृ० २१५-२१७ पर मिलते हैं। आलेवो त्रिविधो-वेदणपसमकारी, पाककारी, पुतादिणीहरणकारी। अर्थात्–आलेपं तीन प्रकार का है–१. वेदना शान्त करने वाला २. फोड़ा पकाने वाला ३. मवाद निकालने वाला।
५. 'से से परो' के वदले पाठान्तर हैं—'से सिया परो' 'से सिते परो'।
६. यहाँ 'जाव' शब्द से 'अरइयं' से 'भगंदलं' तक का पाठ सू० ७१५ के अनुसार समझें।

७१९. यदि कोई गृहस्थ, मुनि के शरीर में हुए गंड, अर्श, पुलक अथवा भगंदर को प्रासुक शीतल और उष्ण जल से थोड़ा या बहुत बार धोए तो साधु उसे मन से भी न चाहे, न ही वचन और काया से कराए।

७२०. यदि कोई गृहस्थ, मुनि के शरीर में हुए गंड, अर्श, पुलक अथवा भगंदर को किसी विशेष शस्त्र से थोड़ा-सा छेदन करे या विशेष रूप से छेदन करे, अथवा किसी विशेष शस्त्र से थोड़ा-सा या विशेष रूप से छेदन करके मवाद या रक्त निकाले या उसे साफ करे तो साधु उसे मन से भी न चाहे, न ही वचन और काया से कराए।

**विवेचन**—सू० ७१५ से ७२० तक ६ सूत्रों में गृहस्थ से गंडादि से सम्बन्धित परिकर्म रूप परक्रिया कराने का निषेध है। सभी विवेचन पूर्ववत् समझना चाहिए। इस परक्रिया से होने वाली हानियाँ भी पूर्ववत् हैं। निशीथ सूत्र में भी इससे मिलता-जुलता पाठ मिलता है।[1]

**'गंडं' आदि शब्दों के अर्थ**—प्राकृतकोश के अनुसार गंड शब्द के गालगंड—मालारोग, गांठ, ग्रन्थी, फोड़ा, स्फोटक आदि अर्थ होते हैं। यहाँ प्रसंगवश गंड शब्द के अर्थ गाँठ, ग्रन्थी, फोड़ा, या कंठमाला रोग है। 'अरइयं' (अरइ) के प्राकृतकोश में अर, अर्श, मस्सा, बबासीर आदि अर्थ मिलते हैं। 'पुलयं' (पुल) का अर्थ छोटा फोड़ा या फुंसी होता है। भगंदलं का अर्थ—भगंदर है। अच्छिदणं=एक बार या थोड़ा-सा छेदन, विच्छिदणं=बहुत बार या बार-बार अथवा अच्छी तरह छेदन करना।[2]

**अंगपरिकर्म रूप परक्रिया निषेध**

**७२१. से से परो कायातो[3] सेयं वा जल्लं वा णीहरेज्ज वा विसोहेज्ज वा, णो तं सातिए णो तं नियमे।**

**७२२. से से परो अच्छिमलं वा कण्णमलं वा दंतमलं वा णहमलं वा णीहरेज्ज वा विसोहेज्ज वा, णो तं सातिए णो तं नियमे।**

---

१. (क) आचारांग वृत्ति पत्रांक ४१६।
(ख) निशीथ सूत्र उ० ३ चूर्णि पृ० २१५-२१७ में—"जे भिक्खू अप्पणो कायंसि गंडं वा अरतियं वा असिं वा पिलगं वा भगंदलं वा अन्नतरेणं तिक्खेणं सत्थजाएणं अच्छिंदति वा विच्छिंदति वा,......पूयं वा सोणियं वा णीहरेति वा विसोहेति वा......सीओदगवियडेण वा उसिणोदग-वियडेण वा उच्छोलेति वा पधोवेति वा......आलेवणजाएणं आलिपइ वा विलिपइ वा...... तेल्लेण वा घएण वा......णवणीएण वा अब्भंगेति वा मक्खेति वा......धूवणजाएणं धूवेति वा पधूवेति वा।...

२. (क) पाइअ-सद्दमहण्णवो।
(ख) निशीथ सूत्र उ० ३ चूर्णि पृ० २१५-२१७—गंडं—गंडमाला, जं च अण्णं सुपायगं तं गंडं। अरतियं—अरतिओ जं ण पच्चति।......एक्कसि ईषद् वा अच्छिदणं, वहुवारं सुट्ठु वा छिदणं विच्छिदणं....।"
(ग) ते फोडा भिज्जंति, तत्थ पुला संमुच्छंति, ते पुला भिज्जंति। —स्थानांग० स्थान १०

३. 'कायातो' के बदले 'कायंसि' पाठान्तर है।

**७२३. से से परो दीहाइं वालाइं[1] दीहाइं रोमाइं दीहाइं भमुहाइं दीहाइं कक्ख-रोमाइं दीहाइं वत्थिरोमाइं कप्पेज्ज वा संठवेज्ज वा, णो तं सातिए णो तं नियमे।**

**७२४. से से परो सीसातो लिक्खं वा जूयं वा णीहरेज्ज[2] वा विसोहेज्ज वा, णो तं सातिए णो तं णियमे।**

७२१, यदि कोई गृहस्थ, साधु के शरीर से पसीना, या मैल से युक्त पसीने को मिटाए (पोंछे) या साफ करे तो साधु उसे मन से भी न चाहे और न ही वचन एवं काया से कराए।

७२२. यदि कोई गृहस्थ, साधु के आँख का मैल, कान का मैल, दाँत का मैल, या नख का मैल निकाले या उसे साफ करे, तो साधु उसे मन से भी न चाहे, न ही वचन और काया से कराए।

७२३. यदि कोई गृहस्थ साधु के सिर के लंबे केशों, लंबे रोमों, भौहों एवं कांख के लंबे रोमों, लंबे गुह्य रोमों को काटे, अथवा संवारे, तो साधु उसे मन से भी न चाहे, न ही वचन और काया से कराए।

७२४. यदि कोई गृहस्थ, साधु के सिर से जूं या लीख निकाले, या सिर साफ करे, तो साधु मन से भी न चाहे, और न ही वचन और काया से ऐसा कराए।

**विवेचन**—सू० ७२१ से ७२४ तक चतुःसूत्री में उस परक्रिया का निषेध किया गया है, जो शरीर के विविध अंगों के परिकर्म से सम्बन्धित है। वस्तुतः इस प्रकार की शारीरिक परिचर्या गृहस्थ से लेने में पूर्वोक्त अनेक दोषों की सम्भावना है। इन सभी सूत्रों से मिलते-जुलते सूत्र निशीथ सूत्र में भी हैं।[3]

'सेयं' आदि पदों के अर्थ—सेओ=स्वेद, पसीना। जल्लो=शरीर का मैल कप्पेज=काटे। संठवेज्ज=संवारे।[4]

---

१. निशीथचूर्णि उ०-१३ में बताया गया है—"जे भिक्खू दीहाओ अप्पणो णहा इत्यादि जाव अप्पणो दीहेकेसे कप्पई, इत्यादि तेरस सुत्ता उच्चारेयव्वा।"—जे भिक्खू...से लेकर अप्पणो दीहे केसे कप्पई १३ सूत्रों का उच्चारण करना चाहिए।

२. णीहरति आदि का अर्थ निशीथचूर्णि में है—"णीहरतिणाम णिग्गलेति। अवसससेसावयफेडणं—विसोहणं सभावन्थ सोणियं भण्णति।

३. (क) आचारांग वृत्ति पत्रांक ४१६ के आधार पर।
(ख) निशीथ सूत्र उ० ३ चूर्णि पृ० २१६-२२१—"जे भिक्खू अप्पणो दीहाओ णहसिहाओ कप्पेति संठवेति वा...", दीहाइं जंघरोमाइं, दीहाइं वत्थिरोमाइं....दीहाइं कक्खाणरोमाइं...मंसूइं कप्पेति वा संठवेति वा...दंते आमज्जति वा पमज्जति वा...उत्तरोट्ठरोमाइं....दीहरोमाइं.... भमुहारोमाइं....दीहे केसे कप्पेइ वा संठवेइ वा...। जे भिक्खू अप्पणो कायंसि सेयं वा, जल्लं वा पंकं वा मलं वा उव्वट्टेति वा पव्वट्टेति वा........अच्छिमलं वा कण्णमलं वा दंतमलं वा णखमलं वा णीहरति वा विसोधेति वा।"

४. आचारांग चूर्णि मू० पा० टि० पृष्ठ २२५—कप्पेति=छिदेति, संठवेति=समारेति, सेओ=प्रस्वेदो जल्लो=कमढो; मल थिग्गलं। तथा निशीथ भाष्य गा० १५२१

परिचर्यारूप परक्रिया-निषेध

७२५. से से परो अंकंसि वा पलियंकंसि वा तुयट्टावेत्ता पायाइं आमज्जेज्ज वा पमज्जेज्ज वा, [णो तं सातिए णो तं णियमे ।] एवं हेट्ठिमो गमो पादादि भाणितव्वो ।

७२६. से से परो अंकंसि वा पलियंकंसि वा तुयट्टावेत्ता हारं वा अद्धहारं वा उरत्थं वा गेवेयं वा मउडं वा पालंबं वा सुवण्णसुत्तं वा आविंधेज्ज[1] वा पिणिधेज्ज वा, णो तं सातिए णो तं णियमे ।

७२७. से से परो आरामंसि वा उज्जाणंसि वा णीहरित्ता वा विसोहित्ता[2] वा पायाइं आमज्जेज्ज वा, पमज्जेज्ज वा णो तं सातिए णो तं णियमे, एवं णेयव्वा अण्णमण्णकिरिया वि ।

७२८. से से परो सुद्धेणं वा वइबलेणं तेइच्छं आउट्टे, से से परो असुद्धेणं वइबलेणं तेइच्छं आउट्टे, से से परो गिलाणस्स सचित्ताइं कंदाणि वा मूलाणि वा तयाणि[3] वा हरियाणि वा खणित्तु वा कड्ढेत्तु वा कड्ढावेत्तु वा तेइच्छं आउट्टेज्जा[4], णो तं सातिए णो तं नियमे ।

कडुवेयणा कट्टुवेयणा पाण-भूत-जीव-सत्ता वेदणं[5] वेदेंति ।

७२५. यदि कोई गृहस्थ, साधु को अपनी गोद में या पलंग पर लिटाकर या करवट वदलवा कर उसके चरणों को वस्त्रादि से एकवार या वार-वार भलीभाँति पोंछकर साफ करे; साधु इसे मन से भी न चाहे और न वचन एवं काया से उसे कराए । इसके बाद चरणों से सम्बन्धित नीचे के पूर्वोक्त ९ सूत्रों में जो पाठ कहा गया है, वह सब पाठ यहाँ भी कहना चाहिए ।

७२६. यदि कोई गृहस्थ साधु को अपनी गोद में या पलंग पर लिटा कर या करवट वदलवाकर उसको हार (अठारह लड़ीवाला), अर्धहार (९ लड़ी का), वक्षस्थल पर पहनने योग्य आभूषण, गले का आभूषण, मुकुट, लम्वी माला, सुवर्णसूत्र बांधे या पहनाए तो साधु उसे मन से भी न चाहे, न वचन और काया से उससे ऐसा कराए ।

७२७. यदि कोई गृहस्थ साधु को आराम या उद्यान में ले जाकर या प्रवेश कराकर उसके चरणों को एक बार पोंछे, बार-बार अच्छी तरह पोंछकर साफ करे तो साधु उसे मन मे भी न चाहे और न वचन व काया से कराए ।

इसी प्रकार साधुओं की अन्योन्यक्रिया-पारस्परिक क्रियाओं के विषय में भी ये सब सूत्र पाठ समझ लेने चाहिए ।

---

१. 'आविंधेज्ज' के वदले पाठान्तर है—आविहेज्ज, आविंधेज्ज, आवंधेज्ज हाविहेज्ज ।
२. 'विसोहित्ता' के वदले 'परिभेत्ता वा पायाइं' पाठान्तर है ।
३. तयाणि' के वदले पाठान्तर है—'बीयाणि'
४. आउट्टेज्जा' के वदले पाठान्तर है—'आउट्टावेज्ज'
५. 'वेदणं वेदेंति' आदि पाठ के आगे चूर्णिकार ने 'छट्ठं सत्तिक्कयं समाप्तमिति' पाठ दिया है, इससे प्रतीत होता है कि सूत्र ७२९ का 'एयं खलु तस्स,.........'आदि पाठ चूर्णिकार के मतानुसार नहीं है ।

७२८. यदि कोई गृहस्थ, शुद्ध वाग्बल (मंत्रबल) से साधु की चिकित्सा करनी चाहे, अथवा वह गृहस्थ अशुद्ध मंत्रबल से साधु की व्याधि उपशान्त करना चाहे, अथवा वह गृहस्थ किसी रोगी साधु की चिकित्सा सचित्त कंद, मूल, छाल, या हरी को खोदकर या खींचकर बाहर निकाल कर या निकलवा कर चिकित्सा करना चाहे, तो साधु उसे मन से भी पसंद न करे, और न ही वचन से कहकर या काया से चेष्टा करके कराए।

यदि साधु के शरीर में कठोर वेदना हो तो (यह विचार कर उसे समभाव से सहन करे कि) समस्त प्राणी, भूत, जीव और सत्त्व अपने किये हुए अशुभ कर्मों के अनुसार कटुक वेदना का अनुभव करते हैं।

**विवेचन—विविध परिचर्यारूप परक्रिया का निषेध**—सू० ७२५ से ७२८ तक गृहस्थ द्वारा साधु की विविध प्रकार से की जाने वाली परिचर्या के मन, वचन, काया से परित्याग का निरूपण है। इन सूत्रों में मुख्यतया निम्नोक्त परिचर्या के निषेध का वर्णन है—(१) साधु को अपने अंक या पर्यंक में बिठा या लिटा कर उसके चरणों का आमार्जन-परिमार्जन करे, (२) आभूषण पहना कर साधु को सुसज्जित करे, (३) उद्यानादि में ले जा कर पैर दबाने आदि के रूप में परिचर्या करे, (४) शुद्ध या अशुद्ध मंत्रबल से रोगी साधु की चिकित्सा करे, (५) सचित्त कंद, मूल आदि उखाड़ कर या खोद कर चिकित्सा करे।[1]

**अंक-पर्यंक का विशेष अर्थ**—चूर्णिकार के अनुसार अंक का अर्थ उत्संग या गोद है जो एक घुटने पर रखा जाता है, किन्तु पर्यंक वह है जो दोनों घुटनों पर रखा जाता है।[2]

**मैथुन की इच्छा से अंक-पर्यंक शयन**—अंक या पर्यंक पर साधु को गृहस्थ स्त्री द्वारा लिटाया या बिठाया जाता है, उसके पीछे रति-सहवास की निकृष्ट भावना भी रहती है, अंक या पर्यंक पर बिठाकर साधु को भोजन भी कराया जाता है, उसकी चिकित्सा भी सचित्त समारम्भादि करके की जाती है। निशीथ सूत्र उ० ७ एवं उसकी चूर्णि में इस प्रकार का निरूपण मिलता है। अगर इस प्रकार की कुत्सित भावना से गृहस्थ स्त्री या पुरुष द्वारा साधु की परिचर्या की जाती है, तो वह परिचर्या साधु के सर्वस्व स्वरूप संयम-धन का अपहरण करने वाली है। साधु को इस प्रकार के धोखे में डालने वाले मोहक, कामोत्तेजक एवं प्रलोभन कारक जाल से बचना चाहिए।[3]

पर-क्रिया के समान ही सूत्र ७२७ में अन्योन्यक्रिया (साधुओं की पारस्परिक क्रिया) का भी निषेध किया है।

---

१. (क) आचारांग वृत्ति पत्रांक ४१६

२. (क) आचारांग चूर्णि मू. पा. टि. पृ. २५६-अंको उच्छंगो एगम्मि जणुगे उक्खित्ते; पलियंको दोसु वि।
(ख) निशीथचूर्णि पृ० ४०८/४०९ एगेण उरुएणं अंको, दोहिं वि उरुएहिं पलियंको।"

३. देखिए निशीथ सप्तम उद्देशक चूर्णि पृ० ४०८—'जे भिक्खू माउग्गामस्स मेहुणवडियाए अंकंसि वा पलिअंकंसि वा णिसीयावेत्ता वा तुयट्टावेत्ता वा असणं वा पाणं वा खाइमं वा साइमं वा अणुग्घासेज्ज वा अणुपाएज्ज वा।"—एत्थ जो मेहुणट्ठाए णिसीयावेति तुयट्टावेति वा ते चेव दोसा,

'वुयट्टावेत्ता' आदि पदों के अर्थ—वुयट्टावेत्ता = करवट बदलवा कर, लिटाकर या बिठाकर उरत्थं = वक्षस्थल पर पहने जाने वाले आभूषण। आविंधेज्ज = पहनाए या बांधे। पिणीधेज्ज = पहनाए या बांधे। आउट्टे = करना चाहे। वइबलेण = वाणी (मन्त्रविद्या आदि) के बल से। खणित्तु = खोदकर, उखाड़ कर। कड्ढेत्तु = निकाल कर।[1]

'कडुवेयणा''''''वेदंति' सूत्र का तात्पर्य—चूर्णिकार के शब्दों में—इसलिए साधु को शरीर परिकर्म से रहित होना चाहिए। क्योंकि चिकित्सा की जाने पर भी मानव पचते है। वे पचते हैं पूर्वकृत-कर्म के कारण। इसप्रकार पचते हुए वे दूसरों को भी संताप-दुःख देते हैं। जो इस समय पचते है, वे भविष्य में पचेंगे। कर्म अपने अनन्त गुने कटु विपाक (फल) को लेकर आता है। किसमें आता है? कर्त्ता के पीछे-पीछे कर्म आते हैं। अर्थात् – कर्ता कर्म करके या किये हुए कर्मो का वेदन करता है। वेदन का वेत्ता ही इस वेदन के द्वारा कर्म वेदन को विदारित करता है। सभी कर्म से विमुक्त होता है। अथवा कर्म करके दुःख होता है या दुःख स्पर्श करता है इसलिए इस समय दुःख नहीं करना चाहिए।[2]

वेदना के समय साधु का चिन्तन—इस संसार में जीव अपने पूर्वकृत कर्म फल के विषय में स्वाधीन है। कर्म फल को कटु वेदना मानकर कर्मविपाक, शारीरिक एवं मानसिक वेदनाएं संसार के सभी जीव स्वतः ही भोगते हैं।

**७२६. एवं खलु तस्स भिक्खुस्स वा भिक्खुणीए वा सामग्गियं जं सव्वट्ठे [हिं] सहिते समिते सदा जते, सेयमिणं मण्णेज्जासि त्ति बेमि॥**

७२६. यही (परक्रिया से विरति ही) उस साधु या साध्वी का समग्र आचार सर्वस्व है, जिसके लिए समस्त इहलौकिक-पारलौकिक प्रयोजनों से युक्त तथा ज्ञानादि-सहित एवं समितियों से समन्वित होकर सदा प्रयत्नशील रहे। और इसी को अपने लिए श्रेयस्कर समझे।

—ऐसा मैं कहता हूँ।

॥ तेरहवां अध्ययन, छठी सप्तिका सम्पूर्ण ॥

---

१. (क) आचा. वृत्ति पत्रांक ४१६
(ख) आचा. चूर्णि मूल पाठ टि. पृ. २५६—वाग्बलेन मंत्रादिसामर्थ्येन चिकित्सां व्याध्युपशमं आउट्टे त्ति कर्तुमभिलषेत्।

२. (क) "तम्हा अपडिकम्मसरीरेण होयव्वं, किं कारणं? जेण तिगिच्छाए कीरमाणीए पच्चंति पयंति माणवा, पच्चंति पुव्वंकतेन कर्मणा, ते पच्चमाणा अ[न्या] न्यपि संतापयंति य, दुक्खापयंतीत्यर्थः। अहवा कृत्वा दुक्खं भवति फुसति च तम्हा संपयं न करेमि दुक्खं।
—आचा. चूर्णि पृ. १५७.

(ख) आचा० वृत्ति पत्रांक ४१६, जीवाः कर्मविपाककृतकटुकवेदनाः कृत्वा परेषां वेदनाः स्वतः प्राणि-भूत-जीव सत्वाः तत्कर्मविपाकजां वेदनामनुभवन्तीति।''''

# अन्योन्यक्रिया सप्तक : चतुर्दश अध्ययन

## प्राथमिक

☆ आचारांग सूत्र (द्वि० श्रु०) के चौदहवें अध्ययन का नाम 'अन्योन्यक्रिया सप्तक' है।

☆ साधु जीवन में उत्कृष्टता और तेजस्विता, स्वावलम्बिता एवं स्वाश्रयिता लाने के लिए 'सहाय-प्रत्याख्यान' और 'संभोग-प्रत्याख्यान' अत्यन्त आवश्यक है।

☆ सहाय-प्रत्याख्यान से अल्पशब्द[1], अल्पकलह, अल्पप्रपंच, अल्पकषाय, अल्पाहंकार होकर साधक संयम और संवर से बहुल बन जाता है।[2]

संभोग-प्रत्याख्यान से साधक आलम्बनों का त्याग करके निरालम्बी होकर मन-वचन-काय को आत्मस्थित कर लेता है, स्वयं के लाभ में संतुष्ट रहता है, पर द्वारा होने वाले लाभ की इच्छा नहीं करता, न पर-लाभ को ताकता है, उसके लिए न प्रार्थना करता है, न इसकी अभिलाषा करता है वह द्वितीय सुखशय्या को प्राप्त कर लेता है।[3] इस दृष्टि से साधु को अपने स्वधर्मी साधु से तथा साध्वी को अपनी सार्धमिणी साध्वी से किसी प्रकार की शरीर एवं शरीर के अवयव सम्बन्धी परिचर्या लेने का मन-वचन-काया से निषेध किया गया है।[4]

☆ साधुओं या साध्वियों की परस्पर एक दूसरे से (त्रयोदश अध्ययन में वर्णित पाद-काय-व्रणादि परिकर्म सम्बन्धी परक्रिया) परिचर्या लेना, अन्योन्यक्रिया कहलाती है। इस प्रकार की अन्योन्यक्रिया का इस अध्ययन में निषेध होने के कारण इसका नाम अन्योन्यक्रिया रखा गया है।[5]

☆ अन्योन्यक्रिया की वृत्ति साधक में जितनी अधिक होगी, उतना ही वह परावलम्वी, पराश्रयी, परमुखापेक्षी और दीन हीन बनता जाएगा। इसलिए इस अध्ययन की योजना की गई है।[6]

☆ चूर्णिकार एवं वृत्तिकार के मत से इस अध्ययन में निरूपित 'अन्योन्यक्रिया' का निषेध

---

१. आगम शैली में—'अल्प' शब्द यहाँ अभाव वाचक है।

२. उत्तराध्ययन अ० २९ बोल ४० ३३।   ३. उत्त० २९, बोल ३४

४. आचारांग वृत्ति पत्रांक ४१७।

५. (क) आचा० वृत्ति पत्रांक ४१७।

(ख) आचा० चूर्णि मू० पा० टि० पृ० २५०-२५१।

६. उत्तरा० अ० २९ बोल० ३४ के आधार पर।

(जिनकल्पी, जिन) एवं प्रतिमाप्रतिपन्न साधुओं के उद्देश्य से किया गया है। वास्तव में, गच्छनिर्गत साधुओं का जीवन स्वभावत: निष्प्रतिकर्म एवं अन्योन्यक्रिया-निषेध में से अभ्यस्त होता है।

☆ गच्छान्तर्गत स्थविरकल्पी साधुओं के लिए यतनापूर्वक अन्योन्यक्रिया कारणवश उपादेय हो सकती है।[७]

☆ इस अध्ययन में, तेरहवें अध्ययन में वर्णित पाद-काय-व्रण आदि के परिकर्म से सम्बन्धित परक्रिया निषेध की तरह उन सब परिकर्मों से सम्बन्धित क्रियाओं का निषेध किया गया है।[८]

---

७. (क) आचारांग वृत्ति पत्रांक ४१७, आचारांग निर्युक्ति गा० ३२६।
(ख) चूर्णिकार के अनुसार—"अण्णमण्णकिरिया दो सहिता अण्णमणस्स पगरंति, ण कप्पति एवं चेव एवं पुण पडिमा पडिवण्णाणं जिणाणं च ण कप्पति। थेराणं किं पि कप्पेज्ज कारणजाए। बुद्ध्या विभासियव्वं।"—आचारांग चूर्णि मू. पा. टि. पृ. २५८

८. आचारांग मूलपाठ वृत्ति पत्रांक ४१७।

# चउदसमं अज्झयणं 'अण्णमण्णकिरिया' सत्तिक्कओ

अन्योन्यक्रिया सप्तक : चतुर्दश अध्ययन : सप्तम सप्तकिका

अन्योन्यक्रिया-निषेध

**७३०. से भिक्खू वा २ अण्णमण्णकिरियं अज्झत्थियं संसेइयं[1] णो तं सातिए णो तं नियमे।**

**७३१. से अण्णमण्णे पाए आमज्जेज्ज वा पमज्जेज्ज वा, णो तं सातिए णो तं नियमे, सेसं तं चेव।**

**७३२. एयं खलु तस्स भिक्खुस्स वा भिक्खुणीए वा सामग्गियं जं सव्वट्ठेहिं जाव[2] जएज्जासि त्ति बेमि।**

७३०. साधु या साध्वी की अन्योन्यक्रिया= परस्पर पाद-प्रमार्जनादि समस्त क्रिया, जो कि परस्पर में सम्बन्धित है, कर्मसंश्लेषजननी है, इसलिए साधु या साध्वी इसको मन से भी न चाहे, और न वचन एवं काया से करने के लिए प्रेरित करे।

७३१. साधु या साध्वी (बिना कारण) परस्पर एक दूसरे के चरणों को पोंछ कर एक बार या बार-बार अच्छी तरह साफ करे तो मन से भी इसे न चाहे, न वचन और काया से करने की प्रेरणा करे। इस अध्ययन का शेष वर्णन तेरहवें अध्ययन में प्रतिपादित पाठों के समान जानना चाहिए।

७३२. यही (अन्योन्यक्रिया निषेध में स्थिरता ही) उस साधु या साध्वी का समग्र आचार है; जिसके लिए वह समस्त प्रयोजनों, ज्ञानादि एवं पंचसमितियों से युक्त होकर सदैव अहर्निश उसके पालन में प्रयत्नशील रहे।

—ऐसा मैं कहता हूं।

**विवेचन—अन्योन्यक्रिया-निषेध—**इन तीन सूत्रों में शास्त्रकार ने पिछले (तेरहवें) अध्ययन के समान ही समस्त वर्णन करके उन्हीं पाठों को यहाँ समझने का निर्देश किया है। विशेषता इतनी-सी है कि वहाँ 'परक्रिया' शब्द है जबकि इस अध्ययन में 'अन्योन्यक्रिया' है। यह अन्योन्यक्रिया परस्पर दो साधुओं या दो साध्वियों को लेकर होती है। जहाँ दो साधु परस्पर एक दूसरे की परिचर्या करें, या दो साध्वियाँ परस्पर एक दूसरे की परिचर्या करें,

---

१. 'संसेइयं' के बदले पाठान्तर हैं—संसेतियं, संसतियं संसइयं।"

२. यहाँ 'जाव' शब्द से सव्वट्ठेहिं से 'जएज्जासि' तक का पाठ सूत्र ३३४ के अनुसार समझें।

वहीं अन्योन्यक्रिया होती है। इसप्रकार की अन्योन्यक्रिया अकल्पनीय या अनाचरणीय गच्छ-निर्गत प्रतिमाप्रतिपन्न साधुओं और जिन (वीतराग) केवली साधुओं के लिए है। इसलिए यह अन्योन्यक्रिया गच्छनिर्गत साधुओं के उद्देश्य से निषिद्ध है। गच्छगत-स्थविरों को कारण होने पर कल्पनीय है। फिर भी उन्हें इस विषय में यतना करनी चाहिए।[1] गच्छ-निर्गत प्रतिमाप्रतिपन्न, जिनकल्पी साधुओं के लिए इससे कोई प्रयोजन नहीं है।

स्थविरकल्पी साधुओं के लिए विभूषा की दृष्टि से, अथवा वृद्धत्व, अशक्ति, रुग्णता आदि कारणों के अभाव में, शौक से या बड़प्पन-प्रर्शन की दृष्टि से चरण-सम्मार्जनादि सभी का नियमतः निषेध है, कारणवश अपनी बुद्धि मे यतनापूर्वक विचार कर लेना चाहिए।[2]

निशीथ उ० ४ की चूर्णि में स्पष्ट उल्लेख है कि 'जे भिक्खू अण्णमण्णस्स पाए आमज्जइ वा पमज्जइ वा' इत्यादि ४१ सूत्रों का परक्रिया सप्तक अध्ययनवत् उच्चारण करना चाहिए।

निशीथ (१५) में 'विभूसावडियाए' पाठ है, अतः सर्वत्र विभूषा की दृष्टि से इन सबका निषेध समझना चाहिए।[3]

इन ४१ सूत्रों को संक्षेप में इस प्रकार विभक्त किया जा सकता है—(१) पाद-परिकर्म-रूप, (२) काय-परिकर्मरूप, (३) व्रण-परिकर्मरूप, (४) गंडादिपरिकर्मरूप, (५) मल-निष्कासनरूप, (६) केश-रोमपरिकर्मरूप, (७) लीख-यूकानिष्कासनरूप, (८) अंक-पर्यंकस्थित पादपरिकर्मरूप, (९) अंक-पर्यंक स्थित-कायपरिकर्मरूप, (१०) अंक-पर्यंक स्थित व्रण परिकर्म-रूप, (११) अंक-पर्यंक स्थित गंडादि परिकर्मरूप, (१२) अंक-पर्यंक स्थित मलनिष्कासन रूप, (१३) अंक-पर्यंकस्थित केश-रोमकर्त्तनादिपरिकर्मरूप, (१४) अंक-पर्यंकस्थित लीख-यूका-निष्कासनरूप, (१५) अंक-पर्यंकस्थित आभरणपरिधानरूप, (१६) आराम, उद्यानादि में ले जाकर पादपरिकर्मरूप, (१७) शुद्ध या अशुद्ध मंत्रादि बल से, सचित्त कंद आदि उखड़वा कर उनके द्वारा चिकित्सा रूप अन्योन्य परिचर्या रूप।[4]

॥ अन्योन्यक्रिया चौदहवाँ अध्ययन, सप्तम सप्तिका समाप्त ॥

॥ द्वितीय चूला सम्पूर्ण ॥

---

१. आचारांग वृत्ति पत्रांक ४१७, आचा० चूर्णि मू० पा० टि० पृ० २५८। देखें पृष्ठ ३५७ का टिप्पण संख्या ७ (ख)।

२. (क) वही पत्रांक ४७ के आधार पर।
 (ख) निशीथ उ० चूर्णि ४, पृ० २९२-२९७।
 (ग) आचारांग चूर्णि मू० पा० टि० पृ० २५८—"विभूसा वडियाए वि नियमा गमो सो चेव।

३. निशीथ उ० १५ चूर्णि।

४. आयार चूला (मुनिश्री नथमलजी द्वारा सम्पादित) पृ० २२४ से २३०।

॥ तृतीय चूला ॥

# भावना : पन्द्रहवाँ अध्ययन

## प्राथमिक

- आचारांग सूत्र (द्वि० श्रु०) के पन्द्रहवें अध्ययन का नाम **भावना** है—यह तीसरी चूला में है।
- भावना साधु जीवन के लिए महत्त्वपूर्ण और सशक्त नौका है।[1] उसके द्वारा मुक्ति मार्ग का पथिक साधक मोक्ष यात्रा की मंजिल निर्विघ्नता से पार कर सकता है।
- ज्ञान, दर्शन, चारित्र, तप आदि के साथ भावना जुड़ जाने से साधक उत्साह, श्रद्धा और संवेग के साथ साधना के राजमार्ग पर गति-प्रगति कर सकता है, अन्यथा विघ्न-बाधाओं, परीषहोपसर्गों या कष्टों के समय ज्ञानादि की साधना से घबराकर भय और प्रलोभन के उत्पथ पर उसके मुड़ जाने की साम्भावना है। भावनाध्ययन के पीछे यही उद्देश्य निहित है।
- भावना के मुख्य दो भेद हैं—द्रव्य-भावना और भाव-भावना।
- **द्रव्यभावना** का अर्थ दिखावटी-बनावटी भावना, अथवा जाई के फूल आदि द्रव्यों से तिल तैल आदि की या रासायनिक द्रव्यों से भावना देना—द्रव्य-भावना है।
- **भाव-भावना** प्रशस्त और अप्रशस्त के भेद से दो प्रकार की है। प्राणिवध; मृषावाद आदि की अशुभ या क्रोधादि कषायों से कलुषित विचार अशुभ भावना, अप्रशस्त भावना है।
- प्रशस्त भावना दर्शन, ज्ञान, चारित्र, तप, वैराग्य आदि की लीनता में होती है।
- तीर्थंकरों के पंचकल्याणकों, उनके गुणों तथा उनके प्रवचनों—द्वादशांग गणिपिटकों, युगप्रधान प्रावचनिक आचार्यों, तथा अतिशय ऋद्धिमान एवं लब्धिमान, चतुर्दश पूर्वधर, केवलज्ञान-अवधि-मनःपर्यायज्ञान सम्पन्न मुनिवरों के दर्शन, उपदेश-श्रवण, गुणोत्कीर्तन, स्तवन आदि **दर्शन-भावना** के रूप हैं। इनसे दर्शन-विशुद्धि होती है।
- जीव, अजीव, पुण्य-पाप, बन्ध-मोक्ष, बन्धन-मुक्ति, बन्ध, बन्ध-हेतु, बन्धफल, निर्जरा, तत्त्वों का ज्ञान स्वयं करना, गुरुकुलवास करके आगम का स्वाध्याय करना, दूसरों को वाचना देना, जिनेन्द्र प्रवचन आदि पर अनुशीलन करना **ज्ञान-भावना** के अन्तर्गत है। मेरा ज्ञान विशिष्टतर हो, इस आशय से प्रसंगोपात्त ज्ञान का अभ्यास निरन्तर करे, इस प्रकार ज्ञानवृद्धि के लिए प्रयत्न करना भी **ज्ञान भावना** है।

---

१. भावणा जोगसुद्धप्पा जले नावा व्व आहिया। —सूत्रकृतांग १/१५/५

- ✡ अहिंसादि पांच महाव्रत, पांच समिति, तीन गुप्ति, दशविध श्रमणधर्म, आचार. नियमोपनियम आदि की भावना करना चारित्रभावना है।
- ✡ "मैं किस निर्विगई आदि तप के आचरण से अपने दिवस को सफल बनाऊं, कौन-सा तप करने में मैं समर्थ हूं ?" तथा तप के लिए द्रव्य क्षेत्रादि का विचार करना तपोभावना है।
- ✡ सांसारिक सुख के प्रति विरक्तिरूप भावना वैराग्य भावना है।
- ✡ कर्मबन्धजनक मद्यादि अष्टविध प्रमाद का आचरण न करना अप्रमादभावना है।
- ✡ एकाग्रभावना—एकमात्र आत्म-स्वभाव में ही लीन होना। इसीतरह अनित्यादि १२ भावनाएं भी है। यों अनेक भावनाओं का अभ्यास करना 'भावना' के अन्तर्गत है।
- ✡ भावना अध्ययन के पूर्वार्द्ध में दर्शनभावना के सन्दर्भ में आचार-प्रवचनकर्त्ता आसन्नोपकारी भगवान् महावीर का जीवन निरूपित है। उत्तरार्द्ध में चारित्र भावना के सन्दर्भ में पांच महाव्रत एवं उनके परिपालन-परिशोधनार्थ २५ भावनाओं का वर्णन है।[1]

---

१. (क) आचारांग निर्युक्ति गा० ३२७ से ३४१ तक।
(ख) आचा० वृत्ति पत्रांक ४१८-४१९।

॥ तइया चूला ॥

# पण्णरसमं अज्झयणं 'भावणा'

## भावना : पन्द्रहवाँ अध्ययन

भगवान् के पंच कल्याणक नक्षत्र

७३३. तेणं कालेणं तेणं समएणं समणे भगवं महावीरे पंचहत्थुत्तरे यावि होत्था—हत्थुत्तराहिं चुते[1] चइत्ता गब्भं वक्कंते, हत्थुत्तराहिं गब्भातो गब्भं साहरिते, हत्थुत्तराहिं जाते, हत्थुत्तराहिं सव्वतो[2] सव्वत्ताए मुंडे भवित्ता अगारातो अणगारियं पव्वइते, हत्थुत्तराहिं कसिणे पडिपुण्णे अव्वाघाते निरावरणे अणंते[3] अणुत्तरे केवलवरणाण-दंसणे समुप्पण्णे सातिणा भगवं परिणिव्वुते ।

७३३. उस काल और उस समय में श्रमण भगवान् महावीर के पांच कल्याणक उत्तरा-फाल्गुनी नक्षत्र में हुए। जैसे कि—भगवान् का उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र में देवलोक से च्यवन हुआ, च्यव कर वे गर्भ में उत्पन्न हुए। उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र में गर्भ से गर्भान्तर में संहरण किये गए। उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र में भगवान् का जन्म हुआ। उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र में ही सब ओर से सर्वथा (परिपूर्ण रूप से) मुण्डित होकर आगार (गृह) त्याग कर अनगार-धर्म में प्रव्रजित हुए। उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र में भगवान् को सम्पूर्ण, प्रतिपूर्ण, निर्व्याघात, निरावरण, अनन्त और अनुत्तर प्रवर (श्रेष्ठ) केवलज्ञान केवलदर्शन समुत्पन्न हुआ। स्वाति नक्षत्र में भगवान् परिनिर्वाण (मोक्ष) को प्राप्त हुए।

**विवेचन**—भगवान् महावीर के गर्भ में आने से निर्वाण तक के नक्षत्र—प्रस्तुत सूत्र में श्रमण भगवान् महावीर के गर्भागमन से परिनिर्वाण तक के नक्षत्रों का निरूपण किया गया है। इस सम्बन्ध में आचार्यों के दो मत हैं—कुछ आचार्य गर्भसंहरण को कल्याणक में नहीं मानते, तदनुसार पंचकल्याणक इस प्रकार बनते हैं—१. गर्भ, २. जन्म, ३. दीक्षा, ४. केवल ज्ञान, और ५. निर्वाण। किन्तु कुछ आचार्य गर्भसंहरण क्रिया को कल्याणक में मान कर प्रभु के ६ कल्याणक की कल्पना करते हैं।[4]

---

१. 'चुते' के बदले 'चुओ', चुतो, चुए आदि का पाठान्तर हैं।

२. 'सव्वओ सव्वत्ताए' पाठ किसी-किसी प्रति में नहीं हैं।

३. 'अणंते' किसी-किसी प्रति में नहीं है।

४. कल्पसूत्र खरतरगच्छीय मान्य टीका।

*तेणं कालेणं तेणं समएणं*— उस दुषम—सुषमादि काल (चतुर्थ आरा) तथा उस विवक्षित विशिष्ट समय (चतुर्थ आरे का अंतिम चरण) में, जिस समय में जन्मादि अमुक कल्याणक हुआ था।

*पंच हत्थुत्तरे*—हस्त (नक्षत्र) से उत्तर हस्तोत्तर है, *अर्थात्*—उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र। नक्षत्रों की गणना करने से हस्तनक्षत्र जिसके उत्तर में (बाद में) आता है, वह नक्षत्र हस्तोत्तर कहलाता है। यहाँ 'पंच-हत्थुत्तरे' महावीर का विशेषण है, जिनके गर्भाधान-संहरण-जन्म-दीक्षा केवलज्ञानोत्पत्ति रूप पाँच कल्याणक हस्तोत्तर में हुए है, इसलिए भगवान् 'पंच हस्तोत्तर' हुए हैं।[1]

*'समणे भगवं महावीरे' की व्याख्या*—भगवान् महावीर के ये तीन विशेषण मननीय है। 'समण' के तीन रूप होते हैं—श्रमण, शमन और समन—'सुमनस्'।[2] श्रमण का अर्थ क्रमशः क्षीणकाय, आत्म-साधना के लिए स्वयंश्रमी और तपस्या से खिन्न—तपस्वी श्रमण कहलाता है। कषायों को शमन करनेवाला शमन, तथा सबको आत्मौपम्यदृष्टि से देखने वाला समन और राग-द्वेष रहित मध्यस्थवृत्ति वाला सुमनस् या समनस् कहलाता है, जिसका चित्त सदा कल्याणकारी चिन्तन में लगा रहता हो, वह भी समनस् या सुमनस् कहलाता है।[3]

*भगवान्* का अर्थ है— जिसमें समग्र ऐश्वर्य, रूप, धर्म, यश, श्री, और प्रयत्न ये ६ भग हों। बौद्ध ग्रन्थों के अनुसार भगवान् शब्द की व्युत्पत्ति यों है—जिसके राग, द्वेष, मोह एवं आश्रव भग्न-नष्ट हो गए हैं, वह भगवान् है।[4]

*महावीर*—यश और गुणों में महान् वीर होने से भगवान् महावीर कहलाए। कषायादि शत्रुओं को जीतने के कारण भगवान् महाविक्रान्त महावीर कहलाए। भयंकर भय-भैरव तथा अचेलकता आदि कठोर तथा घोरातिघोर परीषहों को दृढ़तापूर्वक सहने के कारण देवों ने उनका नाम महावीर रखा।[5]

---

१. आचारांग वृत्ति पत्रांक ४२५।
२. (क) आचारांग वृत्ति पत्रांक ४२५।
(ख) कल्पसूत्र आ० पृथ्वीचन्द्र टिप्पण सू० २ पृ० १।
३. (क) दशवैकालिक निर्युक्ति गा० १५४, १५५, १५६ 'समण' शब्द की व्याख्या।
(ख) अनुयोग द्वार १२६-१३१।
(ग) "सह मनसा शोभनेन, निदान-परिणाम-लक्षण-पापरहितेन चेतसा वर्तते इति सुमनसः।
—स्थानांग ४/४/३६३ टीका
—सूत्र कृ० १/१६/१ टीका
(घ) "श्राम्यते तपसा खिद्यत इति कृत्वा श्रमणः।" —दशवै० हारि० टीका पत्र ६८
(ङ) "श्राम्यन्तीति श्रमणाः तपस्यन्तीत्यर्थः।" —दशवै० चूर्णि०
४. (अ) ऐश्वर्यस्य समग्रस्य धर्मस्य यशसःश्रियः......"
(आ) भग्गरागो भग्गदोसो भग्गमोहो अनासवो।
भग्गासपापको धम्मो भगवा तेन वुच्चति॥ — विसुद्धिमग्गो ७/५६
५. (क) 'महंतो यसोगुणेहि वीरोत्ति महावीरो।' —दशवै० जिनदास चूर्णि पृ० १३२

भगवान् का गर्भावतरण

**७३४. समणे भगवं महावीरे इमाए ओसप्पिणीए सुसमसुसमाए समाए वीतिकंताए, सुसमाए समाए वीतिकंताए, सुसमदुसमाए समाए वीतिकंताए, दुसमसुसमाए समाए बहुवीतिकंताए, पण्णत्तरीए वासेहिं मासेहिं य अद्धणवम सेसेहिं, जे से गिम्हाणं चउत्थे मासे अट्ठमे पक्खे आसाढसुद्धे तस्स णं आसाढसुद्धस्स छट्ठीपक्खेणं हत्थुत्तराहिं णक्खत्तेणं जोगोवगतेणं[1], महाविजयसिद्धत्थपुप्फुत्तरवरपुंडरीयदिसासोवत्थियवद्धमाणातो महाविमाणाओ वीसं[2] सागरोवमाइं आउयं[3] पालइत्ता आउक्खएणं भवक्खएणं ठितिक्खएणं चुते, चइत्ता इह खलु जंबुद्दीवे णं दीवे भारहे वासे दाहिणड्ढभरहे दाहिणमाहणकुंडपुरसंणिवेसंसि उसभदत्तस्स माहणस्स कोडालसगोत्तस्स देवाणंदाए माहणीए जालंधरायणसगोत्ताए सीहब्भवभूतेणं अप्पाणेणं कुच्छिंसि गब्भं वक्कंते।**

**समणे भगवं महावीरे तिण्णाणोवगते[4] यावि होत्था, चइस्सामि त्ति जाणति, चुए मि त्ति जाणइ, चयमाणे[5] ण जाणति, सुहुमे णं से काले पण्णत्ते।**

७३४. श्रमण भगवान् महावीर ने इस अवसर्पिणी काल के सुषम-सुषम, नामक आरक, सुषम आरक और सुषम-दुषम आरक के व्यतीत होने पर तथा दुषम-सुषम नामक आरक के अधिकांश व्यतीत हो जाने पर और जब केवल ७५ वर्ष और साढ़े आठ माह शेष रह गए थे, तब; ग्रीष्म ऋतु के चौथे मास, आठवें पक्ष, आषाढ़ शुक्ला षष्ठी की रात्रि को; उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र के साथ चन्द्रमा का योग होने पर महाविजयसिद्धार्थ, पुष्पोत्तरवर पुण्डरीक, दिक्-स्वस्तिक, वर्द्धमान महाविमान से बीस सागरोपम की आयु पूर्ण करके देवायु, देवभव और देवस्थिति को समाप्त करके वहाँ से च्यवन किया। च्यवन करके इस जम्बूद्वीप में भारतवर्ष

---

(ख) शूरवीर विक्रान्तो इति कषायादि शत्रुजयान्महाविक्रान्तो महावीरः।

—दशवै० हारि० टीका प० १३७

(ग) "सहसंम्मुइए समणे भीमं भयभेरवं उरालं अचेलयं परीसहे सहत्ति कट्टु देवेहिं से नामं कयं समणे भगवं महावीरे,"

—आचा० २/३/४०० पत्र ३८९ (सूत्र ७४३) (ख) तुलनार्थ देखें—आव० चूर्णि पृ० २४५

१. 'जोगोवगतेणं' के बदले पाठ है—'जोगमुवागएणं'
२. इसके बदले पाठान्तर है—चयं चइत्ता इहेव जंबुद्दीवे दीवे।
३. 'आउयं' के बदले पाठान्तर है—अहाउयं। अर्थ है—जितना आयुष्य था, उतना पाल कर।
४. 'तिण्णाणोवगते' के बदले पाठान्तर है—'तिणाणोवगते'। अर्थ समान है।
५. 'चयमाणे ण जाणति' इसका विश्लेषण करते हुए चूर्णिकार कहते हैं—'तिन्नि नाणा, एकसमइ उवजोगो णत्थि, तेण ण याणइ चयमाणो।' (पृ० २६०) अर्थात् भगवान् में तीन ज्ञान थे, एक समय (च्यवन काल के समय) में उपयोग नहीं लगता, इसलिए च्यवन करते हुए वे नहीं जानते थे।

के दक्षिणार्द्ध भारत के दक्षिण—ब्राह्मणकुण्डपुर सन्निवेश में कुडालगोत्रीय ऋषभदत्त ब्राह्मण की जालंधर गोत्रीया देवानन्दा नाम की ब्राह्मणी की कुक्षि में सिंह की तरह गर्भ में अवतरित हुए।

श्रमण भगवान् महावीर (उस समय) तीन ज्ञान (मतिज्ञान, श्रुतज्ञान और अवधिज्ञान) से युक्त थे। वे यह जानते थे कि मैं स्वर्ग से च्यव कर मनुष्यलोक में जाऊंगा। मैं वहाँ से च्यव कर गर्भ में आया हूँ, परन्तु वे च्यवनसमय को नहीं जानते थे, क्योंकि वह काल अत्यन्त सूक्ष्म होता है।

**विवेचन**—देवानन्दा ब्राह्मणी के गर्भ में भगवान् का अवतरण—इस सूत्र में शास्त्रकार ने माता के गर्भ में प्रभु महावीर के अवतरण का वर्णन किया है। इसमें भ० महावीर के द्वारा गर्भ में अवतरित होने के समय की चार स्थितियों का विशेषतः उल्लेख किया गया है—(१) उस समय के काल, वर्ष, मास, पक्ष, ऋतु नक्षत्र तिथि आदि का निरूपण, (२) किस विमान से, किस वैमानिक देवलोक से च्यव कर गर्भ में आए? (३) किस ब्राह्मण की पत्नी, किस नाम गोत्रवाली माता के गर्भ में अवतरित हुए? (४) गर्भ में अवतरित होने से पूर्व, पश्चात् एवं अवतरित होते समय की ज्ञात दशा का वर्णन।

"इमाए ओसप्पिणीए··· बहुवीतिकंताए····" जैन शास्त्रों में कालचक्र का वर्णन आता है। प्रत्येक कालचक्र बीस (२०) कोटाकोटी सागरोपम परिमित होता है। इसके दो विभाग है—अवसर्पिणी और उत्सर्पिणी। अवसर्पिणी काल-चक्रार्ध में १० कोटाकोटी सागरोपम तक समस्त पदार्थों के वर्णादि एवं सुख का उत्तरोत्तर क्रमशः ह्रास होता जाता है। अतः यह ह्रासकाल माना जाता है। इसी तरह उत्सर्पिणी काल-चक्रार्ध में १० कोटाकोटी सागरोपम तक समस्त पदार्थों के वर्णादि एवं सुख की उत्तरोत्तर क्रमशः वृद्धि होती जाती है। अतः यह उत्क्रान्ति काल माना जाता है।

प्रत्येक कालचक्रार्द्ध में ६-६ आरक (आरे) होते हैं। अवसर्पिणीकाल के ६ आरक इस प्रकार हैं—(१) सुषम-सुषम, (२) सुषम, (३) सुषम-दुषम, (४) दुषम-सुषम, (५) दुषम और (६) दुषम-दुषम। यह क्रमशः (१) चार कोटाकोटी सागरोपम, (२) तीन कोटा०, (३) दो कोटा०, (४) ४२ हजार वर्ष कम एक कोटाकोटी, (५) २१ हजार वर्ष, और (६) २१ हजार वर्ष, परिमित काल का होता है। अवसर्पिणी काल का छठा आरा समाप्त होते ही उत्सर्पिणी काल का प्रारम्भ हो जाता है। इसके ६ आरे इस प्रकार हैं—१. दुषम-दुषम, २. दुषम, ३. दुषम-सुषम, ३. सुषम-दुषम, ५. सुषम और ६. सुषम-सुषम। प्रस्तुत में अवसर्पिणी काल के क्रमशः३ आरे समाप्त होने पर, चतुर्थ आरक का प्रायः भाग समाप्त हो चुका था, उसमें सिर्फ ७५ वर्ष, ८॥ महीने शेष रह गए थे, तभी भगवान्······गर्भ में अवतरित हुए थे।

---

१. आचा० वृत्ति पत्रांक ४२५ के आधार पर।

२. कल्पसूत्र (पं० देवेन्द्र मुनि सम्पादित) पृ० २४; २५, २६।

देवानन्दा का गर्भ-साहरण

७३५. ततो णं समणे भगवं महावीरे[1] अणुकंपएणं[2] देवेणं 'जीयमेयं' ति कट्टु जे से वासाणं तच्चे मासे पंचमे पक्खे आसोयबहुले[3] तस्स णं आसोयबहुलस्स तेरसीपक्खेणं हत्थुत्तराहिं नक्खत्तेणं जोगोवगतेणं बासीतीहिं रातिंदिएहिं वीतिक्कंतेहिं तेसीतिमस्स[4] रातिंदियस्स परियाए वट्टमाणे दाहिणमाहणकुंडपुरसंनिवेसातो उत्तरखत्तियकुंडपुरसंनिवेसंसि णाताणं खत्तियाणं सिद्धत्थस्स खत्तियस्स कासवगोत्तस्स तिसलाए[5] खत्तियाणीए वासिट्ठसगोत्ताए असुभाणं पोग्गलाणं अवहारं करेत्ता सभाणं पोग्गलाणं पक्खेवं करेत्ता कुच्छिंसि गब्भं साहरति, जे वि य तिसलाए खत्तियाणीए कुच्छिंसि गब्भे तं पि य दाहिणमाहणकुंडपुरसंनिवेसंसि उसभदत्तस्स माहणस्स कोडालसगोत्तस्स देवाणंदाए माहणीए जालंधरायणसगोत्ताए कुच्छिंसि साहरति।

समणे भगवं महावीरे तिण्णाणोवगते यावि होत्था, साहरिज्जिस्सामि[6] त्ति जाणति, साहरिते मि त्ति जाणति, साहरिज्जमाणे वि जाणति समणाउसो!

७३५. देवानन्दा ब्राह्मणी के गर्भ में आने के बाद श्रमण भगवान् महावीर के हित और अनुकम्पा से प्रेरित होकर 'यह जीत आचार है', यह कहकर वर्षाकाल के तीसरे मास, पंचम पक्ष अर्थात्—आश्विन कृष्णा त्रयोदशी के दिन उत्तराफाल्गुणी नक्षत्र के साथ चन्द्रमा का योग होने पर, ८२ वीं रात्रिदिन के व्यतीत होने और ८३ वें दिन की रात को दक्षिण ब्राह्मण

---

१. इस सम्बन्ध में कल्पसूत्र में विस्तृतपाठ है—'जं रयणिं च समणे भगवं महावीरे····गब्भत्ताए वक्कते तं रयणिं च णं सा देवाणंदा···चोद्दस महासुमिणे पासित्ताणं पडिबुद्धा ॥ ४ ॥····तेणं कालेणं तेणं समएणं समणे···हियाणुकंपएणं देवेणं हरिणेगमेसिणा····तिसलाए खत्तियाणीए····अव्वाबाहं अव्वाबाहेणं कुच्छिंसि साहरिए ॥ ३० ॥

—कल्पसूत्र सूत्र ४ से ३० तक मूल (देवेन्द्रमुनि) पृ० ४१ से ७६

२. 'अणुकंपएणं' के बदले 'हियाअणुकंपएणं'। इसकी व्याख्या करते हुए चूर्णिकार कहते हैं—हिताणुकंपितं अप्पणो सक्कस्स य, अणुकंपओ तित्थगरस्स अदुवित्तए ति।" हिताणुकंपित्त—शक्रेन्द्र का अपना हित, अथवा तीर्थंकर के प्रति अनुकम्पा से प्रेरित।

३. 'आसोयबहुले' के बदले पाठान्तर है—"अस्सोयवहुले।" अर्थ समान है।

४. 'तेसीतिमस्स' के बदले पाठान्तर हैं—'तेसीति राइ'', 'तेसीराइ'' 'तेसीयमस्स'।

५. 'तिसलाए' के बदले पाठान्तर हैं—'तिसिलाए'।

६. 'साहरितेमि त्ति जाणति, साहरिज्जमाणे वि जाणति' के बदले पाठान्तर है—'साहरिज्जमाणे न जाणति, साहरिएमि त्ति जाणइ।' कल्पसूत्र में भी ऐसा ही पाठ मिलता है—'साहरिज्जमाणे नो जाणइ साहरिएमि त्ति जाणइ। इसके टीकाकार आचार्य पृथ्वीचन्द्र ने 'तिन्नाणोवगए साहरिज्जिस्सामि' इत्यादि च्यवनवद् ज्ञेयम्" लिखा है; परन्तु च्यवन और संहरण में बहुत अन्तर है। च्यवन स्वतः होता है, और संहरण पर-कृत। च्यवन एक समय में हो सकता है, किन्तु संहरण में असंख्यात समय लगते हैं। इस दृष्टि से भी आचारांग का पाठ ही अधिक तर्कसंगत और आगमसिद्ध है, क्योंकि संहरण में असंख्यात समय लगते हैं, अतः अवधिज्ञानी उसे जान सकता है। प्रस्तुत सूत्र में यह भूल कब और कैसे हुई? यह विद्वानों के लिए अन्वेषण का विषय है।—सं०

कुण्डपुर सन्निवेश से उत्तर क्षत्रियकुण्डपुर सन्निवेश में (आकर वहाँ देवानन्दा ब्राह्मणी की कुक्षि से गर्भ को लेकर) ज्ञातवंशीय क्षत्रियों में प्रसिद्ध काश्यपगोत्रीय सिद्धार्थ राजा की वाशिष्ठगोत्रीय पत्नी त्रिशला (क्षत्रियाणी) महारानी के अशुभ पुद्‌गलों को हटा कर उनके स्थान पर शुभ पुद्‌गलों का प्रक्षेपण करके उसकी कुक्षि में उस गर्भ को स्थापित किया। और जो त्रिशला क्षत्रियाणी की कुक्षि में जो गर्भ था, उसे लेकर दक्षिण ब्राह्मण कुण्डपुर सन्निवेश में कुडाल गोत्रीय ऋषभदत्त ब्राह्मण की जालन्धर गोत्रीया देवानन्दा ब्राह्मणी की कुक्षि में स्थापित किया।

आयुष्मन् श्रमणो ! श्रमण भगवान् महावीर गर्भावास में तीन ज्ञान (मति-श्रुत-अवधि) से युक्त थे। 'मैं इस स्थान से संहरण किया जाऊँगा', यह वे जानते थे, 'मैं संहृत किया जा चुका हूँ', यह भी वे जानते थे और यह भी वे जानते थे कि 'मेरा संहरण हो रहा है।'

**विवेचन**—**गर्भ की अदला-बदली**—प्रस्तुत सूत्र में भगवान् महावीर के गर्भ को देवानन्दा ब्राह्मणी की कुक्षि से निकाल कर त्रिशला क्षत्रियाणी की कुक्षि में रखने और त्रिशला महारानी के कुक्षिस्थ गर्भ को देवानन्दा ब्राह्मणी की कुक्षि में स्थापित करने का वर्णन है। कल्पसूत्र में इसका विस्तारपूर्वक वर्णन है—देवानन्दा के स्वप्नदर्शन, स्वप्न-फल-श्रवण, हर्षाविष्करण, इधर शक्रेन्द्र का चिन्तन, भगवान् की स्तुति, इस आश्चर्यजनक घटना पर पुनः चिन्तन एवं कर्तव्य-विचार, हरिणैगमेषीदेव का आह्वान, इन्द्र द्वारा आदेश, हरिणैगमेषी देव द्वारा गर्भ की अदला-बदली तक का वर्णन विस्तार के साथ है, यहाँ उसे अति संक्षेप में दिया गया है।[1]

**गर्भापहरण की घटना : शंका-समाधान**—तीर्थंकरों के गर्भ का अपहरण नहीं होता, इस दृष्टि से दिगम्बर परम्परा इस घटना को मान्य नहीं करती, किन्तु श्वेताम्बर परम्परा इसे एक आश्चर्यभूत एवं सम्भावित घटना मानती है। आचारांग में ही नहीं, स्थानांग, समवायांग, आवश्यकनिर्युक्ति एवं कल्पसूत्र प्रभृति में स्पष्ट वर्णन है कि श्रमण भगवान् महावीर ८२ रात्रि व्यतीत हो जाने पर एक गर्भ से दूसरे गर्भ में ले जाए गये। भगवती सूत्र में भगवान् महावीर ने गणधर गौतम स्वामी से देवानन्दा ब्राह्मणी के सम्बन्ध में स्पष्ट उल्लेख किया है—"गौतम ! देवानन्दा ब्राह्मणी मेरी माता है।"[2]

वैदिक परम्परा के मूर्धन्य पुराण श्रीमद् भागवत में भी गर्भ-परिवर्तन विधि का उल्लेख है कि कंस जब वसुदेव की सन्तानों को समाप्त कर देता था, तब विश्वात्मा योगमाया को आदेश देता है कि देवकी का गर्भ रोहिणी के उदर में रखे। विश्वात्मा के आदेश-निर्देश से

---

१. देखें कल्पसूत्र मूल (सं० देवेन्द्र मुनि)

२. (क) समवायांग ८३, पत्र ८३/२
   (ख) स्थानांग स्था० ५, पत्र ३०७
   (ग) आवश्यक निर्युक्ति पृ० ८०-८३
   (घ) 'गोयमा ! देवाणंदा माहणी मम अम्मगा'—भगवती शतक ५ उ० ३३ पृ० २५६

योगमाया देवकी का गर्भ रोहिणी के गर्भ में रख देती है। तब पुरवासी लोग अत्यन्त दुःख के साथ कहने लगे—"हाय ! बेचारी देवकी का गर्भ नष्ट हो गया।"[1]

वैज्ञानिकों ने भी परीक्षण करके गर्भ-परिवर्तन को सम्भव माना है। गुजरात वर्नाक्यूलर सोसाइटी द्वारा प्रकाशित जीव विज्ञान (पृ० ४३) में इस घटना को प्रमाणित करने वाला एक वर्णन दिया गया है—एक अमेरिकन डॉक्टर को एक गर्भवती भाटिया महिला का ऑपरेशन करना था। डॉक्टर ने एक गर्भिणी बकरी का पेट चीर कर उसके पेट का बच्चा एक विद्युत संचालित डिब्बे में रखा, और उस स्त्री के पेट का बच्चा बकरी के पेट में। ऑपरेशन कर चुकने के बाद डॉक्टर ने स्त्री का बच्चा स्त्री के पेट में और बकरी का बच्चा बकरी के पेट में रख दिया। कालान्तर में स्त्री और बकरी ने जिन बच्चों को जन्म दिया, वे स्वस्थ एवं स्वाभाविक रहे।[2]

भगवान महावीर का जन्म

**७३६. तेणं कालेणं तेणं समएणं तिसिला खत्तियाणी अह अण्णदा कदायी णवण्हं मासाणं बहुपडिपुण्णाणं अद्धट्ठमाण राइंदियाणं वीतिकंताण जे से गिम्हाणं पढमे मासे दोच्चे पक्खे चेतसुद्धे तस्स णं चेत्तसुद्धस्स तेरसीपक्खणं हत्थुत्तराहिं णक्खत्तेणं जोगोवगतेणं समणं भगवं महावीरं अरोया अरोयं पसूता।**

**७३७. जं णं रातिं तिसिला खत्तियाणी समणं भगवं महावीरं अरोया अरोयं पसूता तं णं[3] राइं भवणवति-वाणमंतर-जोतिसिय-विमाणवासिदेवेहिं य देवीहिं य ओवयंतेहिं य उप्पयंतेहिं य संपयंतेहिं य एगे महं दिव्वे देवुज्जोते देवसंणिवाते[4] देवकहक्कहए उप्पिंजलगभूते यावि होत्था।**

**७३८. जं णं रयणिं तिसिला खत्तियाणी समणं भगवं महावीरं अरोया अरोयं पसूता[5] तं णं रयणिं बहवे देवा य देवीओ य एगं महं अमयवासं च गंधवासं च चुण्णवासं च पुप्फवासं च हिरण्णवासं च रयणवासं च वासिंसु।**

**७३९. जं णं रयणिं तिसिला खत्तियाणी समणं भगवं महावीरं अरोगा अरोगं पसूता तं णं रयणिं भवणवति-वाणमंतर-जोतिसिय-विमाणवासिणो देवा य देवीओ य समणस्स भगवतो महावीरस्स कोतुगभूइकम्माइं तित्थगराभिसेयं च करिंसु।**

---

१. गर्भे प्रणीते देवक्या रोहिणीं योगनिद्रया।
अहो विस्रंसितो गर्भ इति पौरा विचुक्रुशः॥ १५॥ —भागवत स्कंध १० पृ० १२२-१२३

२. कल्पसूत्र (देवेन्द्र मुनि सम्पादित) में वर्णित घटना।

३. तुलना करिए—सा णं रयणी बहूहिं देवेहिं या देवीहिय उवयंतेहि य उप्पयंते हि य उप्पिंजलमाणभूया कहकहभूया यावि होत्था। —कल्पसूत्र सूत्र ९४।

४. 'देवसंणिवाते' के बदले पाठ है देवसंणिवातेण, 'देसंणिवातेण ते देव।'

५. 'पसूता' के बदले 'पसुता' और 'पसुत्ता' पाठान्तर है।

७३६. उस काल और उस समय में त्रिशला क्षत्रियाणी ने अन्यदा किसी समय नौ मास साढ़े सात अहोरात्र प्राय: पूर्ण व्यतीत होने पर ग्रीष्म ऋतु के प्रथम मास के द्वितीय पक्ष में अर्थात् चैत्र शुक्ला त्रयोदशी के दिन उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र के साथ चन्द्रमा का योग होने पर सुखपूर्वक (श्रमण भगवान् महावीर को) जन्म दिया।

७३७. जिस रात्रि को त्रिशला क्षत्रियाणी ने सुखपूर्वक (श्रमण भगवान् महावीर को) जन्म दिया, उस रात्रि में भवनपति, वाणव्यन्तर, ज्योतिष्क और वैमानिक देवों और देवियों के स्वर्ग से आने और मेरुपर्वत पर जाने—यों ऊपर-नीचे आवागमन से एक महान् दिव्य देवोद्योत हो गया, देवों के एकत्र होने से लोक में एक हलचल मच गई, देवों के परस्पर हास-परिहास (कहकहों) के कारण सर्वत्र कलकलनाद व्याप्त हो गया।

७३८. जिस रात्रि त्रिशला क्षत्रियाणी ने स्वस्थ श्रमण भगवान् महावीर को सुखपूर्वक जन्म दिया, उस रात्रि में बहुत-से देवों और देवियों ने एक बड़ी भारी अमृतवर्षा सुगन्धित पदार्थों की वृष्टि और सुवासित चूर्ण, पुष्प, चांदी और सोने की वृष्टि की।

७३९. जिस रात्रि में त्रिशला क्षत्रियाणी ने आरोग्यसम्पन्न श्रमण भगवान् महावीर को सुखपूर्वक जन्म दिया, उस रात्रि में भवनपति, वाणव्यन्तर, ज्योतिष्क और वैमानिक देवों और देवियों ने श्रमण भगवान महावीर का कौतुकमंगल, शुचिकर्म तथा तीर्थंकराभिषेक किया।

**विवेचन**—भगवान् महावीर का जन्म—सूत्र ७३६ से ७३९ तक चार सूत्रों में भगवान् महावीर का जन्म, जन्म के प्रभाव से सर्वत्र महाप्रकाश एवं आनन्द का संचार, देवों द्वारा विविध पदार्थों की वृष्टि, देवों द्वारा जन्माभिषेक आदि वर्णन है।

भगवान् महावीर के जन्म के समय केवल क्षत्रियकुण्डपुर ही नहीं, परन्तु क्षण भर के लिए सारे जगत् में प्रकाश फैल गया। बाद में उनके उपदेश और ज्ञान से केवल मनुष्य लोक ही नहीं, तीनों लोक प्रकाशमान हो गए हैं। स्थानांगसूत्र में बताया है कि तीर्थंकरों के जन्म, दीक्षा एवं केवलज्ञानोत्पत्ति के समय में तीनों लोकों में अपूर्व उद्योत होता है।[1] वस्तुत. तीर्थंकर भगवान् का इस भूमण्डल पर जन्म धारण करना धर्म, ज्ञान और अध्यात्म के महाप्रकाश का साक्षात् अवतरण है।

सारा ही संसार, यहाँ तक कि नारकीय जीव भी क्षण भर के लिए अनिर्वचनीय आनन्द व उल्लास का अनुभव करते हैं।

जन्म से पूर्व त्रिशला महारानी के स्वप्नों का, तथा गर्भ-परिपालन, गर्भ का संचालन बन्द हो जाने से आर्तध्यान, भ० महावीर द्वारा मातृभक्ति सूचक प्रतिज्ञा, जृम्भक देवों द्वारा

---

१. (क) 'लोगस्स उज्जोयगरे धम्मतित्थयरे जिणे।' —चतुर्विंशतिस्तव पाठ आवश्यक सूत्र
(ख) "तिहिं ठाणेहिं लोगुज्जोए सिया, तंजहा—अरहंतेहिं जायमाणेहिं, अरहंतेसु पव्वयमाणेसु, अरहंताणं णाणूप्पायमहिमासु।" —स्थानांग स्था० ३

निधानों का सिद्धार्थ राजा के भवन में संग्रह, हिरण्यादि में वृद्धि के कारण माता-पिता द्वारा वर्द्धमान नाम रखने का विचार, सिद्धार्थ द्वारा हर्षवश पारितोषिक, प्रीतिभोज आदि विस्तृत वर्णन कल्पसूत्र में देखना चाहिए। यहाँ संक्षेप में मुख्य बातें कह दी गई हैं।[1]

भगवान का नामकरण

७४०. जतो णं पभिति भगवं महावीरे तिसिलाए खत्तियाणीए कुच्छिंसि गब्भं आहूते ततो णं पभिति तं कुलं विपुलेणं हिरण्णेणं[2] सुवण्णेणं धणेणं[3] धण्णेणं माणिक्केणं मोत्तिएणं संख-सिल-प्पवालेणं अतीव अतीव परिवड्ढति।

ततो णं समणस्स भगवओ महावीरस्स अम्मापियरो एयमट्ठं जाणित्ता[4] णिव्वत्तदसाहंसि[5] वोक्कंतंसि सुचिभूतंसि विपुलं असण-पाण-खाइम-साइमं उवक्खडावेंति। विपुलं असण-पाण-खाइम-साइमं उवक्खडावेत्ता मित्त-णाति-सयण-संबंधिवग्गं उवनिमंतेत्ता बहवे समण-माहण-किवण-वणीमग-भिच्छुंडग[6]-पंडरगाईण विच्छड्ढेंति[7], विग्गोवेंति, विस्साणेंति, दायारेसु[8] णं दाणं पज्जाभाएंति। विच्छड्डित्ता, विग्गोवित्ता, विस्साणित्ता[9] दायारेसु णं[10] दाणं पज्जाभाइत्ता मित्त-णाइ-सयण-संबंधिवग्गं भुंजावेंति। मित्त-णाति-सयण-संबंधिवग्गं भुंजावित्ता, मित्त-णाति-सयण-संबंधिवग्गेण इमेयारूवं णामधेज्जं कारवेंति[11]–जतो णं पभिति[3] इमे कुमारे तिसलाए खत्तियाणीए कुच्छिंसि गब्भे आहूते ततो णं पभिति इमं कुलं विपुलेणं हिरण्णेणं सुवण्णेणं

१. कल्पसूत्र मूलपाठ पृ० ८० से १३८ तक।
२. यहाँ किसी-किसी प्रति में 'हिरण्णेणं' पाठ नहीं है।
३. 'धणेणं' के बदले पाठान्तर है—'धण्णेणं'। 'धान्य से।'
४. 'जाणित्ता' के बदले 'जाणिया' पाठान्तर है।
५. 'णिव्वत्तदसाहंसि' के बदले कल्पसूत्र में पाठ है—'एक्कारसमे दिवसे वीइक्कंते निव्वतिए असूतिजात-कम्मकरणे संपत्ते बारसाहदिवसे····।' ग्यारहवाँ दिन व्यतीत होने पर असूति (अशुचि) जातककर्म से निवृत्त होने पर बारहवाँ दिन आने पर···।
६. 'भिच्छुंडग—पंडरगाईण' से मिलता-जुलता ज्ञाताधर्मकथांग के पन्द्रहवें अध्ययन में समागत पाठ—चरए वा ·· भिच्छंडे वा पंडरंगे वा—है। उसकी टीका में अभयदेवसूरि ने अर्थ किया है—'चरको धाटिभिक्षाचरः।···भिक्षाण्डो भिक्षाभोजी सुगतशासनस्य इत्यन्ये, पाण्डुरागः शैव.।'—अर्थात्—चरक संन्यासियों का झुंडविशेष, यूथबंध घूमकर भिक्षाटन करने वाले भिक्षुओं की एक जाति। भिक्षाण्ड = भिक्षाभोजी, कई आचार्य कहते हैं—"बौद्ध शासन के भिक्षु हैं। पाण्डुराग = शैवभिक्षु।"
७. 'विच्छड्ढेति' के बदले पाठान्तर हैं—'विच्छडेंति, 'विच्छडेइ'।
८. 'दायारेसु णं पज्जाभाएंति' का समानार्थक पाठ कल्पसूत्र में मिलता है—'दाणं दायारेहिं परिभाएत्ता'
९. 'विस्साणित्ता' के बदले पाठान्तर हैं—'विस्साणिया'।
१०. 'णं दाणं पज्जाभाइत्ता' के बदले पाठान्तर हैं—'णं पज्जाभाइत्ता, णं दाणं पज्जाभाइत्ता' णं दायं पज्जाभाइत्ता'।
११. 'कारवेंति के बदले पाठान्तर हैं—कारवेति, करेंति।

**धणेणं धण्णेणं माणिक्केणं मोत्तिएणं संख-सिल-प्पवालेणं अतीव अतीव परिवड्ढति, तो होउ णं कुमारे वद्धमाणे, ।**[1]

७४०. जब से श्रमण भगवान् महावीर त्रिशला क्षत्रियाणी की कुक्षि में गर्भरूप में आए, तभी से उस कुल में प्रचुर मात्रा में चाँदी, सोना, धन, धान्य, माणिक्य, मोती, शंख, शिला और प्रवाल (मूंगा) आदि की अत्यन्त अभिवृद्धि होने लगी।

तत्पश्चात् श्रमण भगवान् महावीर के माता-पिता ने यह बात जानकर भगवान् महावीर के जन्म के दस दिन व्यतीत हो जाने के बाद ग्यारहवें दिन अशुचि-निवारण करके शुचीभूत होकर, प्रचुर मात्रा में अशन, पान, खाद्य और स्वाद्य पदार्थ बनवाए। चतुर्विध आहार तैयार हो जाने पर उन्होंने अपने मित्र, ज्ञाति, स्वजन और सम्बन्धि-वर्ग को आमंत्रित किया। इसके पश्चात् उन्होंने बहुत-से शाक्य आदि श्रमणों, ब्राह्मणों, दरिद्रों, भिक्षाचरों, भिक्षाभोजी, शरीर पर भस्म रमाकर भिक्षा मांगने वालों आदि को भी भोजन कराया, उनके लिए भोजन सुरक्षित रखाया, कई लोगों को भोजन दिया, याचकों में दान बांटा। इस प्रकार शाक्यादि भिक्षाजीवियों को भोजनादि का वितरण करवा कर अपने मित्र, ज्ञाति, स्वजन, सम्बन्धिजन आदि को भोजन कराया। उन्हें भोजन कराने के पश्चात् उनके समक्ष नामकरण के सम्बन्ध में इस प्रकार कहा—जिस दिन से यह बालक त्रिशलादेवी की कुक्षि में गर्भरूप से आया, उसी दिन से हमारे कुल में प्रचुर मात्रा में चांदी, सोना, धन, धान्य, माणिक, मोती, शंख, शिला, प्रवाल (मूंगा) आदि पदार्थों की अतीव अभिवृद्धि हो रही है। अतः इस कुमार का गुण सम्पन्न नाम—'वर्द्धमान' हो, अर्थात् इसका नाम वर्द्धमान रक्खा जाता है।

**विवेचन**—भगवान् का गुण-निष्पन्न नामकरण—प्रस्तुत सूत्र में भगवान् का 'वर्द्धमान' नाम रखने का कारण बताया है। राजा सिद्धार्थ एवं महारानी त्रिशला दोनों अपने सभी इष्ट-स्वजन-परिजन-मित्रों तथा श्वसुर पक्ष के सभी सगे-सम्बन्धियों को भोजन के लिए आमंत्रित करते हैं, साथ ही समस्त प्रकार के भिक्षाजीवियों को भी भोजन देते हैं। उसके पश्चात् सबके समक्ष अपना मन्तव्य प्रकट करते है और 'वर्द्धनाम' नाम रखने का प्रबल कारण भी बताते हैं।

इन सबसे प्रतीत होता है कि प्राचीनकाल में प्रायः सभी सम्पन्न वर्ग के लोग अपने शिशु का नामकरण समारोहपूर्वक करते थे, और प्रायः उसके किसी न किसी गुण को सूचित करने वाला नाम रखते थे।[2]

### भगवान का संवर्द्धन

**७४१. ततो णं समणे भगवं महावीरे पंचधातिपरिवुडे, तंजहा—खीरधातीए, मज्जण-**

---

१. **'तो होउणं कुमारे वद्धमाणे'** का समानार्थक पाठ कल्पसूत्र में इस प्रकार है—**'तं होउ णं कुमारे वद्धमाणे २ नामेणं।'**

२. आचारांग सूत्र मूलपाठ, वृत्ति पत्रांक ४२५।

**धातीए, मंडावणधातीए, खेल्लावणधातीए[1], अंकधातीए, अंकातो अंकं साहरिज्जमाणे रम्मे मणिकोट्टिमतले गिरिकंदरसमल्लीणे[2] व चंपयपायवे अहाणुपुव्वीए संवड्ढति।**

७४१. जन्म के बाद श्रमण भगवान् महावीर का लालन-पालन पांच धाय माताओं द्वारा होने लगा। जैसे कि—१. क्षीर धात्री—दूध पिलानेवाली धाय, २. मज्जन धात्री—स्नान कराने वाली धाय, ३. मंडन धात्री—वस्त्राभूपण पहनानेवाली धाय, ४. क्रीड़ा धात्री · क्रीड़ा कराने वाली धाय, और ५. अंकधात्री—गोद में खिलाने वाली धाय। वे इस प्रकार एक गोद से दूसरी गोद में संहृत होते हुए एवं मणिमण्डित रमणीय आंगन में (खेलते हुए), पर्वतीय गुफा में स्थित (आलीन) चम्पक वृक्ष की तरह कुमार वर्द्धमान क्रमशः सुखपूर्वक बढ़ने लगे।

### यौवन एवं पाणिग्रहण

**७४२. ततो णं समणे भगवं महावीरे विण्णायपरिणयए[3] विणियत्तबालभावे[4] अप्पुस्सुयाइं[5] उरालाइं माणुस्सगाइं पंचलक्खणाइं कामभोगाइं सद्द-फरिस-रस-रूव-गंधाइं परियारेमाणे एवं[6] चाए विहरति।**

७४२. उसके पश्चात् श्रमण भगवान् महावीर बाल्यावस्था को पार कर युवावस्था में प्रविष्ट हुए। उनका परिणय (विवाह) सम्पन्न हुआ और वे मनुष्य सम्बन्धी उदार शब्द,, रूप, रस, गन्ध और स्पर्श से युक्त पांच प्रकार के कामभोगों का उदासीनभाव से उपभोग करते हुए त्यागभावपूर्वक विचरण करने लगे।

**विवेचन**—यौवन और विवाह—प्रस्तुत सूत्र में भगवान् महावीर की युवावस्था के जीवन का चित्रण है। यहाँ तीन बातों की ओर मुख्यतया संकेत किया गया है—(१) यौवन में प्रवेश,

---

१. 'खेल्लावणा' के बदले पाठान्तर है—खेलावण, खेड्डणण, खेडण।

२. 'गिरिकंदरसमल्लीणे' के बदले पाठान्तर है—गिरिकंदरसंलीणे, गिरिकंदरस्समल्लीणे। ज्ञाताधर्मकथांग में इसी प्रकार का पाठ मिलता है—'गरिकंदरमल्लीणे व चंपगपायवे' वृत्तिकार ने अर्थ किया है—गिरिकंदरेत्ति गिरिनिकुञ्जे आलीन इव चम्पकपादपः सुखंसुखेन वर्धते स्मेति।' अर्थात्—गिरिकंदर यानी गिरिनिकुंज में आलीन—आश्रित चंपकवृक्ष की तरह सुखपूर्वक बढ़ रहे थे।

३. विण्णाय परिणय के बदले कल्पसूत्र ६-५४-७६ में इसी से मिलता जुलता पाठ है—से वि य णं दारए उम्मुक्कबालभावे 'विण्णायपरिणयमित्ते।' अर्थात्—वह बालक बाल्यभाव से उन्मुक्त होकर परिणय (प्रणय) का विशेप रूप से ज्ञाता हो गया था। अथवा—परिणय (विवाह) विज्ञात—समाप्त सम्पन्न हो चुका था।

४. 'विणियत्त' के बदले पाठान्तर है—'विणियित्त'। अर्थ होता है—विनिवृत्त।

५. 'अप्पुसुयाइं' के बदले पाठान्तर हैं—अप्पुसुगाइं, अप्पुसुत्ताइं, अप्पुस्सुत्ताइं।' अर्थ प्रायः समान है।

६. 'एवं चाए' के बदले पाठान्तर हैं—'उमंचाए', 'उमंचाते' 'उमच्चाए'। अर्थ समान होता है—त्याग-भाव से।

(२) विवाह, (३) त्यागभाव और उदासीनता-पूर्वक पंचेन्द्रिय-काम-भोगों का उपभोग एवं उनका त्याग।

दिगम्बर परम्परा भ० महावीर को अविवाहित मानती है। दिगम्बर ग्रन्थों में उनके लिए 'कुमार' शब्द का प्रयोग हुआ है, श्वेताम्बर परम्परा में भी उनके लिए कुमार शब्द प्रयुक्त हुआ है। वही संभवतः उन्हें अविवाहित मानने की धारणा का पोषक बना हो।[1]

वस्तुतः 'कुमार' का अर्थ 'कुंआरा'—अविवाहित ही नहीं होता, उसका अर्थ राजकुमार, युवराज आदि भी होता है[2], इसी अर्थ को व्यक्त करने के लिए 'कुमारवासम्मि पव्वइया' कहकर 'कुमार' शब्द का प्रयोग किया गया है। भगवान् महावीर के विवाह के सम्बन्ध में आचारांग में ही नहीं, कल्पसूत्र, आवश्यकनिर्युक्ति, भाष्य एवं चूर्णि आदि प्राचीन साहित्य में पर्याप्त प्रमाण मिलते हैं।[3]

भगवान के प्रचलित तीन नाम

**७४३. समणे भगवं महावीरे कासवगोत्तेणं, तस्स णं इमे तिन्नि नामधेज्जा एवमाहिज्जंति, तंजहा—अम्मापिउसंतिए वद्धमाणे, सहसम्मुइए समणे, भीमं[4] भयभेरवं उरालं अचेलयं[5] परीसहे सहति त्ति कट्टु देवेहिं से णामं कयं समणे भगवं महावीरे।**

७४३. काश्यपगोत्रीय श्रमण भगवान् महावीर के ये तीन नाम इस प्रकार कहे गए हैं—(१) माता-पिता का दिया हुआ नाम—वर्द्धमान, (२) समभाव में स्वाभाविक सन्मति होने के कारण श्रमण, और (३) किसी प्रकार का भयंकर भय-भैरव उत्पन्न होने पर भी अविचल रहने तथा अचेलक रहकर विभिन्न परीषहों को समभावपूर्वक (उदार होकर) सहने के कारण देवों ने उनका नाम रखा—'श्रमण भगवान् महावीर'।

---

१. (क) पद्मपुराण ३०/६७।
   (ख) हरिवंश पुराण ६०/२१४ भा० २।
२. (क) 'कुमारो युवराजेऽश्ववाहके'—शब्दरत्न समन्वय कोष पृ० २६८।
   (ख) 'पाइअ-सद्दमहण्णवो' पृ० २५३।
   (ग) अमरकोष काण्ड १, नाट्यवर्ग श्लोक १२।
   (घ) आप्टेकृत संस्कृत इंग्लिश डिक्शनरी पृ० ३६३।
३. (क) आवश्यक निर्युक्ति पृ० ३६ गा० २२२।
४. कल्पसूत्र में "भीमं भयभेरवं" आदि पाठ विस्तृत रूप में है। देखिये कल्पसूत्र—१०४····'अयले भयभेरवाणं परिसहोवसग्गाणं-खंतिखमे पडिमाणं पालए धीमं अरति-रतिसहे दविए वीरियसंपन्ने देवेहिं से णामं कयं समणे भगवं महावीरे ३।"
५. 'अचेलयं' के बदले पाठान्तर अचेले, 'अचले' मान कर चूर्णिकार ने अर्थ किया है—'अचले परिसहो-वसग्गेहिं'। अर्थ होता है—परिसहोपसर्गों के समय अचल।

**विवेचन**—तीन प्रचलित गुणनिष्पन्न नाम—प्रस्तुत सूत्र में भगवान् महावीर के तीन प्रचलित नाम किस कारण से पड़े ? इसका उल्लेख है। वर्द्धमान नाम तो माता-पिता के यहाँ धन-धान्य आदि में वृद्धि होने के कारण माता-पिता ने रखा था।[1]

'श्रमण' नाम प्रचलित होने का कारण यहाँ बताया है—'सहसम्मुइए'। चूर्णिकार सहसम्मुदियाए' पाठ मानकर अर्थ करते हैं—'सोभणामतिःसन्मतिः, सन्मत्या सहगतः'—अच्छी बुद्धि या सहज स्वाभाविक सन्मति के कारण। इसका अर्थ स्वाभाविक स्मरण-शक्ति के कारण भी होता है। तात्पर्य यह है कि सहज शारीरिक एवं बौद्धिक स्फूर्ति एवं शक्ति से उन्होंने तप आदि आध्यात्मिक साधना के मार्ग में कठोर श्रम किया, एतदर्थ वे 'श्रमण' कहलाए। तीसरा प्रचलित नाम 'महावीर' था, जो देवों के द्वारा रखा गया था। तीनों नाम गुणनिष्पन्न थे।[2]

भगवान के परिवारजनों के नाम

**७४४.[3] समणस्स णं भगवतो महावीरस्स पिता कासवगोत्तेणं। तस्स णं तिण्णि णामधेज्जा एवमाहिज्जंति, तंजहा–सिद्धत्थे ति वा सेज्जंसे ति वा जसंसे ति वा।**

**समणस्स णं भगवतो महावीरस्स अम्मा वासिट्ठसगोत्ता। तीसे णं तिण्णि णामधेज्जा एवमाहिज्जंति, तंजहा–तिसला इ वा विदेहदिण्णा इ वा पियकारिणी ति वा।**

**समणस्स णं भगवओ महावीरस्स पित्तियए[4] सुपासे कासवगोत्तेणं।**

**समणस्स णं भगवतो महावीरस्स जेट्ठे भाया णंदिवद्धणे कासवगोत्तेणं।**

**समणस्स णं भगवतो महावीरस्स जेट्ठा[5] भइणी सुदंसणा कासवगोत्तेणं[6]।**

**समणस्स णं भगवतो महावीरस्स भज्जा जसोया गोत्तेणं कोडिण्णा[7]।**

**समणस्स णं भगवतो महावीरस्स धूता कासवगोत्तेणं। तीसे णं दो नामधेज्जा एवमाहिज्जंति; तंजहा–अणोज्जा ति वा पियदंसणा ति वा।**

**समणस्स णं भगवतो महावीरस्स णत्तुई कोसियगोत्तेणं। तीसे णं दो णामधेज्जा एवमाहिज्जंति, तं जहा—सेसवती ति वा जसवती ति वा।**

---

१. कल्पसूत्र मूल (देवेन्द्र मुनि सम्पादित) पृ० १४०।
२. (क) आचारांग चूर्णि मू० पा० टि० पृष्ठ २६४।
(ख) कल्पसूत्र (देवेन्द्र मुनि सम्पादित) पृ० १४१।
३. सूत्र—७४४ की तुलना कीजिए कल्पसूत्र सूत्र—१०५ से १०६ तक। आवश्यक चूर्णि पृ०—२४४।
४. 'पित्तियए' के बदले पाठान्तर है—पित्तिज्जे
५. किसी-किसी प्रति में 'जेट्ठा भइणी' के बदले 'कणिट्ठा भइणी' पाठ है।
६. 'कासव' के बदले यहाँ 'कासवी' पाठान्तर मिलता हैं।
७. 'गोत्तेणं कोडिण्णा' के बदले पाठान्तर हैं—कोडिन्ना गोत्तेण, गोयमा गोत्तेणं, से गोयमा गोत्तेणं। अर्थ अर्थ क्रमशः यों है—कौडिन्यागोत्र से थी, गोत्र से गौतमीया थी, वह गौतमगौत्रीया थी।

७४४. श्रमण भगवान् महावीर के पिता काश्यप गोत्र के थे। उनके तीन नाम इस प्रकार कहे जाते थे, जैसे कि—१. सिद्धार्थ, २. श्रेयांस और ३. यशस्वी।

श्रमण भगवान् महावीर की माता वाशिष्ठ गोत्रीया थी। उनके तीन नाम इस प्रकार कहे जाते हैं, जैसेकि—१. त्रिशला, २. विदेहदत्ता और ३. प्रियकारिणी।

श्रमण भ० महावीर के चाचा 'सुपार्श्व' थे, जो काश्यप गोत्र के थे।

श्रमण भ० महावीर के ज्येष्ठ भ्राता नन्दीवर्द्धन थे, जो काश्यप गोत्रीय थे।

श्रमण भ० महावीर की बड़ी बहन सुदर्शना थी, जो काश्यप गोत्र की थी।

श्रमण भ० महावीर की पत्नी 'यशोदा' थी, जो कौण्डिन्य गोत्र की थी।

श्रमण भ० महावीर की पुत्री काश्यप गोत्र की थी। उसके दो नाम इस प्रकार कहे जाते हैं, जैसेकि—१. अनोज्जा, (अनवद्या) और २. प्रियदर्शना।

श्रमण भ० महावीर की दौहित्री कौशिक गोत्र की थी। उसके दो नाम इस प्रकार कहे जाते हैं, जैसेकि—१. शेषवती तथा २. यशोमती या यशस्वती।

**विवेचन**—भगवान् महावीर के परिवार का संक्षिप्त परिचय—प्रस्तुत सूत्र में भगवान् महावीर के पिता, माता, चाचा, भाई, बहन, पत्नी, पुत्री और दौहित्री के नाम और गोत्र का परिचय दिया गया है। भगवान् महावीर के पिता का नाम श्रेयांस क्यों पड़ा? इस सम्बन्ध में चूर्णिकार कहते हैं—'श्रेयांसि श्रयन्ति अस्मिन्निति श्रेयांसः।' अर्थात्—जिसमें श्रेयों—कल्याणों का आश्रय स्थान हो, वह श्रेयांस है। माता का एक नाम 'विदेहदिन्ना' इसलिए पड़ा कि वे 'विदेहेन दिन्ना'—विदेह (विदेहराज) द्वारा प्रदत्त थीं।[1] भगवान् की भगिनी सुदर्शना उनसे बड़ी थी या छोटी थी? यह चिन्तनीय है। इस सम्बन्ध में कल्पसूत्रकार मौन हैं। आचारांग में प्रस्तुत पाठ में किसी प्रति में 'कणिट्ठा' पाठ था, उसे काट कर किसी संशोधक ने 'जेट्ठा' संशोधन किया है।[2] विशेषावश्यक भाष्य में महावीर की पुत्री के नाम 'ज्येष्ठा, सुदर्शना एवं अनवद्यांगी' बताए हैं, जबकि यहाँ भ० महावीर की बहन का नाम सुदर्शना एवं पुत्री का नाम 'अनवद्या' व प्रियदर्शना बताया गया है। अतः ज्येष्ठभगिनी एवं पुत्री के नामों में कुछ भ्रान्ति-सी मालूम होती है।[3] यद्यपि 'अणोज्जा' का संस्कृत रूपान्तर 'अनवद्या' होता है, किन्तु चूर्णिकार ने 'अनोजा' रूपान्तर करके अर्थ किया है—'नास्य ओजं अणोज्जा।' अर्थात्—जिसमें ओज (बल) न हो वह 'अनोजा' है[4]—अर्थात् जो बहुत ही कोमलांगी, नाजुक हो।

---

१. आचारांग चूर्णि मू० पा० टि० पृष्ठ २६४-२६५।

२. (क) आचारांग मूलपाठ सटिप्पण (मुनि जम्बूविजयजी सम्पादित) पृ० २६४।
(ख) कल्पसूत्र मूलपाठ में 'भगिणी सुदंसणा' बतना ही पाठ है—पृ० १४५ (देवेन्द्र मुनि)।

३. (क) विशेषावश्यक भाष्य गा० २३०७।
"जिट्ठा सुदंसण जमालिणोज्ज सावत्थि तिंदुगुज्जाणे···" —मू० भा० १२६।

४. आचारांग चूर्णि मू० पा० टि० पृ० २६५।

भगवान के माता-पिता की धर्म साधना

७४५. समणस्स णं भगवतो महावीरस्स अम्मापियरो पासावच्चिज्जा समणोवासगा यावि होत्था। ते णं बहूइं वासाइं समणोवासगपरियागं पालयित्ता छण्हं जीवणिकायाणं सारक्खणणिमित्तं आलोइत्ता णिंदित्ता गरहित्ता पडिक्कमित्ता अहारिहं उत्तरगुणं पायच्छित्ताइं[1] पडिवज्जित्ता कुससंथारं दुरुहित्ता भत्तं पच्चक्खायंति[2], भत्तं पच्चक्खाइत्ता अपच्छिमाए मारणंतियाए सरीरसंलेहणाए झूसियसरीरा कालमासेणं कालं किच्चा तं सरीरं विप्पजहित्ता अच्चुते कप्पे देवत्ताए उववन्ना।

ततो णं आउक्खएणं भवक्खएणं ठितिक्खएणं चुते(ता) चइत्ता महाविदेहे वासे चरिमेणं उस्सासेणं[3] सिज्झिस्संति, बुज्झिस्संति, मुच्चिस्संति, परिणिव्वाइस्संति[4], सव्वदुक्खाणं अंतं करिस्संति।

७४५. श्रमण भगवान् महावीर के माता-पिता पार्श्वापत्य—पार्श्वनाथभगवान् के अनुयायी थे, दोनों श्रावक-धर्म का पालन करने वाले श्रमणोपासक-श्रमणोपासिका थे। उन्होंने बहुत वर्षों तक श्रावक-धर्म का पालन करके (अन्तिम समय में) षड्जीवनिकाय के संरक्षण के निमित्त आलोचना, आत्मनिन्दा (पश्चात्ताप), आत्मगर्हा, एवं पाप दोषों का प्रतिक्रमण करके, मूल और उत्तर गुणों के यथायोग्य प्रायश्चित स्वीकार करके, कुश के संस्तारक पर आरूढ़ होकर भक्तप्रत्याख्यान नामक अनशन (संथारा) स्वीकार किया। चारों प्रकार के आहार-पानी का प्रत्याख्यान—त्याग करके अन्तिम मारणान्तिक संलेखना से शरीर को सुखा दिया। फिर कालधर्म का अवसर आने पर आयुष्यपूर्ण करके उस (भौतिक) शरीर को छोड़कर अच्युतकल्प नामक देवलोक में देवरूप में उत्पन्न हुए।

तदनन्तर देव सम्बन्धी आयु, भव (जन्म) और स्थिति का क्षय होने पर वहाँ से च्यव कर महाविदेह क्षेत्र में चरम श्वासोच्छ्वास द्वारा सिद्ध, बुद्ध, मुक्त एवं परिनिवृत होंगे और वे सब दुःखों का अन्त करेंगे।

**विवेचन**—प्रस्तुत सूत्र में भगवान् महावीर के माता-पिता के धार्मिक जीवन की झाकी बताई गई है। साथ ही उस जीवन की फलश्रुति भी अंकित कर दी है। इसके द्वारा शास्त्रकार ने एक आदर्श श्रमणोपासक का जीवन चित्र प्रस्तुत कर दिया है। भगवान् के माता-पिता राजा-रानी होते हुए भी सांसारिक भोगों में ही नहीं फंसे रहे, किन्तु उन्होंने एक श्रमणोपासक का धर्म-मर्यादित जीवन स्वीकार किया। त्याग, सेवा व अनासक्ति भाव से जीवन जीया और अन्तिम समय निकट आने पर समस्त भोगों, यहाँ तक कि आहार, शरीर और

---

१. 'पायच्छित्ताइं' के बदले पाठान्तर है—'पायच्छित्त'।
२. 'पच्चक्खायंति' के बदले पाठान्तर हैं—पच्चक्खिति, पच्चाइक्खंति, पच्चक्खाइंति। अर्थ एका-सा है।
३. 'उस्सासेणं' के बदले पाठान्तर है—ऊसासेणं।
४. 'परिणिव्वाइस्संति' के बदले पाठान्तर है—'परिण्णेवाइस्संति मुच्चिस्संति।

समस्त साधनों का सर्वथा परित्याग करके आत्मशुद्धिपूर्वक शरीर छोड़ा, और १२ वाँ देवलोक प्राप्त किया, जहाँ से महाविदेह क्षेत्र में जन्म लेकर सिद्ध-बुद्ध-मुक्त बनेंगे।

दीक्षा-ग्रहण का संकल्प

७४६. तेणं कालेणं तेणं समएणं समण भगवं महावीरे णाते णातपुत्ते[1] [2]णायकुलविणिव्वते[3] विदेहे विदेहदिण्णे विदेहजच्चे विदेहसूमाले तीसं वासाइं विदेहे[4] त्ति कट्टु अगारमज्झे वसित्ता अम्मापिऊहिं कालगतेहिं देवलोगमणुप्पत्तेहिं समत्तपइण्णे चेच्चा हिरण्णं, चेच्चा सुवण्णं चेच्चा बलं, चेच्चा वाहणं, चेच्चा धण[5]-कणग-रयण-संतसारसावतेज्जं, विच्छड्डित्ता विग्गोवित्ता, विस्साणित्ता, दायारेसु णं दायं पज्जाभाइत्ता, संवच्छरं दलइत्ता, जे से हेमंताणं पढमे मासे, पढमे पक्खे मग्गसिरबहुले, तस्स णं मग्गसिरबहुलस्स दसमीपक्खेणं हत्थुत्तराहिं णक्खत्तेणं जोगोवगतेणं अभिनिक्खमणाभिप्पाए यावि होत्था।

७४६. उस काल और उस समय में श्रमण भगवान् महावीर, जो कि ज्ञातपुत्र के नाम से प्रसिद्ध हो चुके थे, ज्ञातकुल (के उत्तरदायित्व) से विनिवृत्त थे, अथवा ज्ञातकुलोत्पन्न थे, देहासक्ति रहित थे, विदेहजनों द्वारा अर्चनीय-पूजनीय थे, विदेहदत्ता (माता) के पुत्र थे, विशिष्ट शरीर—वज्रऋषभ-नाराच-संहनन एवं समचतुरस्र संस्थान से युक्त होते हुए भी शरीर से सुकुमार थे।

(इस प्रकार की योग्यता से सम्पन्न) भगवान् महावीर तीस वर्ष तक विदेह रूप में गृह में निवास करके माता-पिता के आयुष्य पूर्ण करके देवलोक को प्राप्त हो जाने पर अपनी ली हुई प्रतिज्ञा के पूर्ण हो जाने से, हिरण्य, स्वर्ण, सेना (बल), वाहन (सवारी), धन, धान्य, रत्न आदि सारभूत, सत्वयुक्त पदार्थों का त्याग करके, याचकों को यथेष्ट दान देकर, अपने द्वारा दानशाला पर नियुक्त जनों के समक्ष सारा धन खुला करके, उसे दान रूप में देने का विचार प्रगट करके, अपने सम्बन्धियों में सम्पूर्ण पदार्थों का यथायोग्य (दाय) विभाजन करके, संवत्सर (वर्षी) दान देकर (निश्चिन्त हो चुके, तब) हेमन्तऋतु के प्रथम मास एवं प्रथम मार्गशीर्ष

---

१. 'णातपुत्ते' के बदले पाठान्तर है—'णातिपुत्ते'।

२. कल्पसूत्र में भगवान् के द्वारा दीक्षा की पूरी तैयारी का वर्णन इस प्रकार मिलता है—'समणे भगवं महावीर दक्खे दक्खपतिन्ने, पडिरूवे आलीणे भद्दए विणीए नाए नायपुत्ते नायकुलचंदे विदेहे विदेहदिन्ने विदेहजच्चे विदेहसूमाले तीसं वासइं विदेहसि कट्टु अम्मापिईहिं देवत्तगएहिं गुरुमहत्तरएहिं अब्भणुन्नाए...।" कल्पसूत्र सूत्र—११०

३. 'णायकुल-विणिव्वत्ते' के बदले पाठान्तर है—णायकुलविणिवत्ते, णायकुलनिव्वत्ते, णायकुलणिव्वत्ते ति विदेहे।

४. इसके बदले किसी-किसी प्रति 'विदेहित्ति' 'विदेहत्ति' पाठान्तर हैं। कल्पसूत्र में 'विदेहंसि कट्टु' पाठ है।

५. 'धणकणगं' के बदले पाठान्तर है—धणधण्णक। अर्थ है—धन और धान्य।

कृष्ण पक्ष में, मार्गशीर्ष कृष्णा दशमी के दिन उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र के साथ चन्द्रमा का योग होने पर भगवान् ने अभिनिष्क्रमण (दीक्षाग्रहण) करने का अभिप्राय किया।

**विवेचन**—**अभिनिष्क्रमण की पूर्व तैयारी**—प्रस्तुत सूत्र में भगवान् महावीर ने मुनि दीक्षा के लिए अपनी योग्यता और क्षमता कितनी बढ़ा ली थी, अपना जीवन कितना अलिप्त, अनासक्त, विरक्त और अप्रमत्त बना लिया था, यह उनके विशेषणों से शास्त्रकार ने प्रकट कर दिया है।[1] यद्यपि वृत्तिकार ने इन शब्दों की कोई व्याख्या नहीं की है, तथापि चूर्णिकार ने कल्पसूत्र में दिये गए विशेषणों के अनुसार व्याख्या की है, **दक्खे**=क्रियाओं में दक्ष। **पतिण्णे**=विशेषज्ञाता। **पडिरूवे**=रूप और गुण के प्रतिरूप, भद्र स्वभाववाले, भद्रक या मध्यस्थ। **विणीते**=दक्षतादि गुणयुक्त होने पर भी अभिमान नहीं करने वाले। **णाते पुत्ते विणियट्टे**=ज्ञात-कुल में उत्पन्न, **विदेहदिन्ने**=विदेहा—त्रिशला माता के अंगजात। **जच्चे**=जात्य-कुलीन, श्रेष्ठ। अथवा **विदेहवच्चे**=विदेह का वर्चस्वी पुरुष। **विदेहे**=देह के प्रति अनासक्त।

आचारांग (अर्थागम) में एवं कल्पसूत्र में इनका अर्थ यों किया गया है—**णाए**=प्रसिद्ध-ज्ञात, अथवा वे ज्ञातवंश के थे। **णायकुलविणिव्वते**=ज्ञातकुल में चन्द्रमा के समान। **विदेहे**=उनका देह दूसरों के देह की अपेक्षा विलक्षण था या विशिष्ट शरीर (विशिष्ट संहनन-संस्थान) वाले। **विदेहदिण्णे**=त्रिशला माता के पुत्र। **विदेहजच्चे**=त्रिशला माता के शरीर से जन्म ग्रहण किये हुए विदेहवासियों में श्रेष्ठ। **विदेहसूमाले**=अत्यन्त सुकुमाल या घर में सुकुमाल अवस्था में रहने वाला।[2]

साथ ही उनकी प्रतिज्ञा (माता-पिता के जीवित रहते दीक्षा न लेने की) पूर्ण हो चुकी थी। इसके अतिरिक्त घर में रहते हुए उन्होंने सोना, चाँदी, सैन्य, वाहन, धान्य, रत्न आदि सारभूत पदार्थो का त्याग करके जिनको जो देना, बाँटना या सौंपना था, वह सब वे दे, बाँट या सौंप कर निश्चिन्त हो चुके थे। वार्षिकदान भी देना प्रारम्भ कर चुके थे। इस प्रकार भगवान् महावीर ने दीक्षा की पूर्ण तैयारी करने के पश्चात् ही मार्गशीर्ष कृष्णा १० को दीक्षा ग्रहण करने का अपना अभिप्राय किया था।[3]

### सांवत्सरिक दान

**७४७. संवच्छरेण होहिती[4] अभिनिक्खमणं तु जिणवरिंदस्स[5]।**
**तो अत्थसंपदाणं पवत्तती पुव्वसूरातो ॥१११॥**

---

१. आचारांग मूल पाठ सटिप्पण पृ० २६५, २६६
२. (क) आचारांग चूर्णि मू० पा० टि० पृ० २६५
(ख) कल्पसूत्र (देवेन्द्र मुनि सम्पादित) पृ० १४७
(ग) आचारांग (अर्थागम खण्ड–१) (पुप्फभिक्खू-सम्पादित) पृ० १५४
३. आचारांग मूल पाठ पृ० २६६
४. 'होहिति' के बदले पाठान्तर है—'होहित्ति।'
५. 'वरिंदस्स' के बदले पाठान्तर है—'वरिंदाणं'।

७४८. एगा हिरण्णकोडी अट्ठेव अणूणया सयसहस्सा।
सूरोदयमादीयं दिज्जइ जा पायरासो त्ति ॥११२॥

७४९. तिण्णेव य कोडिसता अट्ठासीतिं च होंति कोडीओ।
असीतिं च सतसहस्सा एतं संवच्छरे दिण्णं ॥११३॥

लोकांतिक देवों द्वारा उद्बोध

७५० वेसमणकुंडलधरा देवा लोगंतिया महिड्ढीया।
बोहिंति य तित्थकरं पण्णरससु कम्मभूमीसु ॥११४॥

७५१. बंभम्मि य कप्पम्मि बोद्धव्वा कण्हराइणो मज्झे।
लोगंतिया विमाणा अट्ठसु वत्था असंखेज्जा[1] ॥११५॥

७५२. एते देवनिकाया भगवं बोहिंति जिणवरं वीरं।
सव्वजगज्जीवहियं अरहं! तित्थं[2] पवत्तेहि ॥११६॥

७४७. श्री जिनवरेन्द्र तीर्थंकर भगवान् का अभिनिष्क्रमण एक वर्ष पूर्ण होते ही होगा, अतः वे दीक्षा लेने से एक वर्ष पहले सांवत्सरिक-वर्षी दान देना प्रारम्भ कर देते हैं। प्रतिदिन सूर्योदय से लेकर एक पहर दिन चढ़ने तक उनके द्वारा अर्थ का सम्प्रदान (दान) होता है।१११।

७४८. प्रतिदिन सूर्योदय से लेकर एक प्रहर पर्यन्त, जब तक कि वे प्रातराश (नाश्ता) नहीं कर लेते, तब तक एक करोड़ आठ लाख से अन्यून (कम नहीं) स्वर्णमुद्राओं का दान दिया जाता है॥ ११२॥

७४९. इस प्रकार वर्ष में कुल तीन अरब, ८८ करोड़ ८० लाख स्वर्णमुद्राओं का दान भगवान् ने दिया॥ ११३॥

---

१. 'अट्ठसु वत्था' के बदले पाठान्तर है—अट्ठसु वच्छा।
तत्वार्थसूत्र ४/२५ के अनुसार भी 'ब्रह्मलोकालया लोकान्तिकाः' लोकान्तिक देवों का ब्रह्मलोक में निवास है। अन्य कल्पों में नहीं। ब्रह्मलोक को घेर कर आठ दिशाओं में आठ प्रकार के लोकान्तिक देव रहते हैं। तत्वार्थसूत्र में ८ लोकान्तिक देवों के नाम इस प्रकार गिनाए हैं—१ 'सारस्वताऽऽदित्य-३ वन्ह्यरुण-४ गर्दतोय-५ तुषिताऽ ६ व्याबाध- ७ मरुतोऽ-रिष्टाश्च ८।' यदि वन्हि और अरुण को अलग-अलग मानें तो इनकी संख्या ९ हो जाती है। ८ कृष्णराजियाँ हैं, दो-दो कृष्ण-राजियों के मध्यभाग में ये रहते हैं। मध्य में अरिष्ट रहते हैं। इस प्रकार ये ९ भेद होते हैं। तत्वार्थ—भाष्यकार ने आठ भेद ही बताये हैं। लोकान्तवर्ती ये ८ भेद ही होते हैं, जिन्हें आचार्य श्री ने बताए हैं, नौवां भेद रिष्ट विमान प्रस्तारवर्ती होने से होता है। इसलिए कोई दोष नहीं है। अन्य आगमों में ९ भेद ही बताए हैं। यहाँ जो आठ भेद बताए हैं, वे भी इसी अपेक्षा से समझें।
—तत्वार्थ सूत्र सिद्धसेनगणि टीका ४ पृ०—३०७

२. देखिये कल्पसूत्र ११० से ११३ तक का पाठ—"बुज्झाहि भगवं लोगनाहा! पवत्तेहि धम्मतित्थं हियसुहनिस्सेयकरं····पुव्विपि य णं···नाणदंसणे होत्था। तएणं समणे भगवं····तेणेव उवागच्छइ।"

७५०. कुण्डलधारी वैश्रमण देव और महान् ऋद्धि सम्पन्न लोकान्तिक देव १५ कर्म-भूमियों में (होने वाले) तीर्थंकर भगवान् को प्रतिबोधित करते हैं ॥ ११४ ॥

७५१. ब्रह्म (लोक) कल्प में आठ कृष्णराजियों के मध्य में आठ प्रकार के लोकान्तिक विमान असंख्यात विस्तार वाले समझने चाहिए ॥ ११५ ॥

७५२. ये सब देव निकाय (आकर) भगवान् वीर-जिनेश्वर को बोधित (विज्ञप्त) करते हैं—हे अर्हन् देव ! सर्वजगत् के जीवों के लिए हितकर धर्म-तीर्थ का प्रवर्तन (स्थापना) करें ॥ ११६ ॥

**विवेचन**—सांवत्सरिकदान और लोकान्तिक देवों द्वारा उद्बोध—प्रस्तुत सूत्र ७४७ से ७५२ तक ६ गाथाओं में मुख्यतया दो बातों का उल्लेख है, जो प्रत्येक तीर्थंकर भगवान् द्वारा दीक्षा ग्रहण करने का अभिप्राय व्यक्त करने के बाद निश्चित रूप से होती हैं—(१) प्रत्येक तीर्थंकर दीक्षा ग्रहण से पूर्व एक वर्ष तक दान करते हैं। वे प्रतिदिन सूर्योदय से एक प्रहर तक १ करोड़ ८ लाख स्वर्ण मुद्राएँ दान करते हैं, इस प्रकार वार्षिक दान की राशि ३ अरब ८८ करोड़ ८० लाख स्वर्णमुद्राएँ हो जाती हैं।

(२) ब्रह्मलोकवासी लोकान्तिक देव तीर्थंकर से विनम्र विज्ञप्ति (बोध) करते हैं—तीर्थ स्थापना करने हेतु। बोध का अर्थ—यहाँ नम्रविज्ञप्ति या सविनय निवेदन करना है। जिन तो स्वयंबुद्ध होते हैं। उन्हें बोध देने की अपेक्षा नहीं रहती। लोकान्तिक देव एक प्रकार से भगवान् के वैराग्य की सराहना, अनुमोदना करते हैं। यह उनका परम्परागत आचार है।

### अभिनिष्क्रमण महोत्सव के लिए देवों का आगमन

**७५३. ततो णं समणस्स भगवतो महावीरस्स अभिनिक्खमणाभिप्पायं जाणित्ता भवणवति-वाणमंतर-जोतिसिय-विमाणवासिणो देवा य देवीओ य सएहिं २ रूवेहिं, सएहिं २ णेवत्थेहिं, सएहिं २ चिंधेहिं, सव्विड्ढीए सव्वजुतीए[1] सव्वबलसमुदएणं सयाइं २ जाणविमाणाइं दुरुहंति। सयाइं २ जाणविमाणाइं दुरुहित्ता अहाबादराइं पोग्गलाइं परिसाडेंति। अहाबादराइं पोग्गलाइं परिसाडेत्ता अहासुहुमाइं पोग्गलाइं परियाइंति। अहासुहुमाइं पोग्गलाइं परियाइत्ता उड्ढं उप्पयंति। उड्ढं उप्पइत्ता ताए उक्किट्ठाए सिग्घाए चवलाए तुरियाए दिव्वाए देवगतीए अहेणं ओवतमाणा २ तिरिएणं असंखेज्जाइं दीव समुद्दाइं वीतिक्कममाणा २ जेणेव जंबुद्दीवे तेणेव उवागच्छंति, तेणेव उवागच्छित्ता जेणेव उत्तरखत्तियकुंडपुरसंनिवेसे तेणेव उवागच्छंति तेणेव उवागच्छित्ता जेणेव उत्तरखत्तियकुंडपुरसंणिवेसस्स उत्तरपुरत्थिमे दिसाभागे तेणेव झत्ति वेगेण ओवतिया[4]।**

---

१. 'जुतीए' के वदले पाठान्तर है—'जुत्तीए'। अर्थ समान है। कल्पसूत्र में 'सव्विड्ढीए सव्वजुईए पाठ है।
२. 'सयाइं सयाइं' के वदले 'साइं साइं' पाठ है।
३. 'पच्चोतरित' के वदले 'पच्चोयरति' पाठ है। कहीं 'पच्चोट्ठवइ' पाठ भी है।
४. 'ओवतिया' के वदले 'उवत्तिया' पाठान्तर है।

७५३. तदनन्तर श्रमण भगवान् महावीर के अभिनिष्क्रमण के अभिप्राय को जानकर भवनपति, वाणव्यन्तर, ज्योतिष्क और वैमानिक देव एवं देवियाँ अपने-अपने रूप में, अपने-अपने वस्त्रों में और अपने-अपने चिन्हों से युक्त होकर तथा अपनी-अपनी समस्त ऋद्धि, द्युति, और समस्त बल-समुदाय सहित अपने-अपने यान-विमानों पर चढ़ते हैं। फिर सब अपने-अपने यान-विमानों में बैठकर जो भी वादर (स्थूल) पुद्गल हैं, उन्हें पृथक् करते हैं। वादर पुद्गलों को पृथक् करके सूक्ष्म पुद्गलों को चारों ओर से ग्रहण करके वे ऊँचे उड़ते हैं। ऊंचे उड़कर अपनी उस उत्कृष्ट, शीघ्र, चपल, त्वरित और दिव्य देव गति से नीचे उतरते-उतरते क्रमशः तिर्यक्लोक में स्थित असंख्यात द्वीप-समुद्रों को लांघते हुए जहाँ जम्बूद्वीप नामक द्वीप है, वहाँ आते हैं। वहाँ आकर जहाँ उत्तरक्षत्रियकुण्डपुर सन्निवेश है, उसके निकट आ जाते हैं। वहाँ आकर उत्तर क्षत्रियकुण्डपुर सन्निवेश के ईशानकोण दिशा भाग में शीघ्रता से उतर जाते हैं।

**विवेचन**—चारों प्रकार के देव-देवियों का आगमन—प्रस्तुत सूत्र में भगवान् के दीक्षा ग्रहण के अभिप्राय को जानकर चारों प्रकार के देव-देवियों के आगमन का वर्णन है। साथ ही यह भी बताया है कि वे कैसे रूप, परिधान एवं चिन्ह से युक्त होकर तथा कैसी ऋद्धि, द्युति व दलवल सहित, किस वाहन में, किस गति एवं स्फूर्ति से इस मनुष्य लोक में, तीर्थंकर भगवान् के सन्निवेश में आते हैं?[1]

प्रश्न होता है—तीर्थंकर के दीक्षा समारोह में भाग लेने के लिए देवता क्यों भागे आते हैं? उत्तर का अनुमोदन यह है कि संसार में जो भी धर्मात्मा एवं धर्मनिष्ठ पुरुष होते हैं, उनके धर्म कार्य के लिए देवता आते ही हैं। वे अपना अहोभाग्य समझते हैं कि हमें धर्मात्मा पुरुषों के धर्म कार्य को अनुमोदन करने का अवसर मिला। दशवैकालिक सूत्र में कहा है—

'देवा वि तं नमंसंति जस्स धम्मे सया मणो।'

'जिसका मन सदा धर्म में ओत-प्रोत रहता है, उसे देवता भी नमस्कार करते हैं।'

यद्यपि देवता भौतिक समृद्धि व ऐश्वर्य में सबसे आगे हैं, किन्तु उनके जीवन में संयम का अभाव है, इसलिए वे आध्यात्मिकता के धनी संयमी पुरुषों की सेवा में उनके संयम की सराहना करने हेतु आते हैं। शास्त्रकार ने देवों के आगमन की गति का भी वर्णन किया है कि वे उत्कृष्ट, शीघ्र, चपल, त्वरित दिव्यगति से आते हैं, क्योंकि उनके मन में धर्मनिष्ठ तीर्थंकर की दीक्षा में सम्मिलित होने की स्फूर्ति, श्रद्धा एवं उमंग होती है।[2]

---

१. आचारांग मूल पाठ सटिप्पण (जम्बूविजय जी) पृ० २६८

२. (क) दशवैकालिक अ० १ गा० १
   (ख) आचारांग मूल पाठ टिप्पण पृ० २६८

शिविका-निर्माण

७५४. ततो णं सक्के देविंदे देवराया सणियं २ जाणविमाणं ठवेति। सणियं २ [जाण] विमाणं ठवेत्ता सणियं २ जाणविमाणातो पच्चोतरति, सणियं २ जाणविमाणाओ पच्चोत्तरित्ता एगंतमवक्कमति। एगंतमवक्कमित्ता महता वेउव्विएणं समुग्घातेणं समोहणति। महता वेउव्विएणं समुग्घातेणं समोहणित्ता एगं महं णाणामणि-कणग-रयणभत्तिचित्तं सुभं चारुकंतरूवं देवच्छंदयं विउव्वंति। तस्स णं देवच्छंदयस्स बहुमज्झदेसभागे एगं महं सपादपीटं सीहासणं णाणामणि-कणग-रयणभत्तिचित्तं सुभं चारुकंतरूवं विउव्वति, २ [त्ता] जेणेव समणे भगवं महावीरे तेणेव उवागच्छति, २ [त्ता] समणं भगवं महावीरं तिखुत्तो[1] आयाहिण-पयाहिणं करेति। समणं भगवं महावीरं तिखुत्तोआयाहिणपयाहिणं करेत्ता, समणं भगवं महावीरं वंदति, णमंसति। वंदित्ता णमंसित्ता समणं भगवं महावीरं गहाय, जेणेव देवच्छंदए तेणेव उवागच्छति। तेणेव उवागच्छित्ता सणियं २ पुरत्थाभिमुहं सीहासणे णिसीयावेति। सणियं २ पुरत्थाभिमुहं णिसीयावेत्ता, सयपागसहस्सपागेहिं तेल्लेहिं अब्भंगेति। सयपाग-सहस्सपागेहिं तेल्लेहिं अब्भंगेत्ता गंधकासाएहिं[3] उल्लोलति। सयपागसहस्सपागेहिं तेल्लेहिं उल्लोलेत्ता सुद्धोदएणं[4] मज्जावेति, २[त्ता] जस्स जंतबलं[5] सयसहस्सेणं तिपडोलतित्तएणं साहिएण[6] सरसीएण गोसीसरत्तचंदणेणं अणुलिंपति, २ [त्ता] ईसिणिस्सासवातवोज्झं वरणगर-पट्टणुग्गतं कुसलणरपसंसितं[7] अस्सलालपेलयं[8] छेयायरियकणगखचितंतकम्मं हंसलक्खणं पट्टजुयलं णियंसावेति, २ [त्ता] हारं अद्धहारं उरत्थं एगावलिं पालंबसुत्त-पट्ट-मउड-रयणमालाइं आविंधावेति। आविंधावेत्ता गंथिम-वेढिम-पूरिम-संघातिमेणं मल्लेणं कप्परुक्खमिव समालंकेति[9]।

समालंकेत्ता दोच्चं सि महता वेउव्वियसमुग्घातेणं समोहणति, २[त्ता] एगं महं चंदप्पभं सिवियं सहस्सवाहिणियं विउव्वति, तंजहा-ईहामिय-उसभ-तुरग-णर-मकर-विहग-वाणर-कुंजर[10]

१. किसी-किसी प्रति में 'तिक्खुत्तो' शब्द नहीं है।
२. 'पुरत्थाभिमुहं' के बदले 'पुरत्थाभिमुहे' पाठान्तर है।
३. 'कासाएहिं' के बदले 'कसाएहिं' पाठ है।
४. 'सुद्धोदएणं मज्जावेति' के बदले 'उल्लोलिति स सुद्धोदएण' उल्लोलिति२ सुसुद्धोदएणं" पाठान्तर हैं।
५. 'जंतबलं सयसहस्सेणं' के बदले 'जंतपलं सयसहस्सेणं 'जस्स य मुल्लं सयसाहस्सेणं' पाठान्तर हैं।
६. इसके बदले पाठान्तर हैं—'साहीएणं गोसीस', 'साहिएण सीतएण गोसीस'...। दूसरे का अर्थ है—सिद्ध किये हुये शीतल गोशीर्ष रक्त चन्दन से।
७. 'कुसलणरपसंसितं' के बदले 'कुसलनरपइसंसितं', कुसलनरपरिनिम्मियं' ये पाठान्तर मिलते हैं—अर्थ हैं—कुशलनरपति द्वारा प्रशंसित, कुशल मनुष्यों द्वारा परिनिर्मित।
८. 'अस्सलालपेलयं' के बदले पाठान्तर है—'अस्सलालापेलयं।'
९. 'समालंकेत्ता' के बदले 'समलंकेरत्ता' और 'समलंकित्ता' पाठान्तर हैं।
१०. कुंजर-रुरु......वणलयचित्त' के बदले कल्पसूत्र ४५ में पाठ है—कुंजरवणलयपउमलयभत्तिचित्तं।"

रुरु-सरभ-चमर-सद्दूल-सीह-वणलयचित्तविज्जाहर-मिहुणजुगलजंतजोगजुत्त[1] अच्चीसहस्समालिणीयं सुणिरूवितमिसमिसेंतरूवमसहस्सकलित[2] भिसमाणं[3] भिब्भिसमाणं चक्खुल्लोयणलेस्सं[4] मुत्ताहडमुत्तजालंतरोयित[5] तवणीयपवरलंबूस-पलंबंमुत्तदामं[6] हारद्धहारभूसणसमोणत अधियपेच्छणिज्जं पउमलयभत्तिचित्त[7] असोगलय-भत्तिचित्त कुंदलयभत्तिचित्त णाणालयभत्तिविरइयं सुभं[8] चारुकंतरूवं णाणामणिपंचवण्ण-घण्टापडायपरिमंडितग्गसिहरं सुभं चारुकंतरूवं पासादीयं दरिसणीयं सुरूवं।

७५४. तत्पश्चात् देवों के इन्द्र देवराज शक्र ने शनैः-शनैः अपने यान विमान को वहाँ ठहराया। फिर वह धीरे-धीरे विमान से उतरा। विमान से उतरते ही देवेन्द्र सीधा एक ओर एकान्त में चला गया। वहाँ जाकर उसने एक महान् वैक्रिय समुद्घात किया। उक्त महान् वैक्रिय समुद्घात करके इन्द्र ने अनेक मणि-स्वर्ण-रत्न आदि से जटिल-चित्रित, शुभ, सुन्दर मनोहर कमनीय रूप वाले एक वहुत वड़े देवच्छंदक (जिनेन्द्र भगवान् के लिए विशिष्ट स्थान) का विक्रिया द्वारा निर्माण किया। उस देवच्छंदक के ठीक मध्य-भाग में पादपीठ सहित एक विशाल सिंहासन की विक्रिया की, जो नाना मणि-स्वर्ण-रत्न आदि की रचना से चित्र-विचित्र, शुभ, सुन्दर और रम्य रूपवाला था। उस भव्य सिंहासन का निर्माण करके जहाँ श्रमण भगवान् महावीर थे, वहाँ वह आया। आते ही उसने भगवान् की तीन वार आदक्षिण प्रदक्षिणा की, फिर उन्हें वन्दन-नमस्कार करके श्रमण भगवान महावीर को लेकर वह देवच्छन्दक के पास आया। तत्पश्चात् भगवान् को धीरे-धीरे उस देवच्छन्दक में स्थित सिंहासन पर विठाया और उनका मुख पूर्व दिशा की ओर रखा।

यह सब करने के वाद इन्द्र ने भगवान् के शरीर पर शतपाक, सहस्र-पाक तेलों से मालिश की, तत्पश्चात् सुगन्धित काषाय द्रव्यों से उनके शरीर पर उवटन किया फिर शतपाक, सहस्रपाक तेलों के साथ उवटन करके शुद्ध स्वच्छ जल से भगवान् को स्नान कराया। स्नान कराने के वाद उनके शरीर पर एक लाख के मूल्य वाले तीन पट को लपेट कर साधे हुए सरस गोशीर्ष रक्त चन्दन का लेपन किया। फिर भगवान् को नाक से निकलने वाली जरा-सी श्वास-

---

१. 'जंतजोगजुत्तं' के पाठान्तर है—'जंतजोगचित्तं'।
२. 'असहस्सकलितं' के वदले पाठान्तर है—'असहस्सकयलिंगं।' अर्थात्—उस पर हजार से कम चिन्ह वनाये हुए थे।
३. 'भिसमाणं' के वदले पाठान्तर हैं—'ईसिंभिसमाणं', 'भिसमीणं'। अर्थ होता है–थोड़ा-सा चमकता हुआ।
४. 'चक्खुल्लोयणलेस्सं' के वदले 'चक्खुलोयणलेस्सं, चक्खुल्लेयणलिस्सं।
५. 'रोयितं' के वदले 'रोइयं' 'रोयियं' पाठान्तर हैं।
६. 'लंबूसपलंवंतं' के वदले पाठान्तर हैं—लंवूसतो लंवंतं,—लंबूसए लंवंतं।
७. 'भित्तिचित्तं' के वदले पाठान्तर है—भित्तचित्तं।—भींत पर चित्रित।
८. 'सुभं चारुकंतरूवं' के वदले पाठान्तर है—'सुभकंतचारुकंतरूवं', सुभं चारु चारु। किसी-किसी प्रति में दूसरी वार आया हुआ 'सुभं चारुकंतरूवं' पाठ नहीं है। यहाँ दो वार इन शब्दों का प्रयोग क्रमशः—'अग्रशिखर का और 'शिविका' का विशेषण वताने के लिए किया गया लगता है।

वायु से उड़ने वाला, श्रेष्ठ नगर के व्यावसायिक पत्तन में बना हुआ, कुशल मनुष्यों द्वारा प्रशंसित, अश्व के मुंह की लार के समान सफेद और मनोहर चतुर शिल्पाचार्यों (कारीगरों) द्वारा सोने के तार मे विभूषित और हंस के समान श्वेत वस्त्रयुगल पहनाया। तदनन्तर उन्हें हार, अर्द्धहार, वक्षस्थल का सुन्दर आभूषण, एकावली, लटकती हुई मालाएँ, कटिसूत्र, मुकुट और रत्नों की मालाएँ पहनाई। तत्पश्चात् भगवान् को ग्रन्थिम, वेष्टिम, पूरिम और संघातिम—इन चारों प्रकार की पुष्पमालाओं से कल्पवृक्ष की तरह सुसज्जित किया।

उसके बाद इन्द्र ने दुबारा पुनः वैक्रियसमुद्घात किया और उससे तत्काल चन्द्रप्रभा नाम की एक विराट् सहस्रवाहिनी शिविका का निर्माण किया। वह शिविका ईहामृग, वृषभ, अश्व, नर, मगर, पक्षिगण, बन्दर, हाथी, रुरु, सरभ, चमरी गाय, शार्दूलसिंह आदि जीवों तथा वनलताओं से चित्रित थी। उस पर अनेक विद्याधरों के जोड़े यन्त्रयोग से अंकित थे। इसके अतिरिक्त वह शिविका (पालखी) सहस्र किरणों से सुशोभित सूर्य-ज्योति के समान देदीप्यमान थी, उसका चमचमाता हुआ रूप भलीभाँति वर्णनीय था, सहस्र रूपों में भी उसका आकलन नहीं किया जा सकता था, उसका तेज नेत्रों को चकाचौंध कर देने वाला था। उस शिविका में मोती और मुक्ताजाल पिरोये हुए थे। सोने के बने हुए श्रेष्ठ कन्दुकाकार आभूषण से युक्त लटकती हुई मोतियों की माला उस पर शोभायमान हो रही थी। हार, अर्द्धहार आदि आभूषणों से सुशोभित थी। अत्यन्त दर्शनीय थी, उस पर पद्मलता, अशोकलता, कुन्दलता आदि तथा अन्य अनेक प्रकार की वनलताएँ चित्रित थीं। शुभ, मनोहर, कमनीय रूप वाली पंचरंगी अनेक मणियों, घण्टा एवं पताकाओं से उसका अग्रशिखर परिमण्डित था। इस प्रकार वह शिविका अपने आप में शुभ, सुन्दर और कमनीय रूप वाली, मन को प्रसन्न करने वाली, दर्शनीय और अति सुन्दर थी।

**विवेचन—शिविकानिर्माण और दीक्षा की तैयारी**—प्रस्तुत सूत्र में विस्तार से वर्णन है कि इन्द्र ने भगवान् के अभिनिष्क्रमण के लिए वैक्रिय समुद्घात करके देवच्छन्दक एवं शिविका आदि का निर्माण किया, साथ ही देवछंद में निर्मित पादपीठ सहित सिंहासन पर विराजमान करके उनके शरीर पर शतपाक-सहस्रपाक तैलमर्दन, सुगन्धित द्रव्यों से उबटन और बहुमूल्य गोशीर्ष चन्दन का लेप किया, उन्हें स्नान कराया, बहुमूल्य वस्त्र और आभूषण पहनाए।

शक्रेन्द्र यह सब कार्य भक्तिवश करता है, क्योंकि वह जानता है कि मुझे जिस धर्म-पालन आदि के प्रताप से इन्द्रपद मिला है, उस परमधर्म तीर्थ के ये प्रवर्तक बनने जा रहे हैं, ये धर्म-बोध के दाता, उपदेशक, निष्ठापूर्वक पालक होंगे, इसलिए इनके द्वारा मुझ जैसे अनेक लोगों का कल्याण होगा। इन्द्र सोचता है—ऐसे महान् उपकारी महापुरुष की जितनी भक्ति की जाए, उतनी थोड़ी है।[1]

---

१. आचारांग मूलपाठ सटिप्पण पृ० २६८-२६९

'देवच्छंदयं' आदि पदों की व्याख्या—'देवच्छंदय' का अर्थ प्राकृतशब्दकोष में मिलता है—देवच्छंदक= जिन देव का आसन स्थान। जानविमाणं=सवारी या यात्रावाला विमान। 'वेउव्विएणं समुग्घाएणं समोहणति=वैक्रियसमुद्‌घात करता है। समुद्‌घात एक प्रकार की विशिष्ट शक्ति है, जिसके द्वारा आत्म-प्रदेशों का संकोच-विस्तार किया जाता है। वैक्रिय शरीर जिसे मिला हो अथवा वैक्रियलब्धि जिसे प्राप्त हो, वह जीव वैक्रिय करते समय अपने आत्म-प्रदेशों को शरीर से बाहर निकाल कर विष्कम्भ और मोटाई में शरीरपरिमाण और लम्बाई में संख्येय योजनपरिमाण दण्ड निकालता है और पूर्वबद्ध वैक्रिय शरीर नामकर्म के पुद्‌गलों की निर्जरा करता है। वैक्रिय समुद्‌घात वैक्रिय के प्रारम्भ करने पर होता है।

णिसीयावेति=बिठाता है। अब्भंगेति=तेलमर्दन करता है। उल्लोलेति=उद्‌वर्तन-उबटन करता है। मज्जावेति=स्नान कराता है। जस्स जतबलं सहस्सेणं=जिसका यंत्रबल (शरीर को शीतल करने की नियंत्रण शक्ति) लाख गुनी अधिक हो। इसके बदले पाठान्तर मिलता है—'जस्स य मुल्लं सय-साहस्सेण' इसका अर्थ होता है—जिसका मूल्य एक लाख स्वर्णमुद्रा हो। 'तिपडोलतित्तएणं साहिएणं'=तीन पट लपेट कर सिद्ध किया बनाया हुआ। अणुलिंपति=शरीर में यथा स्थानलेप करता है। ईसिणिस्सासवातवोज्झं=थोड़े-से निःश्वासवायु से उड़जाने योग्य वरणगर-पट्टणुग्गतं=—श्रेष्ठनगर और व्यावसायिक केन्द्र (पत्तन) में बना हुआ। अस्सलालपेलवं=अश्व की लार के समान श्वेत, या कोमल। छेयायरियकणगखचितंतकम्मं=कुशल शिल्पाचार्यों द्वारा सोने के तार से जिसकी किनारी बांधी हुई है। 'णियंसावेति'=पहनाता है। पालंब-सुतपट्ट-मउड-रयणमालाइं'=लम्बा गले का आभूषण, रेशमी धागे से बना हुआ पट्ट-पहनने का वस्त्र, मुकुट और रत्नों की मालाएं। 'आविंधावेति'=पहनाता है। गंथिम-वेढिम-पूरिम संघातिमेणं मल्लेणं=गूँथी हुई, लपेटकर (वेष्टन से) बनाई हुई, संघातरूप (इकट्ठी करके) बनी हुई माला से। ईहामिग—भेड़िया। 'रुरु=मृगविशेष। सरभ=शिकारी जाति का एक पशु, सिंह, अष्टापद या वानर विशेष।' 'जंतजोगजुत्तं=यंत्रयोग (पुत्तलिकायंत्र) से युक्त। अच्चीसहस्समालिणीयं=सहस्रकिरणों से सूर्यसम सुशोभित। सुणिरूवितमिसमिसेंतरूवं=उसका चमचमाता हुआ रूप भलीभाँति वर्णनीय था। असहस्सकलितं=सहस्ररूपों में भी उसका आकलन नहीं हो सकता था। 'भिसमाणं भिब्भिसमाणं=चमकती हुई, विशेषप्रकार से चमकती हुई। चक्खुल्लोयणलेस्सं=चक्षुओं से लेशमात्र ही अवलोकनीय-अर्थात् नेत्रों को चकाचौंध कर देनेवाला। मुत्ताहडमुत्त-जालंतरोयितं=उसका सिरा (किनारा) मोती और मोतियों की जाली से सुशोभित था। तवणीय-पवर-लंबूस-पलंबंत मुत्तदामं=सोने के बने हुए कन्दुकाकार आभूषणों से युक्त मोतियों की मालाएँ उसमें लटक रही थीं।[1]

---

१. (क) पाइअ-सद्दमहण्णवो पृ० ४७८, ८६७, ३८८, १२३, ५६२, ८८०, ७२०
(ख) जैन सिद्धान्त बोलसंग्रह भा०;२ पृ० २८८
(ग) आचारांगचूर्णि मू० पा० टि० पृ० २६८, २६६ (घ) आचारांग (अर्थागम भा० १) पृ० १५५

शिविकारोहण

७५५. सीया[1] उवणीया जिणवरस्स जर-मरणविप्पमुक्कस्स ।
ओसत्तमल्लदामा[2] जल-थलयदिव्वकुसुमेहिं ॥११७॥

७५६. सिबियाए मज्झयारे दिव्वं वररयणरूवचेंचइयं ।
सीहासणं महरिहं सपादपीठं जिणवरस्स ॥११८॥

७५७. आलइयमालमउडो भासुरबोंदी[3] वराभरणधारी ।
खोमयवत्थणियत्थो जस्स य मोल्लं सयसहस्सं ॥११९॥

७५८. छट्ठेणं[4] भत्तेणं अज्झवसाणेण सुंदरेण जिणो ।
लेस्साहि विसुज्झंतो आरुहई उत्तमं सीयं ॥१२०॥

७५९. सीहासणे णिविट्ठो सक्कीसाणा य दोहिं पासेहिं ।
वीयंति चामराहिं मणि-रयणविचित्तदंडाहिं ॥१२१॥

प्रव्रज्यार्थ प्रस्थान

७६०. पुव्वि उक्खित्ता माणुसेहिं साहट्टरोमकूवेहिं[5] ।
पच्छा वहति देवा सुर-असुरा गरुल-णागिंदा ॥१२२॥

७६१. पुरतो सुरा वहंती असुरा पुण दाहिणम्मि पासम्मि ।
अवरे वहंति गरुला णागा पुण उत्तरे पासे ॥१२३॥

७६२. वणसंडं व कुसुमियं पउमसरो वा जहा सरयकाले ।
सोभति कुसुमभरेणं इय गगणतलं सुरगणेहिं ॥१२४॥

७६३. सिद्धत्थवणं व जहा कणियारवणं व चंपगवणं वा ।
सोभति कुसुमभरेणं इय गगणतलं सुरगणेहिं ॥१२५॥

७६४. वरपडह-भेरि-झल्लरि-संखसतसहस्सिएहिं तूरेहिं ।
गगणयले धरणितले तूरणिणाओ[6] परमरम्मो ॥१२६॥

---

१. तुलना कीजिए—

*चन्दप्पभा य सीया उवणीया जम्मसरणमुक्कस्स ।*
आसत्तमल्लदामा जल थलयं दिव्य कुसुमेहिं ॥९२॥

—'आवश्यकभाष्य गाथा (९२ से १०४ तक देखिए)

२. 'ओसत्तमल्लदामा' के बदले पाठान्तर हैं— 'उसंतमल्लदामं' उवसंतमल्लदामं ।

३. 'भासरबोंदी' भी पाठान्तर मिलता है किंतु—'भासुरबोंदी पाठ यत्र-तत्र आगमों में अधिक प्रचलित है ।

४. 'छट्ठेणं भत्तेणं' के बदले पाठान्तर है—'छट्ठेण उ भत्तेणं'

५. 'साहट्ठरोमकूवेहिं' के बदले पाठान्तर हैं—साहट्ठरोमपुलएहिं, साहट्टुरोमकूवेहिं । पहला पाठ अधिक संगत लगता है ।

६. 'तूरणिणाओ' के बदले पाठान्तर है—"तुडियणिणादो, तुरियनिनाओ ।"

७६५. तत-विततं घण-झुसिरं आतोज्जं चउविहं[1] बहुविहीयं।
वाएंति[2] तत्थ देवा बहूहिं आणट्टगसएहिं ॥१२७॥

७५५. जरा-मरण से विमुक्त जिनवर महावीर के लिए शिविका लाई गई, जो जल और स्थल पर उत्पन्न होने वाले दिव्यपुष्पों और देव वैक्रियलब्धि से निर्मित पुष्पमालाओं से युक्त थी ॥११७॥

७५६. उस शिविका के मध्य में दिव्य तथा जिनवर के लिए श्रेष्ठ रत्नों की रूपराशि से चर्चित (सुसज्जित) तथा पादपीठ से युक्त महाल्यवान् सिंहासन बनाया गया था ॥ ११८॥

७५७. उस समय भगवान् महावीर श्रेष्ठ आभूषण धारण किये हुए थे, यथास्थान दिव्य माला और मुकुट पहने हुए थे, उन्हें क्षौम (कपास से निर्मित) वस्त्र पहनाए हुए थे, जिसका मूल्य एक लक्ष स्वर्णमुद्रा था। इन सबसे भगवान् का शरीर देदीप्यमान हो रहा था ॥११९॥

७५८. उस समय प्रशस्त अध्यवसाय से, षष्ठ भक्त प्रत्याख्यान (बेले की) तपश्चर्या से युक्त शुभ लेश्याओं से विशुद्ध भगवान् उत्तम शिविका (पालकी) में विराजमान हुए ॥१२०॥

७५९. जब भगवान् सिंहासन(शिविका में स्थापित) पर विराजमान हो गए, तब शक्रेन्द्र और ईशानेन्द्र उसके दोनों ओर खड़े होकर मणि-रत्नादि से चित्र-विचित्र हत्थे-डंडे वाले चामर भगवान् पर ढुलाने लगे ॥१२१॥

७६०. पहले उन मनुष्यों ने उल्लासवश वह शिविका उठाई, जिनके रोमकूप हर्ष से विकसित हो रहे थे। तत्पश्चात् सुर, असुर, गरुड़ और नागेन्द्र आदि देव उसे उठाकर ले चलने लगे ॥१२२॥

७६१. उस शिविका को पूर्वदिशा की ओर से सुर (वैमानिक देव) उठाकर ले चलते हैं, जबकि असुर दक्षिणदिशा की ओर से, गरुड़देव पश्चिम दिशा की ओर से और नागकुमार देव उत्तर दिशा की ओर से उठाकर ले चलते हैं ॥१२३॥

७६२. उस समय देवों के आगमन से आकाशमण्डल वैसा ही सुशोभित हो रहा था, जैसे खिले हुए पुष्पों से वनखण्ड (उद्यान), या शरत्काल में कमलों के समूह से पद्म सरोवर सुशोभित होता है ॥१२४॥

७६३. उस समय देवों के आगमन से गगनतल भी वैसा ही सुहावना लग रहा था, जैसे सरसों, कचनार या कनेर या चम्पकवन फूलों के झुंड से सुहावना प्रतीत होता है ॥१२५॥

७६४. उस समय उत्तम ढोल, भेरी, झांझ (झालर), शंख आदि लाखों वाद्यों का का स्वर-निनाद गगनतल और भूतल पर परम रमणीय प्रतीत हो रहा था ॥१२६॥

---

१. 'चउविहं बहुविहियं' के पाठान्तर है—'चउव्विहं वहुविहियं।' अर्थ होता है—चार प्रकार के वाद्य जो कि अनेक तरह से (वजाये)।

२. 'वाएंति' के बदले पाठान्तर हैं—वाइंति, वातेंति, वायंति।

७६५. वहीं पर देवगण बहुत—से शताधिक नृत्यों और नाट्यों के साथ अनेक तरह के तत, वितत, घन और शुषिर, यों चार प्रकार के बाजे बजा रहे थे ॥१२७॥

**विवेचन—देवों द्वारा दीक्षामहोत्सव का भव्य आयोजन**—सू० ७५५ से ७६५ तक की गाथाओं में देवों द्वारा भगवान् के दीक्षा—महोत्सव के आयोजन का संक्षेप में वर्णन किया गया हैं। इसमें ९ बातों का मुख्यतया उल्लेख है—(१) शिविका का लाना, (२) शिविका स्थित सिंहासन का वर्णन, (३) भगवान् के वस्त्राभूषणादि से सुसज्जित देदीप्यमान शरीर का वर्णन, (४) प्रशस्त अध्यवसाय—लेश्या-तपश्चर्या से विशुद्ध (पवित्रात्मा) भगवान शिविका में विराजमान हुए। (५) दो इन्द्रों द्वारा चामर ढुलाये जाने लगे। (६) भक्तिवश मानव और देव चारों दिशाओं से पालकी उठाकर ले चले। (७) गगनमंडल की शोभा का वर्णन, (८) वाद्य-निनादों से गगनतल और भूतल गूंज रहा था। (९) देवगण अनेक प्रकार के नृत्य, नाट्य आयन और वादन से वातावरण को रमणीय बना रहे थे।[1]

**'उवणीया' आदि पदों के अर्थ**—**उवणीया**=समीप लाई गई। **ओसत्तमल्लदामा** पुष्पमालाएँ उसमें अवसक्त—लगी हुई थीं। **मज्झयारे**=मध्य में। **'वररयणरूवचेंचइयं'**=श्रेष्ठ रत्नों के सौन्दर्य से चर्चित—शोभित था। **महरिहं**=महार्घ—महंगा, बहुमूल्य। **आलइयमालमउडो**= यथास्थान माला और मुकुट पहने हुए थे। **भासुरबोंदी**-देदीप्यमान शरीर वाले। **'खोमयवत्थणि-यत्थो**=सूती (कपास से निर्मित) वस्त्र पहने हुए थे। **उक्खित्ता**=उठाई। **साहट्ठरोमकूवेहिं**=हर्ष से जिनके रोमकूप विकसित हो रहे थे। **वहंति**=उठाकर ले चले। **सिद्धत्थवणं**=सरसों का वन (क्षेत्र) **कणियारवणं**=कनेर का या कचनार का वन। **सतसहस्सिएहिं**=लाखों, **तूरणिणाओ**= वाद्यों का स्वर। **आतोज्जं**=वाद्य। **वाएंति**=बजाते हैं। **आणट्टगसएहिं**=सैकड़ों नृत्यों नाट्यों के साथ।[2]

**अन्यत्र भी ऐसा ही वर्णन**—आवश्यक भाष्य गा० ९२ से १०४ तक में ठीक इसी प्रकार का वर्णन मिलता है। सू० ७६० की गाथा समवायांग सूत्र में भी मिलती है।[3]

## सामायिक चारित्र ग्रहण

**७६६. तेणं कालेणं तेणं समएणं जे से हेमंताणं पढमे मासे पढमे पक्खे मग्गसिरबहुले, तस्स णं [4]मग्गसिरबहुलस्स दसमीपक्खेणं, सुव्वतेणं दिवसेणं, विजएणं मुहुत्तेणं[5], हत्थुत्तरनक्ख-**

१. आचारांग मूलपाठ सटिप्पण पृ० २७०-२७१
२. (क) पाइअ-सद्दमहण्णवो पृ० १७६, २०४, ६६८, ११८, ३८८।
(ख) अर्थागम खण्ड—१—आचारांग पृ० १५६
३. आवश्यक भाष्य गा० ९२ से १०४ तक
४. किसी-किसी प्रति में 'मग्गसिरबहुलस्स' के पूर्व 'तस्सणं' पाठ नहीं है।
५. 'मुहुत्तेणं, हत्थुत्तरनक्खत्तेणं' के बदले पाठान्तर है—'मुहुत्ते णं हत्थुत्तरानक्खत्तेणं।'

त्तेणं जोगोवगतेणं पाईणगामिणीए छायाए, वियत्ताए पोरुसीए, छट्ठेणं भत्तेणं अपाणएणं, एगं साडगमायाए चंदप्पभाए सिबियाए सहस्सवाहिणीयाए[1] सदेव-मणुया-ऽसुराए[2] परिसाए समण्णिज्जमाणे २ उत्तरखत्तियकुंडपुरसंणिवेसस्स मज्झंमज्झेणं निग्गच्छति, २ [त्ता] जेणेव णातसंडे उज्जाणे तेणेव उवागच्छति, २ [त्ता] ईसिं रतणिप्पमाणं अच्छोप्पेणं भूमिभागेणं सणियं २ चंदप्पभं सिबियं सहस्सवाहिणिं ठवेति, सणियं २ जाव ठवेत्ता सणियं २ चंदप्पभातो सिबियातो[3] सहस्सवाहिणीओ पच्चोतरति, २[त्ता] सणियं २ पुरत्थाभिमुहे सीहासणे णिसीदति, २ [त्ता] आभरणालंकारं ओमुयति। ततो णं वेसमणे देवे जन्नुपायपडिते समणस्स भगवतो महावीरस्स हंसलक्खणेणं पडेणं आभरणालंकारं पडिच्छति।

ततो णं समणे भगवं महावीरे दाहिणेण दाहिणं वामेण वामं पंचमुट्ठियं लोयं करेति। ततो णं सक्के देविंदे देवराया समणस्स भगवतो महावीरस्स जन्नुपायपडिते वइरामएणं थालेणं केसाइं पडिच्छति, २ [त्ता] 'अणुजाणेसि भंते!' त्ति कट्टु खीरोदं सागरं साहरति। ततो णं समणे भगवं महावीरे दाहिणेण दाहिणं वामेण वामं पंचमुट्ठियं लोयं करेत्ता सिद्धाणं णमोक्कारं करेति, २ [त्ता] सव्वं मे अकरणिज्जं[4] पावं कम्मं ति कट्टु सामाइयं चरित्तं पडिवज्जइ, सामाइयं चरित्तं पडिवज्जित्ता देवपरिसं च मणुयपरिसं च आलेक्खचित्तभूतमिव ठवेति।

७६७. दिव्वो मणुस्सघोसो तुरियणिणाओ य सक्कवयणेणं।
खिप्पामेव णिलुक्को जाहे पडिवज्जति चरित्तं ॥१२८॥

७६८. पडिवज्जित्तु चरित्तं अहोणिसं सव्वपाणभूतहितं।
साहट्टुलोमपुलया[5] पयता देवा णिसामेंति ॥१२९॥

७६६ उस काल और उस समय में, जबकि हेमन्त ऋतु का प्रथम मास, प्रथम पक्ष अर्थात् मार्गशीर्ष मास का कृष्णपक्ष था। उस मार्गशीर्ष के कृष्णपक्ष की दशमी तिथि के सुव्रत दिवस के विजय मुहूर्त में, हस्तोत्तर (उत्तराफाल्गुनी) नक्षत्र के साथ चन्द्रमा का योग होने पर, पूर्वगामिनी छाया होने पर, द्वितीय पौरुषी (प्रहर) के बीतने पर, निर्जल षष्ठभक्त-प्रत्याख्यान (दो दिन के उपवासों) के साथ एकमात्र (देवदूष्य) वस्त्र को लेकर भगवान् महावीर चन्द्रप्रभा नाम की सहस्रवाहिनी शिविका में विराजमान हुए थे; जो देवों, मनुष्यों और असुरों की परिषद् द्वारा ले जाई जा रही थी। अतः उक्त परिषद् के साथ वे क्षत्रियकुण्डपुर सन्निवेश के बीचोंबीच-मध्यभाग में से होते हुए जहाँ ज्ञातखण्ड नामक उद्यान था, उसके निकट पहुंचे। वहाँ पहुंच कर देव छोटे से (मुंड) हाथ-प्रमाण ऊँचे (अस्पृष्ट) भूभाग पर धीरे-धीरे उस

---

१. 'सहस्सवाहिणीयाए' के बदले पाठान्तर है—'सहस्सवाहिणीए।'
२. 'सदेव मणुया' के बदले पाठान्तर है—'सव्वमणुया' सदेवमणुया वा।
३. 'सिबियातो' के बदले पाठान्तर है—'सीयाओ'।
४. 'सव्वं मे अकरणिज्जं' के पाठान्तर है 'सव्वंऽकरणिज्जं, सव्वंकरणिज्जं सव्वं अकरणिज्जं।
५. 'साहट्टुलोमपुलया' के बदले पाठान्तर है—'साहट्ठुलोमपुलया।'

सहस्रवाहिनी चन्द्रप्रभा शिविका को रख देते हैं। तब भगवान् उसमें से शनैः शनैः नीचे उतरते हैं; और पूर्वाभिमुख होकर सिंहासन पर अलंकारों को उतारते हैं। तत्काल ही वैश्रमणदेव घुटने टेककर श्रमण भगवान महावीर के चरणों में झुकता है और भक्तिपूर्वक उनके उन आभरणालंकारों को हंसलक्षण सदृश श्वेत वस्त्र में ग्रहण करता है।

उसके पश्चात् भगवान् ने दाहिने हाथ से दाहिनी ओर के, और बांए हाथ से वांई ओर के केशों का पञ्चमुष्ठिक लोच किया। तत्पश्चात् देवराज देवेन्द्र शक्र श्रमण भगवान् महावीर के समक्ष घुटने टेककर चरणों में झुकता है और उन केशों को हीरे के (वज्रमय) थाल में ग्रहण करता है। तदनन्तर—'भगवन् ! आपकी अनुमति है;' यों कहकर उन केशों को क्षीर समुद्र में प्रवाहित कर देता है।

इधर भगवान् दाहिने हाथ से दाहिनी ओर के और वांए हाथ से बांई ओर के केशों का पंचमुष्टिक लोच पूर्ण करके सिद्धों को नमस्कार करते हैं; और **'आज से मेरे लिए सभी पापकर्म अकरणीय हैं'**, यों उच्चारण करके सामायिक चारित्र अंगीकार करते हैं। उस समय देवों और मनुष्यों—दोनों की परिषद् चित्रलिखित-सी निश्चेष्ट-स्थिर हो गई थी।

७६७. जिस समय भगवान् चारित्र ग्रहण कर रहे थे, उस समय शक्रेन्द्र के आदेश (वचन) से शीघ्र ही देवों के दिव्य स्वर, वाद्य के निनाद और मनुष्यों के शब्द स्थगित कर दिये गए, (सब मौन हो गए) ॥१२८॥

७६८. भगवान् चारित्र अंगीकार करके अहर्निश समस्त प्राणियों और भूतों के हित में संलग्न हो गए। सभी देवों ने यह सुना तो हर्ष से पुलकित हो उठे।

**विवेचन**—**भगवान् का अभिनिष्क्रमण और सामायिक चारित्र ग्रहण**—सू० ७६६ से ७६८ तक भगवान् के अभिनिष्क्रमण एवं सामायिक चारित्र-ग्रहण का रोचक वर्णन है। इनमें मुख्यतया ७ बातों का प्रतिपादन किया गया है—(१) मास, पक्ष, दिन, मुहूर्त, नक्षत्र, छाया एवं प्रहर सहित दीक्षाग्रहण-समय का उल्लेख, (२) षष्ठभक्तयुक्त भगवान् की शिविका ज्ञातखण्ड उद्यान में पहुंची, (३) शिविका से उतरकर सिंहासन पर पूर्वाभिमुख होकर भगवान् विराजे, (४) आभूषण उतारे, जिन्हें वैश्रमणदेव ने श्वेतवस्त्र में सुरक्षित रख लिए, (५) केशों का पंचमुष्ठिक लोच किया, जिन्हें शक्रेन्द्र ने वज्रमय थाल में ग्रहण करके भगवान् की अनुमति समझ कर क्षीरसागर में बहा दिया, (६) सिद्धों को नमस्कार करके सामायिक चारित्र अंगीकार किया। दीक्षा ग्रहण के समय देव और मनुष्य सभी चित्रलिखित-से हो गए। इन्द्र के आदेश से देवों, मनुष्यों और वाद्यों के शब्द बंद कर दिये गये, (७) भगवान् अहर्निश समस्त प्राणियों के लिए हितकर-क्षेमंकर चारित्र में संलग्न हो गए। देवों ने जब यह सुना तो उनका रोम-रोम पुलकित हो उठा।[1]

---

१. आचारांग मूलपाठ सटिप्पण पृ० २७१ से २७३।

'वियत्ताए' आदि पदों का अर्थ—विवत्ताए=द्वितीय। 'साडगं'=शाटक—देवदूष्य वस्त्र। पाईणगामिणीए=पूर्वगामिनी। ईसिरतणिप्पमाणं=थोड़े-से बद्धमुष्टिहाथ (रत्नि) प्रमाण। अच्छोप्पेणं=अस्पृष्ट (ऊंची) रखकर। णिसीदति=बैठ जाते हैं। आमुयति=उतारते हैं। जन्नुपायपडिते=घुटने टेक कर चरणों में गिरा। पडिच्छति=ग्रहण कर लेता है। वइरामएणं थालेणं=वज्रमय थाल में। साहरति=डाल या वहा देता है। आलेक्खचित्तभूतमिव ठवेति= आलिखित चित्र की-तरह स्तब्ध रह गई। णिलुक्को=तिरोहित हो गया, स्थगित हो गया। अहोणिसं = अहर्निश=दिन रात।[1]

## मनःपर्यवज्ञान की उपलब्धि और अभिग्रह-ग्रहण

**७६९. ततो णं समणस्स भगवतो महावीरस्स सामाइयं खाओवसमियं चरित्तं पडिवन्नस्स मणपज्जवणाणे णामं णाणे समुप्पण्णे। अड्ढाइज्जेहिं[2] दीवेहिं दोहिं य समुद्देहिं सण्णीणं[3] पंचेंदियाणं पज्जत्ताणं वियत्तमणसाणं मणोगयाइं भावाइं जाणइ। जाणित्ता[4] ततो णं समणे भगवं महावीरे पव्वइते समाणे मित्त-णाती-सयण-संबंधिवग्गं पडिविसज्जेति। पडिविसज्जित्ता इमं एतारूवं अभिग्गहं अभिगिण्हति-"बारस वासाइं वोसट्ठकाए[5] चत्तदेहे जे केति[6] उवसग्गा समुप्पज्जंति[7], तंजहा दिव्वा वा माणुसा वा तेरिच्छिया[8] वा, ते सव्वे उवसग्गे समुप्पण्णे समाणे सम्मं सहिस्सामि, खमिस्सामि, अधियासइस्सामि[9]।**

७६९. तत्पश्चात् श्रमण भगवान् महावीर को क्षायोपशमिक सामायिक चारित्र ग्रहण करते ही मनःपर्यवज्ञान नामक ज्ञान समुत्पन्न हुआ; जिसके द्वारा वे अढाई द्वीप और दो समुद्रों में स्थित पर्याप्त संज्ञीपञ्चेन्द्रिय, व्यक्तमन वाले जीवों के मनोगत भावोंको स्पष्ट(प्रत्यक्ष) जानने लगे। इधर मनःपर्याय ज्ञान से मनोगत भावों को जानने लगे थे, उधर श्रमण भगवान् महावीर ने प्रव्रजित होते हो अपने मित्र, ज्ञाति, स्वजन-सम्बन्धिवर्ग को प्रतिविसर्जित (विदा) किया। विदा करके इस प्रकार का अभिग्रह धारण किया कि 'मैं आज से बारह वर्ष तक अपने शरीर का व्युत्सर्ग करता हूँ—देह के प्रति ममत्व का त्याग करता हूं।' इस अवधि में

---

१. (क) पाइअ-सद्दमहण्णवो पृ० ८८७, ७०६, ४०८।
(ख) अर्थागम खण्ड-१ (आचारांग) पृ० १५७।
२. 'अड्ढाइज्जेहिं' के बदले पाठान्तर है—अड्ढाइएहिं, अड्ढतिज्जेहिं।
३. 'सण्णीणं पंचेंदियाणं' के बदले पाठान्तर है—'सण्णीपंचेंदियाणं'।
४. 'जाणित्ता' के बदले 'जाणेत्ता' पाठान्तर है।
५. 'वोसट्ठकाए' के बदले पाठान्तर है—वोसट्ठकाए, वोसट्ठकाते।
६. 'केति' के बदले पाठान्तर है—'केवि।'
७. 'समुप्पज्जंति' के बदले पाठान्तर हैं—समुप्पज्जसु, समुप्पज्जिस्संति। समुप्पज्जंति दिव्वा...।'
८. 'तेरिच्छिया वा' के 'तेरिच्छा वा' पाठान्तर है। अर्थ समान हैं।
९. 'अधियासइस्सामि' के बदले पाठान्तर है—अहियासइस्सामि।

दैविक, मानुषिक या तिर्यच सम्बन्धी जो कोई भी उपसर्ग उत्पन्न होंगे, उन सब समुत्पन्न उपसर्गों को मैं सम्यक् प्रकार से या समभाव से सहूँगा, क्षमाभाव रखूँगा, शान्ति से झेलूँगा।"

**विवेचन**—मनःपर्यवज्ञान की उपलब्धि और अभिग्रहधारण—प्रस्तुत सूत्र में मुख्यतया दो बातों का उल्लेख किया गया है—भगवान् को दीक्षा लेते ही मनःपर्यायज्ञान की उपलब्धि और १२ वर्ष तक अपने शरीर के प्रति ममत्वविसर्जन का अभिग्रह। दीक्षा अंगीकार करते ही भगवान् एकाकी पर-सहाय मुक्त होकर सामायिक साधना की दृष्टि से अपने आपको कसना चाहते थे, इसलिए उन्होंने गृहस्थपक्ष के सभी स्वजनों को तुरंत विदाकर दिया। स्वयं एकाकी, निःस्पृह, पाणिपात्र, एवं निरपेक्ष होकर विचरण करने हेतु देह के प्रति ममत्वत्याग और उपसर्गों को समभाव से सहने का संकल्प कर लिया।[1]

'वोसट्ठकाए' एवं 'चत्तदेहे' पद में अन्तर—यहाँ शास्त्रकार ने समानार्थक-से दो पदों का प्रयोग किया है, परन्तु गहराई से देखा जाए तो इन दोनों के अर्थ में अन्तर है। वोसट्ठकाए, का संस्कृतरूपान्तर होता है—व्युत्सृष्टकाय=इसके प्राकृत शब्दकोश में मुख्य तीन अर्थ मिलते हैं—१. देह को परित्यक्त कर देना, २. परिष्कार रहित रखना या ३. कायोत्सर्ग में स्थित रखना। पहला अर्थ यहाँ ग्राह्य नहीं हो सकता, क्योंकि चत्तदेहे (त्यक्तदेहः) का भी वही अर्थ होता है। अतः वोसट्ठकाए' के पिछले दो अर्थ ही यहाँ सार्थक प्रतीत होते हैं। शरीर को परिष्कार करने का अर्थ है—शरीर को साफ करना, नहलाना-धुलाना, तैलादिमर्दन करना या चंदनादि लेप करना, वस्त्राभूषण से सुसज्जित करना या सरस स्वादिष्ट आहार आदि से शरीर को पुष्ट करना, औषधि आदि लेकर शरीर को स्वस्थ रखने का उपाय करना आदि। इस प्रकार शरीर का परिकर्म-परिष्कार न करना, शरीर को परिष्कार रहित रखना है, तथा शरीर का भान भूलकर, काया का मन से उत्सर्ग करके एकमात्र आत्मागुणों में लीन रहना ही कायोत्सर्गस्थित रहना है।

'चत्तदेहे' का जो अर्थ किया गया है, उसका भावार्थ है–शरीर के प्रति ममत्व या आसक्ति का त्याग करना। इसका तात्पर्य यह है कि शरीर को उपसर्गादि से बचाने, उसे पुष्ट व स्वस्थ रखने के लिए जो ममत्व है, या 'मेरा शरीर' यह जो देहाध्यास है, उसका त्याग करना, शरीर का मोह बिलकुल छोड़ देना, शरीर के लिए अच्छा आहार-पानी या अन्य आवश्यकताओं वस्त्र, मकान आदि प्राप्त करने की चेष्टा न करना। सहजभाव से जैसा जो कुछ मिल गया, उसी में निर्वाह करना। शरीर का भान ही न हो, केवल आत्मभान हो।[2]

सम्मं सहिस्सामि खमिस्सामि अहियासइस्सामि' इन तीनों पदों के अर्थ में अन्तर—वैसे तो तीनों क्रियाओं का एक ही अर्थ प्रतीत होता है, किन्तु गहराई से विचार करने पर तीनों में अर्थ अन्तर स्पष्ट होगा। सहिस्सामि का अर्थ होता है—सहन करूंगा; उपसर्ग आने पर

---

१. आचारांग मूलपाठ सटिप्पण पृ० २७३.

२. (क) सामायिक पाठ श्लोक-२ (अमितगति आचार्य)

(ख) पाइअ-सद्दमहण्णवो। पृ० ८२५, ३१८

हायतोबा नहीं मचाऊंगा, न ही निमित्तों को कोसूँगा, न रोऊंगा—चिल्लाऊंगा या किसी के सामने गिड़गिड़ाऊंगा, न विलाप करूंगा, न आर्त्तध्ययन करूंगा। बल्कि उसे अपने ही कृत-कर्मों का फल मानकर उसे सम्यक् प्रकार से या समभावपूर्वक सहन कर लूंगा।" खमिस्सामि का अर्थ है—जो कोई भी मुझ पर उपसर्ग करने आएगा, उसके प्रति क्षमाभाव रखूँगा, न तो किसी प्रकार द्वेष या वैर रखूंगा, न ही द्वेषवश बदला लेने का प्रयत्न या संकल्प करूंगा, न कष्ट देने वाले को मारूंगा-पीटूंगा या उसे हानि, पहुँचाने का प्रयत्न करूंगा। उसे क्षमा कर दूंगा। अथवा उसे तपश्चरण समझ कर कर्म-क्षय करूंगा। अथवा उपसर्ग सहने में समर्थ बनूंगा। 'अधियासइस्सामि' का अर्थ होता है शान्ति से, धैर्य से झेलूंगा। खेद-रहित होकर सहूंगा।[1]

### भगवान का विहार एवं उपसर्ग

**७७०. ततो णं समणे भगवं महावीरे इमं[2] एयारूवं अभिग्गहं अभिगिण्हित्ता वोसट्ठ-काए[3] चत्तदेहे दिवसे मुहुत्तसेसे कम्मारगामं[4] समणुपत्ते।**

**ततो णं समणे भगवं महावीरे वोसट्ठकाए चत्तदेहे अणुत्तरेणं आलएणं अणुत्तरेणं विहारेणं, एवं संजमेणं पग्गहेणं संवरेणं तवेणं बंभचेरवासेणं खंतीए मुत्तीए तुट्ठीए समितीए गुत्तीए ठाणेणं कम्मेणं सुचरितफलणेव्वाणमुत्तिमग्गेणं अप्पाणं भावेमाणे विहरइ।**

**[5]७७१. एवं[6] चाते विहरमाणस्स जे केइ उवसग्गा समुप्पज्जंति[7]—दिव्वा वा माणुस्सा वा तेरिच्छिया वा, ते सव्वे उवसग्गे समुप्पण्णे समाणे अणाइले[8] अव्वहिते अद्दीणमाणसे तिविहमण-वयण-कायगुत्ते सम्मं सहति[9] खमति तितिक्खति अहियासेति।**

---

१ (क) 'पाइअसद्दमहण्णवो ८८५, २७९, ६८ (ख) आयारो (प्रथम श्रुत) ६।२।१३-१६
(ग) अर्थागम भा० १ (आचारांग) पृ० १५७-१५८

२. 'इमंयएनारूवं' के बदले पाठान्तर हैं—'इमेयारूवं, इमेयारूवे।'

३. 'वोसट्ठकाए चत्तदेहे' के बदले पाठान्तर है—'वोसट्ठचत्तदेहे।'

४. 'कम्मारगामं समणुपत्ते' के बदले पाठान्तर है—'कम्मारं गामं समणुपत्ते' 'कुमारगामं समणुपत्ते वोसट्ठकाए।'

५. भगवान् महावीर स्वामी के विशेषणों और उपमाओं वाला विस्तृत पाठ यहाँ सूत्र ७७०. में होना चाहिए था क्योंकि स्थानांगसूत्र ९ एवं जम्बू-द्वीपप्रज्ञप्ति (वक्षस्कार (२) ऋषभदेव वर्णन) में विस्तार से 'जहाँ भावणाए' इस प्रकार आचारांग सूत्र भावनाऽध्ययन के अन्तर्गत जो पाठ है, उसका निर्देश किया गया है, परन्तु वह वर्तमान में इस भावनाऽध्ययन में उपलब्ध नहीं है। यह विचारणीय है।

६. 'एवं चाते' के बदले पाठान्तर हैं—'एवं गते विहरमाणस्स,' 'एवं विहरमाणस्स' 'एवं वा विहर-माणस्स।' अर्थात्—इस प्रकार का अभिग्रह धारण करके विहार करते हुए…।

७. 'समुपज्जंति' के बदले पाठान्तर हैं—'समुप्पज्जिंति,' 'समुप्पज्जंसु' समुप्पज्जंति, समुवत्तिंसु।' अर्थ प्रायः समान-सा है।

८. 'अणाइले' के बदले पाठान्तर है—'अणाउले'—अर्थ होता है—अनाकुल।

९. कुछ प्रतियों में 'सहति' के बाद ही तितिक्खति' पाठ है।

७७०. इस प्रकार का अभिग्रह धारण करने के पश्चात् काया का व्युत्सर्ग एवं काया के प्रति ममत्व का त्याग किये हुए श्रमण भगवान् महावीर दिन का मुहूर्त (४८ मिनट) शेष रहते कर्मार (कुमार) ग्राम पहुँच गए।

उसके पश्चात् काया का व्युत्सर्ग एवं देहाध्यास का त्याग किये हुए श्रमण भगवान् महावीर अनुत्तर (अनुपम) वसति के सेवन से, अनुपम विहार से, एवं अनुत्तर संयम, उपकरण, संवर, तप, ब्रह्मचर्य, क्षमा, निर्लोभता, संतुष्टि (प्रसन्नता), समिति, गुप्ति, कायोत्सर्गादि स्थान, तथा अनुपम क्रियानुष्ठान से एवं सुचरित के फलस्वरूप निर्वाण और मुक्ति-मार्ग—ज्ञान-दर्शन-चारित्र—के सेवन से युक्त हो कर आत्मा को भावित करते हुए विहार करने लगे।

७७१. इस प्रकार विहार करते हुए त्यागी श्रमण भगवान् महावीर को दिव्य, मानवीय और तिर्यंचसम्बन्धी जो कोई उपसर्ग प्राप्त होते, वे उन सब उपसर्गों के आने पर उन्हें अकलुषित (निर्मल), अव्यथित, अदीनमना एवं मन-वचन-काया की त्रिविध प्रकार की गुप्तियों से गुप्त होकर सम्यक् प्रकार से समभावपूर्वक सहन करते, उपसर्गदाताओं को क्षमा करते, सहिष्णुभाव धारण करते तथा शान्ति और धैर्य से झेलते थे।

**विवेचन—आत्मभाव में रमणपूर्वक विहार एवं उपसर्ग सहन**—प्रस्तुत सूत्रद्वय में भगवान् महावीर तथा उनकी साधना एवं सहिष्णुता की झाँकी प्रस्तुत की गई है। आत्मभावों में विहार करने का उनका मुख्य लक्ष्य था, आत्मभाव-रमण को केन्द्र में रखकर ही उनका विहार, आहार. तप, संयम, उपकरण, संवर, ब्रह्मचर्य, क्षमा, निर्लोभता, संतुष्टि, समिति, गुप्ति, धर्मक्रिया, कायोत्सर्ग तथा रत्नत्रय की साधना चलती थी। इसी कारण वह तेजस्वी, प्राणवान एवं अनुत्तर हो सकी थी।

आत्मभावों में रमण की साधना के कारण ही वे देवकृत, मानवकृत या तिर्यञ्चकृत किसी भी उपसर्ग का सामना करने में व्यथित, राग-द्वेष से कलुषित या दीनमनस्क नहीं होते थे। मन-वचन-काया, तीनों योगों का संगोपन करके रखते थे। वे उन उपसर्गों को समभाव से सहते, उपसर्गकर्ताओं को क्षमा कर देते एवं तितिक्षाभाव धारण कर लेते। प्रत्येक उपसर्ग को धैर्य एवं शाति से झेल लेते थे।[1]

स्थानांग सूत्र के स्थान नौवें में इसी से मिलता-जुलता उपसर्ग सहन का पाठ मिलता है।[2]

**चूर्णि के आधार से विस्तृत पाठ का अनुमान**—प्रस्तुत सूत्रद्वय में भगवान् महावीर की साधना

---

१. आचारांग मूल पाठ सटिप्पण पृ० २७३

२. (क) "तस्स णं भगवंतस्स साइरेगाइं दुवालसवासाइं····वोसट्ठकाए चियत्त देहे जे केइ उवसग्गा···· ···सम्मं सहिस्सइ खमिस्सइ तितिक्खिस्सइ अहियासिस्सइ।" —स्थान० ९

और उपलब्धियों की बहुत ही संक्षिप्त झाँकी दी गई है। चूर्णिकार के समक्ष इस सूत्र का पाठ विस्तृत रूप में उपलब्ध रहा होगा जिसके अनुसार उन्होंने उसकी चूर्णि प्रस्तुत की है। हम यहाँ चूर्णि सम्मत पाठ संक्षेप में दे रहे हैं—

छिन्नसोति, कंसपादीव मुक्कतोये, संखो इव निरजणे, जीवो इव अप्पडिहयगई, गगणमिव णिरालंबणे, वायुरिव अपडिबद्धे सारयसलिलं व सुद्धहियए, पुक्खरपत्तं व निरुवलेवे, कुम्मो इव गुत्तिंदिए, खग्गविसाणं व एगजाए, विहग इव विप्पमुक्के, भारंडपक्खी इव अप्पमत्ते, कुंजरो इव सोंडीरे·····जच्चकणगं व जायरूवे, वसुंधरा इव सव्वफासविसहे·····।"

"नत्थिणं तस्स भगवंतस्स कत्थइ पडिबंधो भवति। से य पडिबंधे चउव्विहे पण्णत्ते, तंजहा—दव्वओ खेत्तओ कालओ भावओ। दव्वओ णं सचित्ताचित्त मीसिएसु दव्वेसु, खेत्तओ णं गामे वा नगरे वा अरण्णे वा····। कालओ णं समए वा आवलियाए वा····। भावओ णं कोहे माणे वा······मिच्छादंसणसल्ले वा।"[1]

उनके समस्त स्रोत (आस्रव) नष्ट हो गये। कांस्य-पात्र की तरह निर्लेप हुए। शंख की तरह रंग (राग-द्वेष रूप रंग) से रहित। जीव की तरह अप्रतिहतगति, गगन की तरह आलम्बन (पर-सहाय) रहित, वायु की भाँति अप्रतिबद्धविहारी, शरद् ऋतु के पानी की तरह जिनका हृदय निर्मल था, कमल पत्र की तरह निर्लेप, कूर्म (कछुआ) की तरह गुप्तेन्द्रिय, वराह (गैंडा) के सींग की तरह एकाकी पक्षी की भाँति सर्वथा उन्मुक्तचारी, भारंड पक्षी की तरह अप्रमत्त, कुंजर (हस्ती) की तरह शूरवीर, स्वर्ण की भाँति कान्तिमान्, पृथ्वी की भाँति क्षमाशील,

····उन भगवान् को कहीं पर भी प्रतिबन्ध नहीं था। प्रतिबंध चार प्रकार का होता है—जैसे, द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव से। द्रव्य से—सचित्त, अचित्त मिश्रद्रव्यों में, क्षेत्र से—ग्राम, नगर, अरण्य आदि···। काल से—समय आवलिका आदि····। भाव से—क्रोध, मान आदि मिथ्यादर्शनशल्य पर्यन्त····

इसीप्रकार का पाठ कल्पसूत्र[2] में है, तथा स्थानांग के ६ वें स्थान में भी इसी आशय का विस्तृत पाठ मिलता है। सूत्रकृतांग[3], प्रश्नव्याकरण[4], औपपातिक[5] एवं राजप्रश्नीयसूत्र में भी सामान्य अनगारके सम्बन्ध में पूर्वोक्त उपमावाले पाठ मिलते हैं। निष्कर्ष यहहै कि भगवान् में वे सब गुण विद्यमान थे, जो एक आदर्श अनगार में होने चाहिए।

## भगवान को केवलज्ञान की प्राप्ति

**७७२. ततो णं समणस्स भगवओ महावीरस्स एतेणं विहारेणं विहरमाणस्स बारस वासा वीतिक्कंता, तेरस मस्स य वासस्स परियाए वट्टमाणस्स जे से गिम्हाणं दोच्चे मासे चउत्थे पक्खे वेसाहसुद्धे तस्स णं वेसाहसुद्धस्स दसमीपक्खेणं सुव्वतेणं दिवसेणं विजएणं मुहुत्तेणं हत्थुत्तराहिं नक्खत्तेणं जोगोवगतेणं पाईणगामिणीए छायाए वियत्ताए पोरुसीए जंभिय-**

---

१. आचारांग चूर्णि मू० पा० टि० पृ० २७४,
२. कल्पसूत्र सू० ११७ से १२१,
३. से जहा नामए अणगारा भगवंतो····अप्पाणं भावेमाणा विहरंति। —सूत्र क्र० २११
४. ····संजते इरियासमिते····छिन्नगन्थे····मुक्कतोए····चरेज्ज धम्मं। —प्रश्नव्या०५ संवरद्वार
५. समणस्स णं···महावीरस्स अंतेवासी····कत्थइ पडिबंधे भवेति।····एव तेसिं ण भवइ। —औपपातिक सूत्र

गामस्स णगरस्स बहिया णदीए उज्जुवालियाए उत्तरे कूले सामागस्स गाहावतिस्स कट्ठक-रणंसि वियावत्तस्स चेतियस्स उत्तरपुरत्थिमे दिसाभागे सालरुक्खस्स अदूरसामंते उक्कुडुयस्स गोदोहियाए आयावणाए आतावेमाणस्स छट्ठेणं भत्तेणं अपाणएणं उड्ढं जाणुं अहो सिरस धम्मज्झाणोवगतस्स झाणकोट्ठोवगतस्स सुक्कज्झाणंतरियाए वट्टमाणस्स णेव्वाणे कसिणे पडिपुण्णे अव्वाहते णिरावरणे अणंते अणुत्तरे केवलवरणाण-दंसणे समुप्पण्णे ।

७७३. से भगवं अरहा जिणे जाणए केवली सव्वण्णू सव्वभावदरिसी सदेव-मणुया-ऽसुर-स्स लोगस्स पज्जाए जाणती, तंजहा-आगती गती ठिती चयणं उववायं भुत्तं पीयं कडं पडि-सेवितं आविकम्मं रहोकम्मं लवियं कथितं मणोमाणसियं सव्वलोए सव्वजीवाणं सव्वभावाइं जाणमाणे पासमाणे एवं चाते विहरति।

७७४. जं णं दिवसं समणस्स भगवतो महावीरस्स णेव्वाणे कसिणे जाव समुप्पन्ने तं णं दिवसं भवणवइ-वाणमंतर-जोतिसिय-विमाणवासिदेवेहि य देवीहि य ओवयंतेहिं[1] य जाव उप्पिंजलगभूते यावि होत्था ।

७७२ उसके पश्चात् श्रमण भगवान् महावीर को इस प्रकार से विचरण करते हुए बारह वर्ष व्यतीत हो गए तेरहवें वर्ष के मध्य में ग्रीष्म ऋतु के दूसरे मास और चौथे पक्ष में अर्थात् वैशाख सुदी में, वैशाख शुक्ला दशमी के दिन, सुव्रत नामक दिवस में, विजय मुहूर्त में उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र के साथ चन्द्रमा का योग आने पर, पूर्वगामिनी छाया होने पर- दिन के दूसरे (पिछले) पहर में जृम्भकग्राम नामक नगर के बाहर ऋजुबालिका नदी के उत्तर तट पर श्यामाक गृहपति के काष्ठकरण नामक क्षेत्र, में वैयावृत्य नामक चैत्य (उद्यान) के ईशानकोण में शालवृक्ष से न अति दूर, न अति निकट, उत्कटुक (उकडू) होकर गोदोहासन से सूर्य की आतापना लेते हुए, निर्जल षष्ठभक्त (प्रत्याख्यान) तप से युक्त, ऊपर घुटने और नीचा सिर करके धर्म-ध्यान में युक्त, ध्यान कोष्ठ में प्रविष्ट हुए भगवान् जब शुक्लध्यानान्तरिका में अर्थात् लगातार शुक्लध्यान के मध्य में प्रवर्तमान थे, तभी उन्हें अज्ञान दुःख से निवृत्ति दिलाने वाला, सम्पूर्ण, प्रतिपूर्ण, अव्याहत, निरावरण अनन्त अनुत्तर श्रेष्ठ केवलज्ञान-केवल-दर्शन उत्पन्न हुए ।

७७३. वे अब भगवान्, अर्हत्, जिन, ज्ञायक, केवली, सर्वज्ञ, सर्वभावदर्शी हो गए । अब वे देवों, मनुष्यों और असुरों सहित समस्त लोक के पर्यायों को जानने लगे । जैसे कि जीवों की आगति, गति, स्थिति, च्यवन, उपपात, उनके भुक्त (खाए हुए) और पीत (पीए हुए) सभी पदार्थों को, तथा उनके द्वारा कृत (किये हुए), प्रतिसेवित, प्रकट एवं गुप्त सभी कर्मों (कामों) को, तथा उनके द्वारा बोले हुए, कहे हुए, तथा मन के भावों को जानते, देखते थे ।' वे सम्पूर्ण

---

१. 'ओवयंतेहिं' के बदले 'उवतंतेहिं', 'उवयंतेहिं' पाठान्तर है ।

लोक में स्थित सब जीवों के समस्त भावों को तथा समस्त परमाणु पुद्‌गलों को जानते-देखते हुए विचरण करने लगे।

७७४. जिस दिन श्रमण भगवान् महावीर को अज्ञान-दुःख-निवृत्तिदायक सम्पूर्ण यावत् अनुत्तर केवलज्ञान-केवलदर्शन उत्पन्न हुआ, उस दिन भवनपति, वाणव्यन्तर, ज्योतिष्क एवं विमानवासी देव और देवियों के आने-जाने से एक महान् दिव्य देवोद्योत हुआ, देवों का मेला-सा लग गया, देवों का कल-कल नाद होने लगा, वहाँ का सारा आकाशमंडल हलचल से व्याप्त हो गया।

**विवेचन—भगवान् को केवलज्ञान की प्राप्ति और उसका महत्त्व**—प्रस्तुत सूत्रत्रय में भगवान् को प्राप्त हुए केवलज्ञान का वर्णन है। इन तीनों सूत्रों में मुख्यतया तीन बातों उल्लेख का किया गया है—

(१) केवलज्ञान कब, कहाँ, कैसी स्थिति में, किस प्रकार का प्राप्त हुआ ?

(२) केवलज्ञान होने के बाद भगवान् किसरूप में रहे, किन गुणों से और किन उपलब्धियों से युक्त बने।

(३) भगवान् के केवलज्ञान केवलदर्शन का सभीप्रकार के देवों पर क्या प्रभाव पड़ा ?[1]

राजप्रश्नीय सूत्र के अन्तिम सूत्र में इसी तरह का पाठ मिलता है। कल्पसूत्र में भी हूबहू इसी प्रकार का पाठ उपलब्ध है।

केवलज्ञान साधक-जीवन की एक बहुत बड़ी उपलब्धि है। केवलज्ञान होने पर अन्दर-बाहर सर्वत्र उसके प्रकाश से भूमण्डल जगमगा उठता है। आत्मा का पूर्ण विकास हो जाता है, आत्मा विशुद्ध निर्मल और निष्कलुष बन जाता है। चार घाती कर्म तो सर्वथा विनष्ट हो जाते हैं। साधक अब स्वयं पूर्ण ज्ञानी, सर्वज्ञ सर्वदर्शी भगवान् बन जाता है।[2]

**'कट्ठकरणंसि' आदि पदों का अर्थ**—'कट्ठकरणं=काष्टकरण नामक एक क्षेत्र। भुत्तं-पीतं =खाया हुआ, पीया हुआ। आवीकम्मं=प्रकट में किया हुआ कर्म। रहोकम्मं=गुप्त कार्य, एकान्त में किया हुआ कर्म। मणोमाणसियं=मन के मानसिक भाव। णेव्वाणे=निर्वाण या अज्ञानदुःख-निवृत्ति।[3]

---

१. आचारांग मूलपाठ के टिप्पण पृ० २७७।

२. "तएणं से भगवं अरहा जिणे···जाणिहिइ···तक्कं कडं मणोमाणसियं खइमं भुत्तं पडिसेवियं आवीकम्मं रहोकम्मं अरहा अरहस्सजोगे तंतं मणवायकायजोगे वट्टमाणाणं सव्वलोए सव्वजीवाणं सव्वभाए जाणमाणे पासमाणे विहरिस्सइ।"

—राजप्रश्नीय अन्तिम सूत्र पाठ, (ख) कल्पसूत्र पाठ मू० १२

३. (क) पाइअ-सद्दमहण्णवो पृ० २१५।
(ख) अर्थागम खण्ड-१ (आचारांग) पृ० १५८-१५९।

### भगवान की धर्म-देशना

**७७५. ततो णं[1] समणे भगवं महावीरे उप्पन्नणाणदंसणधरे अप्पाणं च लोगं च अभिसमिक्ख पुव्वं देवाणं धम्ममाइक्खती, ततो पच्छा माणुसाणं।**

७७५. तदनन्तर अनुत्तर ज्ञान-दर्शन के धारक श्रमण भगवान् महावीर ने केवलज्ञान द्वारा अपनी आत्मा और लोक को सम्यक्प्रकार से जानकर पहले देवों को, तत्पश्चात् मनुष्यों को धर्मोपदेश दिया।

**विवेचन**—भगवान् द्वारा धर्माख्यान—प्रस्तुत सूत्र में तीन बातों का विशेषतः उल्लेख किया है—(१-२) केवलज्ञान-केवलदर्शन होने के पश्चात् स्वयं लोक को जानकर भगवान् ने धर्मोपदेश दिया है, (३) पहले देवों और फिर मनुष्यों को धर्म-व्याख्यान दिया।[2]

(२) अभिसमिक्ख = जानकर, धम्ममाइक्खंती = धर्म का आख्यान-कथन-उपदेश किया।[3]

### पंचमहाव्रत एवं षड्जीव निकाय की प्ररुपणा

**७७६. ततो णं समणे भगवं महावीरे उप्पन्नणाणदंसणधरे गोतमादीणं समणाणं णिग्गंथाणं पंच महव्वयाइं[4] सभावणाइं छज्जीवणिकायाइं आइक्खति भासति परूवेति, तंजहा-पुढवीकाए जाव तसकाए।**

७७६. तत्पश्चात् केवलज्ञान-केवलदर्शन के धारक श्रमण भगवान महावीर ने गौतम आदि श्रमण-निर्ग्रन्थों को (लक्ष्य करके) भावना सहित पंच-महाव्रतों और पृथ्वीकाय से लेकर त्रसकाय तक—षड्जीवनिकायों के स्वरूप का व्याख्यान किया। सामान्य-विशेष रूप से प्ररूपण किया।

**विवेचन**—भावना सहित पंचमहाव्रत एवं षड्जीवनिकाय का उपदेश—प्रस्तुत सूत्र में तीन बातों का मुख्यतया उल्लेख किया गया है—(१) भ० महावीर द्वारा किनको लक्ष्य करके उपदेश दिया गया? अर्थात्—श्रोता कौन थे? (२) उनके धर्माख्यान के विषय क्या-क्या थे? (३) उपदेश की शैली तथा क्रम क्या था?

---

१. 'ततो पच्छा माणुसाणं' के वदले पाठान्तर है—तो पच्छा मणुसाणं।

२. आचा० मू० पा० टि० पृ० २७८।

३. आचा० चूर्णि मू० पा० टि० पृष्ठ २७८।

४. महव्वयाइं सभावणाइं छज्जीवणिकायाइं के बदले पाठान्तर है—महव्वयाइं छज्जीवणिकायाइं सभावणाइं।

५. (क) आचारांग मूलपाठ सटिप्पण पृ० २७८।
(ख) तुलना कीजिए—'तएणं से भगवं तेण अणुत्तरेणं केवलवरणाणं दसणेणं सदेवमणुआसुरलोगं अभिसमिच्चा समणाणं णिग्गंथाणं पंचमहव्वयाइं सभावणाइं छज्जीवनिकाए धम्मं देसेमाणें विहरिस्सइ।"
—स्थानांग सूत्र स्था० ९

'आइक्खति, भासेति, परूवेति' इन तीन क्रिया पदों में अन्तर—यों तो तीनों क्रियापद समानार्थक प्रतीत होते हैं, परन्तु प्राकृत शब्दकोष के अनुसार इनके अर्थ में अन्तर है—'आइक्खति' का अर्थ है—सामान्यरूप से कथन करता है, 'भासेति' का अर्थ है—विशेषरूप से व्याख्या करता है और 'परूवेति' का अर्थ है—सिद्धान्त और तद्व्यतिरिक्त वस्तु तत्त्व का प्रतिपादन करता है। ये तीनों क्रिया पद भगवान द्वारा दिये गए उपदेश की शैली एवं क्रम को सूचित करते हैं।[1]

### प्रथम महाव्रत

**७७७. पढमं भंते![2] महव्वयं पच्चक्खामि सव्वं पाणातिवातं। से सुहुमं वा बायरं वा तसं वा थावरं वा णेव सयं पाणातिवातं करेज्जा ३[3] जावज्जीवाए तिविहं तिविहेणं मणसा वयसा[4] कायसा। तस्स भंते! पडिक्कमामि निंदामि गरहामि[5] अप्पाणं वोसिरामि।**

७७७. "भंते! मैं प्रथम महाव्रत में सम्पूर्ण प्राणातिपात (हिंसा) का प्रत्याख्यान—त्याग करता हूँ। मैं सूक्ष्म-स्थूल (वादर) और त्रस-स्थावर समस्त जीवों का न तो स्वयं प्राणातिपात (हिंसा) करूंगा, न दूसरों से कराऊंगा और न प्राणातिपात करनेवालों का अनुमोदन—समर्थन करूंगा; इस प्रकार मैं यावज्जीवन तीन करण से एवं मन-वचन काया से—तीन योगों से इस पाप से निवृत्त होता हूँ। हे भगवन! मैं उस पूर्वकृत पाप (हिंसा) का प्रतिक्रमण करता, (पीछे हटता) हूँ, (आत्म-साक्षी से—) निन्दा करता हूं, और (गुरु साक्षी से—) गर्हा करता हूं; अपनी आत्मा से पाप का व्युत्सर्ग (पृथक्करण) करता हूँ।"

**विवेचन**—प्रथम महाव्रत की प्रतिज्ञा का रूप—प्रस्तुत सूत्र में भगवान् द्वारा उपदिष्ट प्रथम महाव्रत—प्राणातिपात-विरमण (अहिंसा) की प्रतिज्ञा का रूप दिया गया है। इसमें मुख्यतया ३ बातों का उल्लेख है—(१) हिंस्य जीवों के मुख्य प्रकार का (२) प्राणातिपात का जीवनभर तक, तीन करण-(कृत-कारित-अनुमोदन) से तथा तीन योग (मन-वचन-काया) से सर्वथा त्याग का, और (३) पूर्वकाल में किये हुए प्राणातिपात आदि के पाप का प्रतिक्रमण, आत्म-निन्दा, गर्हा और व्युत्सर्ग का।[6]

---

१. (क) पाइअसद्दमहण्णवो पृ० १०१, ६५०, ६६८।
   (ख) आचारांग चूर्णि मू० पा० टि० पृ० २७८।
२. पढमं भंते! महव्वयं के बदले पाठान्तर है—पढमे भंते! महव्वए।
३. '३' का अंक अवशिष्ट दो कारणों—कारित और अनुमोदित का सूचक है। जैसे-'नेवऽअण्णं पाणातिवातं कारवेज्जा, अण्णं पि पाणातिवातं करंतं ण समणुजाणेज्जा।' इतना पाठ यहाँ समझना चाहिए। देखें सूत्र ७८०, ७८३
४. 'वयसा' के बदले पाठान्तर है—'वायसा'।
५. 'गरहामि' के बदले पाठान्तर है—'गरिहामि।'
६. (क) आचारांग मूलपाठ सटिप्पण पृ० २७६
   (ख) तुलना कीजिए—दशवैकालिक अ० ४ सू० ११

**प्राणातिपात आदि शब्दों की व्याख्या**—हिंसा से स्थूल दृष्टिवाले लोग केवल हनन अथवा करना अर्थ ही समझते हैं, इसीलिए तो शास्त्रकार ने यहाँ 'प्राणातिपात' शब्द मूलपाठ में रखा है। प्राणातिपात का अर्थ है प्राणों का अतिपात—नाश करना। प्राण का अर्थ (यहाँ केवल श्वासोच्छ्वास या प्राण-अपानादि पंचप्राण नहीं है, अपितु ५ इन्द्रिय, ३ मन-वचन-कायाबल, श्वासोच्छ्वास और आयुबल, यों दस प्राणों में से किसी भी एक या अधिक प्राणों का नाश करना प्राणातिपात हो जाता है। वर्तमान लोकभाषा में इसे हिंसा कहते हैं। स्थूलदृष्टि वाले अन्यधर्मीय लोग स्थूल आंखों से दिखाई देने वाले (त्रस) चलते-फिरते जीवों को ही जीव मानते हैं, एकेन्द्रिय जीवों को नहीं, इसलिए यहाँ मुख्य ४ प्रकार के जीवों-सूक्ष्म, बादर, स्थावर और त्रस का उल्लेख किया है। पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु और वनस्पतिकाय के एकेन्द्रिय जीवों को स्थावर कहते हैं और द्वीन्द्रिय से पंचेन्द्रिय तक के जीवों को त्रस कहते हैं। सूक्ष्म और बादर-ये दोनों विशेषण एकेन्द्रिय जीवों के हैं। जावज्जीवाए=आजीवन कृत कारित और अनुमोदन-ये तीन करण और मन-वचन और काया का व्यापार ये तीन योग कहलाते हैं।[1] सव्वंपाणातिपातं= सर्वथा सभी प्रकार के प्राणातिपात का त्याग अहिंसा महाव्रत है।[2]

## प्रथम महाव्रत और उसकी पांच भावना

**७७८. तस्सिमाओ पंच भावणाओ भवंति[3]**

**[१] तत्थिमा[4] पढमा भावणा–रियासमिते[5] से णिग्गंथे, णो अणरियासमिते त्ति। केवली बूया–इरियाअसमिते[6] से णिग्गंथे पाणाइं भूयाइं जीवाइं सत्ताइं अभिहणेज्ज वा वत्तेज्ज वा परियावेज्ज वा लेसेज्ज वा उद्दवेज्ज वा। इरियासमिते[7] से णिग्गंथे, णो इरियाअसमिते त्ति पढमा भावणा।**

---

१. (क) दशवै० अ० ४, सू० ११ जि० चू० पृ० १४६, अग० चू० पृ० ८० हारि० टी० पृ० १४४
   (ख) दशवै० जि० चू० १४६, हारि० टीका पृ० १४४, १४५, अग० चू० ८०-८१
२. (क) देखिये, अहिंसा महाव्रत का लक्षण—योगशास्त्र (हेमचन्द्राचार्य) प्रकाश १।२०
   (ख) प्रमत्तयोगात्प्राणव्यपरोपणं हिंसा—तत्त्वार्थ सूत्र अ० ७।१३ सू०
   (ग) जातिदेशकालसमयाऽनवच्छिन्नाः सार्वभौमा महाव्रतम्—योग-दर्शन, पाद २/सू० ३१। महाव्रत जाति देश काल और समय (कुलाचार) के बंधन से रहित सार्वभौम सर्वविषयक होते हैं।
३. 'भवंति' के आगे पाठ है—'भवंति, तं जहा'
४. महाव्रत की पच्चीस भावनाओं के सम्बन्ध में चूर्णिकार सम्मत पाठ प्रस्तुत पाठ से भिन्न है। तथा इस प्रकार का पाठ आवश्यक चूर्णि प्रतिक्रमणाध्ययन पृ० १४३-१४७ में भी मिलता है। देखें आचा० मू० पा० टिप्पण पृ० २७५-८०-८१
५. 'रियासमिते' के वदले पाठान्तर है—'इरियासमिए' 'इरियासमिते'
६. 'इरिया असमिते' के वदले पाठान्तर हैं—'अइरियासमिते', 'अणइरियासमिते।'
७. 'इसके वदले 'इरियाअसमिते' पाठान्तर है।

[२] अहावरा दोच्चा भावणा-मणं परिजाणति से णिग्गंथे, जे य मणे पावए सावज्जे सकिरिए अण्हयकरे छेदरे भेदकरे अधिकरणिए पादोसिए पारिताविए पाणातिवाइए[1] भूतोवघातिए तहप्पगारं मणं णो पधारेज्जा।[2] मणं परिजाणति से णिग्गंथे, जे य मणे अपावए[3] त्ति दोच्चा भावणा।

[३] अहावरा तच्चा भावणा-वइं परिजाणति से णिग्गंथे, जा य वई पाविया सावज्जा सकिरिया जाव भूतोवघातिया तहप्पगारं वइं णो उच्चारेज्जा। जे वइं परिजाणति से णिग्गंथे जा य वइ अपाविय त्ति तच्चा भावणा।

[४] अहावरा चउत्था भावणा-आयाणभंडमत्तणिक्खेवणासमिते से[4] णिग्गंथे, णो अणादाणभंडमत्तणिक्खेवणासमिते। केवली बूया-आदाणभंडनिक्खेवणाअसमिते से णिग्गंथे पाणाइं भूताइं जीवाइं सत्ताइं अभिहणेज्ज वा जाव उद्दवेज्ज वा। तम्हा आयाणभंडणिक्खेवणासमिते से णिग्गंथे, णो अणादाणभंडणिक्खेवणासमिते[5] त्ति चउत्था भावणा।

[५] अहावरा पंचमा भावणा-आलोइयपाण-भोयणभोई से णिग्गंथे, णो अणालोइयपाण भोयणभोई। केवली बूया-अणालोइयपाण-भोयणभोई से णिग्गंथे पाणाणि[6] वा भूताणि वा जीवाणि वा सत्ताणि वा अभिहणेज्ज वा जाव उद्दवेज्ज वा। तम्हा आलोइयपाण-भोयणभोई से णिग्गंथे, णो अणालोइयपाण-भोयणभोई त्ति पंचमा भावणा।

७७९. एत्ताव[7] ताव महव्वयं (ए) सम्मं काएण फासिते पालिते तीरिए किट्टिते अवट्ठिते आणाए आराहिते यावि भवति। पढमे भंते! महव्वए पाणाइवातातो वेरमणं।

७७८. उस प्रथम महाव्रत की पांच भावनाएं होती हैं—

(१) उसमें से पहली भावना यह है—निर्ग्रन्थ ईर्यासमिति से युक्त होता है, ईर्यासमिति से रहित नहीं। केवली भगवान् कहते हैं—ईर्यासमिति से रहित निर्ग्रन्थ प्राणी, भूत, जीव, और सत्त्व का हनन करता है, धूल आदि से ढकता है, दबा देता है, परिताप देता है, चिपका देता है, या पीड़ित करता है। इसलिए निर्ग्रन्थ ईर्यासमिति से युक्त होकर रहे, ईर्यासमिति से रहित हो कर नही। यह प्रथम भावना है।

(२) इसके पश्चात् दूसरी भावना यह है—मनको जो अच्छी तरह जानकर पापों से

---

१. 'पाणातिवाइए' के बदले पाठान्तर है—'पाणातिवाते', 'पाणातिवातं।'
२. 'पधारेज्जा' के बदले पाठान्तर है—'पहारेज्जा।'
३. 'अपाविय' के बदले पाठान्तर है—'पाविय' 'अपाविय।'
४. 'आयाणभंडमत्तनिक्खेवणासमिते' के बदले पाठान्तर है—आयाणभंडनिक्खेवणासमिए।'
५. 'णो अणादाणभंडमत्तनिक्खेवणासमिते' के बदले पाठान्तर है—"नो आयाणभंड निक्खेवणाअसमिए।"
६. 'पाणाणि' के बाद भूयाणि आदि के बदले इस प्रकार के पाठान्तर मिलते है—'पाणाणि वा सत्ताणि वा अभि...। पाणाइ वा जीवाणि वा अभिहणेज्ज...'।
७. 'एत्ताव ताव महव्वयं' के बदले पाठान्तर हैं—'एताव ताव महव्वए' 'एत्तावता महव्वतं।'

से हटाता है। जो मन पापकर्त्ता, सावद्य (पाप मे युक्त) है, क्रियाओं मे युक्त है कर्मों का आस्रवकारक है, छेदन-भेदनकारी है, क्लेश-द्वेषकारी है परितापकारक है। प्राणियों के प्राणों का अतिपात करने वाला और जीवों का उपघातक है। इसप्रकार के मन (मानसिक विचारों) को धारण (ग्रहण) न करे। मन को जो भलीभांति जान कर पापमय विचारों से दूर रखता है, वही निर्ग्रन्थ है। जिसका मन पापों (पापमय विचारों) मे रहित है,' (वह निर्ग्रन्थ है।) यह द्वितीय भावना है।

(४) इसके अनन्तर तृतीय भावना यह है-जो साधक वचन का स्वरूप भलीभांति जान कर सदोषवचनों का परित्याग करता है, वह निर्ग्रन्थ है। जो वचन पापकारी, सावद्य, क्रियाओं से युक्त, कर्मों का आस्रवजनक, छेदन-भेदनकर्ता, क्लेश-द्वेषकारी है, परितापकारक है, प्राणियों के प्राणों का अतिपात करने वाला और जीवों का उपघातक है; साधु इस प्रकार के वचन का उच्चारण न करे। जो वाणी के दोषों को भलीभांति जानकर सदोष वाणी का परित्याग करता है, वही निर्ग्रन्थ है। उसकी वाणी पापदोष रहित हो, यह तृतीय भावना है।

(४) तदनन्तर चौथी भावना यह है—जो आदानभाण्डमात्र निक्षेपण समिति से युक्त है, वह निर्ग्रन्थ है। केवली भगवान् कहते है—जो निर्ग्रन्थ आदान भाण्ड मात्र निक्षेपणसमिति से रहित है, वह प्राणियों, भूतों, जीवों और सत्त्वों का अभिघात करता है, उन्हें आच्छादित कर देता है—दबा देता है, परिताप देता है, चिपका देता है या पीड़ा पहुंचाता है। इसलिए जो आदान-भाण्ड (मात्र) निक्षेपणा समिति से युक्त है, वही निर्ग्रन्थ है, जो आदानभाण्ड (मात्र) निक्षेपणा समिति से रहित है, वह नहीं। यह चतुर्थ भावना है।

(५) इसके पश्चात् पाँचवी भावना यह है—जो साधक आलोकित पान-भोजन-भोजी होता है, वह निर्ग्रन्थ होता है, अनालोकित-पान-भोजन-भोजी नहीं। केवली भगवान् कहते हैं—जो बिना देखे-भाले ही आहार-पानी सेवन करता है, वह निर्ग्रन्थ प्राणों, भूतों, जीवों और सत्त्वों का हनन करता है, यावत् उन्हें पीड़ा पहुंचाता है। अतः जो देखभाल कर आहार-पानी का सेवन करता है, वही निर्ग्रन्थ है, विना देखे-भाले आहार-पानी करने वाला नहीं। यह पंचम 'भावना' है।

७७९. इस प्रकार पंचभावनाओं से विशिष्ट तथा साधक द्वारा स्वीकृत प्राणातिपात विरमणरूप प्रथम महाव्रत का सम्यक् प्रकार काया से स्पर्श करने पर, उसका पालन करने पर, गृहीत महाव्रत को भलीभांति पार लगाने पर, उसका कीर्तन करने पर, उसमें अवस्थित रहने पर, भगवदाज्ञा के अनुरूप आराधन हो जाता है।

हे भगवन्! यह प्राणातिपातविरमणरूप प्रथम महाव्रत है।

**विवेचन—प्रथम महाव्रत की पाँच भावनाएं**—प्रस्तुत सूत्र ७७८ में प्रथम महाव्रत की पाँच भावनाओं का सांगोपांग निरूपण है। तथा सू० ७७९ में पांच भावनाओं से समन्वित प्रथम महाव्रत की सम्यक् आराधना कैसे हो सकती है? इसके लिए ५ क्रम बताए हैं—(१) स्पर्शना,

(२) पालना, (३) तीर्णता, (४) कीर्तना और (५) अवस्थितता।[1] सर्वप्रथम सम्यक् श्रद्धा-प्रतीति पूर्वक महाव्रत का ग्रहण करना स्पर्शना है, ग्रहण के बाद उसका शक्तिभर पालन करना उसका सुरक्षण करना पालना है। उसके पश्चात् जो महाव्रत स्वीकार कर लिया है, उसे अन्त तक पार लगाना, चाहे उसमें कितनी ही विघ्न-बाधाएँ, रुकावटें आएं, कितने ही भय या प्रलोभन आएँ, परन्तु कृत निश्चय से पीछे न हटना, जीवन के अन्तिमश्वास तक उसका पालन करना—तीर्ण होना है। साथ ही स्वीकृत महाव्रत का महत्त्व समझ कर उसकी प्रशंसा करना, दूसरों को उसकी विशेषता समझाना-कीर्तन करना है। कितने ही झंझावात आएं, भय या प्रलोभन आएं गृहीत महाव्रत में डटा रहे, विचलित न हो—यह अवस्थितता है।

**भावना क्या और किसलिए**—चूर्णिकार ने विवेचन करते हुए कहा है-आत्मा को उन प्रशस्त भावों से भावित करना भावना है। जैसे शिलाजीत के साथ लोहरसायन की भावना दी जाती है, कोद्रव की विष के साथ भावना दी जाती है, इसीप्रकार ये भावनाएँ हैं। ये चारित्र भावनाएं हैं। महाव्रतों के गुणों में वृद्धि करने हेतु ये भावनाएं बताई गई है।[2]

प्रथम महाव्रत की पाँच भावनाएं प्रस्तुत में संक्षेप में इस प्रकार हैं—(१) ईर्यासमिति से युक्त होना, (२) मन को सम्यक् दिशा में प्रयुक्त करना, (३) भाषा समिति या वचनगुप्ति का पालन करना, (४) आदान-भाण्ड-मात्र निक्षेपणासमिति का पालन करना और (५) अवलोकन करके आहार-पानी करना। समवायांग सूत्र में इसी क्रम से प्रथम महाव्रत की पांच भावनाएँ बताई गई हैं-"पुरिमपच्छिमगाणं तित्थगराणं पंचजामस्स पणवीसं भावणाओ पण्णत्ताओ, तंजहा-'इरिया-समिई, मणगुत्ती, वयगुत्ती, आलोयभायणभोयणं, आदाणभंडमत्तनिक्खेवणासमिई।"[3]

आवश्यक सूत्र चूर्णि प्रतिक्रमणाध्ययन में पाँच भाववाओं का इस प्रकार का क्रम मिलता है—"इरियासमिए[1] सया जते, उवेह[2] भुंजेज्ज य पाणभोयणं।

आदाणनिक्खेव[3] दुगुंछ संजते, समाधिते संजमती[4] मणो-वयी[5] ॥१॥"[4]

आचारांगचूर्णिकार ने पाँचों महाव्रतों में से प्रत्येक की क्रमशः पांच-पांच भावनाएँ बताई हैं। वह पाठ वृत्तिकार शीलाचार्य सम्मत पाठ से कुछ भिन्नता रखता है। चूर्णिकार सम्मत क्रम इस प्रकार है—(१) ईयसमिति युक्त हो, (२) आलोकित पान-भोजन-भोजी,

---

१. चूर्णिकार सम्मत पाठ में प्रथम महाव्रत की सम्यक् आराधना के लिए कुछ अतिरिक्त पाठ भी है—'इच्चेतहिं पंचहिं भावणाहिं पढमं महव्वतं अहासुतं अहाकप्पं अहामग्गं अहातच्चं सम्मं काएणं फासितं पालितं सोभितं तीरितं किट्टितं आराहितं आणाए अणुपालितं भवति।"—इन पांच भावनाओं से *प्रथम महाव्रत यथासूत्र यथाकल्प यथामार्ग यथातथ्य* रूप में *काया से* सम्यक् स्पर्शित, पालित, शोधित, तीरित, कीर्तित अनुपालित होने पर आज्ञा से आराधित हो जाता है।—सं०

२. 'आचारांग चूर्णि मू० पा० टि पृ० २७८'—तम्हा वुत्ते पढममहव्वए। तस्य उपबृंघनार्थं. भावना-दर्शना। भावनाचोक्ता। चारित्रस्य भावनेयमुपदिष्ट्यते। भावयतीति भावना, यथा शिलाजतोः आयसं भावनं, विषस्य कोद्रवा। सिद्धार्थ····गाहा। एवं इमाभावना।'

४. समवायांग सूत्र   ५. आवश्यक चूर्णि प्रतिक्रमणाध्ययन पृ०—१४३

(३) आदान-भाण्ड-मात्रनिक्षेपणासमिति से युक्त हो, (४; मनःसमिति से युक्त हो, (५) वचन समिति से युक्त हो।[1]

तत्त्वार्थ सूत्र में अहिंसा महाव्रत की पाँच भावनाओं का क्रम इस प्रकार है–१. वचन-गुप्ति, २. मनोगुप्ति, ३. ईर्यासमिति, ४. आदान निक्षेपण समिति और ५. आलोकित पान-भोजन।[2]

द्वितीय महाव्रत और उसकी पाँच भावना

७८०.[3] अहावरं दोच्चं [भंते !] महव्वयं पच्चक्खामि[4] सव्वं मुसावायं वइदोसं। से कोहा वा लोभा वा भया वा हासा वा णेव सयं मुसं भासेज्जा, णेवऽण्णेणं मुसं भासावेज्जा अण्णंपि मुसं भासंतं ण समणुजाणेज्जा[5] तिविहं तिविहेणं[6] मणसा वयसा[7] कायसा। तस्स भंते ! पडिक्कमामि जाव वोसिरामि।

७८१. तस्सिमाओ पंच भावणाओ भवंति -

[१] तत्थिमा पढमा भावणा अणुवीयि[8] भासी से णिग्गंथे, णो अणणुवीयि भासी। केवली बूया-अणणुवीयि भासी से णिग्गंथे समावज्जेज्ज मोसं वयणाए। अणुवीयि भासी से निग्गंथे, णो अणणुवीयि भासि त्ति पढमा भावणा।

[२] अहावरा दोच्चा भावणा- कोधं परिजाणति से निग्गंथे, णो कोधणे सिया। केवली बूया-कोधपत्ते[9] कोही समावदेज्जा मोसं वयणाए। कोधं परिजाणति से निग्गंथे, णो य कोह-णाए[10] सि [य] त्ति दोच्चा भावणा।

[३] अहावरा तच्चा भावणा -लोभं परिजाणति से णिग्गंथे, णो य लोभणाए[11] सिया। केवली बूया-लोभपत्ते लोभी समावदेज्जा मोसं वयणाए। लोभं परिजाणति से णिग्गंथे, णो य लोभणाए सि [य] त्ति तच्चा भावणा।

[४] अहावरा चउत्था भावणा–भयं परिजाणति से निग्गंथे, णो य भयभीरुए सिया।

---

१. आचारांग चूर्णि मू० पा० टि० पृ० २७९····'ईरियासमिए से निग्गंथे···', आलोइय पाण भोयणभोयी से निग्गंथे···आदाण-भंडमत्त-निक्खेवणासमिए से निग्गंथे···', मणसमिए से निग्गंथे····वइसमिऐ से निग्गंथे···।'
२. वाङ्मनोगुप्तीर्यादाननिक्षेपणसमित्यालोकित-पान-भोजनानि पंच।—तत्वार्थ० अ० ७/४ मू० आ० ३३७
३. दशवैकालिक सूत्र ३-४ के पाठ से तुलना कीजिए।
४. 'पच्चक्खामि' के बदले पाठान्तर है—'पच्चाइक्खामि।'
५. 'समणुजाणेज्जा' के बदले पाठान्तर है—'समणुमन्ने।'
६. 'तिविहेण' के बदले 'तिविहं' पाठान्तर है।
७. 'वयसा' के बदले पाठान्तर है—'वायसा'
८. 'अणुवीयि' के बदले पाठान्तर है—'अणुवीयी।' अर्थ समान है।
९. 'कोधपत्ते' के बदले पाठान्तर है—'कोधंपत्ते'
१०. 'कोहणाहे' के बदले पाठान्तर है—'कोहणए'
११. 'लोभणाए' के बदले पाठान्तर है—'लोभणए।'

केवली बूया—भयपत्ते भीरू समावदेज्जा मोसं वयणाए । भयं परिजाणति से निग्गंथे, णो य भयभीरुए सिया, चउत्था भावणा ।

[५] अहावरा पंचमा भावणा-हासं परिजाणति से निग्गंथे, णो[1] य हासणाए सिया । केवली बूया—हासपत्ते हासी समावदेज्जा मोसं वयणाए । हासं परिजाणति से णिग्गंथे, णो य हासणाए सिय त्ति पंचमा भावणा ।

७८२ एताव[2] ताव [दोच्चे] महव्वए सम्मं काएणं फासिते जाव आणाए आराहिते यावि भवति ।

दोच्चं भंते ! महव्वयं [मुसावायातो वेरमणं] ।

७८०. इसके पश्चात् भगवन् ! मैं द्वितीय महाव्रत स्वीकार करता हूँ । आज मैं सब प्रकार से मृषावाद (असत्य) और सदोष-वचन का सर्वथा प्रत्याख्यान (त्याग) करता हूं । (इस सत्य महाव्रत के पालन के लिए) साधु क्रोध से, लोभ से, भय से या हास्य से न तो स्वयं मृषा (असत्य) बोले, न ही अन्य व्यक्ति से असत्य भाषण कराए और जो व्यक्ति असत्य बोलता है, उसका अनुमोदन भी न करे । इस प्रकार तीन करणों से तथा मन-वचन-काया, इन तीनों योगों से मृषावाद का सर्वथा त्याग करे । इस प्रकार मृषावाद विरमण रूप द्वितीय महाव्रत स्वीकार करके हे भगवन् ! मैं पूर्वकृत मृषावाद रूप पाप का प्रतिक्रमण करता हूं, आलोचना करता हूं, आत्मनिन्दा करता हूं. गरुसाक्षी से गर्हा करता हूं, और अपनी आत्मा से मृषावाद का सर्वथा व्युत्सर्ग (पृथक्करण) करता हूँ ।

७८१. उस द्वितीय महाव्रत की ये पांच भावनाएं हैं—

[१] उन पांचों में से पहली भावना इस प्रकार है—वक्तव्य के अनुरूप चिन्तन करके बोलता है, वह निर्ग्रन्थ है, विना चिन्तन किये बोलता है, वह निर्ग्रन्थ नहीं । केवली भगवान् कहते हैं—विना विचारे बोलने वाले निर्ग्रन्थ को मिथ्याभाषण का दोष लगता है । अतः वक्तव्य विषय के अनुरूप चिन्तन करके बोलनेवाला साधक ही निर्ग्रन्थ कहला सकता है, विना चिन्तन किये बोलने वाला नहीं । यह प्रथम भावना है ।

[२] इसके पश्चात् दूसरी भावना इस प्रकार है—क्रोध का कटुफल जानकर उसका परित्याग कर देता है, वह निर्ग्रन्थ है । इसलिए साधु को क्रोधी नहीं होना चाहिए । केवली भगवान् कहते हैं—क्रोध आने पर क्रोधी व्यक्ति आवेशवश असत्य वचन का प्रयोग कर देता है । अत: जो साधक क्रोध का अनिष्ट स्वरूप जानकर उसका परित्याग कर देता है, वही निर्ग्रन्थ कहला सकता है, क्रोधी नहीं । यही द्वितीय भावना है ।

---

१. 'णो य हासणाए' के बदले पाठान्तर है—'णो य भासणाए', 'णो भासणाए ।'

२. एताव ताव (दोच्चे) महव्वए के बदले पाठान्तर हैं—'एतावत्ताव महव्वए', 'एतावता महव्वए' 'एताव महव्वए'' एताव ताव महव्वए, अर्थ प्रायः समान है ।

[३] तदनन्तर तृतीय भावना यह है—जो साधक लोभ का दुष्परिणाम जानकर उसका परित्याग कर देता है, वह निर्ग्रन्थ है; अतः साधु लोभग्रस्त न हो। केवली भगवान् का कथन है कि लोभ प्राप्त व्यक्ति लोभावेशवश असत्य बोल देता है। अतः जो साधक लोभ का अनिष्ट स्वरूप जानकर उसका परित्याग कर देता है, वही निर्ग्रन्थ हैं, लोभाविष्ट नहीं। यह है—तीसरी भावना।

[४] इसके बाद चौथी भावना यह है—जो साधक भय का दुष्फल जानकर उसका परित्याग कर देता है, वह निर्ग्रन्थ है। अतः साधक को भयभीत नहीं होना चाहिए। केवली भगवान का कहना है—भय-प्राप्त भीरू व्यक्ति भयाविष्ट होकर असत्य बोल देता है। अतः जो साधक भय का यथार्थ अनिष्ट स्वरूप जानकर उसका परित्याग देता है, वही निर्ग्रन्थ है, न कि भयभीत। यह चौथी भावना है।

(५) इसके अनन्तर पाँचवीं भावना यह है—जो साधक हास्य के अनिष्ट परिणाम को जानकर उसका परित्याग कर देता है, वह निर्ग्रन्थ कहलाता है, अतएव निर्ग्रन्थ को हंसोड़ नहीं होना चाहिए अर्थात् हंसी-मजाक करने वाला न हो। केवली भगवान् का कथन है—हास्यवश हंसी करनेवाला व्यक्ति असत्य भी बोल देता है। इसलिए जो मुनि हास्य का अनिष्ट स्वरूप जानकर उसका त्याग कर देता है, वह निर्ग्रन्थ है, न कि हंसी-मजाक करने वाला! यह पांचवीं भावना है।

७८२. इस प्रकार इन पंच भावनाओं से विशिष्ट तथा साधक द्वारा स्वीकृत मृषावाद-विरमणरूप द्वितीय सत्यमहाव्रत का काया से सम्यक्स्पर्श (आचरण) करने, उसका पालन करने, गृहीत महाव्रत को भलीभाँति पार लगाने, उसका कीर्तन करने एवं उसमें अन्त तक अवस्थित रहने पर भगवदाज्ञा के अनुरूप आराधन हो जाता है। भगवन्! मृषावादविरमण-रूप द्वितीय महाव्रत है।

**विवेचन**—**द्वितीय महाव्रत की प्रतिज्ञा तथा उसकी पंच भावनाएं**—प्रस्तुत सूत्रत्रय में तीन बातों का मुख्यतया उल्लेख किया गया है—(१) पहले सूत्र में—द्वितीय महाव्रत की प्रतिज्ञा का स्वरूप, (२) दूसरे में—पाँच विभाग करके उसकी पांच भावनाओं का क्रमशः वर्णन, और (३) तीसरे में—उसकी सम्यक् आराधना का उपाय।

प्रतिज्ञा का स्वरूप और उसकी व्याख्या पूर्ववत् समझ लेनी चाहिए। पांच-भावनाओं का महत्त्व भी पूर्ववत् हृदयंगम कर लेना चाहिए। सत्य-महाव्रत की पांच भावनाएं इस प्रकार हैं—(१) वक्तव्यानुरूप चिन्तनपूर्वक बोले, (२) क्रोध का परित्याग करे, (३) लोभ का परित्याग करे, (४) भय का परित्याग करे, और (५) हास्य का परित्याग करे।[1]

चूर्णिकार ने प्राचीन पाठ परम्परा का कुछ भिन्न एवं भिन्नक्रम का, किन्तु इसी आशय का पाठ प्रस्तुत किया है। तदनुसार संक्षेप में पंच भावनाएँ क्रमशः इस प्रकार हैं—(१) हास्य

१. आचारांग मूलपाठ सटिप्पण पृ० २८४।

का परित्याग, (२) अनुरूप चिन्तनपूर्वक भाषण, (३) क्रोध का परित्याग, (४) लोभ का परित्याग, और (५) भय का परित्याग।[1]

आवश्यक चूर्णि में भावनाओं का क्रम इस प्रकार है—[2]

'अहस्ससच्चे अणुवीयि भासए, जे कोह-लोह-भय-मेव वज्जए।
से दीहरायं समुपेहिया सिया, मुणी हु मोसं परिवज्जए सिया ॥२॥

तत्त्वार्थ सूत्र में सत्य महाव्रत की पंच भावनाएं यों हैं—क्रोध, लोभ, भीरुत्व एवं हास्य का प्रत्याख्यान और अनुवीचीभाषण।[3] इसीप्रकार समवायांगसूत्र में इसी आशय की ५ भावनाएं निर्दिष्ट हैं।[4]

**'अणुवीयिभासी' आदि पदों की व्याख्या**—अणुवीयिभासी का अर्थ वृत्तिकार ने किया है—जो कुछ बोलना है या जिसके सम्बन्ध में कुछ कहना है, पहले उसके सन्दर्भ में उसके अनुरूप विचार करके बोलना। बिना सोचे विचारे यों ही सहसा कुछ बोल देने या किसी विषय में कुछ कह देने से अनेक अनर्थों की सम्भावना है। बोलने से पूर्व उसके इष्टानिष्ट, हानि-लाभ, हिताहित-परिणाम का भलीभांति विचार करना आवश्यक है। चूर्णिकार 'अणुवीयिभासी' का अर्थ करते हैं—'पुव्वं बुद्धीए पासित्ता' अर्थात्—पहले अपनी निर्मल व तटस्थ बुद्धि से निरीक्षण करके, फिर बोलने वाला। अनुवीचीभाषण का अर्थ तत्त्वार्थसूत्रकार करते हैं—निरवद्य-निर्दोष भाषण। इसीप्रकार क्रोधान्ध, लोभान्ध और भयभीत व्यक्ति भी आवेश में आकर कुछ का कुछ अथवा लक्ष्य से विपरीत कह देता है। अतः ऐसा करने से असत्य-दोष की सम्भावना है। हंसी-मजाक में मनुष्य प्रायः असत्य बोल जाया करता है। वैसे भी किसी की हंसी उड़ाना, कलह, परिताप, असत्य, क्लेश आदि अनेक अनर्थों का कारण हो जाता है।[5] चूर्णिकार कहते हैं—क्रोध में व्यक्ति पुत्र को अपुत्र कह देता है, लोभी भी कार्य-अकार्य का अनभिज्ञ होकर मिथ्या बोल देता है, भयशील भी भयवश अचोर को चोर कह देता है। द्वितीय महाव्रत की सम्यक् आराधना के लिए भी वही पूर्वोक्त चूर्णिसम्मत पाठ और उसका आशय पूर्ववत् समझ लेना चाहिए।[6]

---

१. (क) आचारांग चूर्णि मू० पा० टि० पृ० २८०—'''हासं परियाणति से निग्गंथे'''अणुवीइभासए से निग्गंथे'''कोधं परियाणति से निग्गंथे''', लोभं परियाणति से निग्गंथे'''भयं परियाणति से निग्गंथे'''।'

२. आवश्यक चूर्णि, प्रतिक्रमणाऽध्ययन पृ० १४३-१४७।

३. ''क्रोध-लोभ-भीरुत्व-हास्यप्रत्याख्यानान्यनुवीची भाषणं च पंच।'' —तत्त्वार्थ० ७/५

४. अनुवीति भासणया, कोहविवेगे, लोभविवेगे, भयविवेगे, हासविवेगे। —समवायांग सूत्र

५. (क) आचारांग वृत्ति पत्रांक ४२८
(ख) आचारांग चूर्णि मू० पा० टि० पृ० २८३
(ग) तत्त्वार्थ सर्वार्थसिद्धि टीका ७/४—अनुवीचीभाषणं—निरवद्यानुभाषणमित्यर्थः।

६. चूर्णिकार सम्मत सम्यगाराधना के उपाय के सम्बन्ध में पाठ देखिये —आचारांग चूर्णि मू. पा. टि. पृ. २८०-८१

## तृतीय महाव्रत और उसकी पाँच भावना

७८३. अहावरं तच्चं [भंते !] महव्वयं 'पच्चाइक्खामि[1] सव्वं अदिण्णादाणं। से गामे वा नगरे वा अरण्णे वा अप्पं वा बहुं वा अणुं वा थूलं वा चित्तमंतं[2] वा अचित्तमंतं वा णेव सयं अदिण्णं गेण्हेज्जा, णेवऽण्णं[3] अदिण्णं गेण्हावेज्जा, अण्णं पि अदिण्णं गेण्हंतं ण समणुजाणेज्जा जावज्जीवाए[4] जाव वोसिरामि'।

७८४. तस्सिमाओ पंच भावणाओ भवंति—

[१] तत्थिमा पढमा भावणा-अणुवीयि मितोग्गहजाई[5] से निग्गंथे, णो अणणुवीयि मितोग्गहजाई से णिग्गंथे। केवली बूया-अणणुवीयि[6] मितोग्गहजाई से णिग्गंथे अदिण्णं गेण्हेज्जा। अणुवीयि मितोग्गहजाई से निग्गंथे, णो अणणुवीयि मितोग्गहजाइ त्ति पढमा भावणा।

[२] अहावरा दोच्चा भावणा-अणुण्णविय पाण-भोयणभोई से णिग्गंथे, णो अणणुण्णविय पाण-भोयणभोई। केवली बूया[7]-अणणुण्णविय पाण-भोयणभोई से णिग्गंथे अदिण्णं भुंजेज्जा। तम्हा अणुण्णविय पाण-भोयणभोई से णिग्गंथे, णो अणणुण्णविय पाण-भोयणभोई त्ति दोच्चा भावणा।

(३] अहावरा तच्चा भावणा-णिग्गंथे णं उग्गहंसि[8] उग्गहियंसि एत्ताव ताव उग्गहणसीलए सिया। केवली बूया निग्गंथे णं उग्गहंसि उग्गहियंसि एत्ताव ताव अणोग्गहणसीलो अदिण्णं ओगिण्हेज्जा, निग्गंथे णं उग्गहंसि उग्गहियंसि[9] एत्ताव ताव उग्गहणसीलए[10] सिय त्ति तच्चा भावणा।

[४] अहावरा चउत्था भावणा-निग्गंथे णं उग्गहंसि उग्गहितंसि अभिक्खणं २ उग्गहणसीलए सिया।[11]

---

१. 'पच्चक्खामि' के बदले पाठान्तर है— 'पच्चक्खाइस्सामि' अर्थ होता है—"प्रत्याख्यान (त्याग) करूँगा।
२. 'चित्तमंतं वा अचित्तमंतं वा' के बदले पाठान्तर है—चित्तमंतमचित्तं वा।"—दशवैकालिक सूत्र में भी 'चित्तमंतं वा अचित्तमंतं वा' पाठ है, अ–४ में देखें।
३. 'णेवऽण्णं' के बदले पाठान्तर है—णेवण्णेहिं।
४. 'जावज्जीवाए जाव वोसिरामि' के बदले किसी-किसी प्रति में—'जावज्जीवाए' तिविहं तिविहेणं मणेण वायाए काएण वोसिरामि" पाठ है।'
५. 'अणुवीयि मितोग्गहजाई' के बदले पाठान्तर है—अणुवीति मितोग्गहजाई, अणुवीयिमिउग्गहजाई, अणुवीयिमित्तोग्गहजाती।'
६. 'अणणुवीयि' के बदले—'अणणुवीयी' अणणुवीयि मित्तो···पाठान्तर है।
७. 'केवली बूया' के बदले पाठान्तर है—'केवली बूया-आयाणमेयं'
८. 'उग्गहंसि' के बदले पाठान्तर है 'उग्गहंसित्ता'—अवग्रह ग्रहण करके।
९. किसी-किसी प्रति में 'उग्गहियंसि' पाठ नहीं है।
१०. 'एत्ताव ताव' के बदले पाठान्तर है—'एत्ता (ता) वता।'
११. 'उग्गहणसीलए सिया' के बदले पाठान्तर है—उग्गहणसीलए जाव सिया उग्गहणसीले सिया'

केवली बूया-णिग्गंथे णं उग्गहंसि उग्गहितंसि अभिक्खणं २ अणोग्गहणसीले अदिण्णं गिण्हेज्जा, निग्गंथे उग्गहंसि उग्गहितंसि अभिक्खणं २ उग्गहणसीलए[1] सिय त्ति चउत्था भावणा।

[५] अहावरा पंचमा भावणा-अणुवीयि मितोग्गहजाई से निग्गंथे साहम्मिएसु, णो अणणुवीयि मितोग्गहजाई। केवली बूया—अणणुवीइ मितोग्गहजाई से निग्गंथे साहम्मिएसु अदिण्णं ओगिण्हेज्जा। से अणुवीयि मितोग्गहजाई से निग्गंथे साहम्मिएसु, णो अणणुवीयि मितोग्गहजाइ त्ति पंचमा भावणा।

७८५. एत्ताव[2] ताव [तच्चे] महव्वते सम्मं[3] जाव आणाए आराहिए यावि भवति।

तच्चं भंते! महव्वयं [अदिण्णादाणातो वेरमणं]।

७८३. "भगवन्! इसके पश्चात् अब मैं तृतीय महाव्रत स्वीकार करता हूं, इसके सन्दर्भ में मैं सब प्रकार से अदत्तादान का प्रत्याख्यान (त्याग) करता हूँ। वह इस प्रकार— वह (ग्राह्य पदार्थ) चाहे गाँव में हो, नगर में हो, अरण्य में हो, थोड़ा हो या बहुत, सूक्ष्म हो या स्थूल (छोटा हो या बड़ा), सचेतन हो या अचेतन; उसे उसके स्वामी के बिना दिये न तो स्वयं ग्रहण करूंगा, न दूसरे से (बिना दिये पदार्थ) ग्रहण कराऊंगा, और न ही अदत्त-ग्रहण करनेवाले का अनुमोदन-समर्थन करूंगा, यावज्जीवन तक, तीन करणों से तथा मन-वचन-काया, इन तीन योगों से यह प्रतिज्ञा करता हूँ। साथ ही मैं पूर्वकृत अदत्तादानरूप पाप का प्रतिक्रमण करता हूँ, आत्मनिन्दा करता हूं, गुरु की साक्षी से उसकी 'गर्हा' करता हूँ और अपनी आत्मा से अदत्तादान पाप का व्युत्सर्ग करता हूं।

७८४. उस तीसरे महाव्रत की ये ५ भावनाएँ हैं—

(१) उन पांचों में से प्रथम भावना इसप्रकार है—जो साधक पहले विचार करके परिमित अवग्रह की याचना करता है, वह निर्ग्रन्थ है, किन्तु विना विचार किये परिमित अवग्रह की याचना करनेवाला नहीं। केवली भगवान् कहते हैं—जो विना विचार किये मितावग्रह की याचना करता है, वह निर्ग्रन्थ अदत्त ग्रहण करता है। अतः तदनुरूप चिन्तन करके परिमित अवग्रह की याचना करनेवाला साधु निर्ग्रन्थ कहलाता है, न कि विना विचार किये मर्यादित अवग्रह की याचना करने वाला। इस प्रकार यह प्रथम भावना है।

(२) इसके अनन्तर दूसरी भावना यह है—गुरुजनों की अनुज्ञा लेकर आहार-पानी आदि सेवन करनेवाला निर्ग्रन्थ होता है, अनुज्ञा लिये विना आहार-पानी आदि का उपभोग करने वाला नहीं। केवली भगवान् कहते हैं कि जो निर्ग्रन्थ गुरु आदि की अनुज्ञा प्राप्त किये

---

१. 'उग्गहणसीलए सियत्ति' के बदले पाठान्तर है—'उग्गहणसीलए यत्ति, उग्गहणसीलए अत्ति, उग्गहणसीलए सित्ति।'

२. 'एत्ताव ताव' महव्वते, के वदले पाठान्तर हैं—'एत्ताव महव्वते', एत्तावया महव्वते'

३. 'सम्मं' के वदले पाठान्तर है—'संजमं'

बिना पान-भोजनादि का उपभोग करता है, वह अदत्तादान का सेवन करता है। इसलिए जो साधक गुरु आदि की अनुज्ञा प्राप्त करके आहार-पानी आदि का उपभोग करता है, वह निर्ग्रन्थ कहलाता है, अनुज्ञाग्रहण किये बिना आहार-पानी आदि का सेवन करने वाला नहीं। यह है—दूसरी भावना।

(३) अब तृतीय भावना का स्वरूप इस प्रकार है—निर्ग्रन्थ साधु को क्षेत्र और काल के (इतना-इतना इस प्रकार के) प्रमाणपूर्वक अवग्रह की याचना करना चाहिए। केवली भगवान् कहते हैं—जो निर्ग्रन्थ इतने क्षेत्र और इतने काल की मर्यादापूर्वक अवग्रह की अनुज्ञा (याचना) ग्रहण नहीं करता, वह अदत्त का ग्रहण करता है। अतः निर्ग्रन्थ साधु क्षेत्र काल की मर्यादा खोल कर अवग्रह की अनुज्ञा ग्रहण करने वाला होता है, अन्यथा नहीं। यह तृतीय भावना है।

(४) इसके अनन्तर चौथी भावना यह है—निर्ग्रन्थ अवग्रह की अनुज्ञा ग्रहण करने के पश्चात् बार-बार अवग्रह अनुज्ञा-ग्रहणशील होना चाहिए। क्योंकि केवली भगवान् कहते हैं—जो निर्ग्रन्थ अवग्रह की अनुज्ञा ग्रहण कर लेने पर बार-बार अवग्रह की अनुज्ञा नहीं लेता, वह अदत्तादान दोष का भागी होता है। अतः निर्ग्रन्थ को एक बार अवग्रह की अनुज्ञा ग्रहण कर लेने पर भी पुनः पुनः अवग्रहानुज्ञा ग्रहणशील होना चाहिए। यह चौथी भावना है।

(५) इसके पश्चात् पांचवीं भावना इसप्रकार है—जो साधक सार्धमिकों से भी विचार करके मर्यादित अवग्रह की याचना करता है, वह निर्ग्रन्थ है, बिना विचारे परिमित अवग्रह की याचना करने वाला नहीं। केवली भगवान् का कथन है—बिना विचार किये जो सार्धमिकों से परिमित अवग्रह की याचना करता है, उसे साधार्मिकों का अदत्त ग्रहण करने का दोष लगता है। अतः जो साधक सार्धमिकों से भी विचारपूर्वक मर्यादित अवग्रह की याचना करता है, वही निर्ग्रन्थ कहलाता है, बिना विचारे सार्धमिकों से मर्यादित अवग्रहयाचक नहीं। इसप्रकार की पंचम भावना है।

७८५. इस प्रकार पंच भावनाओं से विशिष्ट एवं स्वीकृत अदत्तादान-विरमणरूप तृतीय महाव्रत का सम्यक् प्रकार से काया से स्पर्श करने, उसका पालन करने, गृहीत महाव्रत को भलीभाँति पार लगाने, उसका कीर्तन करने तथा उसमें अन्त तक अवस्थित रहने पर भगवदाज्ञा के अनुरूप सम्यक् आराधन हो जाता है।

भगवन्! यह अदत्तादान-विरमणरूप तृतीय महाव्रत है।

**विवेचन**—**तृतीय महाव्रत की प्रतिज्ञा और उसकी पाँच भावनाएँ**—प्रस्तुत सूत्रत्रय में पूर्ववत् उन्हीं तीन बातों का उल्लेख तृतीय महाव्रत के सम्बन्ध में किया गया है—(१) तृतीय महाव्रत की प्रतिज्ञा का रूप, (२) तृतीय महाव्रत की पांच भावनाएँ और (३) उसके सम्यक् आराधन का उपाय। इन तीनों का विवेचन पूर्ववत् समझ लेना चाहिए।[1]

---

१. आचारांग मूलपाठ सटिप्पण पृ० २८४-२८५-२८६

**अन्य शास्त्रों में भी पांच भावनाओं का उल्लेख**—समवायांग सूत्र में इस महाव्रत की पंच भावनाओं का क्रम इस प्रकार है—(१) अवग्रह की बारबार याचना करना, (२) अवग्रह की सीमा जानना, (३) स्वयं अवग्रह की बार-बार याचना करना, (४) साधर्मिकों के अवग्रह का अनुज्ञाग्रहण पूर्वक परिभोग करना, और (५) सर्वसाधारण आहार-पानी का गुरुजनों आदि की अनुज्ञा ग्रहण करके परिभोग करना।[1]

आचारांग चूर्णि सम्मत पाठ के अनुसार पंच भावनाएं इस प्रकार हैं—(१) यथायोग्य विचारपूर्वक अवग्रह की याचना करे, (२) अवग्रह-अनुज्ञा-ग्रहणशील हो, (३) अवग्रह की क्षेत्र काल सम्बन्धी जो भी मर्यादा ग्रहण की हो, उसका उल्लंघन न करे, (४) गुरुजनों की अनुज्ञा ग्रहण करके आहारपानी आदि का उपभोग करे, (५) साधर्मिकों से भी विचारपूर्वक अवग्रह की याचना करे।[2]

आवश्यक चूर्णि सम्मत पंच भावना का क्रम यों है—(१) स्वयं बारबार अवग्रह याचना करे, (२) विचार-पूर्वक मर्यादित अवग्रह-याचना करे, (३) अवग्रह की गृहीत सीमा का उल्लंघन न करे (४) गुरु आदि से अनुज्ञा ग्रहण करके आहार-पानी का सेवन करे, (५) साधर्मिकों से अवग्रह की याचना करे।[3]

तत्त्वार्थसूत्र में भी इस महाव्रत की पंचभावनाएं इस प्रकार बताई गई हैं—(१) शून्यागारावास, (२) विमोचितावास, (३) परोपरोधकरण, (४) भैक्षशुद्धि और (५) सधर्माविसंवाद। पर्वत की गुफा और वृक्ष का कोटर आदि शून्यागार हैं, इनमें रहना शून्यागारावास है। दूसरों द्वारा छोड़े हुए मकान आदि में रहना विमोचितावास है। दूसरों को ठहरने से नही रोकना परोपरोधाकरण है। आचारशास्त्र में बतलाई हुई विधि के अनुसार भिक्षा लेना भैक्षशुद्धि है। 'यह मेरा है, यह तेरा है', इस प्रकार साधर्मिकों से विसंवाद न करना सधर्माविसंवाद है। ये अदत्तादानविरमणव्रत की पांच भावनाएँ हैं।[4]

**अदत्तादान-विरमणव्रत की पंच भावनाओं की उपयोगिता**—चूर्णिकार के अनुसार—अदत्तादान विरमणमहाव्रत की सुरक्षा के लिए एवं अदत्तादानग्रहण न करने के उद्देश्य से ये भावनाएँ

---

१. समवायांग (सम० २५) का पाठ—१. 'उग्गहअणुण्णवया, २. उग्गहसीमजाणणया, ३. सयमेव उग्गहं अणुगिण्हणया ४. साहम्मिय उग्गहं अणुण्णविय परिभुंजणया, ५. साहारणभत्तपाणं अणुण्णविय परिभुंजणया।

२. ...आगंतारेसु ४ अणुवीई उग्गहं जाएज्जा से निग्गंथे, ....उग्गहणसीलए से निग्गंथे....णो निग्गंथे एत्ताव ताव उग्गहे, एत्ताव ताव आत्तमणसंकप्पे...अणुण्णविय पाणभोयणभोई से निग्गंथे.... से आगंतारेसु व ४ ओग्गहजायी से निग्गंथे साधम्मिएसु...।

—आचा० चूर्णि मू० पा० टि० पृ० २८०

३. सयमेव अ उग्गहजायणे घड़े, मतियं णिसम्म सतिभिक्खु ओग्गहं।
अणुण्णविय भुंजिज्ज पाणभोयणं, जाइत्ता साहिम्मियाण उग्गहं॥ ३॥

—आवश्यक चूर्णि प्रतिक्रमणाध्ययन १४३-१४७

४. "शून्यागारविमोचितावास-परोपरोधाकरण-भैक्षशुद्धि-सधर्माविसंवादाः पंच।"

तत्त्वार्थ० सर्वार्थसिद्धि ७१६

निरूपित की गई हैं। यात्रीशालाओं आदि में ठहरते समय क्षेत्र-काल की मर्यादा का विचार करके उनके स्वासी या स्वामी द्वारा नियुक्त अधिकारी से अवग्रह की याचना करे, सदा अवग्रह की अनुज्ञा ग्रहणशील साधक घास, ढेला, राख, सकोरा, उच्चार के स्थान आदि अवग्रह की अनुज्ञा ग्रहण करके प्राप्त करता है। जितने अवग्रह की अनुज्ञा ली हो, उतना ही कल्पनीय होता है। संघाड़े के साधुओं आदि से अनुज्ञा लेकर वस्तुओं का रत्नाधिक (छोटे-बड़े) क्रम के अनुसार उपभोग करे, गमनादि करे। सार्धर्मिकों से अवग्रह-याचना करके वहाँ ठहरे, शयनादि करे।[1]

चतुर्थ महाव्रत और उसकी पांच भावनाएं—

**७८६. अहावरं चउत्थं (भंते!) महव्वयं 'पच्चक्खामि[2] सव्वं मेहुणं। से दिव्वं वा माणुसं वा तिरिक्खजोणियं वा णेव सयं मेहुणं गच्छे (ज्जा), तं चेव, अदिण्णादाणवत्तव्वया भाणितव्वा जाव वोसिरामि'।**

**७८७. तस्सिमाओ पंच भावणाओ भवंति—**

**(१) तत्थिमा पढमा भावणा—णो णिग्गंथे अभिक्खणं २ इत्थीणं[3] कहं कहइत्तए सिया। केवली बूया—निग्गंथे णं अभिक्खणं[4] २ इत्थीणं कहं कहेमाणे संतिभेदा संतिविभंगा सति-केवलिपण्णत्तातो धम्मातो भंसेज्जा। णो[5] निग्गंथे अभिक्खणं २ इत्थीणं कहं कहेइ[6] (त्तए) सिय त्ति पढमा भावणा।**

**(२) अहावरा दोच्चा भावणा—णो णिग्गंथे इत्थीणं मणोहराइं२[7] इंदियाइं आलोइत्तए णिज्झाइत्तए सिया। केवली बूया—निग्गंथे णं (इत्थीणं) मणोहराइं २ इंदियाइं आलोएमाणे णिज्झाएमाणे संतिभेदा संतिविभंगा जाव धम्मातो भंसेज्जा, णो णिग्गंथे इत्थीणं मणोहराइं २ इंदियाइं आलोइत्तए णिज्झाइत्तए सिय त्ति दोच्चा भावणा।**

**(३) अहावरा तच्चा भावणा—णो णिग्गंथे इत्थीणं पुव्वरयाइं पुव्वकीलियाइं सुमरित्तए सिया। केवली बूया—निग्गंथे णं इत्थीणं पुव्वरयाइं पुव्वकीलियाइं सरमाणे संतिभेदा जाव विभंगा जाव[8] भंसेज्जा। णो णिग्गंथे इत्थीणं पुव्वरयाइं पुव्वकीलियाइं सरित्तए सिय ति तच्चा भावणा।**

---

१. आचारांग चूर्णि मू० पा० टि० पृ० २८५
२. 'पच्चक्खामि' के बदले पाठान्तर है—"पच्चाइक्खामि'।"
३. 'इथीणं कहंकहइत्तए' के बदले पाठान्तर है—"इत्थीकधंकहइत्तए, इत्थीणं कहंकहत्तिए।'
४. किसी-किसी प्रति में 'अभिक्खणं' पद नहीं है।
५ णो णिग्गंथे......सियत्ति' पाठ के स्थान पर पाठान्तर है—तम्हा णो निग्गंथे इत्थिीणं कहं कहेज्जा।"
६. 'कहइ(त्तए) सियत्ति' के बदले पाठान्तर है—कहे सिय....'कहेइ सिय त्ति बेमि पढमा।"
७. मणोहराइं के आगे २ का अंक मणोरमाइं पद का सूचक है।
८. जाव भंसेज्जा के बदले पाठान्तर हैं—'जाव भासेज्जा, 'जाव आभंसेज्ज जा भंसेज्जा।"

(४) अहावरा चउत्था भावणा—णातिमत्तपाण-भोयणभोई से निग्गंथे, णो पणीयरस-भोयणभोइ । केवली बूया—अतिमत्तपाण-भोयणभोई से निग्गंथे पणीयरसभोयणभोइ त्ति संतिभेदा जाव भंसेज्जा । णातिमत्तपाण[1]-भोयणभोई से निग्गंथे, णो पणीतरस भोयणभोइ त्ति चउत्था भावणा ।

(५) अहावरा पंचमा भावणा—णो णिग्गंथे इत्थी-पसु-पंडगसंसत्ताइं सयणा-ऽऽसणाइं सेवित्तए सिया । केवली बूया—निग्गंथे णं इत्थी-पसु-पंडगसंसत्ताइं सयणा-ऽऽसणाइं सेवेमाणे[2] संतिभेदा जाव भंसेज्जा । णो णिग्गंथे इत्थी-पसु-पंडगसंसत्ताइं सयणा-ऽऽसणाइं सेवित्तए सिय त्ति पंचमा भावणा ।

७८८. एत्ताव ताव महव्वए सम्मं काएण जाव आराधिते यावि भवति ।

चउत्थं भंते ! महव्वयं (मेहुणातो वेरमणं) ।

७८६. इसके पश्चात् भगवन् ! मैं चतुर्थ महाव्रत स्वीकार करता हूँ, इसके सन्दर्भ में समस्त प्रकार के मैथुन-विषय सेवन का प्रत्याख्यान करता हूँ । देव-सम्बन्धी, मनुष्य-सम्बन्धी और तिर्यञ्च-सम्बन्धी मैथुन का स्वयं सेवन नहीं करूंगा, न दूसरे से एतत् सम्बन्धी मैथुन-सेवन कराऊंगा, और न ही मैथुन सेवन करनेवाले का अनुमोदन करूंगा । शेष समस्त वर्णन अदत्तादान-विरमण महाव्रत विषयक प्रकरण के—'आत्मा से अदत्तादान-पाप का व्युत्सर्ग करता हूँ', तक के पाठ के अनुसार समझ लेना चाहिए ।

७८७. उस चतुर्थ महाव्रत की ये पांच भावनाएं हैं—

[१] उन पांचों भावनाओं में पहली भावना इस प्रकार है—निर्ग्रन्थ साधु बार-बार स्त्रियों की काम-जनक कथा (बातचीत) न कहे । केवली भगवान् कहते हैं—बार-बार स्त्रियों की कथा कहनेवाला निर्ग्रन्थ साधु शान्तिरूप चारित्र का और शान्तिरूप ब्रह्मचर्य का भंग करनेवाला होता है, तथा शान्तिरूप केवली-प्ररूपित धर्म से भ्रष्ट हो जाता है । अतः निर्ग्रन्थ साधु को स्त्रियों की कथा बार-बार नहीं करनी चाहिए । यह प्रथम भावना है ।

[२] इसके पश्चात् दूसरी भावना यह है—निर्ग्रन्थ साधु काम-राग से स्त्रियों की मनोहर एवं मनोरम इन्द्रियों को सामान्य रूप से या विशेषरूप से न देखे । केवली भगवान् कहते हैं—स्त्रियों की मनोहर एवं मनोरम इन्द्रियों को कामराग-पूर्वक सामान्य या विशेष रूप से अवलोकन करने वाला साधु शान्तिरूप चारित्र का नाश तथा शान्तिरूप ब्रह्मचर्य का भंग करता है, तथा शान्तिरूप केवली-प्ररूपित धर्म से भ्रष्ट हो जाता है । अतः निर्ग्रन्थ को स्त्रियों की मनोहर एवं मनोरम इन्द्रियों का कामरागपूर्वक सामान्य अथवा विशेष रूप से अवलोकन नहीं करना चाहिए । यह दूसरी भावना है ।

---

१. 'णातिमत्तपाण·····' के बदले पाठान्तर है, —'णो अतिमत्तपाण ·····' णो अतिमत्तपाणभोयणभोती ।

२. सेवेमाणे' के बदले पाठान्तर है—सेवमाणे

